एवमुक्त्वा तु बीभत्सुं सर्वांस्तानब्रवीद्वचः ।
राज्ञश्च राजपुत्रांश्च पाण्डवानभिसंस्थितान् ॥ ५० ॥
पश्यध्वमुपधानं मे पाण्डवेनाऽभिसन्धितम् ।
शिश्येऽहमस्यां शय्यायां यावदावर्तनं रवेः ॥ ५१ ॥
ये तदा मां गमिष्यन्ति ते च प्रेक्ष्यन्ति मां नृपाः ।
दिशं वैश्रवणाक्रान्तां यदा गन्ता दिवाकरः ॥ ५२ ॥
नूनं सप्ताश्वयुक्तेन रथेनोत्तमतेजसा ।
विमोक्ष्येऽहं तदा प्राणान्सुहृदः सुप्रियानिव ॥ ५३ ॥
परिखाः खन्यतामत्र ममाऽवसदने नृपाः ।
उपासिष्ये विवस्वन्तमेवं शरशताचितः ॥ ५४ ॥
उपारमध्वं संग्रामाद्वैरमुत्सृज्य पार्थिवाः ।
सञ्जय उवाच—उपातिष्ठन्नथो वैद्याः शल्योद्धरणकोविदाः ॥ ५५ ॥
सर्वोपकरणैर्युक्ताः कुशलैः साधु शिक्षिताः ।
तान्दृष्ट्वा जाह्नवीपुत्रः प्रोवाच तनयं तव ॥ ५६ ॥
धनं दत्त्वा विसृज्यन्तां पूजयित्वा चिकित्सकाः ।
एवङ्गते मयेदानीं वैद्यैः कार्यमिहाऽस्ति किम् ॥ ५७ ॥
क्षत्रधर्मे प्रशस्तां हि प्राप्तोऽस्मि परमां गतिम् ।
नैष धर्मो महीपालाः शरतल्पगतस्य मे ॥ ५८ ॥
एभिरेव शरैश्चाऽहं दग्धव्योऽस्मि नराधिपाः ।
तच्छ्रुत्वा वचनं तस्य पुत्रो दुर्योधनस्तव ॥ ५९ ॥

---

हे अर्जुन ! तुमने इस वीरशय्या के योग्य तकिया मुझे दिया। तुम यह न देकर और प्रकार का तकिया देते, तो मैं कुपित होकर तुमको शाप दे देता। हे महाबाहो ! संग्राम में धर्मनिरत क्षत्रियों के लिए ऐसी ही शय्या और ऐसा ही तकिया होना चाहिए॥४६।४९॥ महात्मा भीष्म ने अर्जुन से यों कहकर उनके पास खड़े हुए राजाओं और राजपुत्रों से कहा हे राजाओ और राजपुत्रो ! देखो, अर्जुन ने मुझे यह तकिया दिया है। मैं सूर्य के उत्तरायण होने तक इसी शय्या पर लेटा रहूँगा। सूर्य जब सात घोड़ों से युक्त और तेज से प्रदीप्त रथ पर चढ़कर उत्तरायण मार्ग में प्राप्त होंगे तब जो लोग मेरे समीप आवेंगे वे देखेंगे कि मैं अपने प्रियतम प्राणों को छोड़ूँगा। इस समय तुम लोग मेरे इस निवासस्थान के चारों ओर खाई खोद दो। मैं यहीं शरशय्या पर भगवान् सूर्य की उपासना करूँगा। मेरा यह भी अनुरोध है कि तुम लोग परस्पर वैर-भाव छोड़कर यह युद्ध बन्द कर दो॥५०।५५॥सञ्जय कहते हैं—अब दुर्योधन की आज्ञा से शल्य-चिकित्सा में निपुण सुशिक्षित वैद्य लोग मरहम-पट्टी का सब सामान लेकर, चिकित्सा के लिए, भीष्म पितामह के पास आये। धर्मात्मा भीष्म ने उन्हें देखकर राजा दुर्योधन से कहा—तुम इन चिकित्सकों को जो कुछ देना है वह धन देकर सत्कार के साथ विदा कर दो। मैंने क्षत्रिय की प्रशम-

वैद्यान्विसर्जयामास पूजयित्वा यथार्हतः ।
ततस्ते विस्मयं जग्मुर्नानाजनपदेश्वराः ॥ ६० ॥
स्थितिं धर्मे परां दृष्ट्वा भीष्मस्याऽमिततेजसः ।
उपधानं ततो दत्त्वा पितुस्ते मनुजेश्वराः ॥ ६१ ॥
सहिताः पाण्डवाः सर्वे कुरवश्च महारथाः ।
उपगम्य महात्मानं शयानं शयने शुभे ॥ ६२ ॥
तेऽभिवाद्य ततो भीष्मं कृत्वा च त्रिःप्रदक्षिणम् ।
विधाय रक्षां भीष्मस्य सर्व एव समन्ततः ॥ ६३ ॥
वीराः स्वशिबिराण्येव ध्यायन्तः परमातुराः ।
निवेशाऽभ्युपागच्छन्सायाह्ने रुधिरोक्षिताः ॥ ६४ ॥
निविष्टान्पाण्डवांश्चैव प्रीयमाणान्महारथान् ।
भीष्मस्य पतने हृष्टानुपगम्य महाबलः ॥ ६५ ॥
उवाच माधवः काले धर्मपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
दिष्ट्या जयसि कौरव्य दिष्ट्या भीष्मो निपातितः ॥ ६६ ॥
अवध्यो मानुषैरेव सत्यसन्धो महारथः ।
अथवा दैवतैः सार्धं सर्वशास्त्रस्य पारगः ॥ ६७ ॥
त्वां तु चक्षुर्हणं प्राप्य दग्धो घोरेण चक्षुषा ।
एवमुक्तो धर्मराजः प्रत्युवाच जनार्दनम् ॥ ६८ ॥
तव प्रसादाद्विजयः क्रोधात्तव पराजयः ।
त्वं हि नः शरणं कृष्ण भक्तानामभयङ्करः ॥ ६९ ॥

---

नीय गति प्राप्त की है, इस समय इन वैद्यों की क्या आवश्यकता है ? हे राजा लोगो ! मैं शरशय्या पर लेटा हुआ हूँ; यह मेरा धर्म नहीं है कि चिकित्सा कराकर फिर आरोग्य होने की इच्छा करूँ। देखो ! इन बाणों की ही चिता में मुझे भस्म करना॥५५।५९॥ राजा दुर्योधन ने पितामह भीष्म की यह आज्ञा सुनकर वैद्यों को, यथोचित धन देकर, सत्कार के साथ विदा कर दिया। हे महाराज ! अनेक देशों के निवासी राजा लोग महातेजस्वी भीष्म की यह धर्म-निष्ठा और धर्मानुकूल मृत्यु की व्यवस्था देखकर चकरा गये। उन सब राजाओं, कौरवों और पाण्डवों ने भीष्म के पास जाकर उन्हें प्रणाम किया, और तीन बार उनकी प्रदक्षिणा की। फिर उनके चारों ओर रक्षक नियुक्त करके सब लोग चिन्ता करते हुए अपने अपने शिविर को गये। सन्ध्या हो जाने पर रुधिर-लिप्त, घायल और थके हुए सब लोग दीन भाव से अपने डेरों में पहुँचे॥५९।६४॥ भरतकुल-पितामह भीष्म के युद्ध में गिरने पर प्रसन्न पाण्डवगण अपने शिविर में एकत्र हुए। उस समय महात्मा श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर के पास आकर कहा—हे महाराज ! आपके समर में अमर-सदृश भीष्म को गिराकर आज जय प्राप्त की, इससे बढ़कर सौभाग्य क्या हो सकता है। देवता, मनुष्य, दानव आदि कोई भी इन युद्ध-निपुण सत्यव्रत भीष्म को युद्ध में परास्त



( १ ) वीर अर्जुन का ज़मीन में बाण मारकर जल का फुवारा भीष्म पितामह जी के मुख में डालना।

अनाश्चर्यो जयस्तेषां येषां त्वमसि केशव ।
रक्षिता समरे नित्यं नित्यं चाऽपि हिते रतः ॥ ७० ॥
सर्वथा त्वां समासाद्य नाऽऽश्चर्यमिति मे मतिः ।
एवमुक्तः प्रत्युवाच स्मयमानो जनार्दनः ।
त्वय्येवैतद्युक्तरूपं वचनं पार्थिवोत्तम ॥ ७१ ॥

इति श्री महाभारते भीष्मपर्वणि भीष्मवधपर्वणि भीष्मोपधानदाने विंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२० ॥

नहीं कर सकता; किन्तु आपकी घोर दृष्टि में पड़कर ही आज उनकी मृत्यु हुई। आप जिसको कोप की दृष्टि से देखें वह किसी प्रकार नहीं बच सकता॥६५।६८॥ तब धर्मराज ने जनार्दन को सम्बोधन करके कहा—हे श्रीकृष्ण! तुम्हारे ही प्रसाद और अनुग्रह से आज हमने जय प्राप्त की है। तुम्हारे ही कोप से कौरव परास्त हुए हैं। तुम हमारे लिए परम आश्रय और भक्तों को अभय देनेवाले हो। तुम जिनके हितैषी और रक्षक हो, उनकी जय होने में आश्चर्य ही क्या है? तुमको सर्वथा अपना आश्रय बना लेनेवाला जो पा जाय वह थोड़ा है। मैं यही समझता हूँ। धर्मराज के ये वचन सुनकर महात्मा श्रीकृष्ण मुसकराकर बोले—हे महाराज! ऐसे नम्र वचन कहना सर्वथा आपके ही योग्य कार्य है॥६८।७१॥

भीष्मपर्व का एक सौ बीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२० ॥

अथ एकविंशत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२१ ॥

सञ्जय उवाच—व्युष्टायां तु महाराज शर्वर्यां सर्वपार्थिवाः ।
पाण्डवा धार्तराष्ट्राश्च उपातिष्ठन्पितामहम् ॥ १ ॥
तं वीरशयने वीरं शयानं कुरुसत्तम ।
अभिवाद्योपतस्थुर्वै क्षत्रियाः क्षत्रियर्षभम् ॥ २ ॥
कन्याश्चन्दनचूर्णैश्च लाजैर्माल्यैश्च सर्वशः ।
अवाकिरञ्छान्तनवं तत्र गत्वा सहस्रशः ॥ ३ ॥
स्त्रियो वृद्धास्तथा बालाः प्रेक्षकाश्च पृथग्जनाः ।
समभ्ययुः शान्तनवं भूतानीव तमोनुदम् ॥ ४ ॥
तूर्याणि शतसंख्यानि तथैव नटनर्तकाः ।
शिल्पिनश्च तथाऽऽजग्मुः कुरुवृद्धं पितामहम् ॥ ५ ॥

एक सौ इक्कीस अध्याय ॥ १२१ ॥

सञ्जय बोले—हे महाराज! रात्रि के व्यतीत होने पर प्रातःकाल फिर कौरव, पाण्डव और उनके अधीन अन्य राजा लोग शरशय्या पर पड़े हुए महारथी भीष्म के पास गये। उन्हें सबने प्रणाम किया। सहस्रों कन्याएँ वहाँ जाकर भीष्म के ऊपर चन्दन-चूर्ण, खीलें, माला-फूल आदि बरसाने लगीं। प्रजा जैसे भगवान् सूर्य की उपासना करती है वैसे ही स्त्रियाँ, बालक, वृद्ध, और अन्यान्य देखनेवाले लोग भी भीष्म को देखने के लिए उनकी सेवा में उपस्थित होने लगे॥१।४॥बाजे बजानेवाले, नट, नर्तक और अनेक प्रकार के शिल्पी लोग भी भीष्म के पास गये। कौरव और पाण्डवगण अस्त्र-शस्त्र, कवच आदि युद्ध

उपारम्य च युद्धेभ्यः सन्नाहान्विप्रमुच्य ते ।
आयुधानि च निक्षिप्य सहिताः कुरुपाण्डवाः ॥ ६ ॥
अन्वासन्त दुराधर्षं देवव्रतमरिन्दमम् ।
अन्योन्यं प्रीतिमन्तस्ते यथापूर्वं यथावयः ॥ ७ ॥
सा पार्थिवशताकीर्णा समितिर्भीष्मशोभिता ।
शुशुभे भारती दीप्ता दिवीवाऽऽदित्यमण्डलम् ॥ ८ ॥
विबभौ च नृपाणां सा गङ्गासुतमुपासताम् ।
देवानामिव देवेशं पितामहमुपासताम् ॥ ९ ॥
भीष्मस्तु वेदनां धैर्यान्निगृह्य भरतर्षभ ।
अभितप्तः शरैश्चैव निःश्वसन्नुरगो यथा ॥ १० ॥
शराभितप्तकायोऽपि शस्त्रसम्पातमूर्छितः ।
पानीयमिति सम्प्रेक्ष्य राज्ञस्तान्प्रत्यभाषत ॥ ११ ॥
ततस्ते क्षत्रिया राजन्नुपाजह्रुः समन्ततः ।
भक्ष्यानुच्चावचांस्तत्र वारिकुम्भांश्च शीतलान् ॥ १२ ॥
उपानीतं तु पानीयं दृष्ट्वा शान्तनवोऽब्रवीत् ।
नाऽद्याऽतीता मया शक्या भोगाः केचन मानुषाः॥ १३ ॥
अपक्रान्तो मनुष्येभ्यः शरशय्यां गतो ह्यहम् ।
प्रतीक्षमाणस्तिष्ठामि निवृत्तिं शशिसूर्ययोः ॥ १४ ॥
एवमुक्त्वा शान्तनवो निन्दन्वाक्येन पार्थिवान् ।
अर्जुनं द्रष्टुमिच्छामीत्यभ्यभाषत भारत ॥ १५ ॥

की सज्जा त्यागकर, पहले की तरह प्रीतिपूर्वक अवस्था की छुटाई-बड़ाई के क्रम से, भीष्म के पास बराबर-बराबर बैठे । असंख्य राजाओं के मध्य तेजस्वी भीष्म से शोभित वह भरतकुल की सभा आकाश में स्थित सूर्यमण्डल के समान शोभित हुई॥५।८॥देवगण जैसे इन्द्र की उपासना किया करते हैं वैसे ही सब राजा भीष्म के पास शोभायमान हुए । महात्मा भीष्म असंख्य बाणों से विन्धे हुए और पीड़ित होकर भी धैर्य से उस वेदना को सँभाले हुए थे । उन्होंने नागराज की तरह लम्बे श्वास लेकर, सब राजाओं की ओर देखकर, पीने के लिए जल माँगा॥९।११॥उसी समय क्षत्रियगण चारों ओर से अनेक प्रकार के उत्तम भोजन और स्वादिष्ठ शीतल जल से भरे कलश ले आये। भीष्म ने वह जल देखकर राजाओं से कहा—हे नरपालो ! मैं इस शरशय्या पर लेटा हुआ हूँ सही, किन्तु अब मनुष्यलोक में मेरा निवास नहीं है। केवल उत्तरायण की प्रतीक्षा में मेरे प्राण अटके हुए हैं [ वास्तव में मैं मृततुल्य और परलोकवासी हो चुका हूँ । यह समय ऐसा नहीं कि मैं इस लोक का सुन्दर भोजन और यह जल ग्रहण करूँ ]॥१२।१४॥इस प्रकार राजाओं की निन्दा करके महात्मा भीष्म फिर बोले—हे नरपतियो ! इस समय अर्जुन को देखने की मुझे बड़ी अभिलाषा है । हे महाराज ! तब महाबाहु अर्जुन ने पितामह के पास जाकर प्रणाम

अथोपेत्य महाबाहुरभिवाद्य पितामहम् ।
अतिष्ठत्प्राञ्जलिः प्रह्वः किं करोमीति चाऽब्रवीत् ॥ १६ ॥
तं दृष्ट्वा पाण्डवं राजन्नभिवाद्याऽग्रतः स्थितम् ।
अभ्यभाषत धर्मात्मा भीष्मः प्रीतो धनञ्जयम् ॥ १७ ॥
दह्यतीव शरीरं मे संवृतस्य तवेषुभिः ।
मर्माणि परिदूयन्ते मुखं च परिशुष्यति ॥ १८ ॥
वेदनार्तशरीरस्य प्रयच्छाऽपो ममाऽर्जुन ।
त्वं हि शक्तो महेष्वास दातुमापो यथाविधि ॥ १९ ॥
अर्जुनस्तु तथेत्युक्त्वा रथमारुह्य वीर्यवान् ।
अधिज्यं बलवत्कृत्वा गाण्डीवं व्याक्षिपद्धनुः ॥ २० ॥
तस्य ज्यातलनिर्घोषं विस्फूर्जितमिवाऽशनेः ।
वित्रेसुः सर्वभूतानि सर्वे श्रुत्वा च पार्थिवाः ॥ २१ ॥
ततः प्रदक्षिणं कृत्वा रथेन रथिनां वरः ।
शयानं भरतश्रेष्ठं सर्वशस्त्रभृतां वरम् ॥ २२ ॥
सन्धाय च शरं दीप्तमभिमन्त्र्य स पाण्डवः ।
पर्जन्यास्त्रेण संयोज्य सर्वलोकस्य पश्यतः ॥ २३ ॥
अविध्यत्पृथिवीं पार्थः पार्श्वे भीष्मस्य दक्षिणे ।
उत्पपात ततो धारा वारिणो विमला शुभा ॥ २४ ॥
शीतस्याऽमृतकल्पस्य दिव्यगन्धरसस्य च ।
अतर्पयत्ततः पार्थः शीतया जलधारया ॥ २५ ॥
भीष्मं कुरूणामृषभं दिव्यकर्मपराक्रमम् ।
कर्मणा तेन पार्थस्य शक्रस्येव विकुर्वतः ॥ २६ ॥

किया और हाथ जोड़कर कहा— हे पूज्य पितामह! मुझे क्या आज्ञा है? ॥१५-१६॥ धर्मात्मा भीष्म ने पराक्रमी अर्जुन को सम्मुख देखकर, उनका सत्कार करके, प्रसन्नतापूर्वक कहा—हे बेटा अर्जुन! तुम्हारे बाणों की जलन से मेरा शरीर जल रहा है, मर्मस्थलों में व्यथा हो रही है और मुख सूख रहा है, मैं वेदना से अत्यन्त पीड़ित हूँ। इसलिए तुम जल देकर मेरी तृषा को शान्त करो। हे महारथी! तुम्हारे अतिरिक्त और कोई मुझे उपयुक्त रूप से जल नहीं पिला सकता॥१७-१९॥ तब महावीर अर्जुन ने रथ पर बैठकर गाण्डीव धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ाई। वज्र की कड़क के समान वह प्रत्यञ्चा का शब्द सुनकर सब राजा और अन्य लोग भयभीत हो गये। इसके पश्चात् महारथी अर्जुन ने शरशय्या पर पड़े हुए सर्वशास्त्रज्ञ भरतकुल-श्रेष्ठ पितामह की प्रदक्षिणा करके धनुष पर प्रज्वलित बाण चढ़ाया ॥२०-२२॥ फिर उसे अभिमन्त्रित कर, पर्जन्य अस्त्र का प्रयोग करके, भीष्म के दक्षिण पार्श्व में पृथ्वी पर वह बाण मारा। तुरन्त ही पृथ्वी फट गई और उसी

विस्मयं परमं जग्मुस्ततस्ते वसुधाधिपाः ।
तत्कर्म प्रेक्ष्य बीभत्सोरतिमानुषविक्रमम् ॥ २७ ॥
सम्प्रावेपन्त कुरवो गावः शीतार्दिता इव ।
विस्मयाच्चोत्तरीयाणि व्याविध्यन्सर्वतो नृपाः ॥ २८ ॥
शङ्खदुन्दुभिनिर्घोषस्तुमुलः सर्वतोऽभवत् ।
तृप्तः शान्तनवश्चाऽपि राजन्बीभत्सुमब्रवीत् ॥ २९ ॥
सर्वपार्थिववीराणां सन्निधौ पूजयन्निव ।
नैतच्चित्रं महाबाहो त्वयि कौरवनन्दन ॥ ३० ॥
कथितो नारदेनाऽसि पूर्वर्षिरमितद्युते ।
वासुदेवसहायस्त्वं महत्कर्म करिष्यसि ॥ ३१ ॥
यन्नोत्सहति देवेन्द्रः सह देवैरपि ध्रुवम् ।
विदुस्त्वां निधनं पार्थ सर्वक्षत्रस्य तद्विदः ॥ ३२ ॥
धनुर्धराणामेकस्त्वं पृथिव्यां प्रवरो नृपु ॥ ३३ ॥
मनुष्या जगति श्रेष्ठाः पक्षिणां पतगेश्वरः ।
सरितां सागरः श्रेष्ठो गौर्वरिष्ठा चतुष्पदाम् ॥ ३४ ॥
आदित्यस्तेजसां श्रेष्ठो गिरीणां हिमवान्वरः ।
जातीनां ब्राह्मणः श्रेष्ठः श्रेष्ठस्त्वमसि धन्विनाम् ॥ ३५ ॥
न वै श्रुतं धार्तराष्ट्रेण वाक्यं मयोच्यमानं विदुरेण चैव ।
द्रोणेन रामेण जनार्दनेन मुहुर्मुहुः सञ्जयेनापि चोक्तम् ॥ ३६ ॥

स्थान से सुगन्धपूर्ण अमृततुल्य मधुर निर्मल शीतल जल की धारा ऊपर निकली। वह जल पीकर महात्मा भीष्म बहुत प्रसन्न और तृप्त हो गये॥२३।२५॥इन्द्र-सदृश पराक्रमी अर्जुन ने इस प्रकार भीष्म को जल पिलाया। अर्जुन का यह अद्भुत कार्य देखकर सब राजा लोग अत्यन्त विस्मित होकर वस्त्र हिलाने लगे तथा कौरव लोग जाड़े से पीड़ित गायों की तरह भय के मारे काँपने लगे। उस समय चारों ओर शङ्ख और नगाड़े बजने लगे॥२६।२९॥हे महाराज! इस प्रकार भीष्म ने तृप्त होकर सब राजाओं के आगे अर्जुन की प्रशंसा करके कहा — हे महाबाहु! तुमने जो कार्य आज कर दिखाया वह तुम्हारे लिए कुछ विचित्र नहीं है। पहले नारद ऋषि ने मुझसे कहा था कि तुम पुरातन ऋषि नर हो। इन्द्र भी सब देवताओं के साथ मिलकर जो काम करने का साहस नहीं कर सकते वह कार्य तुम, श्रीकृष्ण की सहायता से, अकेले ही करोगे। हे अर्जुन! पृथ्वी-मण्डल भर पर तुम अद्वितीय अर्थात् सर्वश्रेष्ठ धनुर्धर हो॥३०।३३॥जैसे सब प्राणियों में मनुष्य, पक्षियों में गरुड़, जलाशयों में सागर, चौपायों में गाय, तेजस्वी पदार्थों में आदित्य, पर्वतों में हिमालय और जातियों में ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं, वैसे ही तुम सब धनुर्धारियों में श्रेष्ठ हो। मैं, विदुर, द्रोणाचार्य, बलराम, जनार्दन कृष्ण और सञ्जय, सबने बारम्बार दुर्योधन को हित का उपदेश किया; किन्तु मन्दमति दुर्योधन ने अश्रद्धा-पूर्वक किसी का कहा नहीं माना। इस कारण शास्त्र-

परीतबुद्धिर्हि विसंज्ञकल्पो दुर्योधनो न च तच्छ्रद्दधाति ।
स शेष्यते वै निहतश्चिराय शास्त्रातिगो भीमबलाभिभूतः ॥ ३७ ॥
एतच्छ्रुत्वा तद्वचः कौरवेन्द्रो दुर्योधनो दीनमना बभूव ।
तमब्रवीच्छान्तनवोऽभिवीक्ष्य निबोध राजन्भव वीतमन्युः ॥ ३८ ॥
दृष्टं दुर्योधनैतत्ते यथा पार्थेन धीमता ।
जलस्य धारा जनिता शीतस्याऽमृतगन्धिनः ॥ ३९ ॥
एतस्य कर्ता लोकेऽस्मिन्नाऽन्यः कश्चन विद्यते ।
आग्नेयं वारुणं सौम्यं वायव्यमथ वैष्णवम् ॥ ४० ॥
ऐन्द्रं पाशुपतं ब्राह्मं पारमेष्ठ्यं प्रजापतेः ।
धातुस्त्वष्टुश्च सवितुर्वैवस्वतमथाऽपि वा ॥ ४१ ॥
सर्वस्मिन्मानुषे लोके वेत्त्येको हि धनञ्जयः ।
कृष्णो वा देवकीपुत्रो नाऽन्यो वेदेह कश्चन ॥ ४२ ॥
अशक्यः पाण्डवस्तात युद्धे जेतुं कथञ्चन ।
अमानुषाणि कर्माणि यस्यैतानि महात्मनः ॥ ४३ ॥
तेन सत्त्ववता संख्ये शूरेणाऽऽहवशोभिना ।
कृतिना समरे राजन्सन्धिर्भवतु मा चिरम् ॥ ४४ ॥
यावत्कृष्णो महाबाहुः स्वाधीनः कुरुसत्तम ।
तावत्पार्थेन शूरेण सन्धिस्ते तात युज्यताम् ॥ ४५ ॥
यावन्न ते चमूः सर्वाः शरैः सन्नतपर्वभिः ।
नाशयत्यर्जुनस्तावत्सन्धिस्ते तात युज्यताम् ॥ ४६ ॥
यावत्तिष्ठन्ति समरे हतशेषाः सहोदराः ।
नृपाश्च बहवो राजंस्तावत्सन्धिः प्रयुज्यताम् ॥ ४७ ॥

---

मर्यादा का उल्लङ्घन करनेवाला दुर्मति दुर्योधन भीमसेन के बल से बहुत शीघ्र नष्ट होगा॥३४।३७॥ भीष्म के इन तिरस्कारपूर्ण वाक्यों को सुनकर कौरवेन्द्र दुर्योधन बहुत ही व्याकुल हुए। उनको दुःखित देखकर महात्मा भीष्म ने कहा--हे दुर्योधन! तुम इस समय क्रोध को छोड़ दो। बुद्धिमान् बलविक्रमशाली अर्जुन ने जिस प्रकार मुझे जल पिलाया, सो तुमने प्रत्यक्ष देख लिया। इस लोक में ऐसा कार्य और कौन कर सकता है?॥३८।४०॥आग्नेय, वारुण, सौम्य, वायव्य, वैष्णव, ऐन्द्र, पाशुपत और ब्राह्म आदि सब दिव्य अस्त्र महात्मा श्रीकृष्ण और अर्जुन के अतिरिक्त और कोई नहीं जानता॥४०।४२॥हे भाई! जिनके ऐसे अलौकिक कार्य हैं उन्हें कोई परास्त नहीं कर सकता। हे राजेन्द्र! इन सत्यपरायण युद्धनिपुण पाण्डवों के साथ सन्धि कर लो। सर्वशक्तिमान् महात्मा श्रीकृष्ण जिनके पक्ष में हैं उनके साथ सन्धि कर लेना ही श्रेष्ठ है। मृत्यु से बचे हुए तुम्हारे भाई और शेष राजा लोग जब तक मारे न जायँ, उसके पहले ही

न निर्दहति ते यावत्क्रोधदीप्तेक्षणश्चमूम् ।
युधिष्ठिरो रणे तावत्सन्धिस्ते तात युज्यताम् ॥ ४८ ॥
नकुलः सहदेवश्च भीमसेनश्च पाण्डवः ।
यावच्चमूं महाराज नाशयन्ति न सर्वशः ॥ ४९ ॥
तावत्ते पाण्डवैर्वीरैः सौहार्दं मम रोचते ।
युद्धं मदन्तमेवाऽस्तु तात संशाम्य पाण्डवैः ॥ ५० ॥
एतत्तु रोचतां वाक्यं यदुक्तोऽसि मयाऽनघ ।
एतत्क्षममहं मन्ये तव चैव कुलस्य च ॥ ५१ ॥
त्यक्त्वा मन्युं व्युपशाम्यस्व पार्थैः पर्याप्तमेतद्यत्कृतं फाल्गुनेन ।
भीष्मस्याऽन्तादस्तु वः सौहृदं च जीवन्तु शेषाः साधु राजन्प्रसीद ॥५२॥
राजस्याऽर्धं दीयतां पाण्डवानामिन्द्रप्रस्थं धर्मराजोऽभियातु ।
मा मित्रध्रुक्पार्थिवानां जघन्यः पापां कीर्तिं प्राप्स्यसे कौरवेन्द्र ॥५३॥
ममाऽवसानाच्छान्तिरस्तु प्रजानां सङ्गच्छन्तां पार्थिवाः प्रीतिमन्तः ।
पिता पुत्रं मातुलं भागिनेयो भ्राता चैव भ्रातरं प्रैतु राजन् ॥५४॥
न चेदेवं प्राप्तकालं वचो मे मोहाविष्टः प्रतिपत्स्यस्यबुद्ध्या ।
तप्स्यस्यन्ते एतदन्ताः स्थ सर्वे सत्यामेतां भारतीमीरयामि ॥५५॥
एतद्वाक्यं सौहृदादापगेयो मध्ये राज्ञां भारतं श्रावयित्वा ।
तूष्णीमासीच्छल्यसन्तप्तमर्मा योज्याऽऽत्मानं वेदनां संनियम्य ॥५६॥
सञ्जय उवाच—धर्मार्थसहितं वाक्यं श्रुत्वा हितमनामयम् ।
नाऽरोचयत पुत्रस्ते मुमूर्षुरिव भेषजम् ॥ ५७ ॥

इति श्री महाभारते भीष्मपर्वणि भीष्मवधपर्वणि दुर्योधन प्रति भीष्मवाक्ये एकविंशाधिकशततमोऽध्यायः॥१२१॥

सन्धि कर लो॥४३।४६॥जब तक राजा युधिष्ठिर का कोप रूप प्रज्वलित अग्नि तुम्हारी सारी सेना को भस्म नहीं कर देता, उसके पहले ही सन्धि कर लो। जब तक नकुल, सहदेव और भीमसेन तुम्हारी सेना के महावीरों को नष्ट नहीं कर देते, उसके पहले ही महावीर पाण्डवों के साथ सन्धि कर लेना अच्छा है। यही मेरी सम्मति है। मेरी मृत्यु से ही इस युद्ध का अन्त हो जाय॥४७।५०॥ हे दुर्योधन! पाण्डवों के साथ होनेवाले युद्ध की शान्ति के लिए मैंने जो तुमसे कहा है वह तुम्हारे और तुम्हारे कुल के लिए अत्यन्त श्रेयस्कर है। इसलिए क्रोध त्यागकर शान्त भाव से पाण्डवों के साथ सन्धि कर लो। अर्जुन ने अब तक जो किया है वही तुम्हारे सावधान होने के लिए पर्याप्त है। मेरे विनाश से ही इस घोर हत्याकाण्ड की समाप्ति हो जाय और तुम लोग शान्ति प्राप्त करो। पाण्डवों को आधा राज्य दे दो; युधिष्ठिर इन्द्रप्रस्थ में जाकर राज्य करें। हे कुरुराज! राजाओं की निन्दित नीच वृत्ति जो मित्र-द्रोह है, उसमें लिप्त होकर अकीर्ति एकत्रित मत करो ॥५१।५३॥मेरे अन्त से ही प्रजा शान्ति का सुख भोगे। वैर भुलाकर सब राजा लोग प्रसन्नतापूर्वक परस्पर मिलें। हे राजेन्द्र! पिता पुत्र को, भानजा

मामा को, भाई भाई को और मित्र मित्र को फिर पावे । मैं सत्य कहता हूँ, तुम मोह के आवेश से यदि फिर युद्ध करोगे तो अन्त को अवश्य तुम्हारा सर्वनाश होगा॥५४।५५॥हे महाराज ! महात्मा भीष्म सब राजाओं के आगे राजा दुर्योधन से यों कहकर चुप हो रहे । क्योंकि उनके मर्मस्थल के घावों में वेदना हो रही थी । सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! जो व्यक्ति मृत्यु को प्राप्त हो रहा है उसे औषधि जैसे नहीं रुचती वैसे ही महात्मा भीष्म के धर्मार्थ-सङ्गत परमहितकर वचन आपके पुत्र दुर्योधन को नहीं रुचे॥५६।५७॥

—०—

भीष्मपर्व का एक सौ इक्कीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२१ ॥

अथ द्वाविंशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२२ ॥

सञ्जय उवाच—ततस्ते पार्थिवाः सर्वे जग्मुः स्वानालयान्पुनः ।
तूष्णीम्भूते महाराज भीष्मे शान्तनुनन्दने ॥ १ ॥
श्रुत्वा तु निहतं भीष्मं राधेयः पुरुषर्षभः ।
ईषदागतसन्त्रासस्त्वरयोपजगाम ह ॥ २ ॥
स ददर्श महात्मानं शरतल्पगतं तदा ।
जन्मशय्यागतं वीरं कार्तिकेयमिव प्रभुम् ॥ ३ ॥
निमीलिताक्षं तं वीरं साश्रुकण्ठस्तदा वृषः ।
भीष्म भीष्म महाबाहो इत्युवाच महाद्युतिः ॥ ४ ॥
राधेयोऽहं कुरुश्रेष्ठ नित्यमक्षिगतस्तव ।
द्वेष्योऽहं तव सर्वत्र इति चैनमुवाच ह ॥ ५ ॥
तच्छ्रुत्वा कुरुवृद्धो हि बलात्संवृतलोचनः ।
शनैरुद्वीक्ष्य सस्नेहमिदं वचनमब्रवीत् ॥ ६ ॥
रहितं धिष्ण्यमालोक्य समुत्सार्य च रक्षिणः ।
पितेव पुत्रं गाङ्गेयः परिरभ्यैकपाणिना ॥ ७ ॥
एह्येहि मे विप्रतीप स्पर्धसे त्वं मया सह ।
यदि मां नाऽधिगच्छेथा न ते श्रेयो ध्रुवं भवेत् ॥ ८ ॥

एक सौ बाईस अध्याय ॥ १२२ ॥

सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! भीष्म जब चुप हो गये तब सब राजा लोग उठकर अपने स्थानों को गये । उस समय पुरुषश्रेष्ठ कर्ण, भीष्म के गिरने का समाचार सुनकर, कुछ सकुचित होकर शीघ्रता के साथ उनके पास पहुँचे॥१।२॥वहाँ पहुँचकर उन्होंने देखा कि जन्म-(सेंठे की) शय्या पर पड़े हुए कार्तिकेय के समान भीष्म पितामह शरशय्या पर नेत्र मूँदे पड़े हैं । कर्ण के नेत्रों में आँसू भर आये । उन्होंने गद्गद स्वर से कहा—हे कुरुश्रेष्ठ भीष्म ! मैं वही राधेय कर्ण हूँ जो सदा आपकी आँखों पर चढ़ा हुआ था और जिसको, निरपराध होने पर भी, आप द्वेषी समझते थे॥३।५॥पितामह भीष्म ने कर्ण के ये वचन सुनकर धीरे धीरे नेत्र खोले । फिर रक्षकों को वहाँ से हटाकर एकान्त में उन्होंने, पिता जैसे पुत्र को गले से लगाता

कौन्तेयस्त्वं न राधेयो न तवाऽधिरथः पिता ।
सूर्यजस्त्वं महाबाहो विदितो नारदान्मया ॥ ९ ॥
कृष्णद्वैपायनाच्चैव तच्च सत्यं न संशयः ।
न च द्वेषोऽस्ति मे तात त्वयि सत्यं ब्रवीमि ते ॥ १० ॥
तेजोवधनिमित्तं तु परुषं त्वाऽहमब्रुवम् ।
अकस्मात्पाण्डवान्सर्वानवाक्षिपासि सुव्रत ॥ ११ ॥
येनाऽसि बहुशो राज्ञा चोदितः सूतनन्दन ।
जातोऽसि धर्मलोपेन ततस्ते बुद्धिरीदृशी ॥ १२ ॥
नीचाश्रयान्मत्सरेण द्वेषिणी गुणिनामपि ।
तेनाऽसि बहुशो रूक्षं श्रावितः कुरुसंसदि ॥ १३ ॥
जानामि समरे वीर्यं शत्रुभिर्दुःसहं भुवि ।
ब्रह्मण्यतां च शौर्यं च दाने च परमां स्थितिम् ॥ १४ ॥
न त्वया सदृशः कश्चित्पुरुषेष्वमरोपम ।
कुलभेदभयाच्चाऽहं सदा परुषमुक्तवान् ॥ १५ ॥
इष्वस्त्रे चाऽस्त्रसन्धाने लाघवेऽस्त्रबले तथा ।
सदृशः फाल्गुनेनाऽसि कृष्णेन च महात्मना ॥ १६ ॥
कर्ण काशिपुरं गत्वा त्वयैकेन धनुष्मता ।
कन्यार्थे कुरुराजस्य राजानो मृदिता युधि ॥ १७ ॥
तथा च बलवान्राजा जरासन्धो दुरासदः ।
समरे समरश्लाघिन्न त्वया सदृशोऽभवत् ॥ १८ ॥

है वैसे ही, स्नेहपूर्वक एक हाथ से कर्ण को हृदय से लगा लिया। इसके अनन्तर उन्होंने कहा—हे कर्ण! आओ आओ। तुम मेरे प्रतियोगी हो। सदा मेरे साथ लाग डाँट रखनेवाले तुम्हीं एक हो। हे कर्ण! जो तुम इस समय मेरे पास न आते तो कभी तुम्हारा कल्याण न होता॥६।८॥ हे महाबाहो! मैंने नारदजी और व्यासजी के मुख से सुना है कि तुम राधा के पुत्र नहीं, कुन्ती के पुत्र हो। तुम्हारे पिता अधिरथ नहीं, साक्षात् सूर्यदेव हैं। हे भाई! मैं सत्य कहता हूँ, तुम पर किञ्चित् मात्र भी द्वेष का भाव मेरे हृदय में नहीं है। मैंने तुम्हारा तेज घटाने के लिए ही सदा तुम्हारे लिए कठोर वाक्यों का प्रयोग किया है। हे कर्ण! तुम्हारा जन्म धर्मलोप से हुआ है इसी कारण तुमसे पाण्डवों को अनेक कष्ट और दुःख पहुँचे हैं। तुम्हारी बुद्धि और प्रकृति इसी कारण गुणियों से द्वेष रखती है। इसी से कुरुसभा में मैंने अनेक बार तुम को रूक्ष और कटु वचन सुनाये हैं। मैं जानता हूँ कि युद्ध में तुम बहुत निपुण हो और तुम्हारा पराक्रम तथा बल शत्रुओं के लिए अत्यन्त असह्य है॥१०।१४॥ हे कर्ण! तुम ब्रह्मनिष्ठ, शूर और श्रेष्ठ दानी हो। तुम बाणसन्धान और हाथ की स्फूर्ति में वीर अर्जुन और श्रीकृष्ण के समान हो। तुम्हारे समान पुरुष संसार में बहुत ही कम होंगे। यह सब जानकर भी तुम्हारे कारण पाण्डवों और कौरवों में फूट पड़ने के

ब्रह्मण्यः सत्त्वयोधी च तेजसा च बलेन च ।
देवगर्भसमः संख्ये मनुष्यैरधिको युधि ॥ १९ ॥
व्यपनीतोऽद्य मन्युर्मे यस्त्वां प्रति पुरा कृतः ।
दैवं पुरुषकारेण न शक्यमतिवर्तितुम् ॥ २० ॥
सोदर्याः पाण्डवा वीरा भ्रातरस्तेऽरिसूदन ।
सङ्गच्छ तैर्महाबाहो मम चेदिच्छसि प्रियम् ॥ २१ ॥
मया भवतु निर्वृत्तं वैरमादित्यनन्दन ।
पृथिव्यां सर्वराजानो भवन्त्वद्य निरामयाः ॥ २२ ॥
कर्ण उवाच – जानाम्येव महाबाहो सर्वमेतन्न संशयः ।
यथा वदसि मे भीष्म कौन्तेयोऽहं न सूतजः ॥ २३ ॥
अवकीर्णस्त्वहं कुन्त्या सूतेन च विवर्धितः ।
भुक्त्वा दुर्योधनैश्वर्यं न मिथ्या कर्तुमुत्सहे ॥ २४ ॥
वसुदेवसुतो यद्वत्पाण्डवाय दृढव्रतः ।
वसु चैव शरीरं च पुत्रदारं तथा यशः ॥ २५ ॥
सर्वं दुर्योधनस्याऽर्थे त्यक्तं मे भूरिदक्षिण ।
मा चैतद्व्याधिमरणं क्षत्रं स्यादिति कौरव ॥ २६ ॥
कोपिताः पाण्डवा नित्यं समाश्रित्य सुयोधनम् ।
अवश्यभावी ह्यर्थोऽयं यो न शक्यो निवर्तितुम् ॥ २७ ॥
दैवं पुरुषकारेण को निवर्तितुमुत्सहेत् ।
पृथिवीक्षयशंसीनि निमित्तानि पितामह ॥ २८ ॥

भय से मैं सदा तुमसे दुर्वचन कहता रहा हूँ॥१४। ।१६॥ हे कर्ण ! तुमने काशिपुर में जाकर कुरुराज की कन्या के लिए एक धनुषमात्र की सहायता से सब राजाओं को परास्त किया था । युद्धनिपुण दुर्धर्ष प्रबल मगधराज जरासन्ध भी तुम्हारे समान नहीं थे। तुम युद्ध करने में देवसदृश हो। हे कर्ण ! पौरुष के द्वारा कोई भाग्य को टाल नहीं सकता॥१७।२०॥ इस समय जो तुम मेरा प्रिय करना चाहते हो तो अपने भाई पाण्डवों से मिल जाओ। मेरी मृत्यु से ही वैर की यह अग्नि बुझ जाय और सब राजा कुशल से रहें॥२१।२२॥ कर्ण ने कहा हे महात्मा ! आप जो कुछ कह रहे हैं वह सब उचित ही है। मैं सच-मुच कुन्ती का पुत्र हूँ, सूत का नहीं। किन्तु कुन्ती ने जब मुझे त्याग दिया था तब सूत ने ही मुझे पाल-पोसकर बड़ा किया। उसके पश्चात् दुर्योधन के ऐश्वर्य और कृपा से मैं अब तक सुख भोग रहा हूँ। इन बातों को मैं मिथ्या या वृथा नहीं कर सकता। दृढ़व्रत श्रीकृष्ण जैसे पाण्डवों के लिए यश, धन, पुत्र, स्त्री और शरीर तक का त्याग करने के लिए प्रस्तुत रहते हैं वैसे ही मैं पुत्र, स्त्री आदि अपना सब कुछ दुर्योधन को अर्पण कर चुका हूँ। हे कौरव ! क्षत्रियों के लिए व्याधि मृत्यु अनुचित है और पाण्डव-गण भी दुर्योधन पर अत्यन्त कुपित हैं॥२३।२६॥ अतएव इन कारणों से यह अवश्यम्भावी युद्ध निर्मा

भवद्भिरुपलब्धानि कथितानि च संसदि ।
पाण्डवा वासुदेवश्च विदिता मम सर्वशः ॥ २९ ॥
अजेयाः पुरुषैरन्यैरिति तांश्चोत्सहामहे ।
विजयिष्ये रणे पाण्डूनिति मे निश्चितं मनः ॥ ३० ॥
न च शक्यमवस्रष्टुं वैरमेतत्सुदारुणम् ।
धनञ्जयेन योत्स्येऽहं स्वधर्मप्रीतमानसः ॥ ३१ ॥
अनुजानीष्व मां तात युद्धाय कृतनिश्चयम् ।
अनुज्ञातस्त्वया वीर युद्ध्येयमिति मे मतिः ॥ ३२ ॥
दुरुक्तं विप्रतीपं वा रभसाच्चापलात्तथा ।
यन्मयेह कृतं किञ्चित्तन्मे त्वं क्षन्तुमर्हसि ॥ ३३ ॥
भीष्म उवाच—न चेच्छक्यमवस्रष्टुं वैरमेतत्सुदारुणम् ।
अनुजानामि कर्ण त्वां युद्ध्यस्व स्वर्गकाम्यया ॥ ३४ ॥
निर्मन्युर्गतसंरम्भः कृतकर्मा रणे स्म ह ।
यथाशक्ति यथोत्साहं सतां वृत्तेषु वृत्तवान् ॥ ३५ ॥
अहं त्वामनुजानामि यदिच्छसि तदाप्नुहि ।
क्षत्रधर्मजिताँल्लोकानवाप्स्यसि धनञ्जयात् ॥ ३६ ॥
युध्यस्व निरहङ्कारो बलवीर्यव्यपाश्रयः ।
धर्म्याद्धि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत्क्षत्रियस्य न विद्यते ॥ ३७ ॥

प्रकार रुक नहीं सकता। सन्धि होने की कोई आशा नहीं। यह तो आप मानते ही हैं कि कोई मनुष्य पौरुष के द्वारा भावी को टाल नहीं सकता। आप लोगों ने पृथ्वी के लोगों के नाश की सूचना देनेवाले घोर उत्पात देखे थे और कुरु सभा में उनका वर्णन भी किया था। इसलिए यह हत्याकाण्ड, यह युद्ध, किसी प्रकार बन्द नहीं होगा॥२७।२९॥ मैं जानता हूँ कि श्रीकृष्ण सहित पाण्डव अजेय हैं—उन्हें कोई जीत नहीं सकता। अन्य पुरुषों के द्वारा अजेय समझकर भी मैं उनसे युद्ध करने का उत्साह रखता हूँ। मैं समझता हूँ कि मैं युद्ध में पाण्डवों को जीत लूँगा। हम लोगों का यह दारुण वैरभाव किसी प्रकार दूर नहीं किया जा सकता। इसलिए आप मुझे क्षत्रिय-धर्म के अनुसार अर्जुन से युद्ध करने की आज्ञा दीजिए। मैं युद्ध के लिए निश्चय कर चुका हूँ। हे वीर! मैं चाहता हूँ कि आपसे आज्ञा लेकर मैं युद्ध करूँ। मैंने क्रोध या चञ्चलता के कारण आपको जो कुछ बुरा-भला कहा हो उसे, और मेरे दुर्व्यवहार को, क्षमा कीजिए॥२९।३३॥ भीष्म ने कहा—हे कर्ण! यदि यह दारुण वैरभाव तुम नहीं छोड़ सकते तो मैं तुमको युद्ध की आज्ञा देता हूँ। तुम क्षत्रिय-धर्म के अनुसार स्वर्ग की इच्छा से युद्ध करो। आलस्य और क्रोध छोड़कर, शक्ति और उत्साह के अनुसार, सदाचार का पालन करते हुए, शत्रुओं से युद्ध करो और दुर्योधन का कार्य करो। मैं तुमको अनुमति देता हूँ कि जो चाहते हो सो पाओ॥३४।३६॥ अर्जुन के द्वारा तुम उन लोकों को पाओगे जिन्हें लोग क्षत्रिय-धर्म का पालन करने

प्रशमे हि कृतो यत्नः सुमहान्सुचिरं मया ।
नचैव शकितः कर्तुं कर्ण सत्यं ब्रवीमि ते ॥ ३८ ॥

सञ्जय उवाच—इत्युक्तवति गाङ्गेये अभिवाद्योपमन्त्र्य च ।
राधेयो रथमारुह्य प्रायात्तव सुतं प्रति ॥ ३९ ॥

इति श्री महाभारते भीष्मपर्वणि भीष्मवधपर्वणि भीष्मकर्णसंवादे द्वाविंशाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १२२ ॥

॥ समाप्तं भीष्मवधपर्व ॥

से प्राप्त करते हैं। अहङ्कार छोड़कर, बल और वीरता का आश्रय लेकर, युद्ध करो। क्षत्रिय के लिए धर्मयुद्ध से बढ़कर शुभ कर्म और दूसरा नहीं है। मैं तुमसे सत्य कहता हूँ कि सन्धि के लिए मैंने बहुत दिनों तक यत्न किया, किन्तु किसी प्रकार कृतकार्य नहीं हो सका॥३७।३८॥सञ्जय ने कहा—हे महाराज! महात्मा भीष्म के यों कहकर चुप हो जाने पर प्रणाम करके कर्ण, आज्ञा लेकर, वहाँ से चल दिये। रथ पर चढ़कर वे दुर्योधन के पास जाने को चले॥३९॥

—०—

भीष्मपर्व का एक सौ बाईस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२२ ॥

## भीष्मपर्व समाप्त हुआ।



अस्याऽनन्तरं द्रोणपर्व भविष्यति तस्याऽयमाद्यः श्लोकः—

जनमेजय उवाच—तमप्रतिमसत्त्वौजोबलवीर्यसमन्वितम् ।
हतं देवव्रतं श्रुत्वा पाञ्चाल्येन शिखण्डिना ॥ १ ॥

# द्रोणपर्व ।

अथ प्रथमोऽध्याय ॥ १ ॥

श्रीगणेशायनम ॥ श्रीवेदव्यासायनम ॥

ॐ॥ नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीं चैव ततो जयमुदीरयेत् ॥ १ ॥

जनमेजय उवाच—तमप्रतिमसत्त्वौजोबलवीर्यपराक्रमम् ।
हतं देवव्रतं श्रुत्वा पाञ्चाल्येन शिखण्डिना ॥ १ ॥
धृतराष्ट्रस्ततो राजा शोकव्याकुललोचनः ।
किमचेष्टत विप्रर्षे हते पितरि वीर्यवान् ॥ २ ॥
तस्य पुत्रो हि भगवन्भीष्मद्रोणमुखै रथैः ।
पराजित्य महेष्वासान्पाण्डवान्राज्यमिच्छति ॥ ३ ॥
तस्मिन्हते तु भगवन्केतौ सर्वधनुष्मताम् ।
यदचेष्टत कौरव्यस्तन्मे ब्रूहि तपोधन ॥ ४ ॥

वैशम्पायन उवाच निहतं पितरं श्रुत्वा धृतराष्ट्रो जनाधिपः ।
लेभे न शान्तिं कौरव्यश्चिन्ताशोकपरायणः ॥ ५ ॥
तस्य चिन्तयतो दुःखमनिशं पार्थिवस्य तत् ।
आजगाम विशुद्धात्मा पुनर्गावल्गणिस्तदा ॥ ६ ॥
शिबिरात्सञ्जयं प्राप्तं निशि नागाह्वयं पुरम् ।
आम्बिकेयो महाराज धृतराष्ट्रोऽन्वपृच्छत ॥ ७ ॥
श्रुत्वा भीष्मस्य निधनमप्रहृष्टमना भृशम् ।
पुत्राणां जयमाकांक्षन्विललापाऽऽतुरो यथा ॥ ८ ॥

पहला अध्याय ॥ १ ॥

राजा जनमेजय ने कहा—हे भगवन्! तेजस्वी, वीर्यशाली अलौकिक अतुल सत्त्वधारी और अतिशय पराक्रमी भीष्म पितामह की शिखण्डी के हाथ से मृत्यु सुनकर शोक से व्याकुल हुए हुए राजा धृतराष्ट्र ने क्या किया? उनके पुत्र दुर्योधन ने भीष्म, द्रोण आदि महारथियों की सहायता से महायोद्धा पाण्डवों को परास्त करके राज्य भोगने की इच्छा की थी। श्रेष्ठ योद्धा भीष्म की मृत्यु हो जाने पर दुर्योधन ने क्या किया? यह सब वृत्तान्त ठीक ठीक कहिए॥१।४॥ वैशम्पायन ने कहा—हे महाराज! राजा धृतराष्ट्र, भीष्म की मृत्यु का हाल सुनकर, चिन्ता और शोक से ऐसे व्याकुल हो गये कि किसी प्रकार उनके चित्त की अशान्ति दूर नहीं हुई। वे दिन-रात उसी चिन्ता में डूबे रहते थे। इसी समय सायङ्काल में सञ्जय

धृतराष्ट्र उवाच—संशोच्य तु महात्मानं भीष्मं भीमपराक्रमम् ।
किमकार्षुः परं तात कुरवः कालचोदिताः ॥ ९ ॥
तस्मिन्विनिहते शूरे दुराधर्षे महात्मनि ।
किं नु स्वित्कुरवोऽकार्षुर्निमग्नाः शोकसागरे ॥ १० ॥
तदुदीर्णं महत्सैन्यं त्रैलोक्यस्याऽपि सञ्जय ।
भयमुत्पादयेत्तीव्रं पाण्डवानां महात्मनाम् ॥ ११ ॥
को हि दौर्योधने सैन्ये पुमानासीन्महारथः ।
यं प्राप्य समरे वीरा न त्रस्यन्ति महाभये ॥ १२ ॥
देवव्रते तु निहते कुरूणामृषभे तदा ।
किमकार्षुर्नृपतयस्तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ १३ ॥
सञ्जय उवाच—शृणु राजन्नेकमना वचनं ब्रुवतो मम ।
यत्ते पुत्रास्तदाऽकार्षुर्हते देवव्रते मृधे ॥ १४ ॥
निहते तु तदा भीष्मे राजन्सत्यपराक्रमे ।
तावकाः पाण्डवेयाश्च प्राध्यायन्त पृथक् पृथक् ॥ १५ ॥
विस्मिताश्च प्रहृष्टाश्च क्षत्रधर्मं निशाम्य ते ।
स्वधर्मं निन्दमानास्ते प्रणिपत्य महात्मने ॥ १६ ॥
शयनं कल्पयामासुर्भीष्मायाऽमिततेजसे ।
सोपाधानं नरव्याघ्र शरैः सन्नतपर्वभिः ॥ १७ ॥
विधाय रक्षां भीष्माय समाभाष्य परस्परम् ।
अनुमान्य च गाङ्गेयं कृत्वा चापि प्रदक्षिणम् ॥ १८ ॥

---

युद्धस्थल से हस्तिनापुर में धृतराष्ट्र के पास आया॥५।७॥ पुत्रों के जीतने की इच्छा रखनेवाले राजा धृतराष्ट्र ने जब से भीष्म की मृत्यु का हाल सुना था तभी से वे खिन्न होकर विलाप कर रहे थे। सञ्जय के आने पर उनसे धृतराष्ट्र ने पूछा—हे सञ्जय! काल प्रेरित कौरवों ने महाबली भीष्म की मृत्यु होने पर अत्यन्त शोकपीड़ित होकर क्या किया? मैं तो समझता हूँ कि वीर पाण्डवों की सेना त्रिभुवन के हृदय में भय उत्पन्न कर सकती है ॥८।१३॥ सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र! संग्राम में भीष्म के गिरने पर आपके पुत्रों ने जो कुछ किया, सो मैं कहता हूँ। हे महाराज! सत्यपराक्रमी भीष्म के गिरने पर आपके पक्ष के और पाण्डव-पक्ष के वीर पृथक्-पृथक् सम्मति करने लगे। हे महाराज! आपके पक्ष के लोगों को पितामह की मृत्यु से आश्चर्य था और पाण्डव-पक्ष के लोग आनन्दित थे। दोनों ओर के लोग क्षत्रियधर्म के अनु-सार भीष्म के पास गये। सबने उनको प्रणाम किया। पाण्डवों ने तीक्ष्ण सन्नतपर्व बाणों के द्वारा पितामह के लिए तकिये और बिछौने की रचना की और उनके चारों ओर रक्षक नियुक्त कर दिये ॥१४।१७॥ इसके पश्चात् वे सब परस्पर सम्भाषण करके, पितामह की अनुमति लेकर और उनकी प्रदक्षिणा करके, फिर युद्ध के लिए युद्धभूमि में आये। दोनों पक्ष के वीर, क्रोध से लाल नेत्र किये, एक-दूसरे को देख

क्रोधसंरक्तनयनाः समवेत्य परस्परम् ।
पुनर्युद्धाय निर्जग्मुः क्षत्रियाः कालचोदिताः ॥ १९ ॥
ततस्तूर्यनिनादैश्च भेरीणां निनदेन च ।
तावकानामनीकानि परेषां च विनिर्ययुः ॥ २० ॥
व्यावृत्तेऽर्यम्णि राजेन्द्र पतिते जाह्नवीसुते ।
अमर्षवशमापन्नाः कालोपहतचेतसः ॥ २१ ॥
अनादृत्य वचः पथ्यं गाङ्गेयस्य महात्मनः ।
निर्ययुर्भरतश्रेष्ठाः शस्त्राण्यादाय सत्वराः ॥ २२ ॥
मोहात्तव सपुत्रस्य वधाच्छान्तनवस्य च ।
कौरव्या मृत्युसाद्भूताः सहिताः सर्वराजभिः ॥ २३ ॥
अजावय इवाऽगोपा वने श्वापदसंकुले ।
भृशमुद्विग्नमनसो हीना देवव्रतेन ते ॥ २४ ॥
पतिते भरतश्रेष्ठे बभूव कुरुवाहिनी ।
द्यौरिवाऽपेतनक्षत्रा हीनं खमिव वायुना ॥ २५ ॥
विपन्नसस्येव मही वाक्चैवाऽसंस्कृता तथा ।
आसुरीव यथा सेना निगृहीते नृपे बलौ ॥ २६ ॥
विधवेव वरारोहा शुष्कतोयेव निम्नगा ।
वृकैरिव वने रुद्धा पृषती हतयूथपा ॥ २७ ॥
शरभाहतसिंहेव महती गिरिकन्दरा ।
भारती भरतश्रेष्ठे पतिते जाह्नवीसुते ॥ २८ ॥

रहे थे । उनके सिर पर काल सवार था । दोनों पक्ष की सेना युद्ध के लिये निकली । उसमें तुरही, भेरी आदि बाजे बजने लगे॥१९।२०॥दूसरे दिन प्रातःकाल कालग्रस्त कौरवगण क्रोधपरवश होकर, महात्मा भीष्म के हितकारी उपदेश को न मानकर, अस्त्र शस्त्र ले-लेकर युद्धभूमि में पहुँच गये। हे राजेन्द्र ! आपकी और दुर्योधन की जयाशाजन्य मूढ़ता के कारण कौरवों को मृत्यु का न्योता मिल गया है । कौरव और उनके पक्ष के राजा लोग भीष्म के शरशय्याशायी होने पर उसी प्रकार चिन्तित हुए, जिस प्रकार खूनी जानवरों से भरे वन में बिना रक्षक के बकरियाँ और भेड़ें व्याकुल हो जाती हैं॥२१।२४॥ महाराज ! आपके पक्ष की सेना भीष्म के बिना नक्षत्रहीन आकाश की तरह, वायुहीन अन्तरिक्ष की तरह, फसल रहित खेत की तरह, अशुद्ध वाक्य की तरह और राजा बलि को जब वामनजी ने बलपूर्वक बाँध लिया था उस समय की नायकविहीन असुरसेना की तरह उद्विग्न, विचलित और श्रीहीन हो गई । हे राजेन्द्र ! आपकी सेना उस समय विधवा सुन्दरी की तरह, जिसका जल शुष्क हो गया हो उस नदी की तरह, भेड़ियों ने जिस किसी को घेर रक्खा हो और जिसका साथी यूथप मार डाला गया हो उस मृगी की तरह तथा शरभ ने जिसमें रहनेवाले सिंह को मार डाला हो उस कन्दरा की तरह उद्विग्न, विच-

विष्वग्वाताहता रुग्णा नौरिवाऽऽसीन्महार्णवे ।
बलिभिः पाण्डवैर्वीरैर्लब्धलक्षैर्भृशार्दिता ॥ २९ ॥
सा तदाऽऽसीद्भृशं सेना व्याकुलाश्वरथद्विपा ।
विपन्नभूयिष्ठनरा कृपणा ध्वस्तमानसा ॥ ३० ॥
तस्यां त्रस्ता नृपतयः सैनिकाश्च पृथग्विधाः ।
पाताल इव मज्जन्तो हीना देवव्रतेन ते ॥ ३१ ॥
कर्णं हि कुरवोऽस्मार्षुः स हि देवव्रतोपमः ।
सर्वशस्त्रभृतां श्रेष्ठं रोचमानमिवाऽतिथिम् ॥ ३२ ॥
बन्धुमापद्गतस्येव तमेवोपागमन्मनः ।
चुक्रुशुः कर्ण कर्णेति तत्र भारत पार्थिवाः ॥ ३३ ॥
राधेयं हितमस्माकं सूतपुत्रं तनुत्यजम् ।
स हि नाऽयुध्यत तदा दशाहानि महायशाः ॥ ३४ ॥
सामात्यबन्धुः कर्णो वै तमानयत मा चिरम् ।
भीष्मेण हि महाबाहुः सर्वक्षत्रस्य पश्यतः ॥ ३५ ॥
रथेषु गण्यमानेषु बलविक्रमशालिषु ।
संख्यातोऽर्धरथः कर्णो द्विगुणः सन्नरर्षभः ॥ ३६ ॥
रथातिरथसंख्यायां योऽग्रणीः शूरसम्मतः ।
सासुरानपि देवेशान्रणे यो योद्धुमुत्सहेत् ॥ ३७ ॥
स तु तेनैव कोपेन राजन्गाङ्गेयमुक्तवान् ।
त्वयि जीवति कौरव्य नाऽहं योत्स्ये कदाचन ॥ ३८ ॥

न्ति और श्रीहीन हो गई॥२५।२८॥तूफान में फँसी नाव की जो अवस्था समुद्र में होती है वही दशा आपकी सेना की हुई । ठीक निशाना लगानेवाले वीर पाण्डव आपकी सेना को अत्यन्त पीड़ित करने लगे। घोड़े, रथ, हाथी और पैदल सब नष्ट भ्रष्ट होने लगे। सब सैनिक उत्साहहीन, व्याकुल और विकल देख पड़ने लगे । भीष्म के बिना कौरव पक्ष के राजा और सैनिक मानो पाताल में डूबने लगे॥२९।३१॥ उस समय कौरवों ने कर्ण को सब धनुर्धरों में श्रेष्ठ भीष्म-तुल्य जानकर अपनी रक्षा के लिए स्मरण किया । जैसे गृहस्थ का मन साधु अतिथि की ओर और आपत्ति में पड़े हुए व्यक्ति का मन अपने मित्र की ओर दौड़ता है, वैसे ही कौरवों का विचार कर्ण की ओर गया । उस समय सब राजा लोग कर्ण को अपना हितैषी और समर्थ समझकर "कर्ण ! कर्ण !" चिल्लाने लगे । उन्होंने कहा – महायशस्वी कर्ण ने इन दस दिनों तक शत्रुओं से युद्ध नहीं किया । उन्हें उनके मन्त्रियों, साथियों और सुहृदों सहित शीघ्र बुलाओ, विलम्ब न करो॥३२।३५॥महावीर कर्ण दो रथी योद्धाओं के तुल्य तथा रथी और अतिरथी योद्धाओं में अग्रगण्य हैं। बड़े बड़े शूरवीर उनका सम्मान करते हैं । वे यमराज, इन्द्र, वरुण, कुबेर आदि लोकपालों और बड़े-बड़े असुरों से भी युद्ध कर सकते हैं; तथापि बल विक्रमशाली रथी महारथी

त्वया तु पाण्डवेयेषु निहतेषु महामृधे ।
दुर्योधनमनुज्ञाप्य वनं यास्यामि कौरव ॥ ३९ ॥
पाण्डवैर्वा हते भीष्मे त्वयि स्वर्गमुपेयुषि ।
हन्ताऽस्म्येकरथेनैव कृत्स्नान्यान्मन्यसे रथान् ॥ ४० ॥
एवमुक्त्वा महाबाहुर्दशाहानि महायशाः ।
नाऽयुध्यत ततः कर्णः पुत्रस्य तव सम्मते ॥ ४१ ॥
भीष्मः समरविक्रान्तः पाण्डवेयस्य भारत ।
जघान समरे योधानसंख्येयपराक्रमः ॥ ४२ ॥
तस्मिंस्तु निहते शूरे सत्य सन्धे महौजसि ।
त्वत्सुताः कर्णमस्मार्षुस्तर्तुकामा इव प्लवम् ॥ ४३ ॥
तावकास्तव पुत्राश्च सहिताः सर्वराजभिः ।
हा कर्ण इति चाऽऽक्रन्दन्कालोऽयमिति चाऽब्रुवन् ॥ ४४ ॥
एवं ते स्म हि राधेयं सूतपुत्रं तनुत्यजम् ।
चुक्रुशुः सहिता योधास्तत्र तत्र महाबलाः ॥ ४५ ॥
जामदग्न्याभ्यनुज्ञातमस्त्रे दुर्वारपौरुषम् ।
अगमन्नो मनः कर्णं बन्धुमात्ययिकेष्विव ॥ ४६ ॥
स हि शक्तो रणे राजंस्त्रातुमस्मान्महाभयात् ।
त्रिदशानिव गोविन्दः सततं सुमहाभयात् ॥ ४७ ॥
वैशम्पायन उवाच—तथा तु सञ्जयं कर्णं कीर्तयन्तं पुनः पुनः ।
आशीविषवदुच्छ्वस्य धृतराष्ट्रोऽब्रवीदिदम् ॥ ४८ ॥

---

आदि की गिनती के समय पितामह भीष्म ने उनको अर्द्धरथी कहा। इसी से क्रोधवश होकर कर्ण ने भी भीष्म के आगे प्रतिज्ञा की थी कि "हे पितामह! तुम्हारे जीते जी मैं कदापि युद्ध नहीं करूँगा। इस महासंग्राम में यदि तुम्हारे हाथ से पाँचों पाण्डव मारे गये तो मैं, दुर्योधन की अनुमति लेकर, वनवास करने चल दूँगा। और जो पाण्डवों के हाथों मरकर तुम स्वर्गवासी हुए तो मैं अकेला ही उन सब क्षत्रियों को मारूँगा, जिन्हें तुम पूर्ण रथी और महारथी कह रहे हो"॥३५।४०॥हे महाराज! आपके पुत्र दुर्योधन की सम्मति से यशस्वी कर्ण ने दस दिन तक शत्रुओं से युद्ध नहीं किया। महायशस्वी भीष्म ही युधिष्ठिर-पक्ष के योद्धाओं को नष्ट करते रहे। महापराक्रमी सत्य-सन्ध महाशूर भीष्म की मृत्यु हो जाने पर आपके पुत्र और उनके पक्ष के राजा लोग कर्ण को वैसे ही स्मरण करने लगे जैसे पार जाने की इच्छा रखनेवाले लोग नाव को स्मरण करते हैं॥४१।४३॥सब लोग यों चिल्लाने लगे—हा कर्ण! यही तुम्हारे पराक्रम प्रकट करने का समय है। हे राजेन्द्र! कर्ण ने परशुराम से अस्त्र-विद्या सीखी है, और उनका पराक्रम दुर्निवार्य है, यही समझकर हमारे पक्ष के मनुष्यों को कर्ण की ही स्मरण हो आई। जैसे बड़ी आपत्ति के समय लोग अपने मित्र को ही स्मरण करते हैं वैसे ही पाण्डवों के द्वारा पीड़ित कौरव-सेना कर्ण

धृतराष्ट्र उवाच—यत्तद्वैकर्त्तनं कर्णमगमद्वो मनस्तदा ।
अप्यपश्यत राधेयं सूतपुत्रं तनुत्यजम् ॥ ४९ ॥
अपि तन्न मृषाऽकार्षीत्कच्चित्सत्यपराक्रमः ।
सम्भ्रान्तानां तदार्त्तानां त्रस्तानां त्राणमिच्छताम् ॥ ५० ॥
अपि तत्पूरयाञ्चक्रे धनुर्धरवरो युधि ।
यत्तद्विनिहते भीष्मे कौरवाणामपावृतम् ॥ ५१ ॥
तत्खण्डं पूरयन्कर्णः परेषामादधद्भयम् ।
स हि वै पुरुषव्याघ्रो लोके सञ्जय कथ्यते ॥ ५२ ॥
आर्त्तानां बान्धवानां च क्रन्दतां च विशेषतः ।
परित्यज्य रणे प्राणांस्तत्त्राणार्थं च शर्म च ।
कृतवान्मम पुत्राणां जयाशां सफलामपि ॥ ५३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि धृतराष्ट्रप्रश्ने प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

को स्मरण करने लगी । हे राजेन्द्र ! जैसे विष्णु भगवान् सदा देवताओं को महाभय से उबारते रहते हैं वैसे ही युद्धभूमि मे इस महाभय से महाबाहु कर्ण भी हमारी रक्षा कर सकते हैं॥४४।४७॥वैशम्पायन ने कहा——हे राजा जनमेजय! सञ्जय को इस प्रकार बारम्बार कर्ण का ही नाम लेते देखकर विषैले नाग के समान लम्बी श्वास छोड़कर राजा धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय ! दुर्योधन आदि तुम सब ने जब अत्यन्त उद्विग्न और पीड़ित होकर कर्ण को स्मरण किया तब क्या कर्ण ने भी तुम्हारी रक्षा करना स्वीकार किया ! सत्यपराक्रमी धनुर्द्धरश्रेष्ठ कर्ण ने आर्त शरणागत कौरव दल की प्रार्थना को विफल तो नहीं किया ! भीष्म पितामह की मृत्यु से कौरवों की जो हानि हुई थी, पितामह का जो स्थान खाली हुआ था, उसे पुरुषसिंह कहे जानेवाले कर्ण ने शत्रुओं को डराते हुए पूरा भी किया ? उन्होंने आर्त होकर रक्षा के लिए चिल्लानेवाले अपने मित्रों की जयाशा को सफल भी किया ? मेरे पुत्रों के भले और विजय के लिए कर्ण ने प्राणों का मोह छोड़कर शत्रुओं से युद्ध किया कि नहीं ?॥४८।५३॥

भीष्मपर्व का पहला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥

अथ द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

सञ्जय उवाच —हतं भीष्ममथाधिरथिर्विदित्वा भिन्नां नावमिवात्यगाधे कुरूणाम् ।
सोदर्यवद्व्यसनात्सूतपुत्रः सन्तारयिष्यंस्तव पुत्रस्य सेनाम् ॥ १ ॥
श्रुत्वा तु कर्णः पुरुषेन्द्रमच्युतं निपातितं शान्तनवं महारथम् ।
अथोपयायात्सहसाऽरिकर्षणो धनुर्धराणां प्रवरस्तदा नृप ॥ २ ॥

दूसरा अध्याय ॥ २ ॥

सञ्जय बोले—हे राजेन्द्र ! धनुर्धारियों में श्रेष्ठ कर्ण को जब महात्मा भीष्म के गिरने का समाचार मिला तब वे अथाह सागर में टूटकर डूबते हुए जहाज के समान विपत्तिसागर में पड़ी हुई आपके पुत्र की सेना, सगे भाई की तरह, उबारने के लिए उसके पास आये । पिता जैसे पुत्रों की रक्षा करने के लिए

हते तु भीष्मे रथसत्तमे परैर्निमज्जतीं नावमिवाऽर्णवे कुरून् ।
पितेव पुत्रांस्त्वरितोऽभ्ययात्ततः सन्तारयिष्यंस्तव पुत्रस्य सेनाम् ॥ ३ ॥

कर्ण उवाच—यस्मिन्धृतिर्बुद्धिपराक्रमौजः सत्यं स्मृतिर्वीरगुणाश्च सर्वे ।
अस्त्राणि दिव्यान्यथ सन्नतिर्ह्रीः प्रिया च वागनसूया च भीष्मे ॥ ४ ॥
सदा कृतज्ञे द्विजशत्रुघातके सनातनं चन्द्रमसीव लक्ष्म ।
स चेत्प्रशान्तः परवीरहन्ता मन्ये हतानेव च सर्ववीरान् ॥ ५ ॥
नेह ध्रुवं किञ्चन जातु विद्यते लोके ह्यस्मिन्कर्मणोऽनित्ययोगात् ।
सूर्योदये को हि विमुक्तसंशयो भावं कुर्वीताऽऽर्यमहाव्रते हते ॥ ६ ॥
वसुप्रभावे वसुवीर्यसम्भवे गते वसूनेव वसुन्धराधिपे ।
वसूनि पुत्रांश्च वसुन्धरां तथा कुरूंश्च शोचध्वमिमां च वाहिनीम् ॥ ७ ॥

सञ्जय उवाच—महाप्रभावे वरदे निपातिते लोकेश्वरे शास्तरि चाऽमितौजसि ।
पराजितेषु भरतेषु दुर्मनाः कर्णो भृशं न्यश्वसदश्रु वर्त्तयन् ॥ ८ ॥
इदं च राधेयवचो निशम्य सुताश्च राजंस्तव सैनिकाश्च ह ।
परस्परं चक्रुशुरार्तिजं मुहुस्तदाऽश्रु नेत्रैर्मुमुचुश्च शब्दवत् ॥ ९ ॥
प्रवर्त्तमाने तु पुनर्महाहवे विगाह्यमानासु चमूषु पार्थिवैः ।
अथाऽब्रवीद्धर्षकरं तदा वचो रथर्षभान्सर्वमहारथर्षभः ॥ १० ॥
जगत्यनित्ये सततं प्रधावति प्रचिन्तयन्नस्थिरमद्य लक्षये ।
भवत्सु तिष्ठत्स्विह पातितो मृधे गिरिप्रकाशः कुरुपुङ्गवः कथम् ॥ ११ ॥
निपातिते शान्तनवे महारथे दिवाकरे भूतलमास्थिते यथा ।
न पार्थिवाः सोढुमलं धनञ्जयं गिरिप्रवोढारमिवाऽनिलं द्रुमाः ॥ १२ ॥

---

दौड़ता है, वैसे ही महावीर कर्ण आपके पुत्रों की और उनके दल की रक्षा करने के लिए शीघ्रता के साथ वहाँ आये॥१।३॥महापराक्रमी शत्रु-समूहनाशन कर्ण [परशुराम के दिये हुए धनुष का स्पर्श करके, उस पर प्रत्यञ्चा चढ़ाकर, काल अग्नि और वायु के तुल्य प्राणनाशक और शीघ्रगामी बाणों को उछालते हुए] कौरवों से कहने लगे—चन्द्रमा में जैसे श्री नित्य रहती है वैसे ही जिन द्विज-शत्रुहन्ता कृतज्ञ भीष्म में धृति, बुद्धि, पराक्रम, ओज, सत्य, स्मृति, प्रिय वाणी, ईर्ष्या का अभाव आदि वीरों के सब गुण विद्यमान् थे, वे शत्रुपक्ष के वीरों को मारनेवाले पितामह यदि आज मृत्यु का शिकार बन गये तो मैं अन्य सब वीरों को मरा हुआ सा ही समझता हूँ॥४।५॥ ब्रह्मचारी भीष्म की मृत्यु को देखकर किसको आज सूर्योदय होने का भी निश्चय होगा ! [भीष्म की मृत्युरूप अनहोनी होने पर सूर्योदय न होने की अनहोनी पर भी विश्वास किया जा सकता है।] मृत्युविजयी भीष्म की भी जब मृत्यु हो गई तब हम लोगों के जीवन की क्या आशा है ? सत्य है कि इस लोक में कर्म के अनित्य सम्बन्ध से कोई भी वस्तु अविनाशी नहीं है, एक न एक दिन सभी का नाश होगा। वसुओं के समान महाप्रभावशाली और वसुओं के तेज से उत्पन्न भीष्म पितामह वसुलोक को जाकर वसुओं में लीन हो गये। अब धन, पुत्र, पृथ्वी, कौरवगण

हतप्रधानं त्विदमार्त्तरूपं परैर्हतोत्साहमनाथमद्य वै ।
मया कुरूणां परिपाल्यमाहवे बलं यथा तेन महात्मना तथा ॥ १३ ॥
समाहितं चाऽऽत्मनि भारमीदृशं जगत्तथाऽनित्यमिदं च लक्षये ।
निपातितं चाऽहवशौण्डमाहवे कथं नु कुर्यामहमीदृशे भयम् ॥ १४ ॥
अहं तु तान्कुरुवृषभानजिह्मगैः प्रवेशयन्यमसदनं चरन्रणे ।
यशः परं जगति विभाव्य वर्तिता परैर्हतो भुवि शयिताऽथवा पुनः ॥ १५ ॥
युधिष्ठिरो धृतिमतिसत्यसत्त्ववान्वृकोदरो गजशततुल्यविक्रमः ।
तथाऽर्जुनस्त्रिदशवरात्मजो युवा न तद्बलं सुजयमिहाऽमरैरपि ॥ १६ ॥
यमौ रणे यत्र यमोपमौ बले स सात्यकिर्यत्र च देवकीसुतः ।
न तद्बलं कापुरुषोऽभ्युपेयिवान्निवर्त्तते मृत्युमुखान्न चाऽसुभृत् ॥ १७ ॥
तपोऽभ्युदीर्णं तपसैव बाध्यते बलं बलेनैव तथा मनस्विभिः ।
मनश्च मे शत्रुनिवारणे ध्रुवं स्वरक्षणे चाऽचलवद्व्यवस्थितम् ॥ १८ ॥
एवं चैषां बाधमानः प्रभावं गत्वैवाऽहं ताञ्जयाम्यद्य सूत ।
मित्रद्रोहो मर्षणीयो न मेऽयं भग्ने सैन्ये यः समेयात्स मित्रम् ॥ १९ ॥
कर्त्तास्म्येतत्सत्पुरुषार्यकर्म त्यक्त्वा प्राणाननुयास्यामि भीष्मम् ।
सर्वान्संख्ये शत्रुसङ्घान्हनिष्ये हतस्तैर्वा वीरलोकं प्रपत्स्ये ॥ २० ॥
सम्प्राक्रुष्टे रुदितस्त्रीकुमारे पराहते पौरुषे धार्त्तराष्ट्रे ।
मया कृत्यमिति जानामि सूत तस्माद्राज्ञस्त्वद्य शत्रून्विजेष्ये ॥ २१ ॥

---

और इस सब सेना के लिए शोक करो । भीष्म के बिना हम सबकी शोचनीय दशा हो गई है॥६।७॥ सञ्जय ने कहा — हे महाराज ! महाप्रतापी भीष्म को मृत और कौरवों को शत्रुओं से परास्त देखकर कर्ण के नेत्रों में आँसू आ गये; वे दुःखित होकर बारम्बार श्वास लेने लगे । हे महाराज ! आपके पुत्र और सैनिकगण वीर कर्ण के ये वचन सुनकर जोर से रोने लगे । हे राजेन्द्र ! अब फिर भयङ्कर संग्राम आरम्भ हुआ । राजा लोग शत्रुसेनाओं में प्रवेश होकर उनका संहार करने लगे, सब सैनिक सिंहनाद करते दिखाई पड़ने लगे । उस समय महारथी-श्रेष्ठ कर्ण सब योद्धाओं को प्रसन्न और उत्साहित करते हुए बोले—॥८।१०॥ हे भाइयो ! इस अनित्य जगत् में मुझे कुछ भी स्थिर नहीं देख पड़ता । प्रत्येक वस्तु नाश होनेवाली है । यदि ऐसी बात नहीं है, तो फिर आप लोगों के देखते-देखते वीरवर पितामह भीष्म को पाण्डवों ने कैसे मार गिराया ? महारथी भीष्म पृथ्वी पर पड़े हुए सूर्य के समान दिखाई पड़ रहे हैं । जैसे पर्वत को भी उखाड़ने के लिए तैयार आँधी को साधारण वृक्ष नहीं रोक सकते, वैसे ही हमारे पक्ष के राजा लोग इस समय भीष्म के अतिरिक्त अर्जुन के पराक्रम के सम्मुख नहीं ठहर सकते॥११।१२॥कौरव-सेना के प्रधान वीर भीष्म के मारे जाने से सब सैनिक अनाथ, आर्त और उत्साह-हीन हो रहे हैं । मैं इस समय उसी प्रकार इस कुरु-सेना की रक्षा करूँगा, जिस प्रकार महात्मा भीष्म कर रहे थे । इस समय यह मेरा कर्त्तव्य हो गया है । जब कि युद्धप्रेमी महापराक्रमी भीष्म मारे गये हैं और मेरे ऊपर यह कर्त्तव्यभार आ पड़ा

कुरून्रक्षन्पाण्डुपुत्राञ्जिघांसंस्त्यक्त्वा प्राणान्घोररूपे रणेऽस्मिन् ।
सर्वान्संख्ये शत्रुसङ्घान्निहत्य दास्याम्यहं धार्त्तराष्ट्राय राज्यम् ॥ २२ ॥
निबध्यतां मे कवचं विचित्रं हैमं शुभ्रं मणिरत्नावभासि ।
शिरस्त्राणं चाऽर्कसमानभासं धनुः शरांश्चाऽग्निविषाहिकल्पान् ॥ २३ ॥
उपासङ्गान्षोडश योजयन्तु धनूंषि दिव्यानि तथाऽऽहरन्तु ।
असींश्च शक्तीश्च गदाश्च गुर्वीः शङ्खं च जाम्बूनदचित्रनालम् ॥ २४ ॥
इमां रौक्मीं नागकक्ष्यां विचित्रां ध्वजं चित्रं दिव्यमिन्दीवराङ्कम् ।
श्लक्ष्णैर्वस्त्रैर्विप्रमृज्याऽनयन्तु चित्रां मालां चारुबद्धां सलाजाम् ॥ २५ ॥
अश्वानग्र्यान्पाण्डुराभ्रप्रकाशान्पुष्टान्स्नातान्मन्त्रपूताभिरद्भिः ।
तप्तैर्भाण्डैः काञ्चनैरभ्युपेताञ्शीघ्राञ्शीघ्रं सूतपुत्राऽऽनयस्व ॥ २६ ॥
रथं चाऽग्र्यं हेममालावनद्धं रत्नैश्चित्रं सूर्यचन्द्रप्रकाशैः ।
द्रव्यैर्युक्तं सम्प्रहारोपपन्नैर्वाहैर्युक्तं तूर्णमावर्त्तयस्व ॥ २७ ॥
चित्राणि चापानि च वेगवन्ति ज्याश्चोत्तमाः सन्नहनोपपन्नाः ।
तूणांश्च पूर्णान्महतः शराणामासाद्य गात्रावरणानि चैव ॥ २८ ॥
प्रायात्रिकं चाऽऽनयताऽऽशु सर्वं दध्ना पूर्ण वीर कांस्यं च हैमम् ।
आनीय मालामवबध्य चाङ्गे प्रवादयन्त्वाशु जयाय भेरीः ॥ २९ ॥
प्रयाहि सूताऽऽशु यतः किरीटी वृकोदरो धर्मसुतो यमौ च ।
तान्वा हनिष्यामि समेत्य संख्ये भीष्माय गच्छामि हतो द्विपद्भिः ॥ ३० ॥

और जब यह जगत् और जीवन सदा रहने का है नहीं तब भला मैं क्यों भयभीत होने लगा ? मैं शीघ्रता के साथ सीधे निशाने पर पहुँचनेवाले बाणों से शत्रु-सेना को मारता हुआ रणभूमि में विचरण करूँगा। यदि विजय प्राप्त कर सका तो जगत् में श्रेष्ठ यश प्राप्त करूँगा और शत्रुओं के हाथ से मारा गया तो रणभूमि में वीर-गति प्राप्त करूँगा॥१३।१५॥युधिष्ठिर धैर्य, बुद्धि, धर्म और उत्साह से युक्त हैं; भीमसेन में सौ हाथियों का बल है; अर्जुन इन्द्र के पुत्र और जवान हैं; इसलिए देवता भी पाण्डवों की सेना को सहज में नहीं जीत सकते। माद्री के पुत्र और सात्यकि सहित साक्षात् वासुदेव जिस पक्ष में हैं, वह यमराज के मुख के समान है। कोई भी कायर उसके सम्मुख पहुँचकर जीता नहीं लौट सकता। मनस्वी लोग बढ़े हुए तप को तप से ही और बल को बल से ही रोकते हैं। मेरा मन निश्चित रूप से शत्रुओं को रोकने और अपनी रक्षा करने के लिए पर्वत के समान अटल है॥१६।१८॥इस प्रकार मैं आज शत्रुओं के प्रभाव को रोकता हुआ जाते ही उन लोगों को जीत लूँगा। मित्रों के प्रति शत्रुओं के द्रोह को मैं सह नहीं सकता। जो सेना के भाग खड़े होने पर साथ दे, वही मित्र है। या तो मैं सत्पुरुषों के योग्य इस श्रेष्ठ कार्य को करूँगा, और या शत्रुओं के हाथ से मर-कर भीष्म का अनुगामी होऊँगा। नारियों और कुमारों का रोना-चिल्लाना सुनकर और दुर्योधन का पौरुष प्रतिहत होने पर मेरा यही कर्तव्य है, यह मैं जानता हूँ। इसीलिए मैं आज राजा दुर्योधन के शत्रुओं को मारूँगा॥१९।२१॥पाण्डवपक्ष को मारने और कौरव

यस्मिन्राजा सत्यधृतिर्युधिष्ठिरः समास्थितो भीमसेनार्जुनौ च ।
वासुदेवः सात्यकिः सृञ्जयाश्च मन्ये बलं तदजय्यं महीपैः ॥ ३१ ॥
तं चेन्मृत्युः सर्वहरोऽभिरक्षेत्सदाऽप्रमत्तः समरे किरीटिनम् ।
तथापि हन्तास्मि समेत्य संख्ये यास्यामि वा भीष्मपथा यमाय ॥ ३२ ॥
न त्वेवाऽहं न गमिष्यामि तेषां मध्ये शूराणां तत्र चाऽहं ब्रवीमि ।
मित्रद्रुहो दुर्बलभक्तयो ये पापात्मानो न ममैते सहायाः ॥ ३३ ॥
सञ्जय उवाच—सम‍ृद्धिमन्तं रथमुत्तमं दृढं सकूबरं हेमपरिष्कृतं शुभम् ।
पताकिनं वातजवैर्हयोत्तमैर्युक्तं समास्थाय ययौ जयाय ॥ ३४ ॥
सम्पूज्यमानः कुरुभिर्महात्मा रथर्षभो देवगणैर्यथेन्द्रः ।
ययौ तदायोधनमुग्रधन्वा यत्राऽवसानं भरतर्षभस्य ॥ ३५ ॥
वरूथिना महता स ध्वजेन सुवर्णमुक्तामणिरत्नमालिना ।
सदश्वयुक्तेन रथेन कर्णो मेघस्वनेनाऽर्क इवाऽमितौजाः ॥ ३६ ॥
हुताशनाभः स हुताशनप्रभे शुभः शुभे वै स्वरथे धनुर्धरः ।
स्थितो रराजाऽधिरथिर्महारथः स्वयं विमाने सुरराडिवाऽऽस्थितः ॥ ३७ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि कर्णनिर्याणे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

---

पक्ष की रक्षा करने के लिए इस भयङ्कर रण में या तो मैं अपने प्रिय प्राण दूँगा, और या युद्ध में शत्रुओं को मारकर दुर्योधन को राज्य दूँगा। मुझे सुवर्णमय मणिरत्नमण्डित विचित्र उज्ज्वल कवच पहनाओ, सूर्य के समान प्रभा-युक्त शिरस्त्राण मेरे सिर पर रक्खो। बाण-पूर्ण सोलह तरकस और दिव्य धनुष ले आओ। तलवारें, शक्तियां, भारी गदाएँ, सुवर्णमण्डित विचित्र शङ्ख, सोने की शृङ्खला आदि सब युद्ध-सामग्री लाओ। कमलचिह्नयुक्त विजयसूचक पताका को, वस्त्रों से स्वच्छ करके, ले आओ। विचित्र माला और खीलें आदि माङ्गलिक वस्तुएँ उपस्थित करो॥२२।२५॥ श्वेत मेघसदृश, हृष्ट-पुष्ट, मन्त्र से पवित्र किये गये जल में नहलाये गये, तेज, बढ़िया, सुवर्ण के अलङ्कारों से अलंकृत घोड़े शीघ्र लाओ। सुवर्णमाल्य से शोभित, चन्द्र-सूर्य सदृश कान्तियुक्त, रत्नों से भूषित, वाहनों से युक्त और समाम की सामग्री से परिपूर्ण बढ़िया रथ मेरी सवारी के लिए अभी लाओ। वेगशाली विचित्र चाप, उत्तम और ज़ोर को सहनेवाली धनुष की डोरियां, बाणपूर्ण बड़े-बड़े तरकस और कवच आदि सब सामग्री लाओ॥२६।२८॥ प्रस्थानकाल में शुभसूचक जलपूर्ण सुवर्णकलश और दही भरा हुआ बर्तन लाओ। मुझे माला पहनाकर जयसूचक नगाड़े बजाओ। हे सूत! तुम शीघ्र ही वहाँ पर मेरा रथ ले चलो जहाँ वीर भीमसेन, अर्जुन, युधिष्ठिर, नकुल और सहदेव हैं। मैं युद्धभूमि में उनके सन्मुख पहुँचकर या तो उन्हें मारूँगा, और या भीष्म की तरह शत्रुओं के हाथ से मारा जाऊँगा। जिस सेना में सत्यपरायण युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन, नकुल, सहदेव, सात्यकि, श्रीकृष्ण और सब सृञ्जय विद्यमान हैं उसे मैं, सब राजाओं के साथ मिलकर आक्रमण करने पर भी, अजेय ही मानता हूँ॥२९।३१॥ किन्तु मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि सर्वनाशक मृत्यु भी सावधान होकर सदैव यदि अर्जुन की रक्षा करे तो भी मैं युद्ध में उनको अवश्य मारूँगा, अथवा भीष्म की तरह उनके हाथों से मारा जाऊँगा। केवल मैं ही उन शूरवीर पाण्डवों की सेना के मध्य युद्ध करने न जाऊँगा,

प्रत्युत ये सब सहायक शूर राजा भी मेरे साथ अपना पराक्रम दिखावेंगे। ये मेरे सहायक राजा और योद्धा लोग मित्रद्रोही, कच्ची भक्ति रखनेवाले, कायर या पापी नहीं हैं॥ ३२।३३॥ सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र! अब सुवर्ण-मुक्ता-मणि-रत्नमण्डित उत्तम दृढ़ रथ कर्ण के सम्मुख लाया गया। उसमें सुन्दर पताका फहरा रही थी, और वायुगामी बढ़िया घोड़े जुते हुए थे। उसी रथ पर बैठकर महारथी कर्ण विजय के लिए रवाना हुए। सब कौरव उग्रधन्वा वीर कर्ण की स्तुति वैसे ही करने लगे, जैसे इन्द्र की स्तुति देवता किया करते हैं। श्रेष्ठ योद्धा कर्ण रथ पर बैठकर वहाँ चले जहाँ भीष्म पितामह शरशय्या पर शयन कर रहे थे। सुवर्ण मुक्ता-मणि-रत्नमण्डित, ध्वजायुक्त, अश्वशोभित रथ पर कर्ण उसी तरह शोभायमान हुए जिस प्रकार गरजते हुए मेघ पर सूर्य विराजमान हों। अग्नितुल्य तेजस्वी शुभरूप महारथी महाधनुर्द्धर कर्ण अग्निपिण्ड-सदृश उस रथ पर बैठकर विमान पर स्थित इन्द्र के समान शोभा को प्राप्त हुए॥ ३४।३७॥

द्रोणपर्व का दूसरा अध्याय समाप्त हुआ॥ २॥

अथ तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥

सञ्जय उवाच— शरतल्पे महात्मानं शयानममितौजसम्।
महावातसमूहेन समुद्रमिव शोषितम्॥ १॥
दृष्ट्वा पितामहं भीष्मं सर्वक्षत्रान्तकं गुरुम्।
दिव्यैरस्त्रैर्महेष्वासं पातितं सव्यसाचिना॥ २॥
जयाशा तव पुत्राणां सम्भग्ना शर्म वर्म च।
अपाराणामिव द्वीपमगाधे गाधमिच्छताम्॥ ३॥
स्रोतसा यामुनेनेव शरौघेण परिप्लुतम्।
महेन्द्रेणेव मैनाकमसह्यं भुवि पातितम्॥ ४॥
नभश्च्युतमिवाऽऽदित्यं पतितं धरणीतले।
शतक्रतुमिवाऽचिन्त्यं पुरा वृत्रेण निर्जितम्॥ ५॥
मोहनं सर्वसैन्यस्य युधि भीष्मस्य पातनम्।
ककुदं सर्वसैन्यानां लक्ष्म सर्वधनुष्मताम्॥ ६॥
धनञ्जयशरैर्व्याप्तं पितरं ते महाव्रतम्।
तं वीरशयने वीरं शयानं पुरुषर्षभम्॥ ७॥

तीसरा अध्याय॥ ३॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र! कर्ण ने जाकर देखा कि महापराक्रमी महात्मा भीष्म शरशय्या पर पड़े हुए हैं। जैसे तूफान ने समुद्र को सुखा डाला हो, वैसे ही अर्जुन ने सर्वक्षत्रान्तक गुरु पितामह भीष्म को दिव्य अस्त्रों के द्वारा गिरा दिया था। भीष्म के गिरते ही आपके पुत्रों की जय की आशा, कल्याण और रक्षारूपी कवच खण्डित सा हो गया। महात्मा भीष्म कौरवों के लिए वैसे ही आश्रय-स्वरूप थे जैसा अथाह में डूबकर थाह चाहनेवाले मनुष्य के लिए टापू होता है। यमुना के प्रवाह के समान असंख्य बाण उनके अङ्गों में छिदे हुए थे। इन्द्र के वज्र-प्रहार से पृथ्वी पर पड़े हुए मैनाक पर्वत के समान,

भीष्ममाधिरथिर्दृष्ट्वा भरतानां महाद्युतिः ।
अवतीर्य रथादार्त्तो बाष्पव्याकुलिताक्षरम् ॥ ८ ॥
अभिवाद्याऽञ्जलिं बध्वा वन्दमानोऽभ्यभाषत ।
कर्णोऽहमस्मि भद्रं ते वद मामभि भारत ॥ ९ ॥
पुण्यया क्षेम्यया वाचा चक्षुषा चाऽवलोकय ।
न नूनं सुकृतस्येह फलं कश्चित्समश्नुते ॥ १० ॥
यत्र धर्मपरो वृद्धः शेते भुवि भवानिह ।
कोशसञ्चयने मन्त्रे व्यूहे प्रहरणेषु च ॥ ११ ॥
नाऽहमन्यं प्रपश्यामि कुरूणां कुरुपुङ्गव ।
बुद्ध्या विशुद्धया युक्तो यः कुरूंस्तारयेद्भयात् ॥ १२ ॥
योधांस्तु बहुधा हत्वा पितृलोकं गमिष्यति ।
अद्यप्रभृति संक्रुद्धा व्याघ्रा इव मृगक्षयम् ॥ १३ ॥
पाण्डवा भरतश्रेष्ठ करिष्यन्ति कुरुक्षयम् ।
अद्य गाण्डीवघोषस्य वीर्यज्ञाः सव्यसाचिनः ॥ १४ ॥
कुरवः सन्त्रसिष्यन्ति वज्रपाणेरिवाऽसुराः ।
अद्य गाण्डीवमुक्तानामशनीनामिव स्वनः ॥ १५ ॥
त्रासयिष्यति बाणानां कुरूनन्यांश्च पार्थिवान् ।
समिद्धोऽग्निर्यथा वीर महाज्वालो द्रुमान्दहेत् ॥ १६ ॥
धार्तराष्ट्रान्प्रधक्ष्यन्ति तथा बाणाः किरीटिनः ।
येन येन प्रसरतो वाय्वग्नी सहितौ वने ॥ १७ ॥

आकाश से गिरे हुए सूर्य के समान, वृत्रासुर से पराजित इन्द्र के समान भीष्म पितामह पृथ्वी पर पड़े हुए थे। युद्ध में सब शत्रुसेना को अपने पराक्रम से मूढ़ बनानेवाले, सब सैनिकों में श्रेष्ठ, धनुर्द्धरों के शिरोमणि, आपके चाचा महात्मा भीष्म को अर्जुन के बाणों से शिथिल होकर वीरोचित शरशय्या पर पड़े देखकर कर्ण शोक और मोह के आवेश में विह्वल हो उठे। उनके नेत्रों में आँसू भर आये। वे तुरन्त ही रथ से उतरकर पैदल ही महात्मा भीष्म के पास पहुँचे। हाथ जोड़कर प्रणाम करके कर्ण ने कहा—हे पितामह! आपका कल्याण हो। मैं कर्ण हूँ। अपनी कल्याणमयी दृष्टि से मेरी ओर देखिए, और पवित्र वाक्यों से मुझे कृतार्थ कीजिए। आप ऐसे धर्मनिष्ठ वृद्ध को पृथ्वी पर इस प्रकार पड़े देखकर निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि इस लोक में कोई भी अपने पुण्य का फल नहीं भोगता॥११०॥ हे कुरुश्रेष्ठ! मुझे तो कौरवों में अब कोई कोष-सञ्चय, मन्त्रणा, व्यूहरचना और अस्त्रप्रयोग में आप सा निपुण नहीं देख पड़ता। विशुद्ध बुद्धि से युक्त आप ही कौरवों को इस विपत्ति के पार लगानेवाले थे, सो आप बहुत से योद्धाओं को मारकर अब पितृलोक जानेवाले हैं। जैसे क्रुद्ध बाघ मृगों को चौपट करते हैं, वैसे ही अब से पाण्डव लोग कुरुसेना का संहार करेंगे। हे पितामह! अर्जुन के पराक्रम को

तेन तेन प्रदहतो भूरिगुल्मतृणद्रुमान् ।
यादृशोऽग्निः समुद्भूतस्तादृक्पार्थो न संशयः ॥ १८ ॥
यथा वायुर्नरव्याघ्र तथा कृष्णो न संशयः ।
नदतः पाञ्चजन्यस्य रसतो गाण्डिवस्य च ॥ १९ ॥
श्रुत्वा सर्वाणि सैन्यानि त्रासं यास्यन्ति भारत ।
कपिध्वजस्योत्पततो रथस्याऽमित्रकर्षिणः ॥ २० ॥
शब्दं सोढुं न शक्ष्यन्ति त्वामृते वीर पार्थिवाः ।
को ह्यर्जुनं योधयितुं त्वदन्यः पार्थिवोऽर्हति ॥ २१ ॥
यस्य दिव्यानि कर्माणि प्रवदन्ति मनीषिणः ।
अमानुषैश्च संग्रामस्त्र्यम्बकेण महात्मना ॥ २२ ॥
तस्माच्चैव वरं प्राप्तो दुष्प्रापमकृतात्मभिः ।
कोऽन्यः शक्तो रणे जेतुं पूर्वं यो न जितस्त्वया ॥ २३ ॥
जितो येन रणे रामो भवता वीर्यशालिना ।
क्षत्रियान्तकरो घोरो देवदानवदर्पहा ॥ २४ ॥
तमद्याऽहं पाण्डवं युद्धशौण्डममृष्यमाणो भवता चाऽनुशिष्टः ।
आशीविषं दृष्टिहरं सुघोरं शूरं शक्ष्याम्यस्त्रबलान्निहन्तुम् ॥ २५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि कर्णवाक्ये तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

जाननेवाले वीरवर अब गाण्डीव धनुष के शब्द से वैसे ही भयभीत होंगे जैसे वज्र के शब्द से असुर भयभीत होते हैं। अब गाण्डीव धनुष से छूटे हुए बाणों का शब्द, वज्र की कड़क के समान, कौरवों को और उनके पक्ष के अन्य राजाओं को भयविह्वल बनावेगा॥११।१६॥ हे वीर! जैसे प्रज्वलित अग्नि बड़ी बड़ी ज्वालाओं से वृक्षों को जलाती है वैसे ही अर्जुन के बाण धृतराष्ट्र पुत्रों को भस्म करेंगे। वायु और अग्नि दोनों मिलकर महावन में बड़े बड़े वृक्षों और घास फूस लता आदि को भस्म कर डालते हैं। सो अर्जुन तो अग्नि के तुल्य हैं, और कृष्ण वायु के समान हैं॥१८।१९॥ हे भरतकुलदीपक! पाञ्चजन्य शङ्ख और गाण्डीव धनुष का शब्द सुनकर सब सेना भयभीत हो जायगी। हे वीर! आपके न रहने से सब राजा लोग अर्जुन के रथ के शब्द को नहीं सह सकेंगे। पण्डित और वीर लोग जिनके अलौकिक कर्मों का वर्णन किया करते हैं, जिन्होंने निवातकवच आदि दानवों को मारा और साक्षात् शङ्कर को संग्राम में सन्तुष्ट करके साधारण मनुष्यों के लिए दुर्लभ वरदान प्राप्त किये तथा जिनकी रक्षा सदा श्रीकृष्ण करते हैं, उन समराभिमानी अर्जुन से युद्ध करके आपके अतिरिक्त कोई भी राजा उनको परास्त नहीं कर सकता। आपने क्षत्रियकुल के काल, सुरासुर पूजित, महाशूर परशुरामजी को अपने पराक्रम से रण में जीत लिया था। ऐसा कौन वीर है, जिसे आपने परास्त नहीं किया? किन्तु काल की कैसी विचित्र गति है कि वही आप आज अर्जुन के बाणों से घायल होकर पृथ्वी पर पड़े हुए हैं। मैं उन युद्धशूर पाण्डव अर्जुन को आपकी अनुमति लेकर मारने की इच्छा रखता हूँ। विषैले नाग के समान

दृष्टि से ही वीरों के प्राण हर लेनेवाले शूर अर्जुन को मैं आपकी अनुमति प्राप्त होने से, अपने अस्त्रबल के द्वारा मार सकूँगा॥१९।२५॥

द्रोणपर्व का तीसरा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३ ॥

अथ चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

सञ्जय उवाच—तस्य लालप्यमानस्य कुरुवृद्धः पितामहः ।
देशकालोचितं वाक्यमब्रवीत्प्रीतमानसः ॥ १ ॥
समुद्र इव सिन्धूनां ज्योतिषामिव भास्करः ।
सत्यस्य च यथा सन्तो बीजानामिव चोर्वरा ॥ २ ॥
पर्जन्य इव भूतानां प्रतिष्ठा सुहृदां भव ।
बान्धवास्त्वाऽनुजीवन्तु सहस्राक्षमिवाऽमराः ॥ ३ ॥
मानहा भव शत्रूणां मित्राणां नन्दिवर्धनः ।
कौरवाणां भव गतिर्यथा विष्णुर्दिवौकसाम् ॥ ४ ॥
स्वबाहुबलवीर्येण धार्त्तराष्ट्रजयैषिणा ।
कर्ण राजपुरं गत्वा काम्बोजा निर्जितास्त्वया ॥ ५ ॥
गिरिव्रजगताश्चापि नग्नजित्प्रमुखा नृपाः ।
अम्बष्ठाश्च विदेहाश्च गान्धाराश्च जितास्त्वया ॥ ६ ॥
हिमवद्दुर्गनिलयाः किराता रणकर्कशाः ।
दुर्योधनस्य वशगास्त्वया कर्ण पुरा कृताः ॥ ७ ॥
उत्कला मेकलाः पौण्ड्राः कलिङ्गान्ध्राश्च संयुगे ।
निषादाश्च त्रिगर्ताश्च बाह्लीकाश्च जितास्त्वया ॥ ८ ॥
तत्र तत्र च संग्रामे दुर्योधनहितैषिणा ।
बहवश्च जिताः कर्ण त्वया वीरा महौजसा ॥ ९ ॥

चौथा अध्याय ॥ ४ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज! कर्ण के ये वचन सुनकर पितामह भीष्म प्रसन्नतापूर्वक देश और काल के अनुकूल यह वचन बोले — हे कर्ण! सागर जैसे नदियों का, सूर्य जैसे ज्योतिर्मय पदार्थों का, सज्जन पुरुष जैसे सत्य का, उर्वरा भूमि जैसे सब बीजों का और मेघ जैसे सब प्राणियों के जीवन का आश्रय है, वैसे ही तुम अपने सुहृद् कौरवों के आश्रयस्थल हो। देवता जैसे इन्द्र के अधीन हैं वैसे ही तुम्हारे बान्धव कौरव तुम्हारे अधीन हों। नारायण जैसे देवताओं का आनन्द बढ़ाते हैं वैसे ही तुम अपने मित्र कौरवों का आनन्द बढ़ाओ। हे वीर कर्ण! तुमने पहले कौरवों का प्रिय करने के लिए राजपुर में जाकर अपने बाहुवीर्य से काम्बोजगण को जीता था। गिरिव्रज में स्थित नग्नजित आदि राजाओं, अम्बष्ठों, विदेहों, गान्धारों और हिमवान् पर्वत के दुर्ग में रहनेवाले रणकर्कश किरातों को जीतकर तुमने

यथा दुर्योधनस्तात सज्ञातिकुलबान्धवः ।
तथा त्वमपि सर्वेषां कौरवाणां गतिर्भव ॥ १० ॥
शिवेनाऽभिवदामि त्वां गच्छ युध्यस्व शत्रुभिः ।
अनुशाधि कुरून्संख्ये धत्स्व दुर्योधने जयम् ॥ ११ ॥
भवान्पौत्रसमोऽस्माकं यथा दुर्योधनस्तथा ।
तवापि धर्मतः सर्वे यथा तस्य वयं तथा ॥ १२ ॥
यौनात्सम्बन्धकाल्लोके विशिष्टं सङ्गतं सताम् ।
सद्भिः सह नरश्रेष्ठ प्रवदन्ति मनीषिणः ॥ १३ ॥
स सत्यसङ्गतो भूत्वा ममेदमिति निश्चितः ।
कुरूणां पालय बलं यथा दुर्योधनस्तथा ॥ १४ ॥
निशम्य वचनं तस्य चरणावभिवाद्य च ।
ययौ वैकर्त्तनः कर्णः समीपं सर्वधन्विनाम् ॥ १५ ॥
सोऽभिवीक्ष्य नरौघाणां स्थानमप्रतिमं महत् ।
व्यूढप्रहरणोरस्कं सैन्यं तत्समबृंहयत् ॥ १६ ॥
हर्षिताः कुरवः सर्वे दुर्योधनपुरोगमाः ।
उपागतं महाबाहुं सर्वानीकपुरःसरम् ॥ १७ ॥
कर्णं दृष्ट्वा महात्मानं युद्धाय समुपस्थितम् ।
क्ष्वेडितास्फोटितरवैः सिंहनादरवैरपि ।
धनुःशब्दैश्च विविधैः कुरवः समपूजयन् ॥ १८ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि कर्णाश्वासे चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

दुर्योधन के अधीन कर दिया था । हे वीर ! तुमने दुर्योधन के हित के लिए उत्कल, मेकल, पौण्ड्र, कलिङ्ग, अन्ध्र, निशाद, त्रिगर्त, बाह्लीक, आदि देशों में जाकर वहाँ के रहनेवाले बड़े-बड़े वीरों को अपने पराक्रम से जीता था । इस समय दुर्योधन जैसे सजातीय कुल और बान्धव आदि समेत सब कौरवों का आश्रयस्थल हैं वैसे ही तुम भी उनके रक्षक बनो ॥१।१०॥मैं तुम्हें आशीर्वाद देता हूँ, जाओ, शत्रुओं से युद्ध करो । सब कौरवों को अपना अनुगामी बनाकर दुर्योधन को विजयी बनाओ। दुर्योधन के समान तुम भी मेरे पौत्रतुल्य हो । धर्म से जैसे मैं दुर्योधन का पितामह हूँ वैसे ही तुम्हारा भी हूँ । क्योंकि पण्डित लोग सत्सङ्गति के सम्बन्ध को जातिसम्बन्ध से भी अधिक माननीय बताते हैं । हे वीर कर्ण ! कौरवों के साथ तुम्हारा वही सम्बन्ध हो गया है । सज्जन लोग इसी लिए अन्य लोगों से भी मित्रता करना चाहते हैं । मेरी सम्मति यह है कि तुम सत्यप्रतिज्ञ होकर, उसी सम्बन्ध के विचार से, ममतापूर्वक दुर्योधन की तरह कौरव-सेना की रक्षा करो॥११।१५॥हे महाराज! भीष्म के ये वचन सुनकर, उनके चरणों में प्रणाम करके, महावीर कर्ण रथ पर सवार हुए और शीघ्रता के साथ युद्धभूमि की ओर चले । कर्ण ने सब राजाओं की बढ़िया सेना को देखकर उसे यथास्थान स्थापित और उत्साहित किया । विशाल वक्षःस्थलवाले बड़े-

बड़े वीर सिपाही अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित होकर युद्ध के लिए तैयार खड़े थे। सब सेना के आगे चलनेवाले वीर कर्ण को लौटकर युद्ध के लिए तैयार देखकर दुर्योधन आदि कौरव बहुत ही प्रसन्न हुए। सभी वीर ताल ठोककर, उछल-उछलकर, सिंहनाद और धनुष की डोरियों का शब्द करके अपना उत्साह प्रकट करते हुए वीर कर्ण की अभ्यर्थना करने लगे॥१५।१८॥

—०—

भीष्मपर्व का चौथा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

अथ पञ्चमोऽध्याय ॥ ५ ॥

सञ्जय उवाच— रथस्थं पुरुषव्याघ्रं दृष्ट्वा कर्णमवस्थितम् ।
हृष्टो दुर्योधनो राजन्निदं वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥
सनाथमिव मन्येऽहं भवता पालितं बलम् ।
अत्र किं नु समर्थं यद्धितं तत्सम्प्रधार्यताम् ॥ २ ॥

कर्ण उवाच— ब्रूहि नः पुरुषव्याघ्र त्वं हि प्राज्ञतमो नृप ।
यथा चाऽर्थपतिः कृत्यं पश्यते न तथेतरः ॥ ३ ॥
ते स्म सर्वे तव वचः श्रोतुकामा नरेश्वर ।
नाऽन्याय्यं हि भवान्वाक्यं ब्रूयादिति मतिर्मम ॥ ४ ॥

दुर्योधन उवाच— भीष्मः सेनाप्रणेताऽऽसीद्वयसा विक्रमेण च ।
श्रुतेन चोपसम्पन्नः सर्वैर्योधगणैस्तथा ॥ ५ ॥
तेनाऽतियशसा कर्ण घ्नता शत्रुगणान्मम ।
सुयुद्धेन दशाहानि पालिताः स्म महात्मना ॥ ६ ॥
तस्मिन्नसुकरं कर्म कृतवत्यास्थिते दिवम् ।
कं नु सेनाप्रणेतारं मन्यसे तदनन्तरम् ॥ ७ ॥
न विना नायकं सेना मुहूर्तमपि तिष्ठति ।
आहवेष्वाहवश्रेष्ठ नेतृहीनेव नौर्जले ॥ ८ ॥

पाचवाँ अध्याय ॥ ५ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज! कर्ण को रथ के ऊपर सन्मुख देखते ही दुर्योधन ने प्रसन्न होकर कहा—हे मित्र! तुम्हारे द्वारा सुरक्षित अपनी सेना को मैं सर्वथा सनाथ समझता हूँ। बताओ, अब हमें क्या करना उचित है? जो हमारे लिए हित और हमारी शक्ति से साध्य हो, वह निश्चित करके कहो॥१।२॥कर्ण ने कहा—हे राजेन्द्र! आप हम सबके प्रभु और श्रेष्ठ बुद्धिमान् हैं। आप ही कर्तव्य-निर्द्धारण कीजिए। प्रधान स्वामी या राजा स्वयं जैसे कर्तव्य का निश्चय कर सकता है, वैसे दूसरा मनुष्य नहीं कर सकता। हे नरनाथ! हम लोग आपके ही मुख से आज्ञा सुनना चाहते हैं। मुझे निश्चय है कि आप अनुचित या अनुपयुक्त नहीं कहेंगे॥३।४॥दुर्योधन ने कहा—हे कर्ण! अवस्था, पराक्रम और ज्ञान में वृद्ध पितामह भीष्म ने सेनापति होकर सब योद्धाओं के साथ दस दिन तक अच्छी प्रकार युद्ध चलाया और मेरी सेना की रक्षा की। महायशस्वी पितामह ने अपने युद्ध-कौशल से मेरे शत्रुओं को भी मारा और

यथा ह्यकर्णधारा नौ रथश्चाऽसारथिर्यथा ।
द्रवेद्यथेष्टं तद्वत्स्यादृते सेनापतिं बलम् ॥ ९ ॥
अदेशिको यथा सार्थः सर्वः कृच्छ्रं समृच्छति ।
अनायका तथा सेना सर्वान्दोषान्समर्छति ॥ १० ॥
स भवान्वीक्ष्य सर्वेषु मामकेषु महात्मसु ।
पश्य सेनापतिं युक्तमनु शान्तनवादिह ॥ ११ ॥
यं हि सेनाप्रणेतारं भवान्वक्ष्यति संशयः ।
तं वयं सहिताः सर्वे करिष्यामो न संशयः ॥ १२ ॥
कर्ण उवाच—सर्वे एव महात्मान इमे पुरुषसत्तमाः ।
सेनापतित्वमर्हन्ति नाऽत्र कार्या विचारणा ॥ १३ ॥
कुलसंहननज्ञानैर्बलविक्रमबुद्धिभिः ।
युक्ताः श्रुतज्ञा धीमन्त आहवेष्वनिवर्तिनः ॥ १४ ॥
युगपन्न तु ते शक्याः कर्तुं सर्वे पुरःसराः ।
एक एव तु कर्त्तव्यो यस्मिन्वैशेषिका गुणाः ॥ १५ ॥
अन्योन्यस्पर्धिनां ह्येषां यद्येकं यं करिष्यसि ।
शेषा विमनसो व्यक्तं न योत्स्यन्ति हितास्तव ॥ १६ ॥
अयं च सर्वयोधानामाचार्यः स्थविरो गुरुः ।
युक्तः सेनापतिः कर्तुं द्रोणः शस्त्रभृतां वरः ॥ १७ ॥
को हि तिष्ठति दुर्धर्षे द्रोणे शस्त्रभृतां वरे ।
सेनापतिः स्यादन्योऽस्माच्छुक्राङ्गिरसदर्शनात् ॥ १८ ॥

---

अपनी सेना की भी रक्षा की। ऐसा दुष्कर कर्म करके महात्मा भीष्म स्वर्गलोक की यात्रा को तयार हो चुके। अब हमारा पहला काम उपयुक्त सेनापति को चुनना है। तुम किसको सेनापति बनाने के योग्य समझते हो ?॥५।८॥ जैसे बिना मल्लाह के नाव पल भर भी जल में नहीं रह सकती वैसे ही सेनापति के बिना सेना क्षण भर युद्धभूमि में नहीं ठहर सकती। सेना-पति के न होने पर, सारथी से शून्य रथ अथवा बिना मल्लाह की नाव के समान, सेना भी इधर-उधर बहकी-बहकी फिरती है। सेना का ठीक-ठीक सञ्चालन करने के लिए एक योग्य सेनापति का होना परम आवश्यक है। पथप्रदर्शक मुखिया के बिना मुसाफिरों के झुण्ड जैसे कष्ट पाते हैं वैसे ही सेना-पति हीन सेना में भी दोष होते हैं। अतएव तुम विचारकर देखो कि हमारे पक्ष में जितने महानुभाव वीर हैं, उनमें ऐसा योग्य पुरुष कौन है जो महापराक्रमी भीष्म के उपरान्त उपयुक्त सेनापति हो सके। तुम जिसको उचित समझोगे उसी को हम सहर्ष अपना सेनापति बनावेंगे॥९।१२॥ कर्ण ने कहा—हे राजेन्द्र! आपकी सेना में जितने श्रेष्ठ पुरुष हैं वे सब सत्कुल में उत्पन्न, समर-विशारद, ज्ञानी, महाबली, महापरा-क्रमी, बुद्धिमान्, शास्त्रज्ञ, युद्ध में पीठ न दिखानेवाले और सेनापति होने के उपयुक्त हैं। किन्तु सब श्रेष्ठ महारथी एक साथ सेनापति नहीं बनाये जा सकते।

न च सोऽप्यस्ति ते योधः सर्वराजसु भारत ।
द्रोणं यः समरे यान्तमनुयास्यति संयुगे ॥ १९ ॥
एष सेनाप्रणेतॄणामेष शस्त्रभृतामपि ।
एष बुद्धिमतां चैव श्रेष्ठो राजन्गुरुस्तव ॥ २० ॥
एवं दुर्योधनाऽऽचार्यमाशु सेनापतिं कुरु ।
जिगीषन्तोऽसुरान्संख्ये कार्तिकेयमिवाऽमराः ॥ २१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि कर्णवाक्ये पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

इन सबमें से जिस एक में अधिक गुण देख पड़े उसी को इस समय सेनापति बनाना चाहिए। किन्तु इन परस्पर समान स्पर्धा रखनेवाले वीरों में से किसी एक को जो आप सेनापति बना देंगे तो शेष सब शायद खिन्न होकर उस प्रकार उत्साह से आपके हित के लिए युद्ध न करें॥१३।१६॥इसलिए मेरी सम्मति में योद्धाओं के आचार्य वृद्ध गुरु और सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ द्रोणजी को ही सेनापति बनाना उचित है। यही सबसे अधिक इस पद के उपयुक्त हैं। शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ और नीतिज्ञान में बृहस्पति तथा शुक्र के समान महात्मा द्रोणाचार्य के रहते और कौन सेनापति-पद के योग्य हो सकता है? आपके पक्ष के राजाओं में ऐसा कौन है जो सेनापति होकर युद्ध के लिए जानेवाले गुरुवर द्रोणाचार्य का साथ न दे? हे राजेन्द्र ! ये महात्मा आपके गुरु हैं, फिर सेनापतियों, शस्त्रधारियों और बुद्धिमानों में भी श्रेष्ठ हैं। हे दुर्योधन ! जैसे युद्ध में असुरों को जीतने के लिए देवताओं ने कार्त्तिकेय को अपना सेनापति बनाया था वैसे ही आप शीघ्र द्रोणाचार्यजी को अपनी सेना का प्रधान सेनापति बनाइए॥१७।२१॥

द्रोणपर्व का पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

अथ षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

सञ्जय उवाच—कर्णस्य वचनं श्रुत्वा राजा दुर्योधनस्तदा ।
सेनामध्यगतं द्रोणमिदं वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥
दुर्योधन उवाच—वर्णश्रैष्ठ्यात्कुलोत्पत्त्या श्रुतेन वयसा धिया ।
वीर्याद्दाक्ष्यादधृष्यत्वादर्थज्ञानान्नयाज्जयात् ॥ २ ॥
तपसा च कृतज्ञत्वाद्वृद्धः सर्वगुणैरपि ।
युक्तोऽभवत्समो गोप्ता राज्ञामन्यो न विद्यते ॥ ३ ॥
स भवान्पातु नः सर्वान्देवानिव शतक्रतुः ।
भवन्नेत्राः पराञ्जेतुमिच्छामो द्विजसत्तम ॥ ४ ॥

छठा अध्याय ॥ ६ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! कर्ण के ये वचन सुनकर राजा दुर्योधन ने सेना के मध्य में स्थित द्रोणाचार्य से प्रार्थना की—हे महात्मन् ! आप वर्ण में श्रेष्ठ हैं; कुल, अवस्था, बुद्धि, वीरता, चतुरता आदि में भी बड़े हैं। आप शत्रुओं के लिए दुर्धर्ष हैं। अर्थज्ञान, नीति, विजय, तपस्या, कृतज्ञता आदि गुणों में दूसरा कोई आपकी बराबरी नहीं कर सकता। हमारे पक्ष के राजाओं में आपके समान उपयुक्त सेनापति

रुद्राणामिव कापाली वसूनामिव पावकः ।
कुबेर इव यक्षाणां मरुतामिव वासवः ॥ ५ ॥
वसिष्ठ इव विप्राणां तेजसामिव भास्करः ।
पितृणामिव धर्मेन्द्रो यादसामिव चाऽम्बुराट् ॥ ६ ॥
नक्षत्राणामिव शशी दितिजानामिवोशनाः ।
श्रेष्ठः सेनाप्रणेतॄणां स नः सेनापतिर्भव ॥ ७ ॥
अक्षौहिण्यो दशैका च वशगाः सन्तु तेऽनघ ।
ताभिः शत्रून्प्रतिव्यूह्य जहीन्द्रो दानवानिव ॥ ८ ॥
प्रयातु नो भवानग्रे देवानामिव पाविकिः ।
अनुयास्यामहे त्वाऽजौ सौरभेया इवर्षभम् ॥ ९ ॥
उग्रधन्वा महेष्वासो दिव्यं विस्फारयन्धनुः ।
अग्रेभवं त्वां तु दृष्ट्वा नाऽर्जुनः प्रहरिष्यति ॥ १० ॥
ध्रुवं युधिष्ठिरं संख्ये सानुबन्धं सबान्धवम् ।
जेष्यामि पुरुषव्याघ्र भवान्सेनापतिर्यदि ॥ ११ ॥
सञ्जय उवाच---एवमुक्ते ततो द्रोणं जयेत्यूचुर्नराधिपाः ।
सिंहनादेन महता हर्षयन्तस्तवाऽऽत्मजम् ॥ १२ ॥
सैनिकाश्च मुदा युक्ता वर्धयन्ति द्विजोत्तमम् ।
दुर्योधनं पुरस्कृत्य प्रार्थयन्तो महद्यशः ।
दुर्योधनं ततो राजन्द्रोणो वचनमब्रवीत् ॥ १३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि द्रोणसमाह्वने षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

और कोई नहीं है॥१।२॥हे भगवन् ! सब देवताओं की जैसे इन्द्र रक्षा करते हैं वैसे ही आप हम सब के रक्षक बनिए। हे द्विजश्रेष्ठ ! आपको सेनापति बनाकर हम अपने शत्रुओं को जीतना चाहते हैं। जैसे रुद्रों में कपाली, वसुओं में पावक, यक्षों में कुबेर, देवगण में इन्द्र, ब्राह्मणों में वसिष्ठ, तेजस्वियों में सूर्य, पितरों में यमराज, जलचारियों में वरुण, नक्षत्रों में चन्द्रमा, दानवों में शुक्राचार्य और सम्पूर्ण विश्व में सृष्टि स्थिति प्रलयकर्ता प्रभु नारायण श्रेष्ठ हैं, वैसे ही इन सेनापति-पद के लिए उपयुक्त क्षत्रियों में आप श्रेष्ठ सेनापति हैं। इसलिए मेरी प्रार्थना स्वीकार करके आप मेरी सेना के सेनापति बनिए॥४।७॥हे निष्पाप! यह ग्यारह अक्षौहिणी सेना आपके अधीन होकर युद्ध करे। हे भगवन् ! इन्द्र जैसे दानवों को जीतते हैं वैसे ही शत्रुओं के विरुद्ध इस सेना से व्यूहरचना करके आप मेरे शत्रुओं को जीतिए। कार्त्तिकेय जैसे देवताओं के आगे आगे चलते थे, वैसे ही आप हम लोगों की सेना के अग्रगामी सेनापति हों। जैसे बैल सांड के पीछे पीछे चलते हैं वैसे ही हम लोग युद्धभूमि में आपके अनुगामी होंगे। अपने दिव्य धनुष का शब्द करते हुए महायोद्धा उग्रधन्वा अर्जुन जब संग्राम में आपको आगे देखेंगे तो कभी प्रहार नहीं करेंगे। हे पुरुषसिंह ! आप यदि मेरे सेनापति बनेंगे तो मैं युद्ध में बन्धु-बान्धव और अनुगामी राजाओं सहित

युधिष्ठिर को जीत लूँगा॥८।११॥सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! दुर्योधन के यों कहने पर सब राजा लोग सिंहनाद से आपके पुत्र को प्रसन्न करते हुए 'द्रोणाचार्य की जय हो' ऐसा कहने लगे। सैनिकगण भी महत् यश की इच्छा से प्रसन्नतापूर्वक दुर्योधन की बातों का समर्थन करते हुए द्रोणाचार्य की अभ्यर्थना करने लगे। अब महायशस्वी द्रोणाचार्य ने आपके पुत्र से यों कहा॥१२।१३॥

द्रोणपर्व का छठा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

अथ सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

द्रोण उवाच—वेदं षडङ्गं वेदाऽहमर्थविद्यां च मानवीम् ।
त्रैयम्बकमथेष्वस्त्रं शस्त्राणि विविधानि च ॥ १ ॥
ये चाऽप्युक्ता मयि गुणा भवद्भिर्जयकांक्षिभिः ।
चिकीर्षुस्तानहं सर्वान्योधयिष्यामि पाण्डवान् ॥ २ ॥
पार्षतं तु रणे राजन्न हनिष्ये कथञ्चन ।
स हि सृष्टो वधार्थाय ममैव पुरुषर्षभः ॥ ३ ॥
योधयिष्यामि सैन्यानि नाशयन्सर्वसोमकान् ।
न च मां पाण्डवा युद्धे योधयिष्यन्ति हर्षिताः ॥ ४ ॥
सञ्जय उवाच—स एवमभ्यनुज्ञातश्चक्रे सेनापतिं ततः ।
द्रोणं तव सुतो राजन्विधिदृष्टेन कर्मणा ॥ ५ ॥
अथाऽभिषिषिचुर्द्रोणं दुर्योधनमुखा नृपाः ।
सैनापत्ये यथा स्कन्दं पुरा शक्रमुखाः सुराः ॥ ६ ॥
ततो वादित्रघोषेण शङ्खानां च महास्वनैः ।
प्रादुरासीत्कृते द्रोणे हर्षः सेनापतौ तदा ॥ ७ ॥
ततः पुण्याहघोषेण स्वस्तिवादस्वनेन च ।
संस्तवैर्गीतशब्दैश्च सूतमागधवन्दिनाम् ॥ ८ ॥

सातवाँ अध्याय ॥ ७ ॥

द्रोणाचार्य ने कहा—हे दुर्योधन ! मैं वेद के छहों अङ्ग, मनुवर्णित अर्थविद्या, भगवान् शूलपाणि का पाशुपत अस्त्र और अन्य अनेक प्रकार के अस्त्र-शस्त्र तथा उनका प्रयोग भली भाँति जानता हूँ। तुम लोगों ने जय की इच्छा करके मुझमें जिन-जिन गुणों का होना बतलाया है उन गुणों का परिचय, तुम्हारा हित करने के लिए, देता हुआ मैं पाण्डवों से युद्ध करूँगा। किन्तु हे राजेन्द्र ! मैं द्रुपद के पुत्र धृष्टद्युम्न को किसी प्रकार न मार सकूँगा। वह पुरुषश्रेष्ठ मुझे मारने के लिए ही उत्पन्न हुआ है। मैं सब सोमकों और पाञ्चालों को मारूँगा, और सब सैनिकों के साथ युद्ध करूँगा किन्तु प्रसन्न पाण्डवगण जी खोलकर मुझसे नहीं युद्ध करेंगे॥१४॥सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! इस प्रकार द्रोणाचार्य की अनुमति पाकर आपके पुत्र दुर्योधन ने विधिपूर्वक उनको सेनापति बनाया। पूर्व समय में जैसे इन्द्र आदि देवताओं ने कार्त्तिकेय को अपना सेनापति बनाकर उनका अभिषेक किया था, वैसे ही दुर्योधन आदि

जयशब्दैर्द्विजाग्र्याणां सुभगानर्त्तितैस्तथा ।
सत्कृत्य विधिना द्रोणं मेनिरे पाण्डवाञ्जितान् ॥ ९ ॥

सञ्जय उवाच—सैनापत्यं तु सम्प्राप्य भारद्वाजो महारथः ।
युयुत्सुर्व्यूह्य सैन्यानि प्रायात्तव सुतैः सह ॥ १० ॥
सैन्धवश्च कलिङ्गश्च विकर्णश्च तवाऽऽत्मजः ।
दक्षिणं पार्श्वमास्थाय समतिष्ठन्त दंशिताः ॥ ११ ॥
प्रपक्षः शकुनिस्तेषां प्रवरैर्हयसादिभिः ।
ययौ गान्धारकैः सार्धं विमलप्रासयोधिभिः ॥ १२ ॥
कृपश्च कृतवर्मा च चित्रसेनो विविंशतिः ।
दुःशासनमुखा यत्ताः सव्यं पक्षमपालयन् ॥ १३ ॥
तेषां प्रपक्षाः काम्बोजाः सुदक्षिणपुरःसराः ।
ययुरश्वैर्महावेगैः शकाश्च यवनैः सह ॥ १४ ॥
मद्रास्त्रिगर्ताः साम्बष्ठाः प्रतीच्योदीच्यमालवाः ।
शिबयः शूरसेनाश्च शूद्राश्च मलदैः सह ॥ १५ ॥
सौवीराः कितवाः प्राच्या दाक्षिणात्याश्च सर्वशः ।
तवाऽऽत्मजं पुरस्कृत्य सूतपुत्रस्य पृष्ठतः ॥ १६ ॥
हर्षयन्तः स्वसैन्यानि ययुस्तव सुतैः सह ।
प्रवरः सर्वयोधानां बलेषु बलमादधत् ॥ १७ ॥
ययौ वैकर्त्तनः कर्णः प्रमुखे सर्वधन्विनाम् ।
तस्य दीप्तो महाकायः स्वान्यनीकानि हर्षयन् ॥ १८ ॥

---

राजाओं ने मिलकर सेनापति-पद पर द्रोणाचार्य को स्थापित किया, उनका अभिषेक किया। उस समय कौरवगण विचित्र बाजे और शङ्ख बजाकर हर्ष प्रकट करने लगे। अब ब्राह्मणों ने पुण्याह-पाठ और स्वस्ति-वाचन किया, सूत-मागध-वन्दीजन स्तुति गायन करने लगे, ब्राह्मण लोग शुभ आशीर्वाद के साथ जय-जय-कार करने लगे और सुन्दरी स्त्रियाँ नाचने गाने लगीं। इस प्रकार विधिपूर्वक द्रोणाचार्य का सत्कार और अभिषेक करके, सेनापति बनाकर, कौरवों ने समझ लिया कि अब पाण्डव परास्त हो गये॥५।९॥सञ्जय कहते हैं—सेनापति बनाये जाने पर महारथी द्रोणाचार्य युद्ध की इच्छा से कौरवसेना की व्यूहरचना करके आपके पुत्रों के साथ युद्ध के लिए चले। सिन्धुनरेश जयद्रथ, कलिङ्गनरेश और आपके पुत्र विकर्ण उनके दक्षिण भाग में सुसज्जित सेना के साथ स्थित हुए। गान्धार देश के प्रधान-प्रधान घुड़सवार, जिनके हाथों में उज्ज्वल प्रास चमक रहे थे, शकुनि की अधीनता में उस सैन्यभाग की रक्षा के लिए, उसके पीछे चले॥१०।१२॥कृपाचार्य, कृतवर्मा, चित्रसेन, विविंशति और दुःशासन आदि वीर योद्धा द्रोणाचार्य के वाम भाग की रक्षा में नियुक्त हुए। राजा सुदक्षिण की अधीनता में वीर काम्बोज, शक और यवनगण शीघ्रगामी घोड़ों पर सवार हो इस सैन्यभाग की रक्षा के लिए पीछे-पीछे चले। इस प्रकार

हस्तिकक्ष्यो महाकेतुर्बभौ सूर्यसमद्युतिः ।
न भीष्मव्यसनं कश्चिद् दृष्ट्वा कर्णममन्यत ॥ १९ ॥
विशोकाश्चाऽभवन्सर्वे राजानः कुरुभिः सह ।
हृष्टाश्च बहवो योधास्तत्राऽजल्पन्त वेगतः ॥ २० ॥
नहि कर्णं रणे दृष्ट्वा युधि स्थास्यन्ति पाण्डवाः ।
कर्णो हि समरे शक्तो जेतुं देवान्सवासवान् ॥ २१ ॥
किमु पाण्डुसुतान्युद्धे हीनवीर्यपराक्रमान् ।
भीष्मेण तु रणे पार्थाः पालिता बाहुशालिना ॥ २२ ॥
तांस्तु कर्णः शरैस्तीक्ष्णैर्नाशयिष्यति संयुगे ।
एवं ब्रुवन्तस्तेऽन्योन्यं हृष्टरूपा विशाम्पते ॥ २३ ॥
राधेयं पूजयन्तश्च प्रशंसन्तश्च निर्ययुः ।
अस्माकं शकटव्यूहो द्रोणेन विहितोऽभवत् ॥ २४ ॥
परेषां क्रौञ्च एवाऽसीद्व्यूहो राजन्महात्मनाम् ।
प्रीयमाणेन विहितो धर्मराजेन भारत ॥ २५ ॥
व्यूहप्रमुखतस्तेषां तस्थतुः पुरुषर्षभौ ।
वानरध्वजमुच्छ्रित्य विष्वक्सेनधनञ्जयौ ॥ २६ ॥
ककुदं सर्वसैन्यानां धाम सर्वधनुष्मताम् ।
आदित्यपथगः केतुः पार्थस्याऽमिततेजसः ॥ २७ ॥
दीपयामास तत्सैन्यं पाण्डवस्य महात्मनः ।
यथा प्रज्वलितः सूर्यो युगान्ते वै वसुन्धराम् ॥ २८ ॥

---

मद्र, त्रिगर्त, अम्बष्ठ, प्रतीच्य, उदीच्य, मालव, शिबि, शूरसेन, शूद्र, मलद, सौवीर, कितव, प्राच्य और दाक्षिणात्य देशों के राजा और उनकी सेना—दुर्योधन और कर्ण को आगे करके—अपने पक्ष को आनन्दित और उत्साहित करती हुई आगे बढ़ी॥१३-१७॥सब धनुर्धरों में श्रेष्ठ महारथी कर्ण सब सेना के हृदय में बल और उत्साह बढ़ाते हुए सबके आगे चले। उनकी बहुत बड़ी ध्वजा सूर्य के समान चमक रही थी और हाथियों के बाँधने की सुवर्ण-शृङ्खला से रथ में बँधी हुई थी। उसे देखकर कुरुसेना के हृदय में हर्ष और युद्ध के लिए उत्साह बढ़ रहा था। उस समय महारथी कर्ण को देखकर सब लोगों को भीष्म की मृत्यु का शोक भूल गया। कौरव और उनके पक्ष के राजा लोग शोकहीन होगये॥१७।२०॥ बहुतेरे सुभट एकत्र होकर परस्पर कहने लगे कि पाण्डवगण वीर कर्ण को देखते ही युद्धभूमि से भाग खड़े होंगे। पराक्रम और वीर्य में हीन पाण्डवों की कौन कहे, देवगण सहित इन्द्र भी समर में कर्ण को परास्त नहीं कर सकते। पराक्रमी भीष्म ने रण में पाण्डवों की रक्षा की थी, उनको नहीं मारा था, किन्तु कर्ण उन्हें युद्ध में अवश्य अपने तीक्ष्ण बाणों से नष्ट कर देंगे। हे महाराज! योद्धा लोग इस प्रकार प्रसन्नतापूर्वक कर्ण की प्रशंसा करते हुए रणभूमि की ओर चले॥२०।२४॥हे राजेन्द्र! द्रोणाचार्य ने हमारी सेना

दीप्यन्दृश्येत हि तथा केतुः सर्वत्र धीमतः ।
योधानामर्जुनः श्रेष्ठोः गाण्डीवं धनुषां वरम् ॥ २९ ॥
वासुदेवश्च भूतानां चक्राणां च सुदर्शनम् ।
चत्वार्येतानि तेजांसि वहञ्श्वेतहयो रथः ॥ ३० ॥
परेषामग्रतस्तस्थौ कालचक्रमिवोद्यतम् ।
एवं तौ सुमहात्मानौ बलसेनाग्रगावुभौ ॥ ३१ ॥
तावकानां मुखे कर्णः परेषां च धनञ्जयः ।
ततो जयाभिसंरब्धौ परस्परवधैषिणौ ॥ ३२ ॥
अवेक्षेतां तदाऽन्योन्यं समरे कर्णपाण्डवौ ।
ततः प्रयाते सहसा भारद्वाजे महारथे ॥ ३३ ॥
आर्त्तनादेन घोरेण वसुधा समकम्पत ।
ततस्तुमुलमाकाशमावृणोत्सदिवाकरम् ॥ ३४ ॥
वातोद्धूतं रजस्तीव्रं कौशेयनिकरोपमम् ।
ववर्ष द्यौरनभ्राऽपि मांसास्थिरुधिराण्युत ॥ ३५ ॥
गृध्राः श्येना बकाः कङ्का वायसाश्च सहस्रशः ।
उपर्युपरि सेनां ते तदा पर्यपतन्नृप ॥ ३६ ॥
गोमायवश्च प्राक्रोशन्भयदान्दारुणान्रवान् ।
अकार्षुरपसव्यं च बहुशः पृतनां तव ॥ ३७ ॥
चिखादिषन्तो मांसानि पिपासन्तश्च शोणितम् ।
अपतद्दीप्यमाना च सनिर्घाता सकम्पना ॥ ३८ ॥

में शकट-व्यूह की रचना की थी। उधर युधिष्ठिर ने भी प्रसन्नतापूर्वक क्रौञ्च-व्यूह की रचना की। अपने रथ की वानरयुक्त ध्वजा को उड़ाते हुए महावीर अर्जुन और महात्मा श्रीकृष्ण उस व्यूह के मुखभाग में स्थित थे। सब योद्धाओं में श्रेष्ठ और सब धनुर्धरों के तेज के समूह स्वरूप महातेजस्वी अर्जुन की ध्वजा आकाश-मार्ग में स्थित होकर सारी सेना को प्रकाशित कर रही थी। उसे देखकर जान पड़ने लगा, मानो प्रलय-काल का सूर्य पृथ्वी को भस्म करने के लिए उदित हुआ है। अर्जुन सब योद्धाओं में, श्रीकृष्ण सब प्राणियों में, गाण्डीव धनुष सब धनुषों में और सुदर्शन चक्र सब चक्रों में श्रेष्ठ है॥२४।२०॥ इन चारों श्रेष्ठ तेजो को धारण किये हुए, श्वेत घोड़ों से शोभित अर्जुन का रथ उद्यत कालचक्र के समान शत्रुसेना के आगे स्थित था। इस प्रकार कौरव-सेना के अग्रभाग में कर्ण और पाण्डव-सेना के अग्रभाग में अर्जुन क्रुद्ध होकर जय की और परस्पर वध की इच्छा से युक्त होकर एक दूसरे की ओर देखने लगे॥२०।३३॥ महारथी द्रोणाचार्य जब युद्ध के लिए चले तब उनके सिंहनाद और शङ्खनाद से पृथ्वी काँप उठी। कौओं के समान काली तीव्र धूल वायु से उड़कर आकाश-मण्डल में छा गई, इससे सूर्य भी छिप गये। आकाश-मण्डल में मेघ न होने पर भी मांस, हड्डी और रक्त की वर्षा होने लगी। सहस्रों गिद्ध, बाज, कौए, बक

उल्का ज्वलन्ती संग्रामपुच्छेनाऽऽवृत्य सर्वशः ।
परिवेषो महांश्चापि सविद्युत्स्तनयित्नुमान् ॥ ३९ ॥
भास्करस्याऽभवद्राजन्प्रयाते वाहिनीपतौ ।
एते चाऽन्ये च बहवः प्रादुरासन्सुदारुणाः ॥ ४० ॥
उत्पाता युधि वीराणां जीवितक्षयकारिणः ।
ततः प्रववृते युद्धं परस्परवधैषिणाम् ॥ ४१ ॥
कुरुपाण्डवसैन्यानां शब्देनाऽपूरयज्जगत् ।
ते त्वन्योन्यं सुसंरब्धाः पाण्डवाः कौरवैः सह ॥ ४२ ॥
अभ्यघ्नन्निशितैः शस्त्रैर्जयगृद्धाः प्रहारिणः ।
स पाण्डवानां महतीं महेष्वासो महाद्युतिः ॥ ४३ ॥
वेगेनाऽभ्यद्रवत्सेनां किरञ्शरशतैः शितैः ।
द्रोणमभ्युद्यतं दृष्ट्वा पाण्डवाः सह सृञ्जयैः ॥ ४४ ॥
प्रत्यगृह्णंस्तदा राजञ्छरवर्षैः पृथक्पृथक् ।
विक्षोभ्यमाणा द्रोणेन भिद्यमाना महाचमूः ॥ ४५ ॥
व्यशीर्यत सपाञ्चाला वातेनेव वलाहकाः ।
बहूनीह विकुर्वाणो दिव्यान्यस्त्राणि संयुगे ॥ ४६ ॥
अपीडयत्क्षणेनैव द्रोणः पाण्डवसृञ्जयान् ।
ते वध्यमाना द्रोणेन वासवेनेव दानवाः ॥ ४७ ॥
पञ्चालाः समकम्पन्त धृष्टद्युम्नपुरोगमाः ।
ततो दिव्यास्त्रविच्छूरो याज्ञसेनिर्महारथः ॥ ४८ ॥

आदि मांसहारी पक्षी सेनाओं के ऊपर मँडलाने लगे। गीदड़ों के झुण्ड, भयानक चीत्कार करते हुए, मास खाने और रक्त पीने की इच्छा से बारम्बार आपकी सेना के दाहने भाग में चक्कर लगाने लगे। बड़ी-बड़ी उल्काएँ, अपनी पूँछ फैलाये घोर शब्द करती और जलती हुई, संग्रामभूमि में गिरने लगीं॥३३।३८॥ सेनापति के चलने के समय बिजली की चमक और कड़कड़ाहट के साथ सूर्य के चारों ओर बड़ा भारी मण्डल पड़ गया। कौरव-सेना के प्रस्थान के समय ये और अन्य अनेक घोर उत्पात दिखाई पड़ने लगे, जो कि युद्ध में वीरों की मृत्यु की सूचना दे रहे थे। अब परस्पर वध की इच्छा रखनेवाले सैनिकों में युद्ध होने लगा॥३८।४२॥कौरवों और पाण्डवों की सेना का घोर कोलाहल जगत् भर में फैल गया। जय की इच्छा रखनेवाले क्रुद्ध कौरव और पाण्डव एक दूसरे पर तीक्ष्ण अस्त्र-शस्त्रों के प्रहार करने लगे। महातेजस्वी महारथी द्रोणाचार्य सैकड़ों-सहस्रों तीक्ष्ण बाणों से शत्रुसेना को छिन्न-भिन्न करते हुए वेग से आगे बढ़े। उनको इस तरह युद्ध के लिए उद्यत देखकर पाण्डव और सृञ्जयगण भी अलग-अलग उन पर बाणों की वर्षा और उन्हें रोकने की चेष्टा करने लगे॥४२।।४५॥द्रोणाचार्य भी पाण्डवों की महासेना और पाञ्चालों के दल में हलचल डालते हुए उन्हें छिन्न-भिन्न करने लगे। द्रोणाचार्य के अनेक दिव्य अस्त्रों

अभिनच्छरवर्षेण द्रोणानीकमनेकधा ।
द्रोणस्य शरवर्षाणि शरवर्षेण पार्षतः ॥ ४९ ॥
सन्निवार्य ततः सर्वान्कुरूनप्यवधीद्बली ।
संयम्य तु ततो द्रोणः समवस्थाप्य चाऽऽहवे ॥ ५० ॥
स्वमनीकं महेष्वासः पार्षतं समुपाद्रवत् ।
सबाणवर्षं सुमहदसृजत्पार्षतं प्रति ॥ ५१ ॥
मघवान्समभिक्रुद्धः सहसा दानवानिव ।
ते कम्प्यमाना द्रोणेन बाणैः पाण्डवसृञ्जयाः ॥ ५२ ॥
पुनः पुनरभज्यन्त सिंहेनेवेतरे मृगाः ।
तथा पर्यचरद् द्रोणः पाण्डवानां बले बली ।
अलातचक्रवद्राजंस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ५३ ॥
खचरनगरकल्पं कल्पितं शास्त्रदृष्ट्या चलदनिलपताकं ह्लादनं वल्गिताश्वम् ।
स्फटिकविमलकेतुं त्रासनं शात्रवाणां रथवरमधिरूढः सञ्जहाराऽरिसेनाम् ॥५४॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि द्रोणपराक्रमे सप्तमोऽध्याय. ॥ ७ ॥

से व्यथित और पीड़ित पाण्डवों और पाञ्चालों की सेना वैसे ही तितर-बितर होने लगी, जैसे वायु के झोंके से मेघ फट जाते है। इन्द्र के प्रहार से पीड़ित असुरों के समान द्रोणाचार्य के प्रहारों से पीड़ित धृष्टद्युम्न आदि पाञ्चाल कांप उठे॥४५।४८॥तब दिव्य अस्त्रों के जाननेवाले धृष्टद्युम्न ने भी बाणवर्षा करके द्रोणाचार्य की सेना को उसी तरह छिन्न-भिन्न और पीड़ित किया। बली धृष्टद्युम्न ने अपने बाणों की वर्षा से द्रोणाचार्य की बाणवर्षा को रोककर सब कौरवों को अपने तीक्ष्ण बाणों से घायल कर दिया। महावीर द्रोणाचार्य अपनी भागती हुई सेना को रोक-कर और युद्धभूमि में ठहराकर धृष्टद्युम्न की ओर दौड़े। जैसे क्रुद्ध होकर इन्द्र दानवों के ऊपर बाण वर्षा करें वैसे ही द्रोण भी धृष्टद्युम्न के ऊपर बाण बरसाने लगे॥४८।५२॥सिंह के मारे मृगों के समान द्रोण के बाणों से पीड़ित पाण्डव और सृञ्जयगण बारम्बार युद्ध से हटने लगे। जैसे जलती हुई लकड़ी घुमाई जाय वैसे ही द्रोणाचार्य बाणवर्षा करते हुए पाण्डवों की सेना में विचरने लगे। यह एक अद्भुत दृश्य देखने में आया। शास्त्रोक्त विधि से सुसज्जित आचार्य का रथ आकाश में घूमनेवाले नगर के समान देख पड़ रहा था। स्फटिक-सदृश उज्ज्वल ध्वजदण्ड से शोभित रथ के घूमते रहने से उसकी छोटी-छोटी पताकाएं फहरा रही थीं। घोड़े हिनहिना रहे थे। उसकी गति देखकर अपने पक्ष के लोग प्रसन्न थे और शत्रुपक्ष के लोग भयभीत हो रहे थे। ऐसे उत्तम रथ पर चढ़े हुए महात्मा द्रोणाचार्य शत्रुसेना का संहार करने लगे॥५२।५४॥

द्रोणपर्व का सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७ ॥

अथ अष्टमोऽध्याय ॥ ८ ॥

सञ्जय उवाच – तथा द्रोणमभिघ्नन्तं साश्वसूतरथद्विपान् ।
व्यथिताः पाण्डवा दृष्ट्वा न चैनं पर्यवारयन् ॥ १ ॥

ततो युधिष्ठिरो राजा धृष्टद्युम्नधनञ्जयौ ।
अब्रवीत्सर्वतोयत्तैः कुम्भयोनिर्निवार्यताम् ॥ २ ॥
तत्रैनमर्जुनश्चैव पार्षतश्च सहानुगः ।
प्रत्यगृह्णात्ततः सर्वे समापेतुर्महारथाः ॥ ३ ॥
केकया भीमसेनश्च सौभद्रोऽथ घटोत्कचः ।
युधिष्ठिरो यमौ मत्स्या द्रुपदस्याऽऽत्मजास्तथा ॥ ४ ॥
द्रौपदेयाश्च संहृष्टा धृष्टकेतुः ससात्यकिः ।
चेकितानश्च संक्रुद्धो युयुत्सुश्च महारथः ॥ ५ ॥
ये चाऽन्ये पार्थिवा राजन्पाण्डवस्याऽनुयायिनः ।
कुलवीर्यानुरूपाणि चक्रुः कर्माण्यनेकशः ॥ ६ ॥
संरक्ष्यमाणां तां दृष्ट्वा पाण्डवैर्वाहिनीं रणे ।
व्यावृत्य चक्षुषी कोपाद्भारद्वाजोऽन्ववैक्षत ॥ ७ ॥
स तीव्रं कोपमास्थाय रथे समरदुर्जयः ।
व्यधमत्पाण्डवानीकमभ्राणीव सदागतिः ॥ ८ ॥
रथानश्वान्नरान्नागानभिधावन्नितस्ततः ।
चचारोन्मत्तवद् द्रोणो वृद्धोऽपि तरुणो यथा ॥ ९ ॥
तस्य शोणितदिग्धाङ्गाः शोणास्ते वातरंहसः ।
आजानेया हया राजन्नविश्रान्ता ध्रुवं ययुः ॥ १० ॥
तमन्तकमिव क्रुद्धमापतन्तं यतव्रतम् ।
दृष्ट्वा सम्प्राद्रवन्योधाः पाण्डवस्य ततस्ततः ॥ ११ ॥

आठवाँ अध्याय ॥ ८ ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! द्रोणाचार्य को इस प्रकार सारथी-रथ-हाथी-घोड़े आदि का संहार करते देखकर उनके प्रहार से व्यथित पाण्डवों की सेना और पाण्डवगण उनका सामना नहीं कर सके। तब राजा युधिष्ठिर ने धृष्टद्युम्न और अर्जुन से कहा—हे वीरो ! तुम सावधान होकर सब ओर से घेरकर द्रोणाचार्य को रोको॥१।२॥अब अर्जुन, धृष्टद्युम्न और उनके अनुगामी कैकयनरेश, भीमसेन, अभिमन्यु, घटोत्कच, युधिष्ठिर, नकुल, सहदेव, विराट, द्रुपद, शिखण्डी, द्रौपदी के पाँचों पुत्र, धृष्टकेतु, सात्यकि, चेकितान, युयुत्सु और अन्य राजा लोग द्रोणाचार्य के सम्मुख जाकर अपने कुल और पराक्रम के अनुरूप अनेक अद्भुत कार्य करने लगे॥३।६॥रण में अपनी सेना को पाण्डवों की बाणवर्षा से भागते देखकर महाबली द्रोणाचार्य ने लाल-लाल नेत्रों को चढ़ाकर पाण्डवों की ओर देखा। युद्धदुर्मद द्रोणाचार्य तीव्र कोप के वश होकर रथ पर बैठे बैठे ही बाणवर्षा से वैसे ही पाण्डवसेना को सब ओर छिन्न भिन्न करने लगे, जैसे आँधी मेघों को तितर-बितर कर डालती है। वृद्ध होने पर भी तरुणतुल्य चपल और फुर्तीले द्रोणाचार्य क्रोध से उन्मत्त की तरह हाथी, घोड़े, रथ, मनुष्य आदि की ओर इधर-उधर जा-जाकर उन्हें नष्ट करने

तेषां प्राद्रवतां भीमः पुनरावर्त्ततामपि ।
पश्यतां तिष्ठतां चाऽऽसीच्छब्दः परमदारुणः ॥ १२ ॥
शूराणां हर्षजननो भीरूणां भयवर्धनः ।
द्यावापृथिव्योर्विवरं पूरयामास सर्वतः ॥ १३ ॥
ततः पुनरपि द्रोणो नाम विश्रावयन्युधि ।
अकरोद्रौद्रमात्मानं किरञ्छरशतैः परान् ॥ १४ ॥
स तथा तेष्वनीकेषु पाण्डुपुत्रस्य मारिष ।
कालवद्व्यचरद् द्रोणो युवेव स्थविरो बली ॥ १५ ॥
उत्कृत्य च शिरांस्युग्रान्बाहूनपि सुभूषणान् ।
कृत्वा शून्यान्रथोपस्थानुदक्रोशन्महारथान् ॥ १६ ॥
तस्य हर्षप्रणादेन बाणवेगेन वा विभो ।
प्राकम्पन्त रणे योधा गावः शीतार्दिता इव ॥ १७ ॥
द्रोणस्य रथघोषेण मौर्वीनिष्पेषणेन च ।
धनुःशब्देन चाऽऽकाशे शब्दः समभवन्महान् ॥ १८ ॥
अथाऽस्य धनुषो बाणा निश्चरन्तः सहस्रशः ।
व्याप्य सर्वा दिशः पेतुर्नागाश्वरथपत्तिषु ॥ १९ ॥
तं कार्मुकमहावेगमस्त्रज्वलितपावकम् ।
द्रोणमासाद्याश्चक्रुः पञ्चालाः पाण्डवैः सह ॥ २० ॥
तान्स कुञ्जरपत्यश्वान्प्राहिणोद्यमसादनम् ।
चक्रेऽचिरेण च द्रोणो महीं शोणितकर्दमाम् ॥ २१ ॥

गे॥७।९॥ वायु के समान वेगशाली द्रोणाचार्य के घोड़े स्वाभाविक लाल रङ्ग के थे, उस पर रक्त मे सन जाने के कारण और भी लाल हो गये। इधर-उधर वेग से दौड़ने पर भी वे थके नहीं, सुगमता से चारों ओर घूमने लगे। वे घोड़े अच्छी जाति के थे। क्रुद्ध काल के समान द्रोणाचार्य को आते हुए देखकर पाण्डवपक्ष के योद्धा लोग इधर उधर भागने लगे 'इधर-उधर भागते, लौटते, युद्ध को देखने और ठहरते योद्धाओं का दारुण कोलाहल चारों ओर गूँज उठा'। शूरों के हृदय में हर्ष और कायरों के हृदय में भय उत्पन्न करनेवाला वह कोलाहल आकाश और पृथ्वी में भर गया। द्रोणाचार्य युद्धभूमि में बारम्बार अपना नाम सुना सुनाकर असंख्य बाणों से शत्रुसेना को आच्छन्न करते हुए भयानक हो उठे। बली द्रोणाचार्य साक्षात् काल के समान पाण्डवों की सेना के मध्य विचर रहे थे॥१०।१५॥ वे उग्र रूप धारण करके शूरों के सिर और अलङ्कार-शोभित भुजाएँ काट-काट कर गिराते हुए घोर सिंहनाद कर रहे थे। द्रोणाचार्य ने बाणों की वर्षा से शत्रुसेना के रथों को रथियों से शून्य कर दिया। द्रोणाचार्य के बाणों की वर्षा और हर्षसूचक सिंहनाद से योद्धा लोग शीत से पीड़ित गायों के समान काँपने लगे। द्रोणाचार्य के रथ-चक्रों की घरघराहट, प्रत्यञ्चा के शब्द और धनुष के निर्घोष से आकाश में घोर प्रतिध्वनि होने

तन्वता परमास्त्राणि शरान्सततमस्यता ।
द्रोणेन विहितं दिक्षु शरजालमदृश्यत ॥ २२ ॥
पदातिषु रथाश्वेषु वारणेषु च सर्वशः ।
तस्य विद्युदिवाऽभ्रेषु चरन्केतुरदृश्यत ॥ २३ ॥
स केकयानां प्रवरांश्च पञ्च पञ्चालराजं च शरैः प्रमथ्य ।
युधिष्ठिरानीकमदीनसत्त्वो द्रोणोऽभ्ययात्कार्मुकबाणपाणिः ॥ २४ ॥
तं भीमसेनश्च धनञ्जयश्च शिनेश्च नप्ता द्रुपदात्मजश्च ।
शैब्यात्मजः काशिपतिः शिबिश्च हृष्टा नदन्तो व्यकिरञ्छरौघैः॥ २५ ॥
तेषामथ द्रोणधनुर्विमुक्ताः पतत्रिणः काञ्चनचित्रपुङ्खाः ।
भित्त्वा शरीराणि गजाश्वयूनां जग्मुर्महीं शोणितदिग्धवाजाः ॥ २६ ॥
सायोधसङ्घैश्च रथैश्च भूमिः शरैर्विभिन्नैर्गजवाजिभिश्च ।
प्रच्छाद्यमाना पतितैर्बभूव समावृता द्यौरिव कालमेघैः ॥ २७ ॥
शैनेयभीमार्जुनवाहिनीशं सौभद्रपाञ्चालसकाशिराजम् ।
अन्यांश्च वीरान्समरे ममर्द द्रोणः सुतानां तव भूतिकामः ॥ २८ ॥
एतानि चाऽन्यानि च कौरवेन्द्र कर्माणि कृत्वा समरे महात्मा ।
प्रताप्य लोकानिव कालसूर्यो द्रोणो गतः स्वर्गमितो हि राजन्॥ २९ ॥

लगी॥१६।१८॥उनके धनुष से निरन्तर निकले हुए सहस्रों बाण सब दिशाओं में व्याप्त हो गये और हाथी, घोड़े, रथ, पैदल आदि के ऊपर वेग से गिरने लगे। पाण्डवों और सृञ्जयों ने देखा कि धनुष और अन्य अस्त्र-शस्त्रों से प्रज्वलित अग्नि के समान द्रोणाचार्य उनकी सेना को भस्म कर रहे हैं। पाण्डव और सृञ्जय-गण उनके पास पहुँचकर उन्हें रोकने की चेष्टा करने लगे। महापराक्रमी द्रोणाचार्य ने हाथियों, रथों, पैदलों और घोड़ों सहित पाण्डव-सेना का संहार करके बहुत शीघ्र पृथ्वी पर रक्त की कीचड़ कर दी॥२०।२१॥ वे ऐसे बाण बरसाने लगे और दिव्य अस्त्रों का प्रयोग करने लगे कि चारों ओर हाथी, घोड़े, रथ, पैदल आदि के ऊपर बाण ही बाण दिखाई पड़ने लगे। उनके रथ की ध्वजा मेघों में बिजली की तरह सर्वत्र घूमती दिखाई पड़ रही थी।

अब वीर द्रोणाचार्य केकयदेश पाँचों राजकुमारों को और पाञ्चालराज द्रुपद को अपने बाणों से पीड़ित करके हाथ में धनुष-बाण लिये युधिष्ठिर की सेना के मध्य और आगे बढ़े। इतना पराक्रम और परिश्रम करके वे तनिक भी नहीं थके॥२२।२४॥ उन्हें देख-कर सिंहनाद करते हुए भीमसेन, अर्जुन, सात्यकि, धृष्टद्युम्न, काशिराज और शिबि, ये सब वीर उन पर बाणों की वर्षा करने लगे। द्रोणाचार्य के धनुष से निकले हुए तीक्ष्ण और सुवर्णमय विचित्र पुङ्ख से शोभित बाण हाथी, घोड़े और नौजवान योद्धा आदि के शरीरों को फाड़कर पृथ्वी में प्रवेश हो जाते थे। उनके विचित्र पङ्ख रक्त में भीग जाते थे। बाणों के प्रहार से कट-कटकर गिरे हुए योद्धा, रथ, हाथी, घोड़े आदि से परिपूर्ण रणभूमि काले मेघों से व्याप्त आकाश की तरह शोभायमान हुई॥२५।२७॥ हे महाराज! आपके पुत्रों का विभव और विजय चाहनेवाले वीर द्रोणाचार्य ने सात्यकि, भीमसेन, अर्जुन, धृष्टद्युम्न, अभिमन्यु, द्रुपद, काशिराज आदि अन्यान्य सब वीरों को अपने अद्भुत पराक्रम से पीड़ित और व्यथित

एवं रुक्मरथः शूरो हत्वा शतसहस्रशः ।
पाण्डवानां रणे योधान्पार्षतेन निपातितः ॥ ३० ॥
अक्षौहिणीमभ्यधिकां शूराणामनिवर्तिनाम् ।
निहत्य पश्चाद्धृतिमानगच्छत्परमां गतिम् ॥ ३१ ॥
पाण्डवैः सह पञ्चालैरशिवैः क्रूरकर्मभिः ।
हतो रुक्मरथो राजन्कृत्वा कर्म सुदुष्करम् ॥ ३२ ॥
ततो निनादो भूतानामाकाशे समजायत ।
सैन्यानां च ततो राजन्नाचार्ये निहते युधि ॥ ३३ ॥
द्यां धरां खं दिशो वाऽपि प्रदिशश्चाऽनुनादयन् ।
अहो धिगिति भूतानां शब्दः समभवद्भृशम् ॥ ३४ ॥
देवताः पितरश्चैव पूर्वे ये चाऽस्य बान्धवाः ।
ददृशुर्निहतं तत्र भारद्वाजं महारथम् ॥ ३५ ॥
पाण्डवास्तु जयं लब्ध्वा सिंहनादान्प्रचक्रिरे ।
सिंहनादेन महता समकम्पत मेदिनी ॥ ३६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि द्रोणवधश्रवणे अष्टमोऽध्याय ॥ ८ ॥

किया। हे महाराज! ये और अन्य अनेक अद्भुत कार्य करके, प्रलयकाल के प्रचण्ड सूर्य के समान सब लोगों को तपाकर, अन्त को महात्मा द्रोणाचार्य भी इस लोक को छोड़कर स्वर्ग को सिधार गये। सुवर्णमण्डित रथ पर सवार द्रोणाचार्य इस तरह सैकड़ों हजारों शूरों को मारकर पाण्डवों से युद्ध करते-करते धृष्टद्युम्न के हाथ से मारे गये। धैर्यशाली महावीर द्रोणाचार्य, समर में स्थिर होकर युद्ध करनेवाले वीरों की एक अक्षौहिणी से भी अधिक सेना का संहार करने के पश्चात्, परमगति को प्राप्त हुए। हे महाराज! अनेक अद्भुत कर्म करके क्रूरकर्मा अशुभ पाञ्चालों और पाण्डवों के हाथों महारथी द्रोणाचार्य मारे गये॥२८।३२॥ युद्ध में आचार्य की मृत्यु होने पर आकाश में सिद्धगण, देवगण और पृथ्वी पर आपके पक्ष के सैनिक लोग घोर शोकसूचक कोलाहल करने लगे। सब प्राणी बारम्बार कहने लगे कि अहो, धिक्कार है! उनके इस शब्द की प्रतिध्वनि आकाश, अन्तरिक्ष, पृथ्वी और सब दिशाओं में गूँज उठी। देवों, पितरों और आचार्य के भाई बन्धुओं ने देखा कि महारथी द्रोणाचार्य पृथ्वी पर मरे पड़े हैं। पाण्डव लोग इस तरह जय प्राप्त करके आनन्द से सिंहनाद करने और शङ्ख बजाने लगे। उनके सिंहनाद से पृथ्वी काँपने लगी॥३३।३६॥

द्रोणपर्व का आठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८ ॥

अथ नवमोऽध्याय ॥ ९ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—किंकुर्वाणं रणे द्रोणं जघ्नुः पाण्डवसृञ्जयाः ।
तथा निपुणमस्त्रेषु सर्वशस्त्रभृतामपि ॥ १ ॥

रथभङ्गो बभूवाऽस्य धनुर्वाऽशीर्यताऽस्यतः ।
प्रमत्तो वाऽभवद् द्रोणस्ततो मृत्युमुपेयिवान् ॥ २ ॥
कथं नु पार्षतस्तात शत्रुभिर्दुष्प्रधर्षणम् ।
किरन्तमिषुसङ्घातान्रुक्मपुङ्खाननेकशः ॥ ३ ॥
क्षिप्रहस्तं द्विजश्रेष्ठं कृतिनं चित्रयोधिनम् ।
दूरेषुपातिनं दान्तमस्त्रयुद्धेषु पारगम् ॥ ४ ॥
पाञ्चालपुत्रो न्यवधीद्दिव्यास्त्रधरमच्युतम् ।
कुर्वाणं दारुणं कर्म रणे यत्तं महारथम् ॥ ५ ॥
व्यक्तं हि दैवं बलवत्पौरुषादिति मे मतिः ।
यद् द्रोणो निहतः शूरः पार्षतेन महात्मना ॥ ६ ॥
अस्त्रं चतुर्विधं वीरे यस्मिन्नासीत्प्रतिष्ठितम् ।
तमिष्वस्त्रधराचार्यं द्रोणं शंससि मे हतम् ॥ ७ ॥
श्रुत्वा हतं रुक्मरथं वैयाघ्रपरिवारितम् ।
जातरूपपरिष्कारं नाऽद्य शोकमुपाददे ॥ ८ ॥
न नूनं परदुःखेन म्रियते कोऽपि सञ्जय ।
यत्र द्रोणमहं श्रुत्वा हतं जीवामि मन्दधीः ॥ ९ ॥
दैवमेव परं मन्ये नन्वनर्थं हि पौरुषम् ।
अश्मसारमयं नूनं हृदयं सुदृढं मम ॥ १० ॥
यच्छ्रुत्वा निहतं द्रोणं शतधा न विदीर्यते ।
ब्राह्मे दैवे तथेष्वस्त्रे यमुपासन्गुणार्थिनः ॥ ११ ॥

नवमाँ अध्याय ॥ ९ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा— हे सञ्जय ! द्रोणाचार्य तो सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ और सब शस्त्रों के युद्ध में निपुण थे। उन्हें जिस समय पाण्डवों और सृञ्जयों ने मिलकर मारा उस समय वे क्या कर रहे थे? उनका रथ टूट गया था या धनुष कट गया था, अथवा वे असावधान थे जो उनकी मृत्यु हुई? शत्रुओं के लिए दुर्धर्ष, सुवर्ण-पुङ्ख असंख्य तीक्ष्ण बाण बरसानेवाले, फुर्तीले, कृतविद्य विचित्र युद्ध में अद्वितीय, बहुत दूर तक बाण को पहुँचा सकनेवाले, दिव्य अस्त्रों के ज्ञाता, अस्त्रयुद्ध के पारगामी, जितेन्द्रिय, द्विजश्रेष्ठ द्रोणाचार्य को धृष्टद्युम्न कैसे मार सका? ॥१।५॥ मेरी समझ में पौरुष की अपेक्षा दैव ही प्रबल है। ऐसा न होता तो रण में दारुण कर्म करनेवाले, सावधान, महारथी द्रोण के हाथ में धनुष-बाण रहने पर भी धृष्टद्युम्न उन्हें कैसे मार डालता? चतुर्विध अस्त्रों के जाननेवाले, शस्त्रधारियों के आचार्य द्रोण की मृत्यु होना तुम बता रहे हो! सुवर्णमय और व्याघ्रचर्ममण्डित रथ पर चढ़नेवाले द्रोणाचार्य के मारे जाने की सूचना पाकर मेरा शोक किसी तरह शान्त नहीं होता। हे सञ्जय! यह निश्चय है कि पराये दुःख को सुनकर उस दुःख से किसी के प्राण नहीं निकलते। तभी तो मन्दमति मैं, द्रोणाचार्य की मृत्यु का समाचार सुनकर भी, अब तक जीवित हूँ।

ब्राह्मणा राजपुत्राश्च स कथं मृत्युना हृतः ।
शोषणं सागरस्येव मेरोरिव विसर्पणम् ॥ १२ ॥
पतनं भास्करस्येव न मृष्ये द्रोणपातनम् ।
दुष्टानां प्रतिषेद्धाऽऽसीद्धार्मिकाणां च रक्षिता ॥ १३ ॥
योऽहासीत्कृपणस्याऽर्थे प्राणानपि परन्तपः ।
मन्दानां मम पुत्राणां जयाशा यस्य विक्रमे ॥ १४ ॥
बृहस्पत्युशनस्तुल्यो बुद्ध्या स निहतः कथम् ।
ते च शोणा बृहन्तोऽश्वाश्छन्ना जालैर्हिरण्मयैः ॥ १५ ॥
रथे वातजवा युक्ताः सर्वशस्त्रातिगा रणे ।
बलिनो ह्वेषिणो दान्ताः सैन्धवाः साधुवाहिनः ॥ १६ ॥
दृढाः संग्राममध्येषु कच्चिदासन्नविह्वलाः ।
करिणां बृंहतां युद्धे शङ्खदुन्दुभिनिःस्वनैः ॥ १७ ॥
ज्याक्षेपशरवर्षाणां शस्त्राणां च सहिष्णवः ।
आशंसन्तः पराञ्जेतुं जितश्वासा जितव्यथाः ॥ १८ ॥
हयाः पराजिताः शीघ्रा भारद्वाजरथोद्वहाः ।
ते स्म रुक्मरथे युक्ता नरवीरसमाहृताः ॥ १९ ॥
कथं नाऽभ्यतरंस्तात पाण्डवानामनीकिनीम् ।
जातरूपपरिष्कारमास्थाय रथमुत्तमम् ॥ २० ॥
भारद्वाजः किमकरोद्युधि सत्यपराक्रमः ।
विद्यां यस्योपजीवन्ति सर्वलोकधनुर्धराः ॥ २१ ॥

इस समय मुझे दैव ही प्रधान और प्रबल जान पड़ता है; पौरुष निरर्थक है । हाय ! मेरा यह हृदय वज्र का बना हुआ है जो द्रोण की मृत्यु सुनकर भी इसके सौ टुकड़े नहीं हो जाते ॥६।११॥गुण सीखने की इच्छा से ब्राह्मण और दैव अस्त्र सीखने के लिए ब्राह्मण-कुमार और राजपुत्र जिनकी सेवा करते थे वही द्रोणाचार्य आज मृत्यु के वश कैसे हुए ? हे सञ्जय ! समुद्र का सूख जाना, सुमेरु का जड़ से उखड़ना, सूर्य का पृथ्वी पर गिर पड़ना और द्रोणाचार्य का मरना एक बराबर है । द्रोणाचार्य की मृत्यु मेरे लिए असह्य हो रही है । दुष्टों का दमन और धर्मात्मा पुरुषों की रक्षा करने-वाले शत्रुदमन द्रोणाचार्य ने दुर्मति दुर्योधन के लिए ही अपने प्राण दिये । मेरे दुर्मति पुत्रों की जय की आशा जिन पर निर्भर थी, जो बुद्धि में बृहस्पति और शुक्र के समान थे, वे द्रोणाचार्य किस प्रकार मारे गये ॥१२।१५॥द्रोणाचार्य के रथ के घोड़े सुवर्णमय जाल ओढ़े रहते थे; वे घोड़े सब प्रकार के शस्त्रों के प्रहार को बचा जाते थे और संग्राम के समय दृढ़ता से डटे रहते थे; वे शङ्ख-दुन्दुभि-नाद, हाथियों की चिंघार और प्रत्यञ्चाओं के घोर घोष को सुनकर भी भड़कते नहीं थे; वे अनायास शस्त्रों और बाणों की वर्षा को सह लेते थे; वे बहुत परिश्रम करने पर भी थकते या हाँफते नहीं थे और शत्रुओं की हार की सूचना देते थे; वे लाल रङ्ग के, ऊँचे-

स सत्यसन्धो बलवान्द्रोणः किमकरोद्युधि ।
दिवि शक्रमिव श्रेष्ठं महामात्रं धनुर्भृताम् ॥ २२ ॥
के नु ते रौद्रकर्माणं युद्धे प्रत्युद्ययू रथाः ।
ननु रुक्मरथं दृष्ट्वा प्राद्रवन्ति स्म पाण्डवाः ॥ २३ ॥
दिव्यमस्त्रं विकुर्वाणं रणे तस्मिन्महाबलम् ।
उताहो सर्वसैन्येन धर्मराजः सहानुजः ॥ २४ ॥
पाञ्चाल्यप्रग्रहो द्रोणं सर्वतः समवारयत् ।
नूनमावारयत्पार्थो रथिनोऽन्यानजिह्मगैः ॥ २५ ॥
ततो द्रोणं समारोहत्पार्षतः पापकर्मकृत ।
नह्यहं परिपश्यामि वधे कञ्चन शुष्मिणः ॥ २६ ॥
धृष्टद्युम्नादृते रौद्रात्पाल्यमानात्किरीटिना ।
तैर्वृतः सर्वतः शूरः पाञ्चाल्यापसदस्ततः ॥ २७ ॥
केकयैश्चेदिकारूषैर्मत्स्यैरन्यैश्च भूमिपैः ।
व्याकुलीकृतमाचार्यं पिपीलैरुरगं यथा ॥ २८ ॥
कर्मण्यसुकरे सक्तं जघानेति मतिर्मम ।
योऽधीत्य चतुरो वेदान्साङ्गानाख्यानपञ्चमान् ॥ २९ ॥
ब्राह्मणानां प्रतिष्ठाऽऽसीत्स्रोतसामिव सागरः ।
क्षत्रं च ब्रह्म चैवेह योऽभ्यतिष्ठत्परन्तपः ॥ ३० ॥
स कथं ब्राह्मणो वृद्धः शस्त्रेण वधमाप्तवान् ।
अमर्षिणा मर्षितवान्क्लिश्यमानान्सदा मया ॥ ३१ ॥

पूरे, वायु के समान वेग से चलनेवाले शान्त, सुशिक्षित, कभी विह्वल न होनेवाले सिन्धु देश के घोड़े क्या पराजित हो गये थे ? सुवर्णभूषित और नरवीर द्रोणाचार्य के द्वारा शोभित रथ में जुते हुए वे घोड़े पाण्डवों की सेना में प्रवेश होकर उसके पार क्यों नहीं पहुँच सके ? ॥१५।२०॥ सत्यपराक्रमी द्रोणाचार्य ने सुवर्णमण्डित श्रेष्ठ रथ पर बैठकर युद्धभूमि में क्या-क्या किया था ? हे सञ्जय ! सब लोकों के धनुर्द्धर वीरों ने जिनसे अस्त्र-शस्त्र-विद्या सीखी थी, उन सत्य-सन्ध वली द्रोणाचार्य ने किस प्रकार युद्ध किया था ? उग्रधन्वा इन्द्रसदृश धनुर्द्धर-श्रेष्ठ द्रोणाचार्य के सम्मुख कौन-कौन योद्धा युद्ध करने आये थे ? ॥२०।२३॥ सुवर्णमण्डित रथ पर विराजमान उन महायशी द्रोणाचार्य को दिव्य अस्त्र छोड़ते देखकर पाण्डव क्या भाग खड़े हुए थे ? अथवा सेनापति धृष्टद्युम्न, अर्जुन आदि भाई और सब सेना को साथ लिये हुए धर्मराज ने चारों ओर से द्रोणाचार्य को घेर लिया था ? अवश्य अर्जुन ने अपने तीक्ष्ण बाणों से और राजाओं को द्रोणाचार्य के पास सहायता के लिए नहीं पहुँचने दिया होगा, तभी पापकर्मी धृष्टद्युम्न द्रोणाचार्य को मार सका। अर्जुन के द्वारा सुरक्षित तेजस्वी रौद्ररूप धृष्टद्युम्न के अतिरिक्त और कोई मुझे द्रोणाचार्य को मारनेवाला नहीं देख पड़ता॥२५।२७॥ मैं समझता हूँ कि जैसे चींटियाँ सर्प को घेरकर व्याकुल कर देती हैं वैसे ही नराधम पाञ्चालों की सेना तथा केकय, चेदि, करूष, मत्स्य और अन्यान्य देशों के क्षुद्र राजाओं के द्वारा घेरे

अनर्हमाणान्कौन्तेयान्कर्मणस्तस्य तत्फलम् ।
यस्य कर्माऽनुजीवन्ति लोके सर्वधनुर्भृतः ॥ ३२ ॥
स सत्यसन्धः सुकृती श्रीकामैर्निहतः कथम् ।
दिवि शक्र इव श्रेष्ठो महासत्त्वो महाबलः ॥ ३३ ॥
स कथं निहतः पार्थैः क्षुद्रमत्स्यैर्यथा निमिः ।
क्षिप्रहस्तश्च बलवान्दृढधन्वाऽरिमर्दनः ॥ ३४ ॥
न यस्य विजयाकांक्षी विषयं प्राप्य जीवति ।
यं द्वौ न जहतः शब्दौ जीवमानं कदाचन ॥ ३५ ॥
ब्राह्मश्च वेदकामानां ज्याघोषश्च धनुष्मताम् ।
अदीनं पुरुषव्याघ्रं ह्रीमन्तमपराजितम् ॥ ३६ ॥
नाऽहं मृष्ये हतं द्रोणं सिंहद्विरदविक्रमम् ।
कथं सञ्जय दुर्धर्षमनाधृष्ययशोबलम् ॥ ३७ ॥
पश्यतां पुरुषेन्द्राणां समरे पार्षतोऽवधीत् ।
के पुरस्तादयुध्यन्त रक्षन्तो द्रोणमन्तिकात् ॥ ३८ ॥
के नु पश्चादवर्त्तन्त गच्छतो दुर्गमां गतिम् ।
केऽरक्षन्दक्षिणं चक्रं सव्यं के च महात्मनः ॥ ३९ ॥
पुरस्तात्के च वीरस्य युध्यमानस्य संयुगे ।
के च तस्मिंस्तनूंस्त्यक्त्वा प्रतीपं मृत्युमाव्रजन् ॥ ४० ॥
द्रोणस्य समरे वीराः केऽकुर्वन्त परां धृतिम् ।
कच्चिन्नैनं भयान्मन्दाः क्षत्रिया व्यजहन्रणे ॥ ४१ ॥

और आयु में वृद्ध होने पर भी जो धनुष से कम्पायमान करने वाले आचार्य को धृष्टद्युम्न ने मारा होगा। जैसे नदियों में सागर श्रेष्ठ है वैसे ही द्रोणाचार्य सब ब्राह्मणों में श्रेष्ठ थे। उन्होंने सब वेद, वेदाङ्ग और इतिहास पुराण पढ़े थे। वे ब्राह्मण भी थे और क्षत्रियधर्म के अनुयायी भी थे। वे शस्त्र और शास्त्र दोनों में पारङ्गत थे। वे वृद्ध ब्राह्मण शस्त्र के द्वारा कैसे मारे गये ? ॥२७।३१॥ मैंने मोह के वश होकर सदा पाण्डवों को क्लेश पहुँचाया, किन्तु द्रोणाचार्य ने क्लेश के अयोग्य पाण्डवों को सदा स्नेह की दृष्टि से देखा, और अर्जुन को सबसे बढ़कर युद्ध विद्या सिखाई। उसी का यह परिणाम उन्हें मिला। सब धनुर्धर योद्धा जिनके शिष्य हैं, जिनकी दी हुई शिक्षा से अपनी जीविका चलाते हैं, उन द्रोणाचार्य को राज्यश्री प्राप्त करने की इच्छा रखनेवाले पाण्डवों ने कैसे मारा॥३२।३४॥ द्रोणाचार्य सत्यवादी, सत्यप्रतिज्ञ और पुण्यात्मा थे। वे महासत्त्व, महाबली और देवताओं में जैसे इन्द्र श्रेष्ठ हैं वैसे ही सारे पुरुषों में श्रेष्ठ थे। उन फुर्तीले, दृढधन्वा, शत्रुमर्दन, बलवान् द्रोणाचार्य को, क्षुद्र मछलियाँ जैसे निमि नामक महामत्स्य को मार डालें वैसे ही, पाण्डवों ने कैसे मार डाला ? द्रोणाचार्य के सम्मुख पहुँचकर विजय की इच्छा रखनेवाला कोई भी व्यक्ति जीवित नहीं बच सकता था। वेदपाठियों के वेदपाठ का शब्द और धनुर्वेद सीखनेवालों के धनुष का शब्द

रक्षितारस्ततः शून्ये कच्चित्तैर्न हतः परैः ।
न स पृष्ठमरेस्त्रासाद्रणे शौर्यात्प्रदर्शयेत् ॥ ४२ ॥
परामप्यापदं प्राप्य स कथं निहतः परैः ।
एतदार्येण कर्त्तव्यं कृच्छ्रास्वापत्सु सञ्जय ॥ ४३ ॥
पराक्रमेद्यथा शक्त्या तच्च तस्मिन्प्रतिष्ठितम् ।
मुह्यते मे मनस्तात कथा तावन्निवार्यताम् ॥ ४४ ॥
भूयस्तु लब्धसंज्ञस्त्वां परिपृच्छामि सञ्जय ॥ ४५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि धृतराष्ट्रशोके नवमोऽध्याय ॥ ९ ॥

सदा द्रोणाचार्य के यहाँ सुनाई पड़ता था। अर्थात् शास्त्र पढ़नेवाले और धनुर्विद्या सीखनेवाले विद्यार्थी सदा उनके पास बने रहते थे। कभी दीन न होने-वाले, पुरुषसिंह, श्रीयुक्त, अपराजित और धनुर्द्धरों के आचार्य द्रोण को रथियों ने किस प्रकार मार डाला? ॥३४।३७॥जिनका यश और बल दुर्द्धर्ष था, उन सिंह और गजराज के सदृश पराक्रमी द्रोणाचार्य को सब नरेन्द्रों के सन्मुख धृष्टद्युम्न ने कैसे मारा? हे सञ्जय! दुर्गम गति से जानेवाले किन वीरों ने द्रोणा-चार्य के आगे रहकर युद्ध किया था? कौन वीर योद्धा द्रोणाचार्य के पास रहकर उनकी रक्षा कर रहे थे और कौन वीर उनके पश्चाद्भाग की रक्षा करते थे? महात्मा द्रोणाचार्य के रथ के दहिने पहिये और बाँयें पहिये की रक्षा करनेवाले कौन वीर थे? ॥३७।३९॥संग्राम के समय कौन लोग द्रोणाचार्य के आगे स्थित थे? किन वीरों ने द्रोणाचार्य से युद्ध करके वीरगति प्राप्त की? किन वीरों ने परम धैर्य के साथ आचार्य का सामना किया था? मन्दमति कायर क्षत्रिय, जो उनके सहायक और रक्षक थे, उन्हें छोड़कर भाग तो नहीं गये थे? उसी समय में तो कहीं उन्हें अकेले पाकर शत्रुओं ने नहीं मार डाला? प्रसिद्ध द्रोणाचार्य कभी विकट आपत्ति या सङ्कट के समय भी शत्रु के भय से युद्ध में पीठ नहीं दिखाते थे। उन्हें शत्रुओं ने किस प्रकार मारा? घोर सङ्कट और विपत्ति के आ पड़ने पर भी आर्य पुरुष का कर्तव्य है कि यथाशक्ति अपना पराक्रम दिखलावे, भयभीत होवे और भागे नहीं। महात्मा द्रोणाचार्य मे यह बात थी। हे सञ्जय! शोक के मारे मैं व्याकुल हो रहा हूँ, मुझे मूर्च्छा सी आ रही है। तुम अभी शान्त रहो। जब मेरा चित्त ठिकाने होगा तब मैं तुमसे सब वृत्तान्त पूछूँगा॥४०।४५॥

—०—

द्रोणपर्व का नवम अध्याय समाप्त हुआ॥ ९ ॥

अथ दशमोऽध्याय ॥ १० ॥

वैशम्पायन उवाच—एतत्पृष्ट्वा सूतपुत्रं हृच्छोकेनाऽर्दितो भृशम् ।
जये निराशः पुत्राणां धृतराष्ट्रोऽपतत्क्षितौ ॥ १ ॥
तं विसंज्ञं निपतितं सिषिचुः परिचारिकाः ।
जलेनाऽत्यर्थशीतेन वीजन्त्यः पुण्यगन्धिना ॥ २ ॥

दसवाँ अध्याय ॥ १० ॥

वैशम्पायन ने कहा—हे राजा जनमेजय! महाराज धृतराष्ट्र सञ्जय से इस प्रकार पूछते-पूछते हार्दिक शोक से व्याकुल और अपने पुत्रों की जय से निराश हो, अचेत होकर, पृथ्वी पर गिर पड़े। तब अचेत पड़े हुए राजा धृतराष्ट्र को दासियाँ वायु करने लगीं और सुगन्धित शीतल जल छिड़कने लगीं।

पतितं चैनमालोक्य समन्ताद्भरतस्त्रियः ।
परिवव्रुर्महाराजमस्पृशंश्चैव पाणिभिः ॥ ३ ॥
उत्थाप्य चैनं शनकै राजानं पृथिवीतलात् ।
आसनं प्रापयामासुर्बाष्पकण्ठ्यो वराननाः ॥ ४ ॥
आसनं प्राप्य राजा तु मूर्छयाऽभिपरिप्लुतः ।
निश्चेष्टोऽतिष्ठत तदा वीज्यमानः समन्ततः ॥ ५ ॥
स लब्ध्वा शनकैः संज्ञां वेपमानो महीपतिः ।
पुनर्गावल्गणिं सूतं पर्यपृच्छद्यथातथम् ॥ ६ ॥
धृतराष्ट्र उवाच—यः स उद्यन्निवाऽऽदित्यो ज्योतिषा प्रणुदंस्तमः ।
अजातशत्रुमायान्तं कस्तं द्रोणादवारयत् ॥ ७ ॥
प्रभिन्नमिव मातङ्गं यथा क्रुद्धं तरस्विनम् ।
प्रसन्नवदनं दृष्ट्वा प्रतिद्विरदगामिनम् ॥ ८ ॥
वासितासङ्गमे यद्वदजय्यं प्रतियूथपैः ।
निजघान रणे वीरान्वीरः पुरुषसत्तमः ॥ ९ ॥
यो ह्येको हि महावीर्यो निर्दहेद्घोरचक्षुषा ।
कृत्स्नं दुर्योधनबलं धृतिमान्सत्यसङ्गरः ॥ १० ॥
चक्षुर्हणं जये सक्तमिष्वासधरमच्युतम् ।
दान्तं बहुमतं लोके के शूराः पर्यवारयन् ॥ ११ ॥
के दुष्प्रधर्षं राजानमिष्वासधरमच्युतम् ।
समासेदुर्नरव्याघ्रं कौन्तेयं तत्र मामकाः ॥ १२ ॥

---

इसके पश्चात् कुरुकुल की स्त्रियों ने बूढ़े राजा को अचेत होकर गिरते देखकर चारों ओर से घेर लिया। उन्होंने उन्हें हाथों से छूकर धीरे धीरे पृथ्वी से उठाकर सिंहासन पर बिठाया। उन स्त्रियों के नेत्रों में आँसू भर आये। वे चारों ओर से वायु करने और उनकी सेवा करने लगीं। कुछ समय के पश्चात धृत-राष्ट्र को होश आया किन्तु उनका शरीर उस समय भी काँप रहा था। उन्होंने फिर सञ्जय से सब वृत्तान्त पूछा॥३।६॥धृतराष्ट्र ने कहा हे सञ्जय! जैसे उदय हो रहे सूर्य अपने तेज से अँधेरे को नष्ट कर देते हैं वैसे ही शत्रुसेना को नष्ट करनेवाले द्रोणाचार्य के पास आते हुए राजा युधिष्ठिर का सामना किस वीर ने किया था? जैसे अपने विपक्षी दूसरे हाथियों के द्वारा न जीता जा सकनेवाला, वेग से चलनेवाला, मस्त गजराज अन्य गजराज को हथिनी के समागम से प्रसन्न देखकर कुपित होकर उस पर आक्रमण करने के लिए चलता है, वैसे ही वीरश्रेष्ठ युधिष्ठिर ने शत्रु-सेना में प्रवेश करके रण में वीरों को मारा होगा। महात्मा युधिष्ठिर अकेले ही अपनी दारुण क्रोधदृष्टि से दुर्योधन की सेना को भस्म कर सकते हैं। युधिष्ठिर महावीर, धीर, सत्यवादी, जय की इच्छा रखनेवाले और अतुल पराक्रमी धनुर्धर हैं; वे दृष्टि से ही शत्रु को नष्ट करने की शक्ति रखनेवाले जितेन्द्रिय, जगन्मान्य, दुर्धर्ष और अजातशत्रु हैं। उनसे युद्ध करने के लिए मेरे पक्ष के कौन-कौन वीर अग्रसर हुए थे॥७।१२॥जो बड़े वेग से एकाएक

उह्यमानास्तु ते राजन्वह्वशोभन्त वायुना ।
प्रडीनाः पक्षिणः काले वृक्षेभ्य इव मारिष ॥ २४ ॥
तांस्तथा व्याकुलीकृत्य त्वरमाणो धनञ्जयः ।
जघान निशितैर्बाणैः सहस्राणि शतानि च ॥ २५ ॥
शिरांसि भल्लैरहरद्बाहूनपि च सायुधान् ।
हस्तिहस्तोपमांश्चोरूञ्शरैरुर्व्यामपातयत् ॥ २६ ॥
पृष्ठच्छिन्नान्विचरणान्बाहुपार्श्वेक्षणाकुलान् ।
नानाङ्गावयवैर्हीनांश्चकाराऽरीन्धनञ्जयः ॥ २७ ॥
गन्धर्वनगराकारान्विधिवत्कल्पितान्रथान् ।
शरैर्विशकलीकुर्वंश्चक्रे व्यश्वरथद्विपान् ॥ २८ ॥
मुण्डतालवनानीव तत्र तत्र चकाशिरे ।
छिन्ना रथध्वजव्राताः केचित्तत्र क्वचित्क्वचित् ॥ २९ ॥
सोत्तरायुधिनो नागाः सपताकांकुशध्वजाः ।
पेतुः शक्राशनिहता द्रुमवन्त इवाऽचलाः ॥ ३० ॥
चामरापीडकवचाः स्रस्तान्त्रनयनास्तथा ।
सारोहास्तुरगाः पेतुः पार्थवाणहताः क्षितौ ॥ ३१ ॥
विप्रविद्धासिनखराश्छिन्नवर्मर्ष्टिशक्तयः ।
पत्तयश्छिन्नवर्माणः कृपणाः शेरते हताः ॥ ३२ ॥
तैर्हतैर्हन्यमानैश्च पतद्भिः पातितैरपि ।
भ्रमद्भिर्निष्टनद्भिश्च क्रूरमायोधनं बभौ ॥ ३३ ॥

जिससे वे सब बाण उड़ गये। उस अस्त्र से उत्पन्न वायु ने सूखे पत्तों की तरह हाथी, घोड़े, रथ और शस्त्र-अस्त्र आदि के साथ संशप्तकगण को उडाना आरम्भ कर दिया॥२१।२३॥ हे राजेन्द्र! जैसे पक्षियों के झुण्ड वृक्षों पर से उड़ते हैं वैसे ही संशप्तकगण उस वायव्य अस्त्र से उड़ने लगे। अर्जुन इस प्रकार उन्हें, अत्यन्त व्याकुल करके, सहस्रों बाणों से पीड़ित करने लगे। अर्जुन भल्ल बाणों से किसी का सिर, किसी का सशस्त्र हाथ और किसी हाथी की सूँड़ के समान जाँघें काट-काटकर पृथ्वी पर गिराने लगे॥२४।२६॥ किसी की पीठ के टुकड़े-टुकड़े हो गये, किसी की भुजा के कई खण्ड हो गये, और किसी-किसी के नेत्र फूट गए। वीर अर्जुन इस प्रकार शत्रुओं को छिन्न-भिन्न करके गन्धर्व नगर के समान सुसज्जित बड़े-बड़े रथों के टुकड़े-टुकड़े और हाथी-घोड़े आदि को विनष्ट करने लगे। कहीं-कहीं पर ध्वजाओं के कट जाने से मुण्डे रथ ठुण्डे ताड़ के पेड़ों के जङ्गल से प्रतीत होने लगे। कहीं पर योद्धा उत्तम धनुष-पताका से युक्त, ध्वजदण्डमण्डित और अंकुशशोभित बड़े-बड़े गजराज वज्रपात से फटे हुए वृक्षयुक्त पर्वतों के समान विदीर्ण होकर पृथ्वी पर गिरने लगे। चामर-शोभित, कवचधारी घोड़े अर्जुन के बाणों से मरकर आँखें निकालकर अपने सवारों सहित पृथ्वी पर धमाधम गिर रहे थे॥२७।३१॥तलवार और नाराच

रजश्च सुमहज्जातं शान्तं रुधिरवृष्टिभिः ।
मही चाऽप्यभवद् दुर्गा कबन्धशतसंकुला ॥ ३४ ॥
तद्बभौ रौद्रबीभत्सं बीभत्सोर्यानमाहवे ।
आक्रीडमिव रुद्रस्य घ्नतः कालात्यये पशून् ॥ ३५ ॥
ते वध्यमानाः पार्थेन व्याकुलाश्च रथद्विपाः ।
तमेवाऽभिमुखाः क्षीणाः शक्रस्याऽतिथितां गताः॥ ३६ ॥
सा भूमिर्भरतश्रेष्ठ निहतैस्तैर्महारथैः ।
आस्तीर्णा सम्बभौ सर्वा प्रेतीभूतैः समन्ततः ॥ ३७ ॥
एतस्मिन्नन्तरे चैव प्रमत्ते सव्यसाचिनि ।
व्यूढानीकस्ततो द्रोणो युधिष्ठिरमुपाद्रवत् ॥ ३८ ॥
तं प्रत्यगृह्णंस्त्वरिता व्यूढानीकाः प्रहारिणः ।
युधिष्ठिरं परीप्सन्तस्तदाऽऽसीत्तुमुलं महत् ॥ ३९ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि संशप्तकवधपर्वणि अर्जुनसंशप्तकयुद्धे ऊनविंशोऽध्यायः ॥१९॥

बाण लगने से जिनके कवच कट गये हैं ऐसे सहस्रों पैदल योद्धा अर्जुन के बाणों से मर-मरकर गिरने लगे। कोई मर गया था, कोई मारा जा रहा था, कोई गिर पड़ा था, कोई गिर रहा था, कोई चक्कर खाकर गिरनेवाला था और कोई गिरकर निश्चेष्ट हो रहा था। उस समय वह युद्धभूमि बहुत ही भयानक हो उठी। युद्धभूमि में एकाएक दौड़ धूप होने से जो बहुत सी धूल उड़ी थी, वह अपार रक्त की वर्षा मे बैठ गई। सैकड़ों सहस्रों कबन्धों से परिपूर्ण होकर वह युद्ध का मैदान बहुत ही भयानक हो गया। उस समय, प्रलय काल में पशु-संहार करनेवाले रुद्र की क्रीड़ाभूमि के समान अर्जुन का वह भयानक रथ शोभा को प्राप्त हुआ॥३२।३५॥संशप्तकगण की सेना के हाथी, घोड़े और रथ ( के घोड़े ) व्याकुल हो उठे। सब शत्रुसेना प्रहार से पीड़ित होकर भी अर्जुन के सन्मुख पहुँचती और मर-मरकर इन्द्रपुरी को जा रही थी। उस समय वह समरभूमि मारे गये महारथियों से परिपूर्ण होकर अत्यन्त शोभित हुई। इधर अर्जुन समर मे उन्मत्त हो उठे, उधर द्रोणाचार्य युधिष्ठिर को पकड़ने के लिए उनकी ओर चले। विशाल सुसज्जित सशस्त्र सेना, युधिष्ठिर की इच्छा से, द्रोणाचार्य के साथ चली। उस समय घोर संग्राम होने लगा॥३६।३९॥

द्रोणपर्व का उन्नीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १९ ॥

अथ विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

सञ्जय उवाच — परिणाम्य निशां तां तु भारद्वाजो महारथः ।
उक्त्वा सुबहु राजेन्द्र वचनं वै सुयोधनम् ॥ १ ॥
विधाय योगं पार्थेन संशप्तकगणैः सह ।
निष्क्रान्ते च तदा पार्थे संशप्तकवधं प्रति ॥ २ ॥

बीसवाँ अध्याय ॥ २० ॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र ! द्रोणाचार्य ने वह रात्रि व्यतीत करके दुर्योधन को बहुत धैर्य बँधाया। उधर युधिष्ठिर की रक्षा का कार्य अन्य वीरों को सौंप-कर महावीर अर्जुन संशप्तकगण को मारने गये, इधर

व्यूढानीकस्ततो द्रोणः पाण्डवानां महाचमूम् ।
अभ्ययाद्भरतश्रेष्ठ धर्मराजजिघृक्षया ॥ ३ ॥
व्यूढं दृष्ट्वा सुपर्णं तु भारद्वाजकृतं तदा ।
व्यूहेन मण्डलार्धेन प्रत्यव्यूहद्युधिष्ठिरः ।
मुखं त्वासीत्सुपर्णस्य भारद्वाजो महारथः ॥ ४ ॥
शिरो दुर्योधनो राजा सोदर्यैः सानुगैर्वृतः ।
चक्षुषी कृतवर्माऽऽसीद्गौतमश्चाऽस्यतां वरः ॥ ५ ॥
भूतशर्मा क्षेमशर्मा करकाशश्च वीर्यवान् ।
कलिङ्गाः सिंहलाः प्राच्याः शूराभीरा दशेरकाः ॥ ६ ॥
शका यवनकाम्बोजास्तथा हंसपथाश्च ये ।
ग्रीवायां शूरसेनाश्च दरदा मद्रकेकयाः ॥ ७ ॥
गजाश्वरथपत्त्योघास्तस्थुः परमदंशिताः ।
भूरिश्रवास्तथा शल्यः सोमदत्तश्च वाह्लिकः ॥ ८ ॥
अक्षौहिण्या वृता वीरा दक्षिणं पार्श्वमास्थिताः ।
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ काम्बोजश्च सुदक्षिणः ॥ ९ ॥
वामं पार्श्वं समाश्रित्य द्रोणपुत्राग्रतः स्थिताः ।
पृष्ठे कलिङ्गाः साम्बष्ठा मागधाः पौण्ड्रमद्रकाः ॥ १० ॥
गान्धाराः शकुनाः प्राच्याः पार्वतीया वसातयः ।
पुच्छे वैकर्त्तनः कर्णः सपुत्रज्ञातिबान्धवः ॥ ११ ॥
महत्या सेनया तस्थौ नानाजनपदोत्थया ।
जयद्रथो भीमरथः सम्पातिर्ऋषभो जयः ॥ १२ ॥

द्रोणाचार्य युधिष्ठिर को पकड़ने की इच्छा से व्यूह-रचना-पूर्वक अपनी विशाल सेना साथ लेकर पाण्डवों की सेना की ओर चले। युधिष्ठिर ने देखा कि द्रोणाचार्य अपनी सेना को सुपर्णव्यूह रचकर युद्ध मे लाये हैं। तब युधिष्ठिर ने भी मण्डलार्द्धव्यूह अर्थात् अर्द्ध-चक्राकार व्यूह रचकर उनके विरुद्ध अपनी सेना को सञ्चालित किया। कौरव-सेना का व्यूह इस प्रकार था कि स्वयं महारथी द्रोणाचार्य उस व्यूह के मुख में स्थित थे। अपने अनुचरों और भाइयों सहित महाराज दुर्योधन उसके मस्तक में स्थित थे। कृतवर्मा और महातेजस्वी कृपाचार्य दोनों नेत्रों के स्थान पर थे। व्यूह के ग्रीवाभाग में भूतशर्मा, क्षेमशर्मा, पराक्रमी करकाक्ष, कलिङ्ग, सिंहल, प्राच्य, शूर आभीर, दशेरक, शक, यवन, काम्बोज, हस-पथ शूरसेन, दरद, मद्र और कैकेयगण सहस्रों हाथी, घोड़े, रथ और पैदल लिये हुए स्थित थे। भूरिश्रवा, शल्य, सोमदत्त और वाह्लीक अक्षौहिणी सेना साथ लिये उसके दक्षिण भाग की रक्षा कर रहे थे। अवन्ती देश के विन्द, अनुविन्द और काम्बोजराज सुदक्षिण अश्वत्थामा के आगे रहकर वाम भाग की रक्षा कर

भूमिञ्जयो वृषक्राथो नैषधश्च महाबलः ।
वृता बलेन महता ब्राह्मलोकपरिष्कृताः ॥ १३ ॥
व्यूहस्योरसि ते राजन्स्थिता युद्धविशारदाः ।
द्रोणेन विहितो व्यूहः पदात्यश्वरथद्विपैः ॥ १४ ॥
वातोद्धूतार्णवाकारः प्रवृत्त इव लक्ष्यते ।
तस्य पक्षप्रपक्षेभ्यो निष्पतन्ति युयुत्सवः ॥ १५ ॥
सविद्युत्स्तनिता मेघाः सर्वदिग्भ्य इवोष्णगे ।
तस्य प्राग्जोतिषो मध्ये विधिवत्कल्पितं गजम् ॥ १६ ॥
आस्थितः शुशुभे राजन्नंशुमानुदये यथा ।
माल्यदामवता राजञ्श्वेतच्छत्रेण धार्यता ॥ १७ ॥
कृत्तिकायोगयुक्तेन पौर्णमास्यामिवेन्दुना ।
नीलाञ्जनचयप्रख्यो मदान्धो द्विरदो बभौ ॥ १८ ॥
अतिवृष्टो महामेघैर्यथा स्यात्पर्वतो महान् ।
नानानृपतिभिर्वीरैर्विविधायुधभूषणैः ॥ १९ ॥
समन्वितः पार्वतीयैः शक्रो देवगणैरिव ।
ततो युधिष्ठिरः प्रेक्ष्य व्यूहं तमतिमानुषम् ॥ २० ॥
अजय्यमरिभिः संख्ये पार्षतं वाक्यमब्रवीत् ।
ब्राह्मणस्य वशं नाऽहमियामद्य यथा प्रभो ।
पारावतसवर्णाश्व तथा नीतिर्विधीयताम् ॥ २१ ॥

रहे थे। अम्बष्ठ, कलिङ्ग, मागध, पौण्ड्र, मद्रक, गान्धार, शकुन, प्राच्य, पार्वतीय और वसातिगण पृष्ठभाग की रक्षा कर रहे थे॥११११॥महारथी कर्ण के पुत्र अपने जातिवालों, बान्धवों और भाइयों सहित बहुत से देशों से आई हुई विशाल सेना साथ लिये उस व्यूह के पुच्छभाग में स्थित हुए। जयद्रथ, भीमरथ, सम्पाति, ऋषभ, जय, भूमिञ्जय, वृष, क्राथ और पराक्रमी निषधराज बहुत सी सेना साथ लेकर उसके वक्ष-स्थल में स्थित हुए॥११।१४॥हाथी, घोड़े, रथ, पैदल आदि के द्वारा द्रोणाचार्य का रचा हुआ वह सुपर्ण-व्यूह आँधी से चलायमान महासागर के समान आन्दो-लित होने लगा। बड़े बड़े वीर योद्धा लोग युद्ध की इच्छा से व्यूह के पक्ष-प्रपक्ष-स्थानों से, वर्षाकाल के बिजली से शोभित गरजते हुए मेघों के समान, निक-लने लगे। सुसज्जित हाथी पर सवार प्राग्ज्योतिषेश्वर भगदत्त उस व्यूह के भीतर उदयाचल पर स्थित सूर्य के समान लगते थे। सेवकों ने भगदत्त के मस्तक पर फूलमाला से युक्त श्वेत छत्र लगाया, जिससे कार्त्तिकी पूर्णिमा को कृत्तिका नक्षत्रयुक्त चन्द्रमा के समान भगदत्त की शोभा हुई। उनका अञ्जनपुञ्जसदृश मद-मत्त गजराज जलधाराओं से नहा रहे महापर्वत के समान शोभायमान हुआ। देवगण जैसे इन्द्र के आस-पास शोभा को प्राप्त होते हैं, वैसे ही विविध शस्त्र धारण किये हुए, विचित्र अलङ्कारों से शोभित, पहाड़ी राजा लोग भगदत्त के आस-पास शोभित हो रहे थे ॥१४।२०॥उधर धर्मराज युधिष्ठिर ने बहुत ही दृढ़

धृष्टद्युम्न उवाच—द्रोणस्य यतमानस्य वशं नैष्यसि सुव्रत ।
अहमावारयिष्यामि द्रोणमद्य सहानुगम् ॥ २२ ॥
मयि जीवति कौरव्य नोद्वेगं कर्तुमर्हसि ।
नहि शक्तो रणे द्रोणो विजेतुं मां कथञ्चन ॥ २३ ॥

सञ्जय उवाच—एवमुक्त्वा किरन्बाणान्द्रुपदस्य सुतो बली ।
पारावतसवर्णाश्वः स्वयं द्रोणमुपाद्रवत् ॥ २४ ॥
अनिष्टदर्शनं दृष्ट्वा धृष्टद्युम्नमवस्थितम् ।
क्षणेनैवाऽभवद् द्रोणो नाऽतिहृष्टमना इव ॥ २५ ॥
तं तु सम्प्रेक्ष्य पुत्रस्ते दुर्मुखः शत्रुकर्षणः ।
प्रियं चिकीर्षुर्द्रोणस्य धृष्टद्युम्नमवारयत् ॥ २६ ॥
स सम्प्रहारस्तुमुलः सुघोरः समपद्यत ।
पार्षतस्य च शूरस्य दुर्मुखस्य च भारत ॥ २७ ॥
पार्षतः शरजालेन क्षिप्रम्प्रच्छाद्य दुर्मुखम् ।
भारद्वाजं शरौघेण महता समवारयत् ॥ २८ ॥
द्रोणमावारितं दृष्ट्वा भृशायस्तस्तवाऽऽत्मजः ।
नानालिङ्गैः शरव्रातैः पार्षतं सममोहयत् ॥ २९ ॥
तयोर्विषक्तयोः संख्ये पाञ्चाल्यकुरुमुख्ययोः ।
द्रोणो यौधिष्ठिरं सैन्यं बहुधा व्यधमच्छरैः ॥ ३० ॥
अनिलेन यथाऽभ्राणि विच्छिन्नानि समन्ततः ।
तथा पार्थस्य सैन्यानि विच्छिन्नानि क्वचित्क्वचित् ॥ ३१ ॥

और दुर्भेद्य सुपर्णव्यूह की रचना देखकर सेनापति धृष्टद्युम्न से कहा— हे वीर ! आज ऐसा उपाय करो जिसमें द्रोणाचार्य मुझे पकड़ न सकें । धृष्टद्युम्न ने कहा—हे महाराज ! आप निर्भय रहें, द्रोणाचार्य बहुत यत्न करके भी आपको पकड़ न सकेंगे । मैं अपनी सेना और साथियों सहित उन्हें रोकूँगा, उनकी सारी चेष्टा व्यर्थ कर दूँगा । मेरे जीते जी आप किसी प्रकार की चिन्ता न करें । आचार्य द्रोण मुझको किसी प्रकार भी परास्त नहीं कर सकते॥२१।२३॥ सञ्जय कहते हैं—अब महावीर धृष्टद्युम्न बाणों की वर्षा करते हुए आचार्य के सन्मुख आये । द्रोणाचार्य अपने कालस्वरूप अशुभदर्शन धृष्टद्युम्न को देखकर बहुत ही अप्रसन्न और उत्साहहीन हो गये । हे महाराज ! उस समय आपके पुत्र दुर्मुख, द्रोणाचार्य को अत्यन्त व्याकुल देखकर, उनका हित और सहायता करने के लिए धृष्टद्युम्न के सन्मुख आये । तब वे दोनों वीर भयानक संग्राम करने लगे । धृष्टद्युम्न ने बड़ी स्फूर्ति के साथ दुर्मुख को अपने बाणों की वर्षा से ढक दिया और फिर निरन्तर बाण बरसाकर आचार्य को भी रोका । दुर्मुख ने धृष्टद्युम्न के द्वारा आचार्य को निवारित देखकर स्फूर्ति से जाकर अनेक चिह्नों से युक्त तीक्ष्ण बाणों के प्रहार से धृष्टद्युम्न को मोहित कर दिया । दोनों वीर इस प्रकार घोर संग्राम इधर करने लगे, उधर आचार्य द्रोण युधिष्ठिर की सेना

मुहूर्तमिव तद्युद्धमासीन्मधुरदर्शनम् ।
तत उन्मत्तवद्राजन्निर्मर्यादमवर्तत ॥ ३२ ॥
नैव स्वे न परे राजन्नाज्ञायन्त परस्परम् ।
अनुमानेन संज्ञाभिर्युद्धं तत्समवर्तत ॥ ३३ ॥
चूडामणिषु निष्केषु भूषणेष्वपि वर्मसु ।
तेषामादित्यवर्णाभा रश्मयः प्रचकाशिरे ॥ ३४ ॥
तत्प्रकीर्णपताकानां रथवारणवाजिनाम् ।
बलाकाशबलाभ्राभं ददृशे रूपमाहवे ॥ ३५ ॥
नरानेव नरा जघ्नुरुदग्राश्च हया हयान् ।
रथांश्च रथिनो जघ्नुर्वारणा वरवारणान् ॥ ३६ ॥
समुच्छ्रितपताकानां गजानां परमद्विपैः ।
क्षणेन तुमुलो घोरः संग्रामः समपद्यत ॥ ३७ ॥
तेषां संसक्तगात्राणां कर्षतामितरेतरम् ।
दन्तसङ्घातसङ्घर्षात्सधूमोऽग्निरजायत ॥ ३८ ॥
विप्रकीर्णपताकास्ते विषाणजनिताग्नयः ।
बभूवुः खं समासाद्य सविद्युत इवाऽम्बुदाः ॥ ३९ ॥
विक्षिपद्भिर्नदद्भिश्च निपतद्भिश्च वारणैः ।
सम्बभूव मही कीर्णा मेघैर्द्यौरिव शारदी ॥ ४० ॥
तेषामाहन्यमानानां बाणतोमरऋष्टिभिः ।
वारणानां रवो जज्ञे मेघानामिव सम्प्लवे ॥ ४१ ॥

पर बाण बरसाने लगे। जैसे मेघमण्डल वायु के वेग से छिन्न भिन्न हो जाता है वैसे ही युधिष्ठिर की सेना भी छिन्न भिन्न होने लगी। वह युद्ध क्षण भर ऐसा घोर हुआ कि देखनेवाले चकित हो गये॥२७।३२॥ अन्त को योद्धा लोग उन्मत्त की तरह युद्ध की मर्यादा और नियम आदि तोड़ करके तुमुल युद्ध करने लगे। उस समय दोनों पक्ष के लोग अपने-पराये का कुछ विचार न करके जो सन्मुख आया उसी को मारने लगे। [धूल और बाणों से ऐसा अँधेरा छा गया कि] केवल अनुमान और चेतना के द्वारा एक दूसरे को जान सकता था, किन्तु वास्तव मे कोई किसी को पहचान नहीं सकता था। वीरों के अङ्गों में चूडा-मणि, निष्क आदि अन्यान्य आभूषण और कनक-मण्डित कवच चमक रहे थे, जिनसे वे योद्धा लोग सूर्य के समान प्रतीत होते दिखाई देते थे। बगलों की कतार से शोभित मेघमण्डल के समान वे चलते-फिरते हुए पताकायुक्त गजराज, घोड़े और रथ अत्यन्त मनोहर देख पड़ते थे। योद्धाओं को योद्धाओं ने मारा, घोड़े घोड़ों से भिड़ गये, हाथियों ने हाथियों को गिराया और रथियों ने रथियों का नाश कर दिया॥३३।३६॥क्षण भर में हाथियों से हाथी भिड़ गये, और उनमें घोर युद्ध होने लगा। उन मदान्ध हाथियों के दाँतों की टक्कर और शरीर की रगड़ से धूमयुक्त अग्नि प्रकट होने लगी। हाथियों के दाँन

तोमराभिहताः केचिद्बाणैश्च परमद्विपाः ।
वित्रेसुः सर्वनागानां शब्दमेवाऽपरेऽव्रजन् ॥ ४२ ॥
विषाणाभिहताश्चापि केचित्तत्र गजा गजैः ।
चक्रुरार्तस्वनं घोरमुत्पातजलदा इव ॥ ४३ ॥
प्रतीपाः क्रियमाणाश्च वारणा वरवारणैः ।
उन्मथ्य पुनराजग्मुः प्रेरिताः परमांकुशैः ॥ ४४ ॥
महामात्रैर्महामात्रास्ताडिताः शरतोमरैः ।
गजेभ्यः पृथिवीं जग्मुर्मुक्तप्रहरणांकुशाः ॥ ४५ ॥
निर्मनुष्याश्च मातङ्गा विनदन्तस्ततस्ततः ।
छिन्नाभ्राणीव सम्पेतुः सम्प्रविश्य परस्परम् ॥ ४६ ॥
हतान्परिवहन्तश्च पतितान्पतितायुधान् ।
दिशो जग्मुर्महानागाः केचिदेकचरा इव ॥ ४७ ॥
ताडितास्ताड्यमानाश्च तोमरर्ष्टिपरश्वधैः ।
पेतुरार्त्तस्वनं कृत्वा तदा विशसने गजाः ॥ ४८ ॥
तेषां शैलोपमैः कायैर्निपतद्भिः समन्ततः ।
आहता सहसा भूमिश्चकम्पे च ननाद च ॥ ४९ ॥
सादितैः सगजारोहैः सपताकैः समन्ततः ।
मातङ्गैः शुशुभे भूमिर्विकीर्णैरिव पर्वतैः ॥ ५० ॥

और होदों पर की पताकाएँ टूट टूटकर गिरने लगीं और पूर्वोक्त प्रकार से अग्नि प्रज्वलित हो उठी, जिससे वे गजराज आकाश में बिजली युक्त मेघों के समान शोभा को प्राप्त होने लगे। जैसे शरद ऋतु के प्रथम आकाशमण्डल में मेघ छा जाते हैं, वैसे ही उस रण-भूमि में चारों ओर हाथी ही हाथी देख पड़ते थे। कोई हाथी घोर चीत्कार कर रहा था, कोई प्रहार से पीड़ित होकर पृथ्वी पर गिर रहा था। कोई-कोई हाथी तीक्ष्ण तोमर और बाणों के प्रहार से पीड़ित हो प्रलयकाल के मेघ के समान चिल्लाता हुआ पृथ्वी पर गिरकर मर जाता था॥३७।४१॥ कोई हाथी बाण और तोमर के प्रहार से विह्वल और शङ्कित होकर भाग खड़ा हुआ। कुछ हाथी दूसरे हाथियों के दाँतों के कठिन प्रहार से पीड़ित होकर प्रलयकाल के मेघगर्जन के समान भयानक आर्तनाद करने लगे। कोई हाथी दूसरे हाथी के प्रहार से पीड़ित होकर युद्ध छोड़कर भागा तो महावत ने उसको बारम्बार अङ्कुश मारे, जिससे उत्तेजित होकर वह फिर लौट पड़ा और क्रोधान्ध होकर शत्रुसेना को रौंदने लगा। महावतों में से किसी को दूसरे महावत ने बाण या तोमर मारे और वह मरकर हाथी की पीठ पर से पृथ्वी पर गिर पड़ा, उसके हाथों से अङ्कुश और शस्त्र छूटकर अलग गिर पड़े। महावतों के बिना केवल होदा लादे हुए हाथी आर्तनाद करने और परस्पर भिड़कर, छिन्न भिन्न मेघखण्ड की तरह, पृथ्वी पर गिरने लगे॥४२।४५॥ कुछ हाथी पीठ पर निहत, पातित और पतितायुध योद्धाओं को लादे हुए बेसिलसिले गैंड़े की तरह इधर-उधर परिभ्रमण कर रहे थे। कुछ हाथी तोमर, ऋष्टि और परशु आदि शस्त्रों की चोट खाकर आर्तनाद करते हुए, फटे हुए पर्वतशिखर की तरह, धमाधम

गजस्थाश्च महामात्रा निर्भिन्नहृदया रणे ।
रथिभिः पातिता भल्लैर्विकीर्णांकुशतोमराः ॥ ५१ ॥
क्रौञ्चवद्विनदन्तोऽन्ये नाराचाभिहता गजाः ।
परान्स्वांश्चापि मृद्नन्तः परिपेतुर्दिशो दश ॥ ५२ ॥
गजाश्वरथयोधानां शरीरौघसमावृता ।
बभूव पृथिवी राजन्मांसशोणितकर्दमा ॥ ५३ ॥
प्रमथ्य च विषाणाग्रैः समुत्क्षिप्ताश्च वारणैः ।
सचक्राश्च विचक्राश्च रथैरेव महारथाः ॥ ५४ ॥
रथाश्च रथिभिर्हीना निर्मनुष्याश्च वाजिनः ।
हतारोहाश्च मातङ्गा दिशो जग्मुर्भयातुराः ॥ ५५ ॥
जघानाऽत्र पिता पुत्रं पुत्रश्च पितरं तथा ।
इत्यासीत्तुमुलं युद्धं न प्राज्ञायत किञ्चन ॥ ५६ ॥
आगुल्फेभ्योऽवसीदन्ते नरा लोहितकर्दमैः ।
दीप्यमानैः परिक्षिप्ता दावैरिव महाद्रुमाः ॥ ५७ ॥
शोणितैः सिच्यमानानि वस्त्राणि कवचानि च ।
छत्राणि च पताकाश्च सर्वं रक्तमदृश्यत ॥ ५८ ॥
हयौघाश्च रथौघाश्च नरौघाश्च निपातिताः ।
संक्षुण्णाः पुनरावृत्य बहुधा रथनेमिभिः ॥ ५९ ॥
सगजौघमहावेगः परासुनरशैवलः ।
रथौघतुमुलावर्तः प्रबभौ सैन्यसागरः ॥ ६० ॥

पृथ्वी पर गिर रहे थे। उनकी पर्वतसदृश देहों के धमाके से पृथ्वीतल एकाएक काँप उठता था और शब्दायमान होने लगता था। मारे गये महावत की लाश लादे हुए पताकाशोभित बड़े-बड़े हाथी मर-मरकर चारों ओर गिरे पड़े थे, जिनसे वह रणभूमि पर्वतमालाओं से घिरी हुई सी जान पड़ती थी। हाथियों पर बैठे हुए महावत रथियों के मारे भल्ल बाणों से आहत और भिन्न हृदय होकर, अंकुश और तोमर छोड़कर, पृथ्वी पर गिरते देख पड़ते थे। कोई कोई हाथी लोहमय नाराच बाणों की चोट खाकर क्रौञ्च पक्षी की तरह चिल्लाते हुए दोनों पक्ष की सेना को रौंदते हुए चारों ओर भागने लगे॥४६।५२॥ उस समय वह रणभूमि छिन्न-भिन्न हाथियों, घोड़ों और रथों से परिपूर्ण तथा मांस और रक्त की भयानक कीचड़ से अत्यन्त ही दुर्गम हो उठी। बड़े बड़े हाथी पहियोंदार और बे-पहियों के बड़े बड़े रथों को अपने दाँतों से तोड़ते-फोड़ते हुए उन्हें रथियों सहित ऊपर उछालने लगे। रथी वीरों से शून्य रथ, सवारों से शून्य घोड़े और हाथी शङ्कित और व्याकुल हुए चारों ओर भागने लगे। ऐसा संकुल युद्ध हुआ कि पिता पुत्र को न पहचानकर मारने-काटने लगा। इस प्रकार अत्यन्त घोर संग्राम होने पर ऐसा हो गया कि किसी को कुछ नहीं जान पड़ता था। रक्त की कीच में लोगों के पाँव निहत्ता-घिता भर धँस जाने लगे। उस

तं वाहनमहानौभिर्योधा जयधनैषिणः ।
अवगाह्याऽथ मज्जन्तो नैव मोहं प्रचक्रिरे ॥ ६१ ॥
शरवर्षाभिवृष्टेषु योधेष्वाञ्चितलक्ष्मसु ।
न तेष्वचित्ततां लेभे कश्चिदाहतलक्षणः ॥ ६२ ॥
वर्त्तमाने तथा युद्धे घोररूपे भयङ्करे ।
मोहयित्वा परान्द्रोणो युधिष्ठिरमुपाद्रवत् ॥ ६३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि संशप्तकवधपर्वणि संकुलयुद्धे विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

समय ऐसा जान पड़ने लगा कि मानों वृक्ष प्रज्व-लित दावानल के मध्य में गाड़ दिये गये हों। वस्त्र, कवच, छत्र और पताका आदि रक्त में सन जाने के कारण सभी कुछ रुधिरमय सा प्रतीत होने लगा। मरे और घायल होकर गिरे अधमरे घोड़े, हाथी, रथ और मनुष्य सब रथों के पहियों से छिन्न-भिन्न और खण्ड-खण्ड होने लगे। वह सेना का समुद्र ऐसा था कि बड़े बड़े हाथी से देख पड़ते थे ॥५६।६०॥ विजयाभिलाषी वीरगण वाहनरूप नौका पर बैठे उसमें नहा करके, निमग्न न होकर, शत्रुओं को मोह से अभिभूत करने लगे। अपने-अपने विशेष चिह्नों से अलङ्कृत वीरगण बाणों से अदृश्य हो उठे। बाण-प्रहार से उनके चिह्न नष्ट हो जाने के कारण कोई किसी को नहीं पहचान सकता था। महारथी द्रोणाचार्य उस भयानक संग्राम में शत्रुओं को मोहा-भिभूत करके राजा युधिष्ठिर की ओर चले॥६१।६३॥

द्रोणपर्व का बीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २० ॥

अथ एकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

सञ्जय उवाच—ततो युधिष्ठिरो द्रोणं दृष्ट्वाऽन्तिकमुपागतम् ।
महता शरवर्षेण प्रत्यगृह्णादभीतवत् ॥ १ ॥
ततो हलहलाशब्द आसीद्यौधिष्ठिरे बले ।
जिघृक्षति महासिंहे गजानामिव यूथपम् ॥ २ ॥
दृष्ट्वा द्रोणं ततः शूरः सत्यजित्सत्यविक्रमः ।
युधिष्ठिरमभिप्रेप्सुराचार्यं समुपाद्रवत् ॥ ३ ॥
तत आचार्यपाञ्चाल्यौ युयुधाते महाबलौ ।
विक्षोभयन्तौ तत्सैन्यमिन्द्रवैरोचनाविव ॥ ४ ॥
ततो द्रोणं महेष्वासः सत्यजित्सत्यविक्रमः ।
अविध्यन्निशिताग्रेण परमास्त्रं विदर्शयन् ॥ ५ ॥

इक्कीसवाँ अध्याय ॥ २१ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! राजा युधि-ष्ठिर द्रोणाचार्य को अपने समीप आये हुए देखकर उन पर निरन्तर तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे। हाथियों के यूथपति को जब कोई महासिंह पकड़ना चाहता है तब जैसे अन्य हाथी चिल्लाने लगते हैं, वैसे ही युधिष्ठिर के सैनिक लोग उस समय कोलाहल करने

तथाऽस्य सारथेः पञ्च शरान्सर्पविषोपमान् ।
अमुञ्चदन्तकप्रख्यान्संमुमोहाऽस्य सारथिः ॥ ६ ॥
अथास्य सहसाऽविध्यद्धयान्दशभिराशुगैः ।
दशभिर्दशभिः क्रुद्ध उभौ च पार्ष्णिसारथी ॥ ७ ॥
मण्डलं तु समावृत्य विचरन्पृतनामुखे ।
ध्वजं चिच्छेद च क्रुद्धो द्रोणस्याऽमित्रकर्षणः ॥ ८ ॥
द्रोणस्तु तत्समालोक्य चरितं तस्य संयुगे ।
मनसा चिन्तयामास प्राप्तकालमरिन्दमः ॥ ९ ॥
ततः सत्यजितं तीक्ष्णैर्दशभिर्मर्मभेदिभिः ।
अविध्यच्छीघ्रमाचार्यश्छित्वाऽस्य सशरं धनुः ॥ १० ॥
स शीघ्रतरमादाय धनुरन्यत्प्रतापवान् ।
द्रोणमभ्यहनद्राजंस्त्रिंशता कङ्कपत्रिभिः ॥ ११ ॥
दृष्ट्वा सत्यजिता द्रोणं ग्रस्यमानमिवाऽऽहवे ।
वृकः शरशतैस्तीक्ष्णैः पाञ्चाल्याद्रोणमार्दयत् ॥ १२ ॥
सञ्छाद्यमानं समरे द्रोणं दृष्ट्वा महारथम् ।
चुक्रुशुः पाण्डवा राजन्वस्त्राणि दुधुवुश्च ह ॥ १३ ॥
वृकस्तु परमक्रुद्धो द्रोणं षष्ट्या स्तनान्तरे ।
विव्याध बलवान्राजंस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ १४ ॥
द्रोणस्तु शरवर्षेण च्छाद्यमानो महारथः ।
वेगं चक्रे महावेगः क्रोधादुद्वृत्य चक्षुषी ॥ १५ ॥

---

लगे। सत्यविक्रमी सत्यजित्, द्रोणाचार्य को देखकर युधिष्ठिर की रक्षा करने के लिए आचार्य के सन्मुख आये। सेना को क्षुब्ध करके दोनों योद्धा वैसा ही घोर युद्ध करने लगे जैसा राजा बलि और इन्द्र से हुआ था। पराक्रमी सत्यजित् ने द्रोणाचार्य को तीक्ष्ण बाणों से घायल करके उनके सारथी को विषैले सर्प और काल के समान पाँच बाण मारे। इससे वह मूर्च्छित हो गया॥१।६॥फिर सत्यजित् ने आचार्य के घोड़ों को दस बाण मारे, दोनों पार्श्वों मे स्थित दोनों सारथियों को दस-दस बाणों से घायल किया, और मण्डलगति से घूमकर क्रोधपूर्वक शत्रुनाशन द्रोणाचार्य के रथ की ध्वजा काट डाली। शत्रुदमन द्रोण ने रणभूमि में सत्यजित् का यह अद्भुत कार्य देखकर उनका काल आया हुआ समझकर, तत्क्षण मर्मभेदी तीक्ष्ण दस बाण उनको मारे और उनका बाण सहित धनुष काट डाला॥७।१०॥हे राजेन्द्र ! प्रतापी सत्यजित् ने स्फूर्ति के साथ अन्य धनुष लेकर द्रोणाचार्य को कङ्कपत्र-शोभित तीस बाण मारे। सत्यजित् को इस प्रकार द्रोणाचार्य पर आक्रमण करते देखकर पाण्डवगण चिल्लाकर, वस्त्र हिलाकर, हर्ष प्रकट करने लगे। तब महाबली वृक ने अत्यन्त कोप करके द्रोणाचार्य के हृदय में साठ बाण मारे। दर्शकों को वृक का यह कार्य अत्यन्त अद्भुत प्रतीत हुआ॥११।१४॥महारथी द्रोण ने भी अत्यन्त कुपित होकर, शत्रु की ओर देखा और

ततः सत्यजितश्चापं छित्वा द्रोणो वृकस्य च ।
षड्भिः ससूतं सहयं शरैर्द्रोणोऽवधीद्वृकम् ॥ १६ ॥
अथाऽन्यद्धनुरादाय सत्यजिद्वेगवत्तरम् ।
साश्वं ससूतं विशिखैर्द्रोणं विव्याध सध्वजम् ॥ १७ ॥
स तन्न ममृषे द्रोणः पाञ्चाल्येनाऽर्दितो मृधे ।
ततस्तस्य विनाशाय सत्वरं व्यसृजच्छरान् ॥ १८ ॥
हयान्ध्वजं धनुर्मुष्टिमुभौ च पार्ष्णिसारथी ।
अवाकिरत्ततो द्रोणः शरवर्षैः सहस्रशः ॥ १९ ॥
तथा संछिद्यमानेषु कार्मुकेषु पुनः पुनः ।
पाञ्चाल्यः परमास्त्रज्ञः शोणाश्वं समयोधयत् ॥ २० ॥
स सत्यजितमालोक्य तथोदीर्णं महाहवे ।
अर्धचन्द्रेण चिच्छेद शिरस्तस्य महात्मनः ॥ २१ ॥
तस्मिन्हते महामात्रे पञ्चालानां महारथे ।
अपायाज्जवनैरश्वैर्द्रोणात्त्रस्तो युधिष्ठिरः ॥ २२ ॥
पञ्चालाः केकया मत्स्याश्चेदिकारूपकोसलाः ।
युधिष्ठिरमभीप्सन्तो दृष्ट्वा द्रोणमुपाद्रवन् ॥ २३ ॥
ततो युधिष्ठिरं प्रेप्सुराचार्यः शत्रुपूगहा ।
व्यधमत्तान्यनीकानि तूलराशिमिवाऽनलः ॥ २४ ॥
निर्दहन्तमनीकानि तानि तानि पुनः पुनः ।
द्रोणं मत्स्यादवरजः शतानीकोऽभ्यवर्तत ॥ २५ ॥

फिर वेग के साथ बाणवर्षा से शत्रुसेना को छा दिया। द्रोणाचार्य ने सत्यजित् और वृक का धनुष काटकर छः बाणों वृक के घोड़ा और सारथी को मारकर वृक को भी मार डाला। उधर सत्यजित् बड़े वेग के साथ अन्य धनुष लेकर तीक्ष्ण बाणों से द्रोणाचार्य को तथा उनके सारथी, ध्वजा और घोड़ों को छेदने लगे। सत्यजित् का यह प्रहार-कौशल असह्य होने के कारण, उन्हें मारने के लिए, महाबली द्रोणाचार्य ने शीघ्रता के साथ उनके घोड़े, ध्वजा, धनुष की मूठ और आसपास रहनेवाले रक्षकों तथा सारथी के ऊपर तीक्ष्ण बाण बरसाना आरम्भ किया। आचार्य द्रोण ने इस प्रकार जब बार-बार सत्यजित् के अनेक धनुष काट डाले तब महावीर सत्यजित् अत्यन्त कुपित होकर आचार्य के साथ भयानक युद्ध करने लगे ॥१५।२०॥ महारथी वीरवर द्रोणाचार्य ने ऐसे प्रभावशाली सत्यजित् को अपने आगे देख, अत्यन्त कुपित होकर, एक अर्धचन्द्र बाण से उनका सिर काट डाला। महारथी सत्यजित् की इस प्रकार मृत्यु हो जाने पर धर्मराज युधिष्ठिर द्रोणाचार्य के भय से शङ्कित और विह्वल होकर, बड़े वेग से रथ हँकवाकर उनके आगे से भाग खड़े हुए। इधर पाञ्चाल, कैकेय, मत्स्य, चेदि, करूष और कोशलदेश के योद्धागण महाराज युधिष्ठिर की रक्षा करने के लिए आचार्य के आगे उपस्थित हुए। जिस प्रकार अग्नि भूमी के ढेर को

सूर्यरश्मिप्रतीकाशैः कर्मारपरिमार्जितैः ।
षड्भिः ससूतं सहयं द्रोणं विध्वाऽनदच्छ्रशम् ॥ २६ ॥
क्रूराय कर्मणे युक्तश्चिकीर्षुः कर्म दुष्करम् ।
अवाकिरच्छरशतैर्भारद्वाजं महारथम् ॥ २७ ॥
तस्य नानदतो द्रोणः शिरः कायात्सकुण्डलम् ।
क्षुरेणाऽपाहरत्तूर्णं ततो मत्स्याः प्रदुद्रुवुः ॥ २८ ॥
मत्स्याञ्जित्वाऽजयच्चेदीन्करूपान्केकयानपि ।
पञ्चालान्सृञ्जयान्पाण्डून्भारद्वाजः पुनः पुनः ॥ २९ ॥
तं दहन्तमनीकानि क्रुद्धमग्निं यथा वनम् ।
दृष्ट्वा रुक्मरथं वीरं समकम्पन्त सृञ्जयाः ॥ ३० ॥
उत्तमं ह्याददानस्य धनुरस्याऽऽशुकारिणः ।
ज्याघोषो निघ्नतोऽमित्रान्दिक्षु सर्वासु शुश्रुवे ॥ ३१ ॥
नागानश्वान्पदातींश्च रथिनो गजसादिनः ।
रौद्रा हस्तवता मुक्ताः प्रमथ्नन्ति स्म सायकाः ॥ ३२ ॥
नानद्यमानः पर्जन्यो मिश्रवातो हिमात्यये ।
अश्मवर्षमिवाऽवर्षत्परेषां भयमादधत् ॥ ३३ ॥
सर्वा दिशः समचरत्सैन्यं विक्षोभयन्निव ।
बली शूरो महेष्वासो मित्राणामभयङ्करः ॥ ३४ ॥
तस्य विद्युदिवाऽभ्रेषु चापं हेमपरिष्कृतम् ।
दिक्षु सर्वासु पश्यामो द्रोणस्याऽमिततेजसः ॥ ३५ ॥

जलाती है वैसे ही महावीर द्रोणाचार्य युधिष्ठिर को पकड़ने की अभिलाषा से उन सम्मुख आये हुए वीरों को भस्म करने लगे॥२१।२४॥उस समय राजा विराट के छोटे भाई शतानीक द्रोणाचार्य को बारम्बार सेना का संहार करते देखकर उनके सम्मुख पहुँचे। दुष्कर कर्म करने के लिए उन्होंने सूर्य किरण सदृश तेज पुञ्ज छः बाणों से द्रोणाचार्य को, उनके घोड़ों को और सारथी को घायल किया। फिर बारम्बार सिंह नाद करके वे द्रोण पर बाण बरसाने लगे। उस समय द्रोणाचार्य ने स्फूर्ति के साथ क्षुरप्र बाण मारकर उनका कुण्डलमण्डित सिर काटकर गिरा दिया। यह देखकर मत्स्यदेश की सेना भय के मारे भाग खड़ी हुई॥२५।२८॥ इस प्रकार महारथी द्रोणाचार्य मत्स्यों को परास्त करके चेदि, कारूष, कैकेय, पाञ्चाल, सृञ्जय और पाण्डवों की सेना को बारम्बार मारने और हराने लगे। अत्यन्त कुपित द्रोणाचार्य को, वन को जलाते हुए दावानल के समान, सब शत्रुसेना को भस्म करते देखकर सृञ्जयगण भयभीत हो गये। शत्रुनाशन महारथी द्रोणाचार्य के धनुष का शब्द दसों दिशाओं में गूँज उठा। द्रोण के हाथ से छूटे हुए बाण असंख्य घोड़ा, हाथियों, रथों और पैदलों को नष्ट करने लगे॥२९।३३॥ग्रीष्म ऋतु में प्रबल आँधी से सञ्चालित, शिला बरसानेवाले, मेघों की तरह महाधनुर्द्धर, महाबाहु, मित्रपक्ष को अभयदान करनेवाले महावीर आचार्य

शोभमानां ध्वजे चाऽस्य वेदीमद्राक्ष्म भारत ।
हिमवच्छिखराकारां चरतः संयुगे भृशम् ॥ ३६ ॥
द्रोणस्तु पाण्डवानीके चकार कदनं महत् ।
यथा दैत्यगणे विष्णुः सुरासुरनमस्कृतः ॥ ३७ ॥
स शूरः सत्यवाक्प्राज्ञो बलवान्सत्यविक्रमः ।
महानुभावः कल्पान्ते रौद्रां भीरुविभीषणाम् ॥ ३८ ॥
कवचोर्मिध्वजावर्त्तां मर्त्यकूलापहारिणीम् ।
गजवाजिमहाग्राहामसिमीनां दुरासदाम् ॥ ३९ ॥
वीरास्थिशर्करां रौद्रां भेरीमुरजकच्छपाम् ।
चर्मवर्मप्लवां घोरां केशशैवलशाद्वलाम् ॥ ४० ॥
शरौघिणीं धनुः स्रोतां बाहुपन्नगसङ्कुलाम् ।
रणभूमिवहां तीव्रां कुरुसृञ्जयवाहिनीम् ॥ ४१ ॥
मनुष्यशीर्षपाषाणां शक्तिमीनां गदोडुपाम् ।
उष्णीषफेनवसनां विकीर्णान्त्रसरीसृपाम् ॥ ४२ ॥
वीरापहारिणीमुग्रां मांसशोणितकर्दमाम् ।
हस्तिग्राहां केतुवृक्षां क्षत्रियाणां निमज्जनीम् ॥ ४३ ॥
क्रूरां शरीरसङ्घट्टां सादिनक्रां दुरत्ययाम् ।
द्रोणः प्रावर्त्तयत्तत्र नदीमन्तकगामिनीम् ॥ ४४ ॥
क्रव्यादगणसञ्जुष्टां श्वशृगालगणायुताम् ।
निषेवितां महारौद्रैः पिशिताशैः समन्ततः ॥ ४५ ॥

निरन्तर तीक्ष्ण बाण बरसाते हुए युद्धभूमि मे चारों ओर विचरने लगे। उस समय उनका सुवर्णभूषित धनुष मेघमण्डल में स्थित बिजली की तरह चमकता और मण्डलाकार घूमता हुआ चारो ओर दृष्टिगोचर होने लगा॥३३।३५॥उनकी ध्वजा की वेदी हिमाचल के ऊँचे शिखर के समान शोभायमान थी। सुरासुरो के वन्दनीय महाप्रतापी भगवान् विष्णु जैसे दानव दल का दलन करें वैसे ही महावीर्यशाली आचार्य पाण्डवसेना का संहार करने लगे। महाबली सत्य-पराक्रमी द्रोण ने अस्त्रविद्या के प्रभाव से मनुष्य कुल-नाशिनी, कायरों को भयभीत करनेवाली और यमपुरी को जानेवाली घोर रक्त की नदी बहा दी॥३६।३८॥ गीदड़, कुत्ते और गिद्ध आदि मांसभोजी जीव तथा राक्षस उस नदी के आसपास भरे पड़े थे। टूटे-फूटे कवच उसमें लहरों के समान थे, ध्वजाएँ आवर्त-सदृश थीं, घोड़े और हाथी ग्राहगण थे, तलवारें मछली थीं, वीरों की हड्डियाँ कङ्कड़-पत्थर की जगह थीं, भेरी मुरज आदि बाजे कच्छप थे, ढालें और कवच छोटी-छोटी डोंगियाँ थे, केश सेवार और घास-फूस थे, बाणों की गति वेग था, धनुष प्रवाह थे, बाहुएँ पन्नग और मृत मनुष्यों के मस्तक ही शिलाओं के स्थान पर थे। लाशों की आँतें मछली सी, गदाएँ डोंगी सी, पगड़ियाँ फेनपुञ्ज सी, अतड़ियाँ कीड़े-मकोड़े सी, प्रतीत होती थीं। ध्वजाएँ तटवृक्ष की सी और घुड़-

तं दहन्तमनीकानि रथोदारं कृतान्तवत् ।
सर्वतोऽभ्यद्रवन्द्रोणं कुन्तीपुत्रपुरोगमाः ॥ ४६ ॥
ते द्रोणं सहिताः शूराः सर्वतः प्रत्यवारयन् ।
गभस्तिभिरिवाऽऽदित्यं तपन्तं भुवनं यथा ॥ ४७ ॥
तं तु शूरं महेष्वासं तावकाऽभ्युद्यतायुधाः ।
राजानो राजपुत्राश्च समन्तात्पर्यवारयन् ॥ ४८ ॥
शिखण्डी तु ततो द्रोणं पञ्चभिर्नतपर्वभिः ।
क्षत्रवर्मा च विंशत्या वसुदानश्च पञ्चभिः ॥ ४९ ॥
उत्तमौजास्त्रिभिर्बाणैः क्षत्रदेवश्च सप्तभिः ।
सात्यकिश्च शतेनाजौ युधामन्युस्तथाऽष्टभिः ॥ ५० ॥
युधिष्ठिरो द्वादशभिर्द्रोणं विव्याध सायकैः ।
धृष्टद्युम्नश्च दशभिश्चेकितानस्त्रिभिः शरैः ॥ ५१ ॥
ततो द्रोणः सत्यसन्धः प्रभिन्न इव कुञ्जरः ।
अभ्यतीत्य रथानीकं दृढसेनमपातयत् ॥ ५२ ॥
ततो राजानमासाद्य प्रहरन्तमभीतवत् ।
अविध्यन्नवभिः क्षेमं स हतः प्रापतद्रथात् ॥ ५३ ॥
स मध्यं प्राप्य सैन्यानां सर्वाः प्रविचरन्दिशः ।
त्राता ह्यभवदन्येषां न त्रातव्यः कथञ्चन ॥ ५४ ॥
शिखण्डिनं द्वादशभिर्विंशत्या चोत्तमौजसम् ।
वसुदानं च भल्लेन प्रैषयद्यमसादनम् ॥ ५५ ॥

सवार तथा हाथी नक्र (घड़ियाल) से प्रतीत होते थे। उस रक्त की नदी में मांस और रुधिर की कीचड़ हो रही थी॥३९।४५॥द्रोणाचार्य को साक्षात् काल के समान सेना का संहार करते देखकर अनेक वीरों के साथ पाण्डवगण उनके सम्मुख आये और उनको रोकने की चेष्टा करने लगे। सूर्य के समान तेजस्वी द्रोणाचार्य भी उनसे घोर युद्ध करने लगे। यह देख कर कौरवपक्ष के सब राजा और राजपुत्र भी एकत्र होकर द्रोणाचार्य को चारों ओर से घेरकर उनकी रक्षा करने लगे॥४६।४८॥महावीर शिखण्डी ने पाँच बाण, क्षत्रवर्मा ने बीस बाण, वसुदान ने पाँच बाण, उत्तमौजा ने तीन बाण, क्षत्रदेव ने सात बाण, सात्यकि ने सौ बाण, युधामन्यु ने आठ बाण, युधिष्ठिर ने बारह बाण, धृष्टद्युम्न ने दस बाण और चेकितान ने तीन बाण द्रोणाचार्य को मारे। महावीर द्रोणाचार्य ने इन वीरों के बाणों की चोट सहकर, क्रुद्ध हो, मस्त हाथी की तरह रथसेना को लाँघकर दृढसेन को मार गिराया। फिर वे सहसा राजा क्षेम के सम्मुख पहुँचे। क्षेम निर्भय भाव से प्रहार करने लगे। आचार्य ने उन्हें नव बाण मारे। राजा क्षेम मृत्यु को प्राप्त हो गये। उनका शरीर रथ से पृथ्वी पर गिर पड़ा॥४९।५३॥महावीर द्रोणाचार्य चारों ओर फिरकर सेना के मध्यस्थल में पहुँचे। अपने पक्ष के अन्य वीरों की रक्षा वही कर रहे थे, उनकी रक्षा कोई क्या करता।

अशीत्या क्षत्रवर्माणं षड्विंशत्या सुदक्षिणम् ।
क्षत्रदेवं तु भल्लेन रथनीडादपातयत् ॥ ५६ ॥
युधामन्युं चतुःषष्ट्या त्रिंशता चैव सात्यकिम् ।
विध्वा रुक्मरथस्तूर्णं युधिष्ठिरमुपाद्रवत् ॥ ५७ ॥
ततो युधिष्ठिरः क्षिप्रं गुरुतो राजसत्तमः ।
अपायाज्जवनैरश्वैः पाञ्चाल्यो द्रोणमभ्ययात् ॥ ५८ ॥
तं द्रोणः सधनुष्कं तु साश्वयन्तारमाक्षिणोत् ।
स हतः प्रापतद्भूमौ रथाज्ज्योतिरिवाऽम्बरात् ॥ ५९ ॥
तस्मिन्हते राजपुत्रे पञ्चालानां यशस्करे ।
हत द्रोणं हत द्रोणमित्यासीन्निःस्वनो महान् ॥ ६० ॥
तांस्तथा भृशसंरब्धान्पञ्चालान्मत्स्यकेकयान् ।
सृञ्जयान्पाण्डवांश्चैव द्रोणो व्यक्षोभयद्बली ॥ ६१ ॥
सात्यकिं चेकितानं च धृष्टद्युम्नशिखण्डिनौ ।
वार्धक्षेमिं चैत्रसेनिं सेनाबिन्दुं सुवर्चसम् ॥ ६२ ॥
एतांश्चाऽन्यांश्च सुबहून्नानाजनपदेश्वरान् ।
सर्वान्द्रोणोऽजयद्युद्धे कुरुभिः परिवारितः ॥ ६३ ॥
तावकाश्च महाराज जयं लब्ध्वा महाहवे ।
पाण्डवेयान्रणे जघ्नुर्द्रवमाणान्समन्ततः ॥ ६४ ॥
ते दानवा इवेन्द्रेण वध्यमाना महात्मना ।
पञ्चालाः केकया मत्स्याः समकम्पन्त भारत ॥ ६५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि संशप्तकवधपर्वणि द्रोणयुद्धे एकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥

द्रोण ने वीर शिखण्डी को बारह और उत्तमौजा को बीस बाण मारकर एक भल्ल बाण से वसुदान को मार गिराया। फिर क्षत्रवर्मा को अस्सी और सुदक्षिण को छब्बीस बाण मारकर एक भल्ल बाण से क्षत्रदेव का सिर काट डाला और उन्हें रथ से गिरा दिया। इसके पश्चात् युधामन्यु को चौसठ और सात्यकि को तीस बाण मारकर वे बड़े वेग से युधिष्ठिर की ओर चले। धर्मपुत्र युधिष्ठिर स्फूर्ति के साथ अपने रथ के वेगशाली घोड़ों को हँकवाकर द्रोणाचार्य के सन्मुख से हट गये। अब महावीर पाञ्चाल्य नाम का राजकुमार द्रोणाचार्य के सन्मुख आया। आचार्य ने उसका धनुष काट डाला, उसके सारथी और रथ के घोड़ों को नष्ट करके उसे भी यमपुरी को भेज दिया। द्रोण के बाणों से निहत होकर महावीर पाञ्चाल्य ऐसे ही रथ से गिर पड़ा जैसे कोई उल्कापिण्ड आकाश से टूट कर पृथ्वी पर गिरता है। पञ्चाल्य के मारे जाने पर सब लोग चारों ओर से "द्रोण को मारो, द्रोण को मारो!" कहकर चिल्लाने लगे॥५४।६०॥ महापराक्रमी आचार्य कुपित होकर पाञ्चाल, मत्स्य, केकय, सृञ्जय और पाण्डवों की सेना को मारने लगे। चारों ओर हलचल सी मच गई। सात्यकि, चेकितान, धृष्टद्युम्न, शिखण्डी, वृद्धक्षेम और चित्रसेन के पुत्र, सेना-

त्रिन्दु, सुवर्चा और अन्य बहुत से वीर द्रोणाचार्य और कौरव-सेना से परास्त हो गये। हे महाराज! कौरवगण इस प्रकार जय प्राप्त करके भागती हुई पाण्डवसेना का संहार करने लगे। दानवगण जैसे इन्द्र से परास्त होकर कम्पायमान हों वैसे ही पाञ्चाल, मत्स्य, केकय गण आचार्य से परास्त होकर काँपने लगे॥६१।६५॥

द्रोणपर्व का इक्कीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ॥ २१॥

अथ द्वाविंशोऽध्यायः॥ २२॥

धृतराष्ट्र उवाच – भारद्वाजेन भग्नेषु पाण्डवेषु महामृधे ।
पाञ्चालेषु च सर्वेषु कश्चिदन्योऽभ्यवर्त्तत ॥ १ ॥
आर्यां युद्धे मतिं कृत्वा क्षत्रियाणां यशस्करीम् ।
असेवितां कापुरुषैः सेवितां पुरुषर्षभैः ॥ २ ॥
स हि वीरो व्रतः शूरो यो भग्नेषु निवर्त्तते ।
अहो नाऽऽसीत्पुमान्कश्चिद्दृष्ट्वा द्रोणं व्यवस्थितम्॥ ३ ॥
जृम्भमाणमिव व्याघ्रं प्रभिन्नमिव कुञ्जरम् ।
त्यजन्तमाहवे प्राणान्सन्नद्धं चित्रयोधिनम् ॥ ४ ॥
महेष्वासं नरव्याघ्रं द्विषतां भयवर्धनम् ।
कृतज्ञं सत्यनिरतं दुर्योधनहितैषिणम् ॥ ५ ॥
भारद्वाजं तथाऽनीके दृष्ट्वा शूरमवस्थितम् ।
के शूराः सन्न्यवर्त्तन्त तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ ६ ॥

सञ्जय उवाच तान्दृष्ट्वा चलितान्संख्ये प्रणुन्नान्द्रोणसायकैः ।
पञ्चालान्पाण्डवान्मत्स्यान्सृञ्जयांश्चेदिकेकयान् ॥ ७ ॥
द्रोणचापविमुक्तेन शरौघेणाऽऽशुहारिणा ।
सिन्धोरिव महौघेन ह्रियमाणान्यथा प्लवान् ॥ ८ ॥
कौरवाः सिंहनादेन नानावाद्यस्वनेन च ।
रथद्विपनरांश्चैव सर्वतः समवारयन् ॥ ९ ॥

बाईसवाँ अध्याय॥ २२॥

धृतराष्ट्र ने कहा – हे सञ्जय! उस महासमर में द्रोणाचार्य ने जब पाञ्चालों और पाण्डवों की सेना को मार भगाया तब और कौन उनके सन्मुख उनका सामना करने के लिए आया? कृतज्ञ, सत्यपरायण, दुर्योधन के हितैषी, चित्रयुद्धनिपुण, महाधनुर्द्धर, शत्रुपक्ष के लिए भयङ्कर, कुपित सिंह के समान, मस्त गजराज के तुल्य, पुरुषसिंह शूर द्रोणाचार्य जब जीवन का मोह छोड़कर क्षत्रियों के लिए यशस्कर, वीरों को प्रिय और कापुरुषों को अप्रिय युद्ध का दृढ़ विचार करके युद्धभूमि में मृत्यु की तरह विचरने लगे होंगे तब उनका सामना किसने किया होगा? हे सञ्जय! उस समय कौन-कौन वीर समर करने के लिए उद्यत हुआ? सब वृत्तान्त मुझे सुनाओ॥१।६॥सञ्जय ने कहा-हे महाराज! पाञ्चाल, पाण्डव, मत्स्य, सृञ्जय, चेदि और केकयगण को आचार्य के दारुण बाणों के प्रहार से पीड़ित और विह्वल होकर सागर के वेग से बहते हुए

तान्पश्यन्सैन्यमध्यस्थो राजा स्वजनसंवृतः ।
दुर्योधनोऽब्रवीत्कर्णं प्रहृष्टः प्रहसन्निव ॥ १० ॥

दुर्योधन उवाच – पश्य राधेय पञ्चालान्प्रणुन्नान्द्रोणसायकैः ।
सिंहेनेव मृगान्वन्यांस्त्रासितान्दृढधन्वना ॥ ११ ॥
नैते जातु पुनर्युद्धमीहेयुरिति मे मतिः ।
यथा तु भग्ना द्रोणेन वातेनेव महाद्रुमाः ॥ १२ ॥
अर्द्यमानाः शरैरेते रुक्मपुङ्खैर्महात्मना ।
पथा नैकेन गच्छन्ति घूर्णमानास्ततस्ततः ॥ १३ ॥
सन्निरुद्धाश्च कौरव्यैर्द्रोणेन च महात्मना ।
एतेऽन्ये मण्डलीभूताः पावकेनेव कुञ्जराः ॥ १४ ॥
भ्रमरैरिव चाऽऽविष्टा द्रोणस्य निशितैः शरैः ।
अन्योन्यं समलीयन्त पलायनपरायणाः ॥ १५ ॥
एष भीमो महाक्रोधी हीनः पाण्डवसृञ्जयैः ।
मदीयैरावृतो योधैः कर्ण नन्दयतीव माम् ॥ १६ ॥
व्यक्तं द्रोणमयं लोकमद्य पश्यति दुर्मतिः ।
निराशो जीवितान्नूनमद्य राज्याच्च पाण्डवः ॥ १७ ॥

कर्ण उवाच – नैष जातु महाबाहुर्जीवन्नाहवमुत्सृजेत् ।
न चेमान्पुरुषव्याघ्र सिंहनादान्सहिष्यति ॥ १८ ॥
न चाऽपि पाण्डवा युद्धे भज्येरन्निति मे मतिः ।
शूराश्च बलवन्तश्च कृतास्त्रा युद्धदुर्मदाः ॥ १९ ॥

जहाजो की तरह भागने देखकर कौरव सिंहनाद करने लगे। कौरव सेना में हर्षसूचक विविध बाजे बजने लगे। कौरवपक्ष के वीरगण पराक्रमपूर्वक शत्रुपक्ष के रथों, घोड़ो और हाथियों को आगे बढ़ने से रोकने लगे। सेना और स्वजनमण्डली के मध्य में स्थित राजा दुर्योधन उस समय शत्रुपक्ष की सेना को इस दशा में देखकर प्रसन्नतापूर्वक जोर से हँसकर कर्ण से कहने लगे॥७।१०॥ हे मित्र कर्ण! यह देखो, पाञ्चालगण सिंह के भय से विह्वल हिरनों के झुण्ड की तरह आचार्य के बाणो से अत्यन्त पीड़ित होकर बहुत ही व्याकुल हो रहे है। वायु के झोंके से जैसे वृक्ष टूट जाते हैं वैसे ही ये लोग आचार्य के बाणों से मरकर अथवा घायल होकर पृथ्वी पर गिर रहे हैं। जान पड़ता है, अब ये लोग युद्ध नहीं करेंगे। वह देखो, अगणित शत्रु-सेना महारथी आचार्य के सुवर्णपुङ्ख-शोभित तीक्ष्ण बाणों के प्रहार से पीड़ित होकर न तो भाग ही सकती हैं और न ठहर ही सकती है: योद्धा लोग इधर-उधर घूम रहे हैं। वह देखो, हाथी जैसे दावानल के मध्य में घिरकर इधर-उधर दौड़ते है वैसे ही बहुत सी सेना महारथी द्रोण और अन्यान्य कौरवपक्ष के वीरों से घिरकर इधर-उधर भागती और भागने को राह न पाकर चारों ओर घूम रही है॥११।१४॥ वह देखो, पाण्डवों की सेना द्रोणाचार्य के तीक्ष्ण बाणों से, जो भौरों की तरह भन्ना रहे हैं, विद्ध होकर भागती है और परस्पर भिड़

विषाग्निद्यूतसंक्लेशान्वनवासं च पाण्डवाः ।
स्मरमाणा न हास्यन्ति संग्राममिति मे मतिः ॥ २० ॥
निवृत्तो हि महाबाहुरमितौजा वृकोदरः ।
वरान्वरान्हि कौन्तेयो रथोदारान्हनिष्यति ॥ २१ ॥
असिना धनुषा शक्त्या हयैर्नागैर्नरै रथैः ।
आयसेन च दण्डेन व्रातान्व्रातान्हनिष्यति ॥ २२ ॥
तमेनमनुवर्तन्ते सात्यकिप्रमुखा रथाः ।
पञ्चाला केकया मत्स्याः पाण्डवाश्च विशेषतः ॥ २३ ॥
शूराश्च बलवन्तश्च विक्रान्ताश्च महारथाः ।
विनिघ्नन्तश्च भीमेन संरब्धेनाभिचोदिताः ॥ २४ ॥
ते द्रोणमभिवर्तन्ते सर्वतः कुरुपुङ्गवाः ।
वृकोदरं परीप्सन्तः सूर्यमभ्रगणा इव ॥ २५ ॥
एकायनगता ह्येते पीडयेयुर्यतव्रतम् ।
अरक्ष्यमाणं शलभा यथा दीपं मुमूर्षवः ॥ २६ ॥
असंशयं कृतास्त्राश्च पर्याप्ताश्चाऽपि वारणे ।
अतिभारमहं मन्ये भारद्वाजे समाहितम् ॥ २७ ॥
शीघ्रमनुगमिष्यामो यत्र द्रोणो व्यवस्थितः ।
कोका इव महानागं मा वै हन्युर्यतव्रतम् ॥ २८ ॥

जाती है । वह देखो, कुपित भीमसेन को कौरव वीरों ने घेर लिया है और पाण्डवों तथा सृञ्जयों की सेना साथ छोड़कर भाग खड़ी हुई है । इससे मुझे बड़ा आनन्द हो रहा है । यह दुरात्मा भीमसेन आज चारों ओर द्रोण को ही देख रहा है, और जीवन तथा राज्य से निराश सा हो गया है॥१५।१७॥ कर्ण ने कहा—हे राजेन्द्र! महावीर भीम जीते जी कदापि युद्ध से हटनेवाले नहीं हैं। ये हम लोगों का उल्लास और सिंहनाद भी कदापि नहीं सहन कर सकते । यह सम्भव नहीं है कि बलवीर्य-सम्पन्न, युद्धदुर्मद और अस्त्र-शस्त्र की विद्या को भलीभान्ति सीखे हुए पाण्डव एकाएक हार मान लें और युद्ध छोड़ दें । वे विष दान, अग्नि में जलाने की चेष्टा, जुए की विडम्बना और वनवास के कष्टों को कभी न भूलेंगे और समर में न हटेंगे॥१८।२०॥महा-तेजस्वी महावीर भीमसेन युद्धभूमि में लौटे हुए आ रहे हैं, वे अवश्य ही हमारे पक्ष के प्रधान-प्रधान वीरों को यमपुर पहुँचावेंगे । उनके खड्ग, धनुष, शक्ति और लोहमय गदा के एक एक प्रहार से असंख्य रथ, हाथी, घोड़े और पैदल विनष्ट होंगे । महावीर सात्यकि आदि योद्धा और पाञ्चाल, कैकेय, मत्स्य और पाण्डवगण भीमसेन के साथ हैं । ये सब महावीर महापराक्रमी और महारथी हैं॥२१।२४॥विशेष-कर महाक्रोधी वीर भीमसेन ने अत्यन्त क्रुद्ध होकर इन सबको युद्ध करने के लिए भेजा है । मेघ जैसे सूर्य को घेर लेते हैं वैसे ही ये सब वीर भीमसेन को घेरकर, सुरक्षित करके, चारों ओर से द्रोणाचार्य के सन्मुख आ रहे हैं । मरने के लिए उद्यत पतङ्ग जैसे दीपक पर गिरते हैं वैसे ही ये सब वीर एकाग्र चित्त से, जीवन की आशा छोड़कर, अरक्षित द्रोणा-

सञ्जय उवाच—राधेयस्य वचः श्रुत्वा राजा दुर्योधनस्ततः ।
भ्रातृभिः सहितो राजन्प्रायाद्द्रोणरथं प्रति ॥ २९ ॥
तत्रारावो महानासीदेकं द्रोणं जिघांसताम् ।
पाण्डवानां निवृत्तानां नानावर्णैर्हयोत्तमैः ॥ ३० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि संशप्तकवधपर्वणि द्रोणयुद्धे द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

चार्य के ऊपर आक्रमण करेंगे। अस्त्र-शस्त्रकला में इन्होंने अच्छी प्रकार अभ्यास किया है, अतएव आचार्य का सामना करना और उन्हें रोकना इन लोगों के लिए कुछ दुःसाध्य नहीं है। मेरी समझ में आचार्य पर बहुत भार आ पड़ा है, इसलिए इस समय उनके पास जाकर उनकी सहायता करना हम लोगों का कर्तव्य है। भेड़िये मिलकर जैसे एक बड़े गजराज को मार डालें वैसे ही पाण्डवपक्ष के सब योद्धा मिल-कर अकेले द्रोणाचार्य को न मार डालें, यही सोचकर हमें आचार्य की सहायता करनी चाहिए॥२५।२८॥ सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र! कर्ण के ये वचन सुनकर भाइयों और अन्य वीरों सहित राजा दुर्योधन महारथी द्रोणाचार्य के समीप गये। तब पाण्डवपक्ष के योद्धा, रङ्ग-रङ्ग के घोड़े जिनमें जुते हुए हैं ऐसे, रथों पर बैठकर द्रोणाचार्य को मारने के लिए आगे बढ़े और घोर सिंहनाद तथा कोलाहल करने लगे॥२९।३०॥

द्रोणपर्व का बाईसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २२ ॥

अथ त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—सर्वेषामेव मे ब्रूहि रथचिह्नानि सञ्जय ।
ये द्रोणमभ्यवर्त्तन्त क्रुद्धा भीमपुरोगमाः ॥ १ ॥
सञ्जय उवाच—ऋक्षवर्णैर्हयैर्दृष्ट्वा व्यायच्छन्तं वृकोदरम् ।
रजताश्वस्ततः शूरः शैनेयः सन्न्यवर्त्तत ॥ २ ॥
सारङ्गाश्वो युधामन्युः स्वयं प्रत्वरयन्हयान् ।
पर्यवर्त्तत दुर्धर्षः क्रुद्धो द्रोणरथं प्रति ॥ ३ ॥
पारावतसवर्णैस्तु हेमभाण्डैर्महाजवैः ।
पाञ्चालराजस्य सुतो धृष्टद्युम्नो न्यवर्त्तत ॥ ४ ॥
पितरं तु परिप्रेप्सुः क्षत्रधर्मा यतव्रतः ।
सिद्धिं चाऽस्य परां काङ्क्षन्शोणाश्वः सन्न्यवर्त्तत ॥ ५ ॥
पद्मपत्रनिभांश्चाश्वान्मल्लिकाक्षान्स्वलंकृतान् ।
शैखण्डिः क्षत्रदेवस्तु स्वयं प्रत्वरयन्ययौ ॥ ६ ॥

तेईसवाँ अध्याय ॥ २३ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! भीमसेन आदि जो वीर क्रुद्ध होकर द्रोणाचार्य का सामना करने गये थे, उनके रथों और चिह्नों का वर्णन करो, मैं सुनना चाहता हूँ॥१॥सञ्जय ने कहा—हे महाराज! सुनिए। महारथी भीमसेन रीछ के से रङ्ग के घोड़ोंवाले रथ पर बैठकर समरभूमि में आये। महावीर सात्यकि चाँदी के रङ्ग के श्वेत घोड़ोंवाले रथ पर बैठकर द्रोणा-चार्य की ओर चले। महारथी युधामन्यु अत्यन्त क्रुद्ध

दर्शनीयास्तु काम्बोजाः शुकपत्रपरिच्छदाः ।
वहन्तो नकुलं शीघ्रं तावकानभिदुद्रुवुः ॥ ७ ॥
कृष्णास्तु मेघसङ्काशा अवहन्नुत्तमौजसम् ।
दुर्धर्षायाभिसन्धाय क्रुद्धं युद्धाय भारत ॥ ८ ॥
तथा तित्तिरिकल्माषा हया वातसमा जवे ।
अवहंस्तुमुले युद्धे सहदेवमुदायुधम् ॥ ९ ॥
दन्तवर्णास्तु राजानं कालवाला युधिष्ठिरम् ।
भीमवेगा नरव्याघ्रमवहन्वातरंहसः ॥ १० ॥
हेमोत्तमप्रतिच्छन्नैर्हयैर्वातसमैर्जवे ।
अभ्यवर्त्तन्त सैन्यानि सर्वाण्येव युधिष्ठिरम् ॥ ११ ॥
राज्ञस्त्वनन्तरो राजा पाञ्चाल्यो द्रुपदोऽभवत् ।
जातरूपमयच्छत्रः सर्वैस्तैरभिरक्षितः ॥ १२ ॥
ललामैर्हरिभिर्युक्तः सर्वशब्दक्षमैर्युधि ।
राज्ञां मध्ये महेष्वासः शान्तभीरभ्यवर्तत ॥ १३ ॥
तं विराटोऽन्वयाच्छीघ्रं सह सर्वैर्महारथैः ।
केकयाश्च शिखण्डी च धृष्टकेतुस्तथैव च ॥ १४ ॥
स्वैः स्वैः सैन्यैः परिवृता मत्स्यराजानमन्वयुः ।
तं तु पाटलिपुष्पाणां समवर्णा हयोत्तमाः ॥ १५ ॥
वहमाना व्यराजन्त मत्स्यस्याऽमित्रघातिनः ।
हरिद्रासमवर्णास्तु जवना हेममालिनः ॥ १६ ॥

होकर सारङ्ग-वर्ण (श्वेत नीला और लाल रङ्ग मिश्रित) के घोड़ोंवाले रथ पर बैठकर और महायोद्धा धृष्टद्युम्न महावेगशाली सुवर्णभूषित कबूतर के रङ्गवाले अर्थात् श्वेत नीले घोड़ों के रथ पर बैठकर युद्ध करने चले। धृष्टद्युम्न के पुत्र महावीर क्षत्रधर्मा अपने पिता की रक्षा करने और विजय प्राप्त करने की इच्छा से लाल घोड़ों-वाले रथ के ऊपर बैठकर चले॥२।४॥शिखण्डी के पुत्र महाबाहु क्षत्रदेव अपने हाथ से, पद्मदल के रङ्गवाले और मल्लिका-पुष्प के रङ्ग की आँखोंवाले, घोड़ों को हाँकते हुए आगे बढ़े। वीर नकुल तोते के पङ्ख के रङ्ग के काम्बोजदेशीय दर्शनीय घोड़ोंवाले रथ पर बैठकर युद्ध करने चले। वीर उत्तमौजा श्याम-मेघवर्ण घोड़ेवाले रथ पर बैठकर समरभूमि में आये॥५।८॥ सशस्त्र महावीर सहदेव के रथ में वायुवेगगामी तीतर के रङ्ग के कबरे घोड़े जुते हुए थे। सब योद्धा सैनिक-गण सुवर्ण के आभूषणों से भूषित वायुवेगगामी घोड़ों से युक्त रथों पर बैठकर युधिष्ठिर के पीछे चले। महाराज युधिष्ठिर के रथ में ऐसे सुन्दर घोड़े जुते हुए थे, जिनका रङ्ग हाथीदाँत का सा था और जिनकी गर्दन पर काले और लम्बे बाल थे॥९।११॥पाञ्चाल-राज द्रुपद सुवर्णमण्डित रथ पर बैठकर, युधिष्ठिर के पीछे चलनेवाली सेना से सुरक्षित होकर, धर्मराज के पीछे समरभूमि में चले। राजाओं के मध्य में स्थित महाधनुर्द्धर द्रुपद के रथ में ऐसे घोड़े जुते हुए

पुत्रं विराटराजस्य सत्वरं समुदावहन् ।
इन्द्रगोपकवर्णैश्च भ्रातरः पञ्च केकयाः ॥ १७ ॥
जातरूपसमाभासाः सर्वे लोहितकध्वजाः ।
ते हेममालिनः शूराः सर्वे युद्धविशारदाः ॥ १८ ॥
वर्षन्त इव जीमूताः प्रत्यदृश्यन्त दंशिताः ।
आमपात्रनिकाशास्तु पाञ्चाल्यममितौजसम् ॥ १९ ॥
दत्तास्तुम्बुरुणा दिव्याः शिखण्डिनमुदावहन् ।
तथा द्वादश साहस्राः पञ्चालानां महारथाः ॥ २० ॥
तेषां तु षट्सहस्राणि ये शिखण्डिनमन्वयुः ।
पुत्रं तु शिशुपालस्य नरसिंहस्य मारिष ॥ २१ ॥
आक्रीडन्तो वहन्ति स्म सारङ्गशबला हयाः ।
धृष्टकेतुस्तु चेदीनामृषभोऽतिबलोदितः ॥ २२ ॥
काम्बोजैः शबलैरश्वैरभ्यवर्तत दुर्जयः ।
बृहत्क्षत्रं तु कैकेयं सुकुमारं हयोत्तमाः ॥ २३ ॥
पलालधूमसङ्काशाः सैन्धवाः शीघ्रमावहन् ।
मल्लिकाक्षाः पद्मवर्णा बाल्हिजाताः स्वलंकृताः ॥ २४ ॥
शूरं शिखण्डिनः पुत्रमृक्षदेवमुदावहन् ।
रुक्मभाण्डप्रतिच्छन्नाः कौशेयसदृशा हयाः ॥ २५ ॥
क्षमावन्तोऽवहन्संख्ये सेनाविन्दुमरिन्दमम् ।
युवानमवहन्युद्धे क्रौञ्चवर्णा हयोत्तमाः ॥ २६ ॥

थे, जो निर्भय, किसी भी शब्द से न भड़कनेवाले, बहुमूल्य आभूषण पहने और परम सुन्दर थे। राजा द्रुपद के सिर पर स्वर्णमय छत्र तना हुआ था। मत्स्यराज बली विराट उनके पीछे चले। केकयदेश के राजकुमार, महावीर शिखण्डी और धृष्टकेतु अपनी-अपनी सेना को साथ लिये राजा विराट के पीछे चले। महाराज विराट के रथ में पाटल-पुष्प के रङ्ग के श्वेत दिव्य घोड़े जुते हुए थे। विराट के पुत्र के रथ में स्वर्णहारभूषित, वेग से चलनेवाले, पीले घोड़े लगे हुए थे ॥१२।१६॥ सुवर्णवर्ण और सुवर्ण की मालाओं से अलंकृत युद्धनिपुण केकयदेश के राजकुमार पाँचों भाई कवच पहने, लाल ध्वजा और बीरबहूटी के रङ्ग के लाल घोड़ों से युक्त रथ पर बैठकर वर्षाकाल के बरसते हुए मेघ के समान शोभायमान हुए॥१६।१९॥ महाबली शिखण्डी के रथ में कच्चे घड़े के रङ्ग के, तुम्बुरु गन्धर्व के दियेहुए, बहुमूल्य दिव्य घोड़े लगे हुए थे। युद्ध के लिए आये हुए बारह सहस्र पाञ्चालदेशीय योद्धाओं में से छः सहस्र वीर समरनिपुण महावीर तेजस्वी शिखण्डी के साथ चले। शिशुपाल के पुत्र के रथ में सारङ्ग के रङ्ग के (चितकबरे) घोड़े जुते थे। महाबलशाली वीर चेदिनरेश अपनी सेना को साथ लेकर काम्बोज देश के घोड़ों से युक्त रथ पर बैठकर युद्ध के लिए चले। कैकेयदेश के राजा बृहत्क्षत्र धुएँ के रङ्ग के सिन्धुदेशीय घोड़ों से युक्त रथ पर बैठकर संग्राम करने

काश्यस्याऽभिभुवः पुत्रं सुकुमारं महारथम् ।
श्वेतास्तु प्रतिविन्ध्यं तं कृष्णग्रीवा मनोजवाः ।
यन्तुः प्रेष्यकरा राजन्राजपुत्रमुदावहन् ॥ २७ ॥
सुतसोमं तु यः सौम्यं पार्थः पुत्रमजीजनत् ।
माषपुष्पसवर्णास्तमवहन्वाजिनो रणे ॥ २८ ॥
सहस्रसोमप्रतिमो बभूव पुरे कुरूणामुदयेन्दुनाम्नि ।
तस्मिञ्जातः सोमसंक्रन्दमध्ये यस्मात्तस्मात्सुतसोमोऽभवत्सः ॥ २९ ॥
नाकुलिं तु शतानीकं शालपुष्पनिभा हयाः ।
आदित्यतरुणप्रख्याः श्लाघनीयमुदावहन् ॥ ३० ॥
काञ्चनापिहितैर्योक्त्रैर्मयूरग्रीवसन्निभाः ।
द्रौपदेयं नरव्याघ्रं श्रुतकर्माणमाहवे ॥ ३१ ॥
श्रुतकीर्तिं श्रुतनिधिं द्रौपदेयं हयोत्तमाः ।
ऊहुः पार्थसमं युद्धे चाषपत्रनिभा हयाः ॥ ३२ ॥
यमाहुरध्यर्धगुणं कृष्णात्पार्थाच्च संयुगे ।
अभिमन्युं पिशङ्गास्तं कुमारमवहन्रणे ॥ ३३ ॥
एकस्तु धार्त्तराष्ट्रेभ्यः पाण्डवान्यः समाश्रितः ।
तं बृहन्तो महाकाया युयुत्सुमवहन्रणे ॥ ३४ ॥
पलालकाण्डवर्णास्तु वार्धक्षेमिं तरस्विनम् ।
ऊहुः सुतुमुले युद्धे हयाः कृष्णाः स्वलंकृताः ॥ ३५ ॥

चले॥१९।२४॥शिखण्डी के पुत्र क्षत्रदेव के रथ में कमल के से रङ्ग के, मल्लिका पुष्पसदृश रङ्ग की आँखोंवाले, बाह्लीकदेश के दिव्य घोड़े लगे हुए थे। शत्रुदमन सेनाबिन्दु के रथ में सुवर्णजाल से सुरक्षित और रेशम के रङ्ग के, शान्त, इच्छानुसार चलनेवाले घोड़े शोभायमान थे। काशिराज अभिभू के पुत्र महारथी नवयुवक सुकुमारवर्मा के रथ में क्रौञ्च पक्षी के रङ्ग के दिव्य घोड़े जुते हुए थे। काली गर्दन और श्वेत शरीरवाले, शीघ्रगामी और सारथी के इशारे पर इच्छानुसार चलनेवाले घोड़े युधिष्ठिर के पुत्र प्रतिविन्ध्य के रथ की शोभा बढ़ा रहे थे॥२४।२७॥भीमसेन के पुत्र श्रेष्ठ योद्धा महारथी सुतसोम के रथ के घोड़े उड़द के फूल के रङ्ग के थे। सुतसोम सहस्रसोम (चन्द्रमा) के समान सौम्य हैं और उनका जन्म उदयेन्दु पुर (इन्द्रप्रस्थ) में, सोमाभिषव में, सोम के प्रसाद से हुआ था। वे सोमसभा में प्रसिद्ध हैं। हे महाराज! नकुल के पुत्र प्रशंसनीय शतानीक के रथ में साखू के पुष्प के रङ्ग के और तरुण सूर्य के समान चमकीले श्रेष्ठ घोड़े लगे हुए थे॥२८।३०॥सहदेव के पुत्र महाबली श्रुतकर्मा के घोड़ों का रङ्ग मयूरग्रीव नाम के पक्षी के रङ्ग का था और उनके मुख में सुवर्ण की लगाम थी, साज भी सब सुनहरा था। अर्जुन के पुत्र अर्जुनतुल्य पराक्रमी श्रुतनिधि श्रुतकीर्ति के रथ के घोड़ों का रङ्ग चकवे के पङ्ख के समान था। युद्ध-भूमि में श्रीकृष्ण और अर्जुन से ड्योढ़ी युद्धनिपुणता दिखानेवाले पराक्रमी वीर अभिमन्यु पिशङ्गवर्ण घोड़ों से शोभित रथ

कुमारं शितिपादास्तु रुक्मचित्रैरुरच्छदैः ।
सौचित्तिमवहन्युद्धे यन्तुः प्रेष्यकरा हयाः ॥ ३६ ॥
रुक्मपीठावकीर्णास्तु कौशेयसदृशा हयाः ।
सुवर्णमालिनः क्षान्ताः श्रेणिमन्तमुदावहन् ॥ ३७ ॥
रुक्ममालाधराः शूरा हेमपृष्ठाः स्वलंकृताः ।
काशिराजं नरश्रेष्ठं श्लाघनीयमुदावहन् ॥ ३८ ॥
अस्त्राणां च धनुर्वेदे ब्राह्मे वेदे च पारगम् ।
तं सत्यधृतिमायान्तमरुणाः समुदावहन् ॥ ३९ ॥
यः स पाञ्चालसेनानीर्द्रोणमंशमकल्पयत् ।
पारावतसवर्णास्तं धृष्टद्युम्नमुदावहन् ॥ ४० ॥
तमन्वयात्सत्यधृतिः सौचित्तिर्युद्धदुर्मदः ।
श्रेणिमान्वसुदानश्च पुत्रः काश्यस्य चाऽभिभूः ॥ ४१ ॥
युक्तैः परमकाम्बोजैर्जवनैर्हेममालिभिः ।
भीषयन्तो द्विषत्सैन्यं यमवैश्रवणोपमाः ॥ ४२ ॥
प्रभद्रकास्तु काम्बोजाः षट्सहस्राण्युदायुधाः ।
नानावर्णैर्हयैः श्रेष्ठैर्हेमवर्णरथध्वजाः ॥ ४३ ॥
शरव्रातैर्विधुन्वन्तः शत्रून्विततकार्मुकाः ।
समानमृत्यवो भूत्वा धृष्टद्युम्नं समन्वयुः ॥ ४४ ॥
बभ्रुकौशेयवर्णास्तु सुवर्णवरमालिनः ।
ऊहुरम्लानमनसश्चेकितानं हयोत्तमाः ॥ ४५ ॥

पर बैठकर चले॥३१।३३॥अपने सौ भाइयों को छोड़कर पाण्डवों के पक्ष मे जानेवाले आपके पुत्र युयुत्सु के रथ में बहुत बड़े, मृणाल के रङ्ग के, घोड़े जुते हुए थे। महावीर वृद्धक्षेम के पुत्र के रथ में पयाल के रङ्ग के अलंकृत और फुर्तीले घोड़े लगे हुए थे। सुचित्ति के पुत्र के रथ में सुवर्णजालशोभित काले पाँववाले सुशिक्षित विनीत घोड़े जुते हुए थे॥३४।३६॥ श्रेणिमान् राजा के रथ के घोड़े सुवर्णपीठशोभित, अलंकृत, सुवर्ण की मालाओं से भूषित, सधे हुए, श्वेत रङ्ग के थे। काशिराज के रथ में सुवर्णमाला और सुवर्णपीठ से भूषित धीरप्रकृति घोड़े लगे हुए थे ॥३७।३८॥अस्त्रविद्या, धनुर्वेद और वेदशास्त्र के पारगामी पण्डित क्षत्रिश्रेष्ठ सत्यधृति लाल घोड़ों से शोभित रथ पर बैठकर द्रोणाचार्य से युद्ध करने चले। पाञ्चालसेना के सेनापति और द्रोणाचार्य का सिर काटनेवाले धृष्टद्युम्न के रथ में श्वेत नीले रङ्ग के घोड़े जुते हुए थे। धृष्टद्युम्न के पीछे यम और कुबेर के तुल्य महावीर सत्यधृति, युद्धप्रिय सुचित्तिपुत्र श्रेणिमान्, वसुदान, काशिराजतनय आदि वीरगण वेगशाली, सुवर्णमालाधारी, काम्बोजदेशीय घोड़ोंवाले रथों पर बैठकर शत्रुसेना को भयभीत करवाते हुए समरभूमि में चले ॥३९।४२॥धृष्टद्युम्न के साथ काम्बोजदेशीय छः सहस्र प्रभद्रक योद्धा शस्त्र उठाये हुए, प्राणों का मोह छोड़कर, धनुष चढाकर शत्रुओं पर बाण बरसाते हुए

इन्द्रायुधसवर्णस्तु कुन्तिभोजो हयोत्तमैः ।
आयात्सदश्वैः पुरुजिन्मातुलः सव्यसाचिनः ॥ ४६ ॥
अन्तरिक्षसवर्णास्तु तारकाचित्रिता इव ।
राजानं रोचमानं ते हयाः संख्ये समावहन् ॥ ४७ ॥-
कर्बुराः शितिपादास्तु स्वर्णजालपरिच्छदाः ।
जारासन्धिं हयाः श्रेष्ठाः सहदेवमुदावहन् ॥ ४८ ॥
ये तु पुष्करनालस्य समवर्णा हयोत्तमाः ।
जवे श्येनसमाश्चित्राः सुदामानमुदावहन् ॥ ४९ ॥
शशलोहितवर्णास्तु पाण्डुरोद्गतराजयः ।
पाञ्चाल्यं गोपतेः पुत्रं सिंहसेनमुदावहन् ॥ ५० ॥
पञ्चालानां नरव्याघ्रो यः ख्यातो जनमेजयः ।
तस्य सर्षपपुष्पाणां तुल्यवर्णा हयोत्तमाः ॥ ५१ ॥
माषवर्णाश्च जवना बृहन्तो हेममालिनः ।
दधिपृष्ठाश्चित्रमुखाः पाञ्चाल्यमवहन्द्रुतम् ॥ ५२ ॥
शूराश्च भद्रकाश्चैव शरकाण्डनिभा हयाः ।
पद्मकिञ्जल्कवर्णाभा दण्डधारमुदावहन् ॥ ५३ ॥
रासभारुणवर्णाभाः पृष्ठतो मूषिकप्रभाः ।
वल्गन्त इव संयत्ता व्याघ्रदत्तमुदावहन् ॥ ५४ ॥
हरयः कालकाश्चित्राश्चित्रमाल्यविभूषिताः ।
सुधन्वानं नरव्याघ्रं पाञ्चाल्यं समुदावहन् ॥ ५५ ॥

---

चले । उनके रथों में अनेक रङ्ग के बहुमूल्य घोड़े लगे हुए थे और रथ तथा ध्वजाएँ सुवर्णमण्डित थीं॥४३। ४४॥चेकितान के रथ के बहुमूल्य घोड़े सुवर्ण की मालाओं से भूषित, प्रफुल्लचित्त और न्योले के रङ्ग के थे । अर्जुन के मामा कुन्तिभोज पुरुजित् इन्द्र-धनुष के रङ्गवाले श्रेष्ठ घोड़ों से युक्त रथ में बैठकर युद्ध करने चले । महाराज रोचमान तारागण चित्रित आकाश के समान रङ्गवाले श्रेष्ठ घोड़ों से युक्त रथ पर बैठकर द्रोणाचार्य का सामना करने चले॥४५। ४७॥काले पाँववाले चितकबरे घोड़े जरासन्ध के पुत्र वीरश्रेष्ठ सहदेव के रथ में जुते हुए थे । उन घोड़ों के गले में रत्नमण्डित सुवर्ण की मालाएँ पड़ी हुई थीं। सुदामा नामक वीर के रथ के घोड़े पुष्करनाल के रङ्ग के और वेग में बाज के समान जानेवाले थे । पाञ्चालदेशीय गोपति राजा के पुत्र सिंहसेन के रथ में खरगोश के से लाल रङ्ग के चमकीले रोएँवाले घोड़े जुते हुए थे । पाञ्चालदेशीय प्रसिद्ध वीर जनमेजय ऐसे रथ पर बैठकर युद्धभूमि में चले जिसमें सरसों के फूल के से रङ्गवाले बहुमूल्य घोड़े जुते हुए थे । पाञ्चाल्य नाम के राजा के रथ में सुवर्णमालाधारी वेगशाली उड़द के फूल के रङ्गवाले घोड़े लगे हुए थे॥४८।५१॥उनकी पीठ दही के रङ्ग की थी और चेहरे का रङ्ग विचित्र था। राजा दण्डधार के रथ में पद्मकेसर के रङ्ग के सुन्दर सिरवाले, श्वेत और पुष्ट, शूर घोड़े लगे हुए थे । राजा

रथिनो नागपत्त्यश्वै रथपत्ती रथद्विपैः ।
अश्वैरश्वा गजैर्नागा रथिनो रथिभिः सह ॥ ७४ ॥
संयुक्ताः समदृश्यन्त पत्तयश्चापि पत्तिभिः ।
एवं सुकलिलं युद्धमासीत्क्रव्यादहर्षणम् ॥
महद्भिस्तैरभीतानां यमराष्ट्रविवर्धनम् ॥ ७५ ॥
ततो हता नररथवाजिकुञ्जरैरनेकशो द्विपरथपत्तिवाजिनः ।
गजैर्गजा रथिभिरुदायुधा रथा हयैर्हयाः पत्तिगणैश्च पत्तयः ॥ ७६ ॥
रथैर्द्विपा द्विरदवरैर्महाहया हयैर्नरा वररथिभिश्च वाजिनः ।
निरस्तजिह्वा दशनेक्षणाः क्षितौ क्षयं गताः प्रमथितवर्मभूषणाः ॥ ७७ ॥
तथाऽपरैर्बहुकरणैर्वरायुधैर्हता गताः प्रतिभयदर्शनाः क्षितिम् ।
विपोथिता हयगजपादताडिता भृशाकुला रथमुखनेमिभिः क्षताः ॥ ७८ ॥
प्रमोदने श्वापदपक्षिरक्षसां जनक्षये वर्तति तत्र दारुणे ।
महाबलास्ते कुपिताः परस्परं निषूदयन्तः प्रविचेरुरोजसा ॥ ७९ ॥
ततो बले भृशलुलिते परस्परं निरीक्षमाणे रुधिरौघसम्प्लुते ।
दिवाकरेऽस्तं गिरिमास्थिते शनैरुभे प्रयाते शिविराय भारत ॥ ८० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणाभिषेकपर्वणि संशप्तकवधपर्वणि द्वितीयदिवसावहारे द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥३२॥
समाप्तं च संशप्तकवधपर्व ।

सवार परस्पर भिड़ रहे थे । कहीं पर हाथी के सवार रथियों और पैदलों के साथ, कहीं पर घुड़सवार के साथ घुड़सवार, कहीं हाथी के सवार से हाथी के सवार, कहीं रथी के साथ रथी और कहीं पैदल के साथ पैदल घोर युद्ध कर रहे थे । वह संग्राम मांसाहारी पशु पक्षियों के आनन्द को बढ़ानेवाला और यमपुरी को बसानेवाला था॥७१।७५॥मनुष्यों रथों, हाथियों और घोड़ों के द्वारा असंख्य मनुष्य, हाथी, रथ और घोड़े नष्ट भ्रष्ट हो रहे थे। कहीं पर हाथी ने हाथी को,कहीं रथी ने रथी को,कहीं घोड़े ने घोड़े को, कहीं पैदल ने पैदल को, कहीं रथी ने हाथी को, कहीं हाथी ने घोड़े को और कहीं घोड़े ने मनुष्य को मार डाला । किसी की जीभ कट गई, किसी के दाँत टूट गये, किसी के नेत्र निकल पड़े, किसी का कवच टूट गया और किसी के आभूषण गिर पड़े । इस प्रकार चारों ओर मृत्यु का साम्राज्य देख पड़ता था। भयानक स्वरूपवाले बड़े बड़े हाथी अनेक शस्त्रधारी शत्रुओं के प्रहार से मारे गये। हाथियों के पाँवों से, घोड़ों की टापों से और रथों के पहियों से रौंदी गई, क्षत विक्षत और नष्ट होती हुई सब सेना अत्यन्त व्याकुल हो उठी । इस प्रकार मांसाहारी पशु पक्षी और राक्षस आदि के लिए आह्लादजनक, अत्यन्त भयानक, लोकक्षयकारी संग्राम उपस्थित होने पर महाबली वीरगण क्रोधविह्वल होकर बलपूर्वक एक दूसरे को मारते और मरते हुए रणभूमि में विचरने लगे । हे महाराज ! दोनों ओर की सेना इस प्रकार रुधिर से तर और छिन्न भिन्न हो गई । थके हुए वीरगण एक दूसरे का मुख ताकने लगे । इसी मध्य में सूर्यनारायण अस्ताचल पर पहुँच गये । तब दोनों पक्ष की सेनाएँ युद्ध बन्द करके धीरे-धीरे अपने अपने शिविर में विश्राम करने के लिए चली गईं॥७६।८०॥

—o—

द्रोणपर्व का बत्तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३२ ॥

अथ त्रयस्त्रिंशोऽध्याय ॥ ३३ ॥

सञ्जय उवाच – पूर्वमस्मासु भग्नेषु फाल्गुनेनाऽमितौजसा ।
द्रोणे च मोघसङ्कल्पे रक्षिते च युधिष्ठिरे ॥ १ ॥
सर्वे विध्वस्तकवचास्तावका युधि निर्जिताः ।
रजस्वला भृशोद्विग्ना वीक्षमाणा दिशो दश ॥ २ ॥
अवहारं ततः कृत्वा भारद्वाजस्य सम्मते ।
लब्धलक्षैः शरैर्भिन्ना भृशावहसिता रणे ॥ ३ ॥
श्लाघमानेषु भूतेषु फाल्गुनस्याऽमितान्गुणान् ।
केशवस्य च सौहार्दे कीर्त्यमानेऽर्जुनं प्रति ॥ ४ ॥
अभिशस्ता इवाऽभूवन्ध्यानमूकत्वमास्थिताः ।
ततः प्रभातसमये द्रोणं दुर्योधनोऽब्रवीत् ॥ ५ ॥
प्रणयादभिमानाच्च द्विषद्वृद्ध्या च दुर्मनाः ।
शृण्वतां सर्वयोधानां संरब्धो वाक्यकोविदः ॥ ६ ॥
नूनं वयं वध्यपक्षे भवतो द्विजसत्तम ।
तथा हि नाऽग्रहीः प्राप्तं समीपेऽद्य युधिष्ठिरम् ॥ ७ ॥
इच्छतस्ते न मुच्येत चक्षुः प्राप्तो रणे रिपुः ।
जिघृक्षतो रक्ष्यमाणः सामरैरपि पाण्डवैः ॥ ८ ॥
वरं दत्वा मम प्रीतः पश्चाद्विकृतवानसि ।
आशाभङ्गं न कुर्वन्ति भक्तस्याऽऽर्याः कथञ्चन ॥ ९ ॥

तेंतीसवाँ अध्याय ॥ ३३ ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! महातेजस्वी अर्जुन के पराक्रम से जब हमारी सेना भाग खड़ी हुई, द्रोणाचार्य का अभिप्राय पूर्ण नहीं हुआ और राजा युधिष्ठिर सुरक्षित ही रहे तब समर में जीते गये, कवच हीन, धूलिधूसरित कौरव-वीर समरविजयी शत्रुओं के अचूक बाणों से घायल और उद्विग्न होकर इधर-उधर देखने लगे। शत्रुपक्ष के वीर उनकी हँसी उड़ाने लगे। इसके पश्चात् आचार्य की अनुमति से कौरवों ने युद्ध बन्द कर दिया। लोग अर्जुन के पराक्रम और गुणों की प्रशंसा करने लगे। कुछ लोग अर्जुन और श्रीकृष्ण की मित्रता की प्रशंसा कर रहे थे। उस समय कौरवगण सन्नाटे में आकर शान्त हो गये॥१।५॥प्रातःकाल हो जाने पर राजा दुर्योधन शत्रुपक्ष की उन्नति और विजय देखकर अत्यन्त कुपित और व्याकुल हो सब योद्धाओं के सन्मुख प्रणयकोप, अभिमान और पाण्डवों के प्रति शत्रुभाव के साथ द्रोणाचार्य से यों कहने लगे—हे द्विजश्रेष्ठ ! हम लोग अवश्य ही आपके शत्रुपक्ष में हैं; क्योंकि आपने युधिष्ठिर को सन्मुख पाकर भी नहीं पकड़ा। आप जिसे पकड़ना चाहें, वह यदि आपके समीप भी आ जाय तो चाहे देवगण के साथ मिलकर भी पाण्डव उसकी रक्षा करें किन्तु उसे बचा नहीं सकते, आपके हाथ से उसका छुटकारा नहीं हो सकता। आपने पहले प्रसन्न होकर मुझे वर दिया है, तो फिर अब

ततोऽप्रीतस्तथोक्तः सन्भारद्वाजोऽब्रवीन्नृपम् ।
नाऽर्हसे मां तथा ज्ञातुं घटमानं तव प्रिये ॥ १० ॥
ससुरासुरगन्धर्वाः सयक्षोरगराक्षसाः ।
नाऽलं लोका रणे जेतुं पाल्यमानं किरीटिना ॥ ११ ॥
विश्वसृग्यत्र गोविन्दः पृतनानीस्तथाऽर्जुनः ।
तत्र कस्य बलं क्रामेदन्यत्र त्र्यम्बकात्प्रभोः ॥ १२ ॥
सत्यं तात ब्रवीम्यद्य नैतज्जात्वन्यथा भवेत् ।
अद्यैकं प्रवरं कञ्चित्पातयिष्ये महारथम् ॥ १३ ॥
तं च व्यूहं विधास्यामि योऽभेद्यस्त्रिदशैरपि ।
योगेन केनचिद्राजन्नर्जुनस्त्वपनीयताम् ॥ १४ ॥
न ह्यज्ञातमसाध्यं वा तस्य संख्येऽस्ति किञ्चन ।
तेन ह्युपात्तं सकलं सर्वज्ञानमितस्ततः ॥ १५ ॥
द्रोणेन व्याहृते त्वेवं संशप्तकगणाः पुनः ।
आह्वयन्नर्जुनं संख्ये दक्षिणामभितो दिशम् ॥ १६ ॥
ततोऽर्जुनस्याऽथ परैः सार्धं समभवद्रणः ।
तादृशो यादृशो नाऽन्यः श्रुतो दृष्टोऽपि वा क्वचित्॥ १७ ॥
तत्र द्रोणेन विहितो व्यूहो राजन्व्यरोचत ।
चरन्मध्यन्दिने सूर्यः प्रतपन्निव दुर्दृशः ॥ १८ ॥
तं चाऽभिमन्युर्वचनात्पितुर्ज्येष्ठस्य भारत ।
विभेद दुर्भिदं संख्ये चक्रव्यूहमनेकधा ॥ १९ ॥

क्यों नहीं उसे पूर्ण करते ? आर्य पुरुष अपने भक्त को कभी निराश नहीं करते॥५।९॥दुर्योधन के ये वचन सुनकर द्रोणाचार्य जी क्रुद्ध होकर कहने लगे — हे दुर्योधन ! मैं सदैव तुम्हारा भला करने की चेष्टा करता रहता हूँ, फिर भी तुम ऐसी बातें कह रहे हो ! मेरे बारे में तुम्हारा ऐसा विचार करना उचित नहीं है। देखो, अर्जुन के द्वारा रक्षित रहने पर महाराज युधिष्ठिर को पकड़ना सर्वथा असम्भव है । अर्जुन के समीप रहने पर दैत्य, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, नाग आदि सब मिलकर भी युधिष्ठिर को नहीं पकड़ सकते । जहाँ विश्व के विधाता स्वयं वासुदेव सहायक रूप से विराजमान हैं और महापराक्रमी अर्जुन सेनापति हैं, वहाँ अतिरिक्त महाप्रभु शङ्कर के और किसी का बल कुछ काम नहीं कर सकता॥१०।१२॥अस्तु, मैं तुमसे सत्य सत्य कहता हूँ कि आज पाण्डवपक्ष के किसी एक श्रेष्ठ महारथी योद्धा को मारूँगा; मेरी यह बात मिथ्या नहीं हो सकती । हे दुर्योधन ! आज मैं चक्रव्यूह की रचना करूँगा । इस व्यूह को देवता भी नहीं तोड़ सकते । तुम आज फिर किसी उपाय से अर्जुन को युधिष्ठिर के पास से दूर हटाने का उपाय करो । युद्ध की ऐसी कोई बात नहीं जिसे अर्जुन जानते न हों, या कर सकते न हों । अर्जुन ने इधर-उधर घूमकर, अनेक स्थानों से, युद्ध के सम्बन्ध की सब प्रकार की जानकारी प्राप्त कर ली

स कृत्वा दुष्करं कर्म हत्वा वीरान्सहस्रशः ।
षट्सु वीरेषु संसक्तो दौःशासनिवशङ्गतः ॥ २० ॥
सौभद्रः पृथिवीपाल जहौ प्राणान्परन्तपः ।
वयं परमसंहृष्टाः पाण्डवाः शोककर्शिताः ।
सौभद्रे निहते राजन्नवहारमकुर्महि ॥ २१ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—पुत्रं पुरुषसिंहस्य सञ्जयाऽप्राप्तयौवनम् ।
रणे विनिहतं श्रुत्वा भृशं मे दीर्यते मनः ॥ २२ ॥
दारुणः क्षत्रधर्मोऽयं विहितो धर्मकर्तृभिः ।
यत्र राज्येप्सवः शूरा बाले शस्त्रमपातयन् ॥ २३ ॥
बालमत्यन्तसुखिनं विचरन्तमभीतवत् ।
कृतास्त्रा बहवो जघ्नुर्ब्रूहि गावल्गणे कथम् ॥ २४ ॥
बिभित्सता रथानीकं सौभद्रेणाऽमितौजसा ।
विक्रीडितं यथा संख्ये तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ २५ ॥

सञ्जय उवाच यन्मां पृच्छसि राजेन्द्र सौभद्रस्य निपातनम् ।
तत्ते कार्त्स्न्येन वक्ष्यामि शृणु राजन्समाहितः ॥ २६ ॥
विक्रीडितं कुमारेण यथाऽनीकं बिभित्सता ।
आरुग्णाश्च यथा वीरा दुःसाध्याश्चापि विप्लवे ॥ २७ ॥

है॥१३।१५॥ महावीर द्रोणाचार्य के यों कहने पर शेष संशप्तकगण फिर महारथी अर्जुन को युद्ध के लिए, युद्धभूमि के दक्षिण भाग में, ललकारने लगे। इसके पश्चात् संशप्तकगण के साथ अर्जुन का भयानक संग्राम होने लगा। ऐसा युद्ध कभी किसी ने देखा-सुना न होगा। इधर द्रोणाचार्य ने बड़े यत्न के साथ चक्रव्यूह बनाया। मध्याह्न में तपनेवाले सूर्य के समान वह व्यूह नेत्रों में चकाचौंध उत्पन्न कर देनेवाला था॥१६।१८॥ उधर वीर कुमार अभिमन्यु, धर्मराज युधिष्ठिर की अनुमति के अनुसार, घूम-फिरकर उस दुर्भेद्य चक्रव्यूह को बारम्बार तोड़ने लगे। उसके पश्चात् उन्होंने अपना दुष्कर कार्य करते हुए सहस्रों वीरों का संहार किया। फिर एक साथ छः महारथी वीरों से अकेले युद्ध करके अन्त को, शस्त्र-हीन असहाय अवस्था में, दुःशासन के पुत्र के हाथों वे मारे गये। इस घटना से हमारे पक्ष के लोगों को बड़ा ही सन्तोष और आनन्द हुआ। पाण्डव लोग और उनके पक्ष के सब लोग अभिमन्यु की मृत्यु के शोक से बहुत ही अधीर हो उठे। इसके उपरान्त हम लोगों ने विश्राम के लिए युद्ध बन्द कर दिया॥१९।२१॥ धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! अर्जुन का पुत्र महावीर अभिमन्यु तो अभी पूर्ण रीति से युवा अवस्था में प्राप्त भी नहीं हुआ था। उस होनहार बालक के मारे जाने का समाचार सुनकर मेरा हृदय शोक से फटा सा जाता है! राज्य की इच्छा रखनेवाले वीरों ने जिस क्षत्रिय-धर्म के अनुसार उस बालक के ऊपर अस्त्र-शस्त्र चलाये, वह क्षत्रिय-धर्म बड़ा ही दारुण है! पूर्व पुरुषों ने क्षत्रिय धर्म को ऐसा घोर बनाया है! मेरे पक्ष के वीरों ने अत्यन्त सुखी और निःशङ्क होकर रण में विचरनेवाले वीर अभिमन्यु को किस प्रकार मारा? पुरुषसिंह अभिमन्यु ने महारथियों की सेना को नष्ट करने के लिए जिस प्रकार रणभूमि में विचरण

दावाग्न्यभिपरीतानां भूरिगुल्मतृणद्रुमे ।
वनौकसामिवाऽरण्ये त्वदीयानामभूद्भयम् ॥ २८ ॥

*इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युवधसंक्षेपकथने त्रयस्त्रिंशोऽध्याय ॥ ३३ ॥*

किया और जिस प्रकार युद्ध में अपना प्रशंसनीय पराक्रम प्रकट किया, सो सब मेरे आगे वर्णन करो ॥२२।२५॥सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! आप मुझ से जो वृत्तान्त पूछ रहे हैं, सो मैं विस्तार के साथ वर्णन करता हूँ, उसे सुनिए । शत्रुसेना का संहार करने के लिए वीर अभिमन्यु जिस प्रकार संग्रामभूमि में विचरते रहे, जिस प्रकार हमारे पक्ष के विजयाभिलाषी दुर्निवार दुर्द्धर्ष वीरगण उनके प्रहार से क्षत विक्षत हुए, सो सब सुनिए । जिस प्रकार आपके पक्ष के योद्धा लोग वीर अभिमन्यु के पराक्रम और प्रहार से तृण गुल्म वृक्ष पूर्ण वन में दावानल से घिरे हुए वनवासी जीव जन्तुओं के समान भय से विह्वल और उद्विग्न हो उठे, सो सब मैं आपके आगे विस्तार के साथ कहता हूँ, मन लगाकर सुनिए॥२६।२८॥

द्रोणपर्व का तेतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३३ ॥

अथ चतुस्त्रिंशोऽध्याय ॥ ३४ ॥

सञ्जय उवाच—समरेऽत्युग्रकर्माणः कर्मभिर्व्यञ्जितश्रमाः ।
सकृष्णाः पाण्डवाः पञ्च देवैरपि दुरासदाः ॥ १ ॥
सत्वकर्मान्वयैर्बुद्ध्या कीर्त्या च यशसा श्रिया ।
नैव भूतो न भविता नैव तुल्यगुणः पुमान् ॥ २ ॥
सत्यधर्मरतो दान्तो विप्रपूजादिभिर्गुणैः ।
सदैव त्रिदिवं प्राप्तो राजा किल युधिष्ठिरः ॥ ३ ॥
युगान्ते चाऽन्तको राजञ्जामदग्न्यश्च वीर्यवान् ।
रथस्थो भीमसेनश्च कथ्यन्ते सदृशास्त्रयः ॥ ४ ॥
प्रतिज्ञाकर्मदक्षस्य रणे गाण्डीवधन्वनः ।
उपमां नाऽधिगच्छामि पार्थस्य सदृशीं क्षितौ ॥ ५ ॥
गुरुवात्सल्यमत्यन्तं नैभृत्यं विनयो दमः ।
नकुलेऽप्रातिरूप्यं च शौर्यं च नियतानि षट् ॥ ६ ॥

चौतीसवाँ अध्याय ॥ ३४ ॥

सञ्जय कहते हैं हे महाराज ! श्रीकृष्ण सहित पाँचों पाण्डव ऐसे हैं कि सब देवता भी उनको नहीं परास्त कर सकते । वे सदा समर में उद्योग के साथ अद्भुत कर्म करनेवाले, कर्मों से अपनी श्रमशीलता और कष्टसहिष्णुता प्रकट करनेवाले हैं । हे महाराज ! उत्तम कर्म, कुल, बुद्धि, कीर्ति, यश, श्री आदि की विशेषताओं में इस त्रिभुवन में महात्मा कृष्ण के समान कोई पुरुष न हुआ है और न होगा । राजा युधिष्ठिर भी सत्य, धर्म, तप, दान, ब्राह्मणभक्ति आदि सद्गुणों के कारण देवभाव को प्राप्त कर चुके हुए हैं॥१।३॥ लोग ऐसा कहते हैं कि प्रलय के समय का अन्तकारी यमराज, यशस्वी परशुराम और रणभूमि में उपस्थित भीमसेन, ये तीनों एक से भयङ्कर हैं । प्रतिज्ञा के अनुसार कार्य करने में बड़े निपुण गाण्डीवधन्वा अर्जुन के समकक्ष वीर अजेय योद्धा मुझको पृथ्वी भर में नहीं देख पड़ता । नकुल में गुरुभक्ति, सम्मति को

श्रुतगाम्भीर्यमाधुर्यसत्यरूपपराक्रमैः ।
सदृशो देवयोर्वीरः सहदेवः किलाऽश्विनोः ॥ ७ ॥
ये च कृष्णे गुणाः स्फीताः पाण्डवेषु च ये गुणाः ।
अभिमन्यौ किलैकस्था दृश्यन्ते गुणसञ्चयाः ॥ ८ ॥
युधिष्ठिरस्य वीर्येण कृष्णस्य चरितेन च ।
कर्मभिर्भीमसेनस्य सदृशो भीमकर्मणः ॥ ९ ॥
धनञ्जयस्य रूपेण विक्रमेण श्रुतेन च ।
विनयात्सहदेवस्य सदृशो नकुलस्य च ॥ १० ॥

धृतराष्ट्र उवाच— अभिमन्युमहं सूत सौभद्रमपराजितम् ।
श्रोतुमिच्छामि कार्त्स्न्येन कथमायोधने हतः ॥ ११ ॥

सञ्जय उवाच— स्थिरो भव महाराज शोकं धारय दुर्धरम् ।
महान्तं बन्धुनाशं ते कथयिष्यामि तच्छृणु ॥ १२ ॥
चक्रव्यूहो महाराज आचार्येणाऽभिकल्पितः ।
तत्र शक्रोपमाः सर्वे राजानो विनिवेशिताः ॥ १३ ॥
आरास्थानेषु विन्यस्ताः कुमाराः सूर्यवर्चसः ।
सङ्घातो राजपुत्राणां सर्वेषामभवत्तदा ॥ १४ ॥
कृताभिसमयाः सर्वे सुवर्णविकृतध्वजाः ।
रक्ताम्बरधराः सर्वे सर्वे रक्तविभूषणाः ॥ १५ ॥
सर्वे रक्तपताकाश्च सर्वे वै हेममालिनः ।
चन्दनागुरुदिग्धाङ्गाः स्रग्विणः सूक्ष्मवाससः ॥ १६ ॥

---

गुप्त रखना, विनय, इन्द्रियदमन, अनुकरण निपुणता या सौन्दर्य और शूरता, ये छः श्रेष्ठ गुण सदा अखण्ड रूप से उनमें वर्तमान हैं॥४।६॥सहदेव भी शास्त्रज्ञान, गाम्भीर्य, मधुर भाषण, सत्य, रूप और पराक्रम में देवश्रेष्ठ अश्विनीकुमारों के तुल्य हैं। हे राजेन्द्र ! वासुदेव में और पाँचों पाण्डवों में जो पूर्वोक्त गुण अलग-अलग उपस्थित हैं, उन सभी श्रेष्ठ गुणों का समावेश अकेले अभिमन्यु में देखा जाता था। राजा युधिष्ठिर का धैर्य, श्रीकृष्ण जी का स्वभाव (चरित), भीमसेन का पराक्रम, अर्जुन का रूप और विक्रम, नकुल की नम्रता और सहदेव का शास्त्रज्ञान, ये सब बातें वीर अभिमन्यु में देखी पड़ती थीं॥७।१०॥धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय ! वही रणदुर्जय अभिमन्यु किस प्रकार युद्ध के मैदान में मारा गया ? मैं सब वृत्तान्त विस्तार के साथ सुनना चाहता हूँ॥११॥सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! आप दुस्सह शोक को रोककर सँभलकर बैठिए। मैं आपके सुहृदों की मृत्यु का वृत्तान्त कहता हूँ, सुनिए। आचार्य द्रोण ने चक्रव्यूह बना करके उसके मध्य में इन्द्रसदृश नरेशों को स्थापित किया। उस व्यूह के द्वार पर सूर्य के समान तेजस्वी राजपुत्रगण खड़े किये गये। सब राजा और राजपुत्र मिलकर उस व्यूह की रक्षा करने लगे॥१२।१४॥सब की लाल वर्दी ... थी और ध्वजाओं के दण्ड सुवर्णशोभित थे। वे सोना सुवर्ण-मणि-मण्डित

सहिताः पर्यधावन्त कार्ष्णिं प्रति युयुत्सवः ।
तेषां दशसहस्राणि बभूवुर्दृढधन्विनाम् ॥ १७ ॥
पौत्रं तव पुरस्कृत्य लक्ष्मणं प्रियदर्शनम् ।
अन्योन्यसमदुःखास्ते अन्योन्यसमसाहसाः ॥ १८ ॥
अन्योन्यं स्पर्धमानाश्च अन्योन्यस्य हिते रताः ।
दुर्योधनस्तु राजेन्द्र सैन्यमध्ये व्यवस्थितः ॥ १९ ॥
कर्णदुःशासनकृपैर्वृतो राजा महारथैः ।
देवराजोपमः श्रीमाञ्श्वेतच्छत्राभिसंवृतः ॥ २० ॥
चामरव्यजनाक्षेपैरुदयन्निव भास्करः ।
प्रमुखे तस्य सैन्यस्य द्रोणोऽवस्थितनायकः ॥ २१ ॥
सिन्धुराजस्तथाऽतिष्ठच्छ्रीमान्मेरुरिवाऽचलः ।
सिंधुराजस्य पार्श्वस्था अश्वत्थामपुरोगमाः ॥ २२ ॥
सुतास्तव महाराज त्रिंशत्त्रिदशसन्निभाः ।
गान्धारराजः कितवः शल्यो भूरिश्रवास्तथा ॥ २३ ॥
पार्श्वतः सिन्धुराजस्य व्यराजन्त महारथाः ।
ततः प्रववृते युद्धं तुमुलं लोमहर्षणम् ॥ २४ ॥
तावकानां परेषां च मृत्युं कृत्वा निवर्त्तनम् ॥ २५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि चक्रव्यूहनिर्माणे चतुस्त्रिंशोऽध्याय ॥ ३४ ॥

मालाएँ पहने, शरीरों में चन्दन-अगुरु लगाये, लाल आभूषण और महीन रेशमी लाल वस्त्र पहने, पुष्प मालाओं से अलकृत और मरने-मारने के लिए दृढ प्रतिज्ञा किये हुए थे। ऐसे दस सहस्र राजपुत्र एकत्र होकर सग्राम करने के विचार से अभिमन्यु पर आक्रमण करने को आगे बढ़े॥१५।१८॥वे सब परस्पर समान रूप से सुख दु ख का अनुभव करनेवाले, समान साहस से परिपूर्ण, एक दूसरे के हित मे निरत और सग्राम में एक दूसरे से बढकर काम करने की स्पर्धा रखनेवाले वीर आपके पौत्र प्रियदर्शन लक्ष्मण को आगे करके स्थित हुए। श्वेत छत्र और चामरों की शोभा से उदय हो रहे सूर्य के सदश जान पडने-वाले इन्द्रतुल्य श्रीमान् राजा दुर्योधन महावीर कर्ण, कृपाचार्य और दु शासन आदि महारथियों के साथ उस सेना के मध्य में विराजमान हुए। उस सेना के अग्रभाग में सेनापति द्रोणाचार्य थे। सिन्धु देश के स्वामी वीर जयद्रथ उस सेना के मध्य में स्थिर सुमेरु पर्वत के समान देख पड़ते थे॥१८।२२॥आपके देव-तुल्य तीस कुमार, अश्वत्थामा के साथ, वीर जयद्रथ के समीप स्थित थे। द्यूतक्रीडा में निपुण गान्धारराज शकुनि, शल्य और भूरिश्रवा आदि महारथी भी जयद्रथ के समीप अपने अपने रथों पर विराजमान थे। इस प्रकार व्यूहरचना के उपरान्त दोनों पक्षके योद्धा जीवन का मोह छोड़कर भयानक युद्ध करने लगे॥२२।२५॥

द्रोणपर्व का चौंतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३४ ॥



अथ पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

सञ्जय उवाच—तदनीकमनाधृष्यं भारद्वाजेन रक्षितम् ।
पार्थाः समभ्यवर्त्तन्त भीमसेनपुरोगमाः ॥ १ ॥
सात्यकिश्चेकितानश्च धृष्टद्युम्नश्च पार्षतः ।
कुन्तिभोजश्च विक्रान्तो द्रुपदश्च महारथः ॥ २ ॥
आर्जुनिः क्षत्रधर्मा च बृहत्क्षत्रश्च वीर्यवान् ।
चेदिपो धृष्टकेतुश्च माद्रीपुत्रौ घटोत्कचः ॥ ३ ॥
युधामन्युश्च विक्रान्तः शिखण्डी चाऽपराजितः ।
उत्तमौजाश्च दुर्धर्षो विराटश्च महारथः ॥ ४ ॥
द्रौपदेयाश्च संरब्धाः शैशुपालिश्च वीर्यवान् ।
केकयाश्च महावीर्याः सृञ्जयाश्च सहस्रशः ॥ ५ ॥
एते चाऽन्ये च सगणाः कृतास्त्रा युद्धदुर्मदाः ।
समभ्यधावन्सहसा भारद्वाजं युयुत्सवः ॥ ६ ॥
समीपे वर्त्तमानांस्तान्भारद्वाजोऽतिवीर्यवान् ।
असम्भ्रान्तः शरौघेण महता समवारयत् ॥ ७ ॥
महौघः सलिलस्येव गिरिमासाद्य दुर्भिदम् ।
द्रोणं ते नाऽभ्यवर्त्तन्त वेलामिव जलाशयाः ॥ ८ ॥
पीड्यमानाः शरै राजन्द्रोणचापविनिःसृतैः ।
न शेकुः प्रमुखे स्थातुं भारद्वाजस्य पाण्डवाः ॥ ९ ॥
तदद्भुतमपश्याम द्रोणस्य भुजयोर्बलम् ।
यदेनं नाऽभ्यवर्त्तन्त पञ्चालाः सृञ्जयैः सह ॥ १० ॥

पैंतीसवाँ अध्याय ॥ ३५ ॥

सञ्जय कहते हैं — हे राजेन्द्र ! द्रोणाचार्य के द्वारा सुरक्षित और दुर्द्धर्ष उस कौरव सेना से युद्ध करने के लिए भीमसेन आदि पाण्डवपक्ष के योद्धा आगे बढ़े । भीमसेन, नकुल-सहदेव आदि पाण्डव, सात्यकि, चेकितान, धृष्टद्युम्न, कुन्तिभोज, राजा द्रुपद, वीर अभिमन्यु, शिखण्डी, उत्तमौजा, राजा विराट, द्रौपदी के पाँचों पुत्र, चेदिपति शिशुपाल-नन्दन, क्षत्रधर्मा, बृहत्क्षत्र, धृष्टकेतु, घटोत्कच, युधामन्यु, महाबलशाली कैकेय देश के पाँचों राजकुमार, सैकड़ों-सहस्रों सृञ्जयगण और अन्यान्य युद्धप्रिय अस्त्रनिपुण वीरगण, युद्ध की अभिलाषा से, एकाएक द्रोणाचार्य की ओर चले॥१।६॥महाबलशाली द्रोणाचार्य भी स्थिर भाव से निकट आते हुए वीरों को बाणों की वर्षा करके रोकने लगे॥७॥प्रबल जलप्रवाह जैसे दुर्भेद्य पर्वत को लाँघकर आगे नहीं जा सकता, अथवा समुद्र जैसे अपनी तटभूमि को लाँघ नहीं सकता वैसे ही पाण्डव पक्ष के वीरगण द्रोणाचार्य को लाँघकर आगे नहीं जा सकते थे । वे और सृञ्जयगण द्रोणाचार्य के चलाये हुए बाणों से अत्यन्त व्यथित होकर उनके सम्मुख नहीं ठहर सके । उस समय हम लोगों ने आश्चर्य के

तमायान्तमभिक्रुद्धं द्रोणं दृष्ट्वा युधिष्ठिरः ।
बहुधा चिन्तयामास द्रोणस्य प्रतिवारणम् ॥ ११ ॥
अशक्यं तु तमन्येन द्रोणं मत्वा युधिष्ठिरः ।
अविषह्यं गुरुं भारं सौभद्रे समवासृजत् ॥ १२ ॥
वासुदेवादनवरं फाल्गुनाच्चाऽमितौजसम् ।
अब्रवीत्परवीरघ्नमभिमन्युमिदं वचः ॥ १३ ॥
एत्य नो नाऽर्जुनो गर्हेद्यथा तात तथा कुरु ।
चक्रव्यूहस्य न वयं विद्मो भेदं कथञ्चन ॥ १४ ॥
त्वं वाऽर्जुनो वा कृष्णो वा भिन्द्यात्प्रद्युम्न एव वा ।
चक्रव्यूहं महाबाहो पञ्चमो नोपपद्यते ॥ १५ ॥
अभिमन्यो वरं तात याचतां दातुमर्हसि ।
पितॄणां मातुलानां च सैन्यानां चैव सर्वशः ॥ १६ ॥
धनञ्जयो हि नस्तात गर्हयेदेत्य संयुगात् ।
क्षिप्रमस्त्रं समादाय द्रोणानीकं विशातय ॥ १७ ॥

अभिमन्युरुवाच—द्रोणस्य दृढमत्युग्रमनीकप्रवरं युधि ।
पितॄणां जयमाकांक्षन्नवगाहेऽविलम्बितम् ॥ १८ ॥
उपदिष्टो हि मे पित्रा योगोऽनीकविशातने ।
नोत्सहे हि विनिर्गन्तुमहं कस्याञ्चिदापदि ॥ १९ ॥

युधिष्ठिर उवाच—भिन्ध्यनीकं युधां श्रेष्ठ द्वारं सञ्जनयस्व नः ।
वयं त्वाऽनुगमिष्यामो येन त्वं तात यास्यसि ॥ २० ॥

साथ द्रोणाचार्य का अद्भुत बाहुबल देखा॥८।१०॥ उस समय राजा युधिष्ठिर कुपित द्रोण को, काल के समान आते हुए देखकर, रोकने के लिए अनेक प्रकार के उपाय सोचने लगे। युधिष्ठिर ने यह सोचकर कि द्रोण को रोकने की शक्ति और किसी में नहीं है, अर्जुन और वासुदेव के समान बलवीर्यसम्पन्न अभिमन्यु को वह कठिन कार्य सौंपने के अभिप्राय से उनसे कहा॥११।१३॥हे बेटा! मेरी समझ में यह नहीं आता कि हम लोग इस दुर्भेद्य चक्रव्यूह को किस प्रकार तोड़ सकेंगे। अब तुम्हीं ऐसा उपाय करो कि अर्जुन आकर हम लोगों की निन्दा न करें। तुम, अर्जुन, श्रीकृष्ण और प्रद्युम्न इन चार मनुष्यों के अतिरिक्त इस चक्रव्यूह को तोड़नेवाला और कोई नहीं देख पड़ता। इस समय तुम्हारे पितृपक्ष और मातुलपक्ष के सब लोग तथा सैनिकगण तुमसे वर माँगते हैं। तुम इन्हें वरदान दो। तुम अस्त्र-शस्त्र लेकर शीघ्र द्रोणाचार्य की सेना का संहार करो, नहीं तो संग्राम से लौटकर अर्जुन हम लोगों की अवश्य निन्दा करेंगे ॥१४।१७॥अभिमन्यु ने कहा—हे महात्मन्! मैं अपने पितृकुल के विजयी होने की अभिलाषा से शीघ्र ही द्रोणाचार्य के इस सुरक्षित सुदृढ़ भयानक सैन्यसागर में प्रवेश करूँगा। हे आर्य! मुझे पिता ने इस व्यूह में प्रवेश होकर शत्रु सेना को नष्ट करने का उपाय तो बता दिया है, किन्तु यदि कोई आपत्ति आ पड़ी तो

धनञ्जयसमं युद्धे त्वां वयं तात संयुगे ।
प्रणिधायाऽनुयास्यामो रक्षन्तः सर्वतोमुखाः ॥ २१ ॥

भीम उवाच—अहं त्वाऽनुगमिष्यामि धृष्टद्युम्नोऽथ सात्यकिः ।
पञ्चालाः केकया मत्स्यास्तथा सर्वे प्रभद्रकाः ॥ २२ ॥
सकृद्भिन्नं त्वया व्यूहं तत्र तत्र पुनः पुनः ।
वयं प्रध्वंसयिष्यामो निघ्नमाना वरान्वरान् ॥ २३ ॥

अभिमन्युरुवाच--अहमेतत्प्रवेक्ष्यामि द्रोणानीकं दुरासदम् ।
पतङ्ग इव संक्रुद्धो ज्वलितं जातवेदसम् ॥ २४ ॥
तत्कर्माऽद्य करिष्यामि हितं यद्वंशयोर्द्वयोः ।
मातुलस्य च यत्प्रीतिं करिष्याति पितुश्च मे ॥ २५ ॥
शिशुनैकेन संग्रामे काल्यमानानि सङ्घशः ।
द्रक्ष्यन्ति सर्वभूतानि द्विपत्सैन्यानि वै मया ॥ २६ ॥
नाऽहं पार्थेन जातः स्यां न च जातः सुभद्रया ।
यदि मे संयुगे कश्चिज्जीवितो नाऽद्य मुच्यते ॥ २७ ॥
यदि चैकरथेनाऽहं समग्रं क्षत्रमण्डलम् ।
न करोम्यष्टधा युद्धे न भवाम्यर्जुनात्मजः ॥ २८ ॥

युधिष्ठिर उवाच—एवं ते भाषमाणस्य बलं सौभद्र वर्धताम् ।
यत्समुत्सहसे भेत्तुं द्रोणानीकं दुरासदम् ॥ २९ ॥
रक्षितं पुरुषव्याघ्रैर्महेष्वासैर्महाबलैः ।
साध्यरुद्रमरुत्तुल्यैर्वस्वग्न्यादित्यविक्रमैः ॥ ३० ॥

मैं इस व्यूह के भीतर से बाहर नहीं निकल सकता ॥१७।१९॥राजा युधिष्ठिर ने कहा—हे बेटा ! तुम इस व्यूह को तोड़कर हमारे लिए भीतर जाने का द्वार बना दो । तुम जब भीतर प्रवेश होओगे तो हम लोग भी तुम्हारे पीछे चलेंगे । तुम युद्ध में अर्जुन के सदृश हो । हम लोग सब ओर से तुम्हारी रक्षा करते हुए तुम्हारे पीछे ही रहेंगे॥२०।२१॥भीमसेन ने कहा—हे वत्स ! मैं, धृष्टद्युम्न सात्यकि, पाञ्चालगण, कैकेयगण, मत्स्यगण और सब प्रभद्रकगण तुम्हारे पीछे चलेंगे । तुम एक बार व्यूह को तोड़ दोगे तो फिर हम लोग उसमें प्रवेश करके शत्रुपक्ष के वीरों को चुन-चुनकर मारेंगे॥२२।२३॥अभिमन्यु ने कहा—

जैसे पतङ्ग जलती हुई अग्नि में प्रवेश करता है वैसे ही मैं कुपित होकर दुर्द्धर्ष द्रोणाचार्य की सेना के भीतर अवश्य प्रवेश करूँगा । आज मैं पितृपक्ष और मातृपक्ष के लिए हितकर और यशस्कर कार्य करूँगा, अपने मामा और पिता का प्रिय अवश्य ही करूँगा । इस समय सब प्राणि एक बालक के हाथ से शत्रुओं को नष्ट होते देखेंगे । यदि आज समर में मेरे सन्मुख आकर कोई पुरुष जीवित बच जाय तो मैं माता सुभद्रा के गर्भ से उत्पन्न नहीं हुआ और अर्जुन का पुत्र नहीं । यदि मैं आज समरक्षेत्र में एक ही रथ पर बैठकर सम्पूर्ण क्षत्रिमण्डल के आठ आठ टुकड़े न कर मरा तो अर्जुन का पुत्र नहीं । यदि मैं

सञ्जय उवाच—**तस्य तद्वचनं श्रुत्वा स यन्तारमचोदयत् ॥ ३१ ॥**
**सुमित्राऽश्वान्रणे क्षिप्रं द्रोणानीकाय चोदय ॥ ३२ ॥**

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युप्रतिज्ञायां पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

अकेला ही सब क्षत्रियों के धुर्रे न उड़ा दूँ तो मैं अर्जुन का बेटा नहीं॥२४।२८॥राजा युधिष्ठिर ने कहा—हे अभिमन्यु ! तुम आज साध्य, रुद्र, मरुद्गण, वसुगण और आदित्यगण के समान पराक्रमी महावीरों के द्वारा सुरक्षित और दुर्द्धर्ष द्रोणाचार्य के सेनाव्यूह को तोड़ने का उत्साह प्रकट कर रहे हो, तुम धन्य हो। तुम्हारा बल बढ़े। सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! राजा युधिष्ठिर के ये वचन सुनकर अभिमन्यु बारम्बार अपने सारथी से कहने लगे कि हे सुमित्र ! शीघ्र ही मेरे रथ को द्रोणाचार्य की सेना के सन्मुख ले चलो॥२८।३२॥

—०—

द्रोणपर्व का पैंतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३५ ॥

अथ षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥

सञ्जय उवाच—**सौभद्रस्तद्वचः श्रुत्वा धर्मराजस्य धीमतः ।**
**अचोदयत यन्तारं द्रोणानीकाय भारत ॥ १ ॥**
**तेन सञ्चोद्यमानस्तु याहि याहीति सारथिः ।**
**प्रत्युवाच ततो राजन्नभिमन्युमिदं वचः ॥ २ ॥**
**अतिभारोऽयमायुष्मन्नाहितस्त्वयि पाण्डवैः ।**
**सम्प्रधार्य क्षणं बुद्ध्या ततस्त्वं योद्धुमर्हसि ॥ ३ ॥**
**आचार्यो हि कृती द्रोणः परमास्त्रे कृतश्रमः ।**
**अत्यन्तसुखसंवृद्धस्त्वं चाऽयुद्धविशारदः ॥ ४ ॥**
**ततोऽभिमन्युः प्रहसन्सारथिं वाक्यमब्रवीत् ।**
**सारथे को न्वयं द्रोणः समग्रं क्षत्रमेव वा ॥ ५ ॥**
**ऐरावतगतं शक्रं सहाऽमरगणैरहम् ।**
**अथवा रुद्रमीशानं सर्वभूतगणार्चितम् ।**
**योधयेयं रणमुखे न मे क्षत्रेऽद्य विस्मयः ॥ ६ ॥**
**न ममैतद् द्विषत्सैन्यं कलामर्हति षोडशीम् ।**
**अपि विश्वजितं विष्णुं मातुलं प्राप्य सूतज ॥ ७ ॥**

छत्तीसवाँ अध्याय ॥ ३६ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे राजेन्द्र ! युधिष्ठिर के ये वचन सुनकर अभिमन्यु जब सारथी से बारम्बार "चलो, चलो" कहने लगे तब सारथी ने कहा—हे आयुष्मन् ! इसमें सन्देह नहीं है कि पाण्डवों ने आपको यह बहुत भारी कार्य सौंप दिया है। पर मेरी प्रार्थना यह है कि आप पहले क्षण भर इस बारे में विचार कर लीजिए कि यह कार्य आपके योग्य है या नहीं, फिर युद्ध में प्रवृत्त हूजिए॥१।३॥आचार्य द्रोण कार्यनिपुण और अस्त्र-विद्या में निपुण हैं। आप अभी बालक और सुख में पले हुए हैं और ये बल-

पितरं चाऽर्जुनं युद्धे न भीर्मामुपयास्यति ।
अभिमन्युश्च तां वाचं कदर्थीकृत्य सारथेः ॥ ८ ॥
याहीत्येवाऽब्रवीदेनं द्रोणानीकाय मा चिरम् ।
ततः संनोदयामास हयानाशु त्रिहायनान् ॥ ९ ॥
नाऽतिहृष्टमनाः सूतो हेमभाण्डपरिच्छदान् ।
ते प्रेषिताः सुमित्रेण द्रोणानीकाय वाजिनः ॥ १० ॥
द्रोणमभ्यद्रवन्राजन्महावेगपराक्रमम् ।
तमुदीक्ष्य तथा यान्तं सर्वे द्रोणपुरोगमाः ।
अभ्यवर्तन्त कौरव्याः पाण्डवाश्च तमन्वयुः ॥ ११ ॥
स कर्णिकारप्रवरोच्छ्रितध्वजः सुवर्णवर्माऽऽर्जुनिरर्जुनाद्वरः ।
युयुत्सया द्रोणमुखान्महारथान्समासदत्सिंहशिशुर्यथा द्विपान्॥ १२ ॥
ते विंशतिपदे यत्ताः सम्प्रहारं प्रचक्रिरे ।
आसीद्गाङ्ग इवाऽऽवर्तो मुहूर्तमुदधाविव ॥ १३ ॥
शूराणां युध्यमानानां निघ्नतामितरेतरम् ।
संग्रामस्तुमुलो राजन्प्रावर्तत सुदारुणः ॥ १४ ॥
प्रवर्तमाने संग्रामे तस्मिन्नतिभयङ्करे ।
द्रोणस्य मिषतो व्यूहं भित्वा प्राविशदार्जुनिः ॥ १५ ॥
तं प्रविष्टं विनिघ्नन्तं शत्रुसङ्घान्महाबलम् ।
हस्त्यश्वरथपत्त्यौघाः परिवव्रुरुदायुधाः ॥ १६ ॥

वान् तथा युद्धनिपुण है॥४॥यह सुनकर अभिमन्यु ने हँसते-हँसते कहा—हे सारथी ! क्षत्रियों की और द्रोणाचार्य की बात तो जाने दो, मैं देवगण सहित ऐरावत पर चढ़े हुए इन्द्र और सब प्राणियों के वन्दनीय साक्षात् शङ्कर से भी रणभूमि में लोहा ले सकता हूँ । फिर इन क्षत्रियों के साथ युद्ध करने में मुझे क्या शङ्का हो सकती है ? आज यह सारी शत्रु-सेना मेरे सोलहवें अंश के समान भी नहीं है । औरों की बात तो जाने दो, मैं अपने मामा साक्षात् विश्व-विजयी कृष्णचन्द्र और पिता अर्जुन से भी युद्ध करने को तैयार हूँ । मुझे किञ्चितमात्र भी भय नहीं है ॥५।८॥हे राजेन्द्र ! इस प्रकार सारथी के वचनों की उपेक्षा करके अभिमन्यु बारम्बार यही कहने लगे कि हे सूत ! देरी मत करो, शीघ्र मुझे द्रोणाचार्य की सेना के निकट ले चलो । सारथी ने व्याकुल मन से तीन-तीन वर्ष की अवस्था के, सुवर्णभूषित, अभिमन्यु के रथ के घोड़ों को द्रोणाचार्य की सेना की ओर हाँका । वे वायु के समान वेग से चलनेवाले घोड़े, सारथी के द्वारा हाँके जाने पर, शीघ्रता के साथ द्रोणाचार्य की सेना की ओर चले॥८।११॥ कौरवगण अभिमन्यु को अपनी ओर आते देखकर, द्रोणाचार्य को आगे करके, उन्हें रोकने के विचार से शीघ्रता से आगे बढ़े । इधर पाण्डवपक्ष के योद्धा भी अभिमन्यु के पीछे-पीछे चले । जैसे सिंह का बच्चा झपटकर हाथियों के झुण्ड पर पहुँचता है वैसे ही कर्णिकाराचिह्नयुक्त ध्वजा के सुवर्णमय दण्ड से शोभित

नानावादित्रनिनदैः क्ष्वेडितोत्कुष्टगर्जितैः ।
हुङ्कारैः सिंहनादैश्च तिष्ठ तिष्ठेति निःस्वनैः ॥ १७ ॥
घोरैर्हलहलाशब्दैर्मागास्तिष्ठेहि मामिति ।
असावहममित्रेति प्रवदन्तो मुहुर्मुहुः ॥ १८ ॥
बृंहितैः सिञ्जितैर्हासैः करनेमिस्वनैरपि ।
सन्नादयन्तो वसुधामभिदुद्रुवुरार्जुनिम् ॥ १९ ॥
तेषामाततां वीरः शीघ्रयोधी महाबलः ।
क्षिप्रास्त्रो न्यवधीद्राजन्मर्मज्ञो मर्मभेदिभिः ॥ २० ॥
ते हन्यमाना विवशा नानालिङ्गैः शितैः शरैः ।
अभिपेतुः सुबहुशः शलभा इव पावकम् ॥ २१ ॥
ततस्तेषां शरीरैश्च शरीरावयवैश्च सः ।
सन्तस्तार क्षितिं क्षिप्रं कुशैर्वेदिमिवाऽध्वरे ॥ २२ ॥
बद्धगोधांगुलित्राणान्सशरासनसायकान् ।
सासिचर्माङ्कुशाभीषून्सतोमरपरश्वधान् ॥ २३ ॥
सगदायोगुडप्रासान्सर्ष्टितोमरपट्टिशान् ।
सभिन्दिपालपरिघान्सशक्तिवरकम्पनान् ॥ २४ ॥
सप्रतोदमहाशङ्खान्सकुन्तान्सकचग्रहान् ।
समुद्गरक्षेपणीयान्सपाशपरिघोपलान् ॥ २५ ॥

रथ पर बैठे हुए, सुवर्णरत्नमय कवच से अलङ्कृत, अर्जुन से भी श्रेष्ठ वीर अभिमन्यु युद्ध के लिए द्रोणाचार्य आदि वीर महारथियों के सन्मुख पहुँचे। व्यूह की रक्षा के लिए यत्नशील कौरवगण उत्साहित होकर अभिमन्यु के ऊपर प्रहार करने लगे। नदियों में श्रेष्ठ गङ्गा का भँवर जैसे समुद्र के जल में प्रवेश हो करके क्षण भर तुमुल भाव धारण करता है वैसे ही परस्पर प्रहार करते हुए वीरगण घमासान युद्ध करने लगे॥१२। १४॥इसी अवसर में महाबलशाली अभिमन्यु ने द्रोणाचार्य के सन्मुख ही उस व्यूह को तोड़कर उसके भीतर प्रवेश किया। चतुरङ्गिणी सेना ने महावीर अभिमन्यु को शत्रुसेना के भीतर प्रवेश वीरों का संहार करते देख प्रसन्नतापूर्वक उत्साह के साथ उनको चारों ओर से घेर लिया। वीरगण अनेक प्रकार के बाजे बजाने और सिंहनाद करने लगे। कोई खम ठोकता था, कोई गम्भीर स्वर से गरज रहा था और कोई हुंकार कर रहा था। कहीं पर कोई वीर शत्रु से कह रहा था कि ठहर तो जा, ठहर तो जा। कहीं पर भीषण कोलाहल सुनाई पड़ रहा था। कहीं कोई यह कह रहा था कि भागना नहीं, कोई कहता था कि मेरे सन्मुख आओ। कोई कहता था कि ठहर जाओ। कोई कहता था कि यह मैं खड़ा हूँ, आओ, युद्ध करो। वीरगण बारंबार इसी प्रकार के वाक्य उच्चारण कर रहे थे। हाथी चिंघार रहे थे, घोड़े हिनहिना रहे थे। आभूषणों की खनखनाहट और झनझनाहट हो रही थी। हँसने का, धनुष का, हाथों का और रथों के पहियों का शब्द ऐसा हो रहा था कि उससे पृथ्वीमण्डल गूँज उठा। हे महाराज! इस प्रकार सब लोग अभिमन्यु की ओर चले॥१५।१९॥महाबली वीर स्फूर्तिशाली और मर्मज्ञ अभिमन्यु ने मर्मभेदी बाणों से उन

सकेयूराङ्गदान्बाहून्हृद्यगन्धानुलेपनान् ।
सञ्छिच्छेदाऽऽर्जुनिस्तूर्णं त्वदीयानां सहस्रशः ॥ २६ ॥
तैः स्फुरद्भिर्महाराज शुशुभे भूः सुलोहितैः ।
पञ्चास्यैः पन्नगैश्छिन्नैर्गरुडेनेव मारिष ॥ २७ ॥
सुनासाननकेशान्तैरव्रणैश्चारुकुण्डलैः ।
सन्दष्टौष्ठपुटैः क्रोधात्क्षरद्भिः शोणितं बहु ॥ २८ ॥
सचारुमुकुटोष्णीषैर्मणिरत्नविभूषितैः ।
विनालनलिनाकारैर्दिवाकरशशिप्रभैः ॥ २९ ॥
हितप्रियंवदैः काले बहुभिः पुण्यगन्धिभिः ।
द्विषच्छिरोभिः पृथिवीं स वै तस्तार फाल्गुनिः ॥ ३० ॥
गन्धर्वनगराकारान्विधिवत्कल्पितान्रथान् ।
वीषामुखान्वित्रिवेणून्न्यस्तदण्डकबन्धरान् ॥ ३१ ॥
विजङ्घाकूबरांस्तत्र विनेमिदशनानपि ।
विचक्रोपस्करोपस्थान्भग्नोपकरणानपि ॥ ३२ ॥
प्रपातितोपस्तरणान्हतयोधान्सहस्रशः ।
शरैर्विशकलीकुर्वन्दिक्षु सर्वास्वदृश्यत ॥ ३३ ॥
पुनर्द्विपान्द्विपारोहान्वैजयन्त्यंकुशध्वजान् ।
तूणान्वर्माण्यथो कक्ष्या ग्रैवेयांश्च सकम्बलान् ॥ ३४ ॥
घण्टाः शुण्डाविषाणाग्रान्छत्रमालाः पदानुगान् ।
शरैर्निशितधाराग्रैः शात्रवाणामशातयत् ॥ ३५ ॥

शत्रुपक्ष के योद्धाओं को मारना आरम्भ कर दिया। पतङ्ग जैसे अग्नि में जल मरते हैं वैसे ही वे कौरवपक्ष के वीर सैनिक अनेक चिह्न से युक्त तीक्ष्ण बाणों के प्रहार से पीड़ित और विवश होकर मरने और गिरने लगे। उस समय वह रणभूमि कुशों से बिछी हुई यज्ञवेदी के समान शत्रुओं के कटे हुए अङ्गों से व्याप्त हो गई ॥२०।२२॥ अभिमन्यु ने उन लोगों के— गोह के चमड़े के बने अँगुलित्रों से शोभित, धनुष, बाण, ढाल, तलवार, अङ्कुश, अभीषु, तोमर, परश्वध, गदा, लगुड़, प्रास, ऋष्टि, पट्टिश, भिन्दिपाल, परिघ, शक्ति, कम्पन, प्रतोद, शङ्ख, कुन्त, कचग्रह, मुद्गर, क्षेपणी, पाश, उपल आदि विविध शस्त्रों से युक्त, केयूर, अङ्गद आदि आभूषणों से अलङ्कृत और मनोहर चन्दन अङ्गराग आदि से चर्चित—हाथों को सहस्रों की संख्या में काट-काट कर ढेर लगा दिया ॥२३।२६॥ वे रुधिर-सिक्त विशाल भुजाएँ गरुड़ के काटे हुए पाँच सिर के नागों के समान फड़कती हुई शोभित हो रही थीं। महावीर अभिमन्यु ने शत्रुओं के मस्तकों से पृथ्वीमण्डल को पाट दिया। वे मस्तक मनोहर नासिका, मुख और केशों से शोभित थे, वे रमणीय कुण्डल माला मुकुट पगड़ी और मणि-रत्न आदि से विभूषित थे; वे कमल कुसुम से सुहावने और चन्द्र तथा सूर्य के सदृश प्रभापूर्ण थे; वे व्रणविहीन और पवित्र सुगन्ध से युक्त थे। वे शत्रुओं के मस्तक क्रोध के मारे दाँतों से ओठ चबाते हुए ही काट डाले

वनायुजान्पार्वतीयान्काम्बोजानथ वाह्लिकान् ।
स्थिरवालधिकर्णाक्षाञ्जवनान्साधुवाहिनः ॥ ३६ ॥
आरूढाञ्शिक्षितैर्योधैः शक्त्यृष्टिप्रासयोधिभिः ।
विध्वस्तचामरमुखान्विप्रविद्धप्रकीर्णकान् ॥ ३७ ॥
निरस्तजिह्वानयनान्निष्कीर्णान्त्रयकृद्धनान् ।
हतारोहांश्छिन्नघण्टान्क्रव्यादगणमोदकान् ॥ ३८ ॥
निकृत्तचर्मकवचाञ्शकृन्मूत्रासृगाप्लुतान् ।
निपातयन्नश्ववरांस्तावकान्स व्यरोचत ॥ ३९ ॥
एको विष्णुरिवाऽचिन्त्यं कृत्वा कर्म सुदुष्करम् ।
तथा निर्मथितं तेन त्र्यङ्गं तव बलं महत् ॥ ४० ॥
यथाऽसुरबलं घोरं त्र्यम्बकेन महौजसा ।
कृत्वा कर्म रणेऽसह्यं परैरार्जुनिराहवे ॥ ४१ ॥
अभिनच्च पदात्योघांस्त्वदीयानेव सर्वशः ।
एवमेकेन तां सेनां सौभद्रेण शितैः शरैः ॥ ४२ ॥
भृशं विप्रहतां दृष्ट्वा स्कन्देनेवाऽऽसुरीं चमूम् ।
त्वदीयास्तव पुत्राश्च वीक्षमाणा दिशो दश ॥ ४३ ॥
संशुष्कास्याश्चलन्नेत्राः प्रस्विन्ना रोमहर्षिणः ।
पलायनकृतोत्साहा निरुत्साहा द्विषज्जये ॥ ४४ ॥

गये थे और वे जीवित अवस्था में हित के प्रिय वचन कहनेवाले थे॥२७।२०॥गन्धर्वनगर के समान जो विशाल रथ सुसज्जित थे उन्हें अभिमन्यु ने अपने बाणों से छिन्न-भिन्न कर डाला। उनके धुरे कट गये, त्रिवेणु दण्ड और जुँआ आदि सब अङ्ग पृथक्-पृथक् हो गये। उनके जङ्घा, कूबर, पहिये, आरे, आसन और अन्य सब वस्तुएँ अस्तव्यस्त और नष्ट-भ्रष्ट हो गये। इस प्रकार के बहुमूल्य रथों को अभिमन्यु ने खण्ड-खण्ड कर डाला॥२१।२३॥उन्होंने अपने तीक्ष्ण बाणों से पताका, अंकुश, ध्वजा आदि से शोभित हाथियों को, कवच और तर्कस आदि से अलङ्कृत उनके सवारों को और उनके चरणरक्षकों को मार-मारकर गिराना आरम्भ कर दिया। उनकी गर्दनों, बन्धनरज्जु, कम्बल, घण्टा, छत्र, माला, सूँड़ और दाँत आदि को काट डाला। वनायु देश के, काम्बोज देश के, वाह्लीक देश के और पहाड़ी घोड़े बड़े वेग से चलनेवाले थे; उनके नेत्र, कान, पूँछ आदि अङ्ग चञ्चल नहीं थे; उन पर शक्ति, ऋष्टि और प्रास आदि शस्त्रों से युद्ध करनेवाले सुशिक्षित योद्धा सवार थे। वे घोड़े अभिमन्यु के बाणों से मर-मरकर पृथ्वी पर गिरने लगे॥३४।३७॥उनके चामर और कलँगी आदि वस्तुएँ कट गईं, नेत्र और जीभें निकल आईं, पेट फट गये, आँतें बाहर निकल आईं, प्लीहा निकल पड़ी, गले की घण्टियाँ टूटकर गिर पड़ीं और उनके सवार मर गये। घोड़ों के कवच कट गये थे और वे मल मूत्र और रक्त से सने हुए थे। इस प्रकार घोड़े मर-मरकर मांसाहारी जीवों के आनन्द को बढ़ाने लगे॥३७।३९॥जैसे भगवान् शङ्कर ने दुर्द्धर्ष असुर-सेना का संहार किया था वैसे ही विष्णुसदृश प्रभावशाली अभिमन्यु ऐसा दुष्कर कर्म करके कौरवपक्ष की चतुरङ्गिणी सेना का संहार करने

गोत्रनामभिरन्योन्यं क्रन्दन्तो जीवितैषिणः ।
हतान्पुत्रान्पितॄन्भ्रातॄन्बन्धून्सम्बन्धिनस्तथा ॥ ४५ ॥
प्रातिष्ठन्त समुत्सृज्य त्वरयन्तो हयद्विपान् ॥ ४६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युपराक्रमे षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥

लगे। वीर अभिमन्यु शत्रुओं के लिए असह्य पराक्रम प्रकट करके चारों ओर आपकी सेना के पैदल योद्धाओं को मारने लगे। हे राजेन्द्र ! आपके पुत्रों और उनके पक्ष के वीरों ने जब देखा कि अकेले अभिमन्यु तीक्ष्ण बाणों से उसी प्रकार शत्रुसेना का संहार कर रहे हैं जिस प्रकार स्कन्द ने असुरों की भारी सेना का नाश किया था, तब वे व्याकुल होकर चञ्चल दृष्टि से इधर-उधर ताकने लगे। उनके मुख सूख गये, पसीना बहने लगा और रोंगटे खड़े हो गये। जय का उत्साह जाता रहा और वे भागने के लिए उत्साहित होकर प्राण बचाने की इच्छा से परस्पर नाम-गोत्र आदि का उच्चारण करके एक दूसरे को भगाने के लिए पुकारने लगे ॥४३।४४॥ हे महाराज ! अधिकांश लोग मारे गये अपने पुत्र, पिता, भाई, बन्धु, सम्बन्धी आदि को वहीं छोड़कर, घोड़े-हाथी आदि अपनी सवारियों को शीघ्रता से हाँककर, वीर अभिमन्यु के आगे से भाग खड़े हुए॥४५।४६॥

—०—

द्रोणपर्व का छत्तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३६ ॥

अथ सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

सञ्जय उवाच—तां प्रभग्नां चमूं दृष्ट्वा सौभद्रेणाऽमितौजसा ।
दुर्योधनो भृशं क्रुद्धः स्वयं सौभद्रमभ्ययात् ॥ १ ॥
ततो राजानमावृत्तं सौभद्रं प्रति संयुगे ।
दृष्ट्वा द्रोणोऽब्रवीद्योधान्परीप्सध्वं नराधिपम् ॥ २ ॥
पुराऽभिमन्युर्लक्ष्यं नः पश्यतां हन्ति वीर्यवान् ।
तमाद्रवत मा भैष्ट क्षिप्रं रक्षत कौरवम् ॥ ३ ॥
ततः कृतज्ञा बलिनः सुहृदो जितकाशिनः ।
त्रास्यमाना भयाद्वीरं परिवव्रुस्तवाऽऽत्मजम् ॥ ४ ॥
द्रोणो द्रौणिः कृपः कर्णः कृतवर्मा च सौबलः ।
बृहद्बलो मद्रराजो भूरिर्भूरिश्रवाः शलः ॥ ५ ॥

सैंतीसवाँ अध्याय ॥ ३७ ॥

सञ्जय कहते हैं - हे महाराज ! राजा दुर्योधन ने जब महापराक्रमी अभिमन्यु के बाणों से अपनी सेना को छिन्न-भिन्न होते और भागते हुए देखा तब वे अत्यन्त ही कुपित होकर, स्वयं अभिमन्यु से युद्ध करने के लिए चले। महारथी द्रोणाचार्य ने दुर्योधन को अभिमन्यु के समीप जाते देखकर कहा—हे वीरो ! तुम लोग शीघ्र राजा दुर्योधन के साथ जाओ। वीर अभिमन्यु हमारे सम्मुख ही कौरव-सेना के वीरों का संहार कर रहे हैं। तुम लोग इसी समय अभिमन्यु को रोकने के लिए जाओ; भयभीत होओ नहीं, दुर्योधन की रक्षा करो॥१।३॥ हे राजेन्द्र ! तब महाबलशाली रणविजयी अस्त्रज्ञानसम्पन्न वीर लोग दुर्योधन की सहायता करने के लिए आगे बढ़े। आचार्य द्रोण, अश्वत्थामा, कृपाचार्य, कर्ण, कृतवर्मा, शकुनि, बृहद्बल, शल्य, भूरि,

पौरवो वृषसेनश्च विसृजन्तः शिताञ्शरान् ।
सौभद्रं शरवर्षेण महता समवाकिरन् ॥ ६ ॥
संमोहयित्वा तमथ दुर्योधनममोचयन् ।
आस्याद्ग्रासमिवाऽऽक्षिप्तं ममृषे नाऽर्जुनात्मजः ॥ ७ ॥
ताञ्शरौघेण महता साश्वसूतान्महारथान् ।
विमुखीकृत्य सौभद्रः सिंहनादमथाऽनदत् ॥ ८ ॥
तस्य नादं ततः श्रुत्वा सिंहस्येवाऽऽमिषैषिणः ।
नाऽमृष्यन्त सुसंरब्धाः पुनर्द्रोणमुखा रथाः ॥ ९ ॥
त एनं कोष्ठकीकृत्य रथवंशेन मारिष ।
व्यसृजन्निषुजालानि नानालिङ्गानि संघशः ॥ १० ॥
तान्यन्तरिक्षे चिच्छेद पौत्रस्ते निशितैः शरैः ।
तांश्चैव प्रतिविव्याध तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ११ ॥
ततस्ते कोपितास्तेन शरैराशीविषोपमैः ।
परिवव्रुर्जिघांसन्तः सौभद्रमपराजितम् ॥ १२ ॥
समुद्रमिव पर्यस्तं त्वदीयं तं बलार्णवम् ।
दधारैकोऽर्जुनिर्बाणैर्वेलेव भरतर्षभ ॥ १३ ॥
शूराणां युध्यमानानां निघ्नतामितरेतरम् ।
अभिमन्योः परेषां च नाऽऽसीत्कश्चित्पराङ्मुखः ॥ १४ ॥
तस्मिंस्तु घोरे संग्रामे वर्तमाने भयङ्करे ।
दुःसहो नवभिर्बाणैरभिमन्युमविध्यत ॥ १५ ॥

भूरिश्रवा, शल, पौरव, वृषसेन आदि वीर योद्धा लोग निरन्तर बाणों की वर्षा करने लगे॥४।६॥ इन वीरों ने बाणों की वर्षा से वीर अभिमन्यु को रोककर और मोहित सा करके दुर्योधन को बचा लिया। अपने मुख से छीने हुए कौर की भांति दुर्योधन का हाथ से निकल जाना अभिमन्यु से नहीं सहा गया। वे बाणवर्षा से घोड़ों और सारथी सहित उन महारथियों को विमुख करके घोर सिंहनाद करने लगे। द्रोण आदि महारथी, मास के लिए गरजते हुए सिंह के समान, अभिमन्यु के पराक्रम और सिंहनाद को नहीं सह सके॥७।९॥तब उन महारथियों ने चारों ओर से रथों के मध्य अभिमन्यु को घेरकर उन पर अनेक चिह्नयुक्त तीक्ष्ण बाण बरसाना आरम्भ कर दिया। महापराक्रमी अभिमन्यु ने आकाश में ही उन बाणों को अपने बाणों से काट डाला और फिर अपने तीक्ष्ण बाणों से उन वीरों को घायल किया। अभिमन्यु का यह कार्य देखकर दर्शकों को बड़ा आश्चर्य हुआ। तब द्रोण आदि महारथियों ने क्रोध के वश होकर, समर से विमुख न होनेवाले, अभिमन्यु को मारने के लिए विषधर सदृश बाणों से छिपा सा दिया॥१०।१२॥वीर अभिमन्यु ने अकेले ही तटभूमि के समान स्थिर रहकर, समुद्र के सदृश क्षोभ को प्राप्त, उस विशाल सेना को रोका। इस प्रकार परस्पर संहार करने में प्रवृत्त दोनों पक्ष के वीरों में से कोई भी समरभूमि से पीठे नहीं हटता

दुःशासनो द्वादशभिः कृपः शारद्वतस्त्रिभिः ।
द्रोणस्तु सप्तदशभिः शरैराशीविषोपमैः ॥ १६ ॥
विविंशतिस्तु सप्तत्या कृतवर्मा च सप्तभिः ।
बृहद्बलस्तथाऽष्टाभिरश्वत्थामा च सप्तभिः ॥ १७ ॥
भूरिश्रवास्त्रिभिर्बाणैर्मद्रेशः षड्भिराशुगैः ।
द्वाभ्यां शराभ्यां शकुनिस्त्रिभिर्दुर्योधनो नृपः ॥ १८ ॥
स तु तान्प्रतिविव्याध त्रिभिस्त्रिभिरजिह्मगैः ।
नृत्यन्निव महाराज चापहस्तः प्रतापवान् ॥ १९ ॥
ततोऽभिमन्युः संक्रुद्धस्त्रास्यमानस्तवाऽऽत्मजैः ।
विदर्शयन्वै सुमहच्छिक्षौरसकृतं बलम् ॥ २० ॥
गरुडानिलरंहोभिर्यन्तुर्वाक्यकरैर्हयैः ।
दान्तैरश्मकदायादस्त्वरमाणो ह्यवारयत् ॥ २१ ॥
विव्याध दशभिर्बाणैस्तिष्ठ तिष्ठेति चाऽब्रवीत् ।
तस्याऽभिमन्युर्दशभिर्हयान्सूतं ध्वजं शरैः ॥ २२ ॥
बाहू धनुः शिरश्चोर्व्यां स्मयमानोऽभ्यपातयत् ।
ततस्तस्मिन्हते वीरे सौभद्रेणाऽश्मकेश्वरे ॥ २३ ॥
संचचाल बलं सर्वं पलायनपरायणम् ।
ततः कर्णः कृपो द्रोणो द्रौणिर्गान्धारराट् शलः ॥ २४ ॥
शल्यो भूरिश्रवाः क्राथः सोमदत्तो विविंशतिः ।
वृषसेनः सुषेणश्च कुण्डभेदी प्रतर्दनः ॥ २५ ॥

---

था॥१३।१४॥उस समय दुःसह ने नव, दुःशासन ने बारह, कृपाचार्य ने तीन, द्रोणाचार्य ने सत्रह, विविंशति ने सत्तर, कृतवर्मा ने सात, बृहद्बल ने आठ, अश्वत्थामा ने सात, भूरिश्रवा ने तीन, शल्य ने छ, शकुनि ने दो बाण और दुर्योधन ने तीन बाण अभिमन्यु को एक साथ मारे॥१५।१८॥महाप्रतापी अभिमन्यु ने उन बाणों को सह लिया और फिर नाना नृत्य करते करते तीन तीन बाण इन सब वीरों को मारे। राजा दुर्योधन आदि वीरों ने अभिमन्यु को इस प्रकार भय दिखाया तथापि वे न तो भयभीत ही हुए और न विचलित ही हुए। अभिमन्यु ने अत्यन्त कुपित होकर बाणविद्या की शक्ति दिखा दी। गरुड और वायु के समान वेग से चलनेवाले और सारथी के इच्छानुसार जानेवाले घोड़ों से युक्त रथ पर बैठकर आते हुए अश्मकेश्वर को उन्होंने रोका। अश्मकेश्वर ने अभिमन्यु के सन्मुख आकर "ठहर जा ठहर जा" कहकर उनको दस बाण मारे। महावीर अभिमन्यु ने हँसते हँसते दस बाणों से उनके सारथी, रथ के घोड़ों, ध्वजा, दोनों बाहुओं, धनुष और मस्तक को काटकर गिरा दिया॥१९।२३॥ यह देखकर अश्मकेश्वर की सारी सेना भाग खड़ी हुई। तब कर्ण, कृपाचार्य, द्रोणाचार्य, अश्वत्थामा, शकुनि, शल, शल्य, भूरिश्रवा, क्राथ, सोमदत्त, विविंशति, वृषसेन, सुषेण, कुण्डभेदी, प्रतर्दन, वृन्दारक, ललित्थ, प्रबाहु, दीर्घलोचन और दुर्योधन आदि योद्धा कुपित

वृन्दारको ललित्थश्च प्रबाहुर्दीर्घलोचनः ।
दुर्योधनश्च संक्रुद्धः शरवर्षैरवाकिरन् ॥ २६ ॥
सोऽतिविद्धो महेष्वासैरभिमन्युरजिह्मगैः ।
शरमादत्त कर्णाय वर्मकायावभेदिनम् ॥ २७ ॥
तस्य भित्त्वा तनुत्राणं देहं निर्भिद्य चाऽऽशुगः ।
प्राविशद्धरणीं वेगाद्वल्मीकमिव पन्नगः ॥ २८ ॥
स तेनाऽतिप्रहारेण व्यथितो विह्वलन्निव ।
सञ्चचाल रणे कर्णः क्षितिकम्पे यथाऽचलः ॥ २९ ॥
तथाऽन्यैर्निशितैर्बाणैः सुषेणं दीर्घलोचनम् ।
कुण्डभेदिं च संक्रुद्धस्त्रिभिस्त्रीनवधीद्बली ॥ ३० ॥
कर्णस्तं पञ्चविंशत्या नाराचानां समार्पयत् ।
अश्वत्थामा च विंशत्या कृतवर्मा च सप्तभिः ॥ ३१ ॥
स शराचितसर्वाङ्गः क्रुद्धः शक्रात्मजात्मजः ।
विचरन्ददृशे सैन्ये पाशहस्त इवाऽन्तकः ॥ ३२ ॥
शल्यं च शरवर्षेण समीपस्थमवाकिरत् ।
उदक्रोशन्महाबाहुस्तव सैन्यानि भीषयन् ॥ ३३ ॥
ततः स विद्धोऽस्त्रविदा मर्मभिद्भिरजिह्मगैः ।
शल्यो राजन्रथोपस्थे निषसाद मुमोह च ॥ ३४ ॥
तं हि दृष्ट्वा तथा विद्धं सौभद्रेण यशस्विना ।
सम्प्राद्रवच्चमूः सर्वा भारद्वाजस्य पश्यतः ॥ ३५ ॥

होकर अकेले ही अभिमन्यु के ऊपर बाण बरसाने लगे॥२३।२६॥महापराक्रमी अभिमन्यु ने इन लोगों के बाणों से अत्यन्त पीड़ित होकर कर्ण के ऊपर, कवच और देह को भेदनेवाला,एक महाभयानक बाण छोड़ा। वह बाण कर्ण के कवच को तोड़कर पृथ्वी में वैसे ही प्रवेश हो गया जैसे बिल में सर्प प्रवेश होता है। महावीर कर्ण उस दारुण प्रहार से अत्यन्त व्यथित और विह्वल होकर, भूकम्प के समय पर्वत के समान कम्पित हो उठे॥२७।२९॥अब अभिमन्यु ने अत्यन्त कुपित होकर अन्य तीन तीक्ष्ण बाणों से दीर्घलोचन, सुषेण और कुण्डभेदी को घायल कर दिया। तब महावीर कर्ण ने अभिमन्यु को पचीस नाराच बाण मारे। साथ ही अश्वत्थामा ने बीस और कृतवर्मा ने सात बाण मारे। सब सैनिकों ने देखा कि अभिमन्यु के शरीर भर में बाण लगे हैं और वे पाश हाथ में लिये यमराज के समान युद्धभूमि में विचर रहे हैं॥३०।३२॥निकटवर्ती शल्य को बाणों से अदृश्य करके सम्पूर्ण कौरव-सेना को विभीषिका दिखाते हुए महाप्रतापी अभिमन्यु सिंहनाद करने लगे। उनके मर्मभेदी बाणों से अत्यन्त पीड़ित होकर शल्य रथ पर बैठ गये और अचेत हो गये॥३३।३५॥हे राजेन्द्र ! आपके पक्षके सैनिकगण शल्य को बाणप्रहार से पीड़ित देख, सिंह-पीड़ित मृगों के समान, द्रोणाचार्य के सम्मुख ही भाग खड़े हुए। उस समय देवता, चारण, सिद्ध,

संप्रेक्ष्य तं महाबाहुं रुक्मपुङ्खैः समावृतम् ।
त्वदीयाः प्रपलायन्ते मृगाः सिंहार्दिता इव ॥ ३६ ॥
स तु रणयशसाऽभिपूज्यमानः पितृसुरचारणसिद्धयक्षसङ्घैः।
अवनितलगतैश्च भूतसङ्घैरतिविबभौ हुतभुग्यथाऽऽज्यसिक्तः॥ ३७ ॥
इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युपराक्रमे सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

पितृगण और पृथ्वीतल के सब प्राणी अभिमन्यु के युद्ध-कौशल और अस्त्र-शिक्षा की प्रशंसा करने लगे। हवन-कुण्ड में स्थित और आहुति से प्रज्वलित अग्नि के समान वीर अभिमन्यु परम शोभा को प्राप्त हुए॥ ३६।३७॥

द्रोणपर्व का सैंतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३७ ॥

अथ अष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—तथा प्रमथमानं तं महेष्वासानजिह्मगैः ।
आर्जुनिं मामकाः संख्ये के त्वेनं समवारयन् ॥ १ ॥
सञ्जय उवाच—शृणु राजन्कुमारस्य रणे विक्रीडितं महत् ।
बिभित्सतो रथानीकं भारद्वाजेन रक्षितम् ॥ २ ॥
मद्रेशं सादितं दृष्ट्वा सौभद्रेणाऽऽशुगै रणे ।
शल्यादवरजः क्रुद्धः किरन्बाणान्समभ्ययात् ॥ ३ ॥
स विद्ध्वा दशभिर्बाणैः साश्वयन्तारमार्जुनिम् ।
उदक्रोशन्महाशब्दं तिष्ठ तिष्ठेति चाऽब्रवीत् ॥ ४ ॥
तस्याऽर्जुनिः शिरोग्रीवं पाणिपादं धनुर्हयान् ।
छत्रं ध्वजं नियन्तारं त्रिवेणुं तल्पमेव च ॥ ५ ॥
चक्रं युगं च तूणीरं ह्यनुकर्षं च सायकैः ।
पताकां चक्रगोप्तारौ सर्वोपकरणानि च ॥ ६ ॥
लघुहस्तः प्रचिच्छेद ददृशे तं न कश्चन ।
स पपात क्षितौ क्षीणः प्रविद्धाभरणाम्बरः ॥ ७ ॥

अड़तीसवाँ अध्याय ॥ ३८ ॥

राजा धृतराष्ट्र ने पूछा—हे सञ्जय! वीर अभिमन्यु जब इस प्रकार शत्रुपक्ष के महाधनुर्द्धर वीरों को विमर्दित करने लगे तब मेरे पक्ष के किन-किन वीरों ने उनको रोका"॥ १॥सञ्जय ने कहा—हे महाराज! वीर अभिमन्यु ने द्रोणाचार्य के बाहु-बल से सुरक्षित रथ-सेना को पार करने की अभिलाषा से जिस प्रकार युद्धक्रीडा की, सो सुनिए। शल्य के छोटे भाई ने जब अपने बड़े भाई को अभिमन्यु के बाणों से अत्यन्त व्यथित देखा तब वे क्रोध के मारे बाण बरसाते हुए अभिमन्यु की ओर दौड़े। उन्होंने अभिमन्यु को और उनके सारथी तथा घोड़ों को दस बाण मारकर सिंहनाद करते हुए ललकारा॥ २।४॥स्फूर्तिशाली महावीर अभिमन्यु ने तीक्ष्ण बाण चलाकर एक साथ उनके मस्तक, हाथों, पावों, रथ के चारों घोड़ों, छत्र, ध्वजा, पताका और त्रिवेणु, तल्प, चक्र, युग, तूणीर, अनुकर्ष और रथ की अन्यान्य सामग्री को तथा दो

वायुनेव महाशैलः सम्भग्नोऽमिततेजसा ।
अनुगास्तस्य वित्रस्ताः प्राद्रवन्सर्वतो दिशः ॥ ८ ॥
आर्जुनेः कर्म तद् दृष्ट्वा सम्प्रणेदुः समन्ततः ।
नादेन सर्वभूतानि साधु साध्विति भारत ॥ ९ ॥
शल्यभ्रातर्यथाऽऽरुग्णे बहुशस्तस्य सैनिकाः ।
कुलाधिवासनामानि श्रावयन्तोऽर्जुनात्मजम् ॥ १० ॥
अभ्यधावन्त संक्रुद्धा विविधायुधपाणयः ।
रथैरश्वैर्गजैश्चाऽन्ये पद्भिश्चाऽन्ये बलोत्कटाः ॥ ११ ॥
बाणशब्देन महता रथनेमिस्वनेन च ।
हुङ्कारैः क्ष्वेडितोत्क्रुष्टैः सिंहनादैः सगर्जितैः ॥ १२ ॥
ज्यातलत्रस्वनैरन्ये गर्जन्तोऽर्जुननन्दनम् ।
ब्रुवन्तश्च न नो जीवन्मोक्ष्यसे जीवितादिति ॥ १३ ॥
तांस्तथा ब्रुवतो दृष्ट्वा सौभद्रः प्रहसन्निव ।
यो योऽस्मै प्राहरत्पूर्वं तं तं विव्याध पत्रिभिः ॥ १४ ॥
सन्दर्शयिष्यन्नस्त्राणि विचित्राणि लघूनि च ।
आर्जुनिः समरे शूरो मृदुपूर्वमयुध्यत ॥ १५ ॥
वासुदेवादुपात्तं यदस्त्रं यच्च धनञ्जयात् ।
अदर्शयत तत्कार्ष्णिः कृष्णाभ्यामविशेषवत् ॥ १६ ॥
दूरमस्य गुरुं भारं साध्वसं च पुनः पुनः ।
सन्दधद्विसृजंश्चेषून्निर्विशेषमदृश्यत ॥ १७ ॥

चक्ररक्षकों और सारथी का मस्तक काट डाला। उस समय अभिमन्यु को कोई नेत्र तक उठाकर भी नहीं देख सकता था। महावीर शल्य के भाई के वस्त्र और आभूषण अस्त-व्यस्त हो गये। आँधी से नष्ट किये गये पर्वत की भाँति जब उन्हें अभिमन्यु ने मार डाला तब सब सेना चारों ओर भागने लगी॥५।८॥दर्शक लोग अभिमन्यु के इस अलौकिक कार्य को देखकर वाह-वाह कहकर उनकी प्रशंसा करने लगे। शल्य के छोटे भाई के मारे जाने पर उनके साथ की सेना के वीर योद्धा लोग कुपित होकर अभिमन्यु को अपने कुल, नाम और निवासस्थान का परिचय देते हुए बहुत से अस्त्र-शस्त्र तानकर उन पर आक्रमण करने के लिए दौड़े। उन वीरों में से कुछ लोग रथों पर, कुछ लोग घोड़ों पर और कुछ लोग हाथियों पर सवार थे। कुछ लोग पैदल ही थे। बाणों के चलने का शब्द, रथों के पहियों की घरघराहट, हुङ्कार, सिंहनाद, प्रत्यञ्चा का शब्द, ताल-ध्वनि और घोर गर्जन चारों ओर छा गया। "आज तुम जीते जी हमारे हाथ से छुटकारा नहीं पा सकते!" यह कहते हुए शत्रुसेना के वीर अभिमन्यु के आगे गरजने लगे॥९।१३॥उन लोगों के ये वचन सुनकर अभिमन्यु ने हँसते हँसते उन सब पर प्रहार किये। जिसने उन पर पहले प्रहार किया उसको पहले और जिसने पीछे प्रहार किया उसको पीछे, उसी क्रम से,

चापमण्डलमेवाऽस्य विस्फुरद्दिक्ष्वदृश्यत ।
सुदीप्तस्य शरत्काले सवितुर्मण्डलं यथा ॥ १८ ॥
ज्याशब्दः शुश्रुवे तस्य तलशब्दश्च दारुणः ।
महाशनिमुचः काले पयोदस्येव निःस्वनः ॥ १९ ॥
ह्रीमानमर्षी सौभद्रो मानकृत्प्रियदर्शनः ।
संमिमानयिषुर्वीरानिष्वस्त्रैश्चाऽप्ययुध्यत ॥ २० ॥
मृदुर्भूत्वा महाराज दारुणः समपद्यत ।
वर्षाभ्यतीतो भगवाञ्शरदीव दिवाकरः ॥ २१ ॥
शरान्विचित्रान्सुबहून्रुक्मपुङ्खाञ्शिलाशितान् ।
मुमोच शतशः क्रुद्धो गभस्तीनिव भास्करः ॥ २२ ॥
क्षुरप्रैर्वत्सदन्तैश्च विपाठैश्च महायशाः ।
नाराचैरर्द्धचन्द्राभैर्भल्लैरञ्जलिकैरपि ॥ २३ ॥
अवाकिरद्रथानीकं भारद्वाजस्य पश्यतः ।
ततस्तत्सैन्यमभवद्विमुखं शरपीडितम् ॥ २४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युपराक्रमे अष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

वीर अभिमन्यु ने घायल किया। इस प्रकार विचित्र कौशल और स्फूर्ति दिखाते हुए वीर अभिमन्यु कोमल भाव से युद्ध करने लगे। उन्होंने अपने पिता अर्जुन से और कृष्णचन्द्र से जो विचित्र अस्त्र प्राप्त किये थे उनका प्रयोग, उन्हीं की तरह, करना आरम्भ किया ॥१४।१६॥ युद्ध के समय किसी को यह नहीं देख पड़ता था कि अभिमन्यु किस समय बाण निकालते हैं, किस समय धनुष पर चढ़ाते हैं और किस समय छोड़ते हैं। अभिमन्यु का मण्डलाकार घूमता हुआ धनुष चारों ओर शरद् ऋतु के सूर्य के मण्डल के समान देख पड़ रहा था। उनकी प्रत्यञ्चा का शब्द और तलध्वनि, वर्षाकाल के मेघमण्डल से निकले हुए, वज्र के शब्द के समान सुनाई पड़ रही थी॥१७।१९॥ ह्रीमान्, असहनशील, मानी, प्रियदर्शन अभिमन्यु वीरों का सम्मान करने के लिए बाणों और अस्त्रों के द्वारा उनसे युद्ध करने लगे। इसके पश्चात् वर्षाकाल व्यतीत हो जाने पर जैसे सूर्यदेव प्रचण्ड रूप धारण करते हैं वैसे ही महावीर अभिमन्यु पहले कोमल युद्ध करके क्रमशः प्रचण्ड युद्ध करने लगे। वे सूर्यकिरण के समान तीक्ष्ण, सुवर्णपुङ्खयुक्त, विचित्र बाणों को बरसाने लगे। सहस्रों क्षुरप्र, वत्सदन्त, विपाठ, अर्धचन्द्र, नाराच, भल्ल और अञ्जलिक आदि अनेक प्रकार के बाणों से द्रोणाचार्य के सम्मुख ही उनकी रथ-सेना को छिन्न भिन्न करने लगे। कौरव-सेना इस प्रकार अभिमन्यु के बाणों से अत्यन्त व्यथित होकर युद्ध मे भागने लगी॥२०।२४॥

द्रोणपर्व का अड़तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३८ ॥

अथ एकोनचत्वारिंशोऽध्याय. ॥ ३९. ॥

धृतराष्ट्र उवाच —द्वैधीभवति मे चित्तं भिया तुष्टया च सञ्जय ।
मम पुत्रस्य यत्सैन्यं सौभद्रः समवारयत् ॥ १ ॥

विस्तरेणैव मे शंस सर्वं गावल्गणे पुनः ।
विक्रीडितं कुमारस्य स्कन्दस्येवाऽसुरैः सह ॥ २ ॥

सञ्जय उवाच—हन्त ते सम्प्रवक्ष्यामि विमर्दमतिदारुणम् ।
एकस्य च बहूनां च यथाऽऽसीत्तुमुलो रणः ॥ ३ ॥
अभिमन्युः कृतोत्साहः कृतोत्साहानरिन्दमान् ।
रथस्थो रथिनः सर्वांस्तावकानभ्यवर्षयत् ॥ ४ ॥
द्रोणं कर्णं कृपं शल्यं द्रौणिं भोजं बृहद्बलम् ।
दुर्योधनं सौमदत्तिं शकुनिं च महाबलम् ॥ ५ ॥
नानानृपान्नृपसुतान्सैन्यानि विविधानि च ।
अलातचक्रवत्सर्वांश्चरन्बाणैः समार्पयत् ॥ ६ ॥
निघ्नन्नमित्रान्सौभद्रः परमास्त्रैः प्रतापवान् ।
अदर्शयत तेजस्वी दिक्षु सर्वासु भारत ॥ ७ ॥
तद् दृष्ट्वा चरितं तस्य सौभद्रस्याऽमितौजसः ।
समकम्पन्त सैन्यानि त्वदीयानि सहस्रशः ॥ ८ ॥
अथाऽब्रवीन्महाप्राज्ञो भारद्वाजः प्रतापवान् ।
हर्षेणोत्फुल्लनयनः कृपमाभाष्य सत्वरम् ॥ ९ ॥
घट्टयन्निव मर्माणि पुत्रस्य तव भारत ।
अभिमन्युं रणे दृष्ट्वा तदा रणविशारदम् ॥ १० ॥

---

उनतालीसवाँ अध्याय ॥ ३९ ॥

राजा धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय ! महारथी अभिमन्यु के पराक्रम से अपने पुत्र की सेना के नष्ट और विमुख होने का समाचार सुनकर मुझे शोक भी हो रहा है और सन्तोष भी हो रहा है । अब तुम, असुरों के साथ स्कन्द भगवान् के युद्ध के समान, कौरव सेना के साथ अभिमन्यु के युद्ध का वृत्तान्त विस्तारपूर्वक कहो॥१।२॥सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! महावीर अभिमन्यु ने अकेले ही जिस प्रकार बहुत से योद्धाओं के साथ घोर युद्ध किया, सो सब मैं विस्तार के साथ आपके सन्मुख वर्णन करता हूँ, मन लगाकर सुनिए । महापराक्रमी अभिमन्यु उत्साह के साथ रथ पर बैठकर युद्ध का उत्साह रखनेवाले शत्रु-नाशन कौरवपक्ष के वीरों पर बाणों की वर्षा करने लगे अभिमन्यु घुमाई जानेवाली जलती हुई लकड़ी की भाँति घूमकर द्रोण, कर्ण, कृपाचार्य, शल्य, अश्वत्थामा, भोज-राज, बृहद्बल, दुर्योधन, भूरिश्रवा, शकुनि और अन्या-न्य बहुत से राजाओं, राजपुत्रों और सैनिकों को बड़ी स्फूर्त्ति के साथ अपने बाणों से पीड़ित करने लगे ॥३।६॥उस समय वे इतनी शीघ्रता से विचर रहे थे कि शत्रुपक्ष के लोगों को जान पड़ता था कि अनेक मूर्त्तियाँ धारण किये वे चारों ओर उपस्थित हैं । हे राजेन्द्र ! महातेजस्वी अभिमन्यु को इस प्रकार असाधारण रणकौशल दिखाते देखकर कौरव-सेना के लोग काँप उठे॥७।८॥इसी समय महारथी प्रतापी द्रोणाचार्य अभिमन्यु के असाधारण रणकौशल को देखकर, प्रसन्न होकर दुर्योधन के मर्मस्थल को चोट

एष गच्छति सौभद्रः पार्थानां प्रथितो युवा ।
नन्दयन्सुहृदः सर्वान्राजानं च युधिष्ठिरम् ॥ ११ ॥
नकुलं सहदेवं च भीमसेनं च पाण्डवम् ।
बन्धून्सम्बन्धिनश्चाऽन्यान्मध्यस्थान्सुहृदस्तथा ॥ १२ ॥
नाऽस्य युद्धे समं मन्ये कश्चिदन्यं धनुर्धरम् ।
इच्छन्हन्यादिमां सेनां किमर्थमपि नेच्छति ॥ १३ ॥
द्रोणस्य प्रीतिसंयुक्तं श्रुत्वा वाक्यं तवाऽऽत्मजः ।
आर्जुनिं प्रति संक्रुद्धो द्रोणं दृष्ट्वा स्मयन्निव ॥ १४ ॥
अथ दुर्योधनः कर्णमब्रवीद्बाह्लिकं नृपः ।
दुःशासनं मद्रराजं तांस्तथाऽन्यान्महारथान् ॥ १५ ॥
सर्वमूर्धाभिषिक्तानामाचार्यो ब्रह्मवित्तमः ।
अर्जुनस्य सुतं मूढं नाऽयं हन्तुमिहेच्छति ॥ १६ ॥
न ह्यस्य समरे युद्ध्येदन्तकोऽप्याततायिनः ।
किमङ्ग पुनरेवाऽन्यो मर्त्यः सत्यं ब्रवीमि वः ॥ १७ ॥
अर्जुनस्य सुतं त्वेष शिष्यत्वादभिरक्षति ।
शिष्याः पुत्राश्च दयितास्तदपत्यं च धर्मिणाम् ॥ १८ ॥
संरक्ष्यमाणो द्रोणेन मन्यते वीर्यमात्मनः ।
आत्मसम्भावितो मूढस्तं प्रमथ्नीत मा चिरम् ॥ १९ ॥
एवमुक्तास्तु ते राज्ञा सात्वतीपुत्रमभ्ययुः ।
संरब्धास्ते जिघांसन्तो भारद्वाजस्य पश्यतः ॥ २० ॥

पहुँचाते हुए, कृपाचार्य से कहने लगे—हे आचार्य! यह देखो, पाण्डवों के प्रसिद्ध पुत्र महावीर अभिमन्यु धर्मराज युधिष्ठिर, नकुल, सहदेव, भीमसेन तथा अन्यान्य बन्धु-बान्धव, सम्बन्धी और मध्यस्थ लोगों को सन्तुष्ट करके जा रहे हैं। मेरी सम्मति में इस समय इस बालक के समान समरनिपुण धनुर्द्धर योद्धा यहाँ पर दूसरा नहीं है। यह महावीर चाहे तो सहज ही सम्पूर्ण कौरव-सेना का नाश कर सकता है; किन्तु न-जाने वह ऐसा क्यों नहीं करता!॥१०।१३॥आचार्य के वचन सुनकर दुर्योधन ने अभिमन्यु पर क्रुद्ध हो द्रोणाचार्य की ओर देखकर कर्ण, बाह्लीक, दुःशासन, शल्य और अन्य अपने अनुयायियों से कहा—हे सुहृदो! देखो, सब क्षत्रियों के गुरु और ब्रह्मवेत्ताओं के शिरोमणि आचार्य ममता और मोह के वश होकर ही अर्जुन के पुत्र को मारना नहीं चाहते॥१४।१६॥ मैं सत्य कहता हूँ, आचार्य यदि शत्रु को मारने के लिए उद्यत होकर तत्परता के साथ युद्ध करें तो मनुष्य की कौन कहे, यमराज भी बच नहीं सकते। किन्तु अर्जुन इनके प्रिय शिष्य हैं। शिष्य, पुत्र और उनकी सन्तान को धर्मात्मा लोग स्नेह की दृष्टि से देखते हैं, इसी लिए आचार्यजी अभिमन्यु की रक्षा कर रहे हैं। इस प्रकार आचार्य के द्वारा रक्षित होने के कारण ही अभिमन्यु अपने को वीर्यशाली समझ रहा है। अतएव अब तुम लोग मिलकर इस पौरुषाभिमानी बालक को

अथ कर्णस्य सचिवान्षट् शूरांश्चित्रयोधिनः ।
साश्वसूतध्वजरथान्सौभद्रो निजघान ह ॥ ५ ॥
तथेतरान्महेष्वासान्दशभिर्दशभिः शरैः ।
प्रत्यविध्यदसम्भ्रान्तस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ६ ॥
मागधस्य तथा पुत्रं हत्वा षड्भिरजिह्मगैः ।
साश्वं ससूतं तरुणमश्वकेतुमपातयत् ॥ ७ ॥
मार्तिकावतकं भोजं ततः कुञ्जरकेतनम् ।
क्षुरप्रेण समुन्मथ्य ननाद विसृजञ्शरान् ॥ ८ ॥
तस्य दौःशासनिर्विध्वा चतुर्भिश्चतुरो हयान् ।
सूतमेकेन विव्याध दशभिश्चाऽर्जुनात्मजम् ॥ ९ ॥
ततो दौःशासनिं कार्ष्णिर्विध्वा सप्तभिराशुगैः ।
संरम्भाद्रक्तनयनो वाक्यमुच्चैरथाऽब्रवीत् ॥ १० ॥
पिता तवाऽऽहवं त्यक्त्वा गतः कापुरुषो यथा ।
दिष्ट्या त्वमपि जानीषे योद्धुं न त्वद्य मोक्ष्यसे ॥ ११ ॥
एतावदुक्त्वा वचनं कर्मारपरिमार्जितम् ।
नाराचं विससर्जाऽस्मै तं द्रौणिस्त्रिभिराच्छिनत् ॥ १२ ॥
तस्याऽऽर्जुनिर्ध्वजं छित्वा शल्यं त्रिभिरताडयत् ।
तं शल्यो नवभिर्बाणैर्गार्ध्रपत्रैरताडयत् ॥ १३ ॥

जान पड़ने लगे॥१।४॥महाबाहु अभिमन्यु ने कर्ण के छः महाबली अमात्यों को, सारथी को और घोड़ों को मार डाला तथा धनुष, ध्वजा और रथ काट डाले। उन्होंने अन्य महावीरों को भी दस-दस बाणों से घायल किया। अभिमन्यु ने वास्तव में यह बहुत ही अद्भुत कार्य किया। फिर उन्होंने छः बाणों से मगध-राज के पुत्र को मार डाला। इसके पश्चात् तरुण अवस्थावाले अश्वकेतु को, सारथी और घोड़ा सहित, यमपुर भेज दिया। हाथी पर सवार मार्तिकावतक भोज का सिर एक क्षुरप्र बाण से काटकर वीर अभिमन्यु घोर सिंहनाद करने लगे॥५।८॥उस समय वीर दुःशासन का पुत्र अभिमन्यु के सन्मुख आया। उसने तीक्ष्ण चार बाण अभिमन्यु के घोड़ों को, एक बाण सारथी को और दस बाण अभिमन्यु को मारे। महापराक्रमी अभिमन्यु ने दुःशासन के पुत्र के बाणप्रहार से कुपित होकर उसको दस बाण मारे; फिर क्रोध से लाल नेत्र करके वे ऊँचे स्वर से कहने लगे -- हे दुःशासन के प्रिय पुत्र ! तुम्हारे पिता बड़े डरपोक हैं जो संग्राम से भाग खड़े हुए। बड़ी बात तो यह है कि जो तुम क्षत्रिय-धर्म को जानते हो और युद्ध करने के लिए प्रस्तुत हो। किन्तु स्मरण रक्खो कि मेरे हाथ से कदापि जीते नहीं बच सकते ! महावीर अभिमन्यु ने दुःशासन के पुत्र से यों कहकर बहुत ही तीक्ष्ण, चमकीला, स्वच्छ किया हुआ एक नाराच बाण धनुष पर चढ़ाकर शत्रु पर छोड़ा। किन्तु महापराक्रमी अश्वत्थामा ने स्फूर्ति के साथ तीन तीक्ष्ण बाणों से उस नाराच को राह में काट डाला॥९।१२॥अभिमन्यु ने अश्वत्थामा के रथ की ध्वजा काटकर वीर शल्य को तीन बाण मारे। शल्य ने धैर्य के साथ उस प्रहार को सहकर गृद्धपत्रयुक्त नव बाण अभिमन्यु के हृदय

हृष्यसम्भ्रान्तवद्राजंस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ।
तस्याऽऽर्जुनिर्ध्वजं छित्त्वा हत्वोभौ पार्ष्णिसारथी॥ १४ ॥
तं विव्याधाऽऽयसैः षड्भिः सोऽपाक्रामद्रथान्तरम्
शत्रुञ्जयं चन्द्रकेतुं मेघवेगं सुवर्चसम् ॥ १५ ॥
सूर्यभासं च पञ्चैतान्हत्वा विव्याध सौबलम् ।
तं सौबलस्त्रिभिर्विध्वा दुर्योधनमथाऽब्रवीत् ॥ १६ ॥
सर्व एनं विमथ्नीमः पुरैकैकं हिनस्ति नः ।
अथाऽब्रवीत्पुनर्द्रोणं कर्णो वैकर्तनो रणे ॥ १७ ॥
पुरा सर्वान्प्रमथ्नाति ब्रूह्यस्य वधमाशु नः ।
ततो द्रोणो महेष्वासः सर्वांस्तान्प्रत्यभाषत ॥ १८ ॥
अस्ति वाऽस्याऽन्तरं किञ्चित्कुमारस्याऽथ पश्यत
अण्वप्यस्याऽन्तरं ह्यद्य चरतः सर्वतोदिशम् ॥ १९ ॥
शीघ्रतां नरसिंहस्य पाण्डवेयस्य पश्यत ।
धनुर्मण्डलमेवाऽस्य रथमार्गेषु दृश्यते ॥ २० ॥
सन्दधानस्य विशिखाञ्शीघ्रं चैव विमुञ्चतः ।
आरुजन्नपि मे प्राणान्मोहयन्नपि सायकैः ॥ २१ ॥
प्रहर्षयति मां भूयः सौभद्रः परवीरहा ।
अति मां नन्दयत्येष सौभद्रो विचरन्रणे ॥ २२ ॥

को मारे। शल्य का यह कर्म बहुत ही अद्भुत जान पड़ा। तब युद्धनिपुण अभिमन्यु ने स्फूर्ति के साथ शल्य का धनुष काटकर उनके पार्श्वरक्षक सारथियों को मार डाला और फिर लोहमय छ बाण मारकर शल्य को पीड़ित किया। अभिमन्यु के बाणों से पीड़ित शल्य वह रथ छोड़कर दूसरे रथ पर सवार हो गये॥१३।१५॥समरनिपुण अभिमन्यु ने शीघ्र ही शत्रुञ्जय, चन्द्रकेतु, मेघवेग, सुवर्चा और सूर्यभास, इन पाँचों वीरों का वध करके शकुनि को कई बाण मार कर विह्वल कर दिया। शकुनि ने अभिमन्यु को तीन तीक्ष्ण बाण मारकर राजा दुर्योधन से कहा—हे राजेन्द्र! अब हमें चाहिए कि सब लोग मिलकर अभिमन्यु का वध करें; क्योंकि यह हममें से एक एक को मार डालता है। हे महाराज! इसी समय कर्ण ने द्रोणाचार्य से कहा—हे ब्रह्मन्! यह वीर बालक हम लोगों में से हर एक को युद्ध से हटा करके सम्पूर्ण सेना का संहार कर रहा है। इसलिए आप तुरन्त ही इसके प्राण लेने का कोई उपाय बताओ॥१५।१८॥ महावीर द्रोणाचार्य ने यह सुनकर कौरवपक्ष के सब वीरों को सुनाकर कहा—हे वीरो! देखो, इस कुमार का कैसा युद्धकौशल है; कहीं प्रहार करने का तनिक भी अवकाश नहीं देख पड़ता। इस वीर बालक की स्फूर्ति तो देखो। यह बालक चारों ओर विचर रहा है, पर कहीं किञ्चित्मात्र भी प्रहार करने का अवसर नहीं देता। यह बालक सब बातों में अपने पराक्रमी पिता अर्जुन के ही तुल्य है। यह ऐसी स्फूर्ति के साथ तरकस से बाण निकालता, धनुष पर चढ़ाता और चलाता है कि रथ के मार्गों में केवल मण्डलाकार धनुष ही देख पड़ता है। शत्रुदमन महावीर अभिमन्यु बाणप्रहार से मुझे जर्जर, पीड़ित और मोहित

अन्तरं यस्य संरब्धा न पश्यन्ति महारथाः ।
अस्यतो लघुहस्तस्य दिशः सर्वा महेषुभिः ॥ २३ ॥
न विशेषं प्रपश्यामि रणे गाण्डीवधन्वनः ।
अथ कर्णः पुनर्द्रोणमाहाऽऽर्जुनिशराहतः ॥ २४ ॥
स्थातव्यमिति तिष्ठामि पीड्यमानोऽभिमन्युना ।
तेजस्विनः कुमारस्य शराः परमदारुणाः ॥ २५ ॥
क्षिण्वन्ति हृदयं मेऽद्य घोराः पावकतेजसः ।
तमाचार्योऽब्रवीत्कर्णं शनकैः प्रहसन्निव ॥ २६ ॥
अभेद्यमस्य कवचं युवा चाऽऽशुपराक्रमः ।
उपदिष्टा मया चाऽस्य पितुः कवचधारणा ॥ २७ ॥
तामेष निखिलां वेत्ति ध्रुवं परपुरञ्जयः ।
शक्यं त्वस्य धनुश्छेत्तुं ज्यां च बाणैः समाहितैः॥ २८ ॥
अभीषूश्च हयांश्चैव तथोभौ पार्ष्णिसारथी ।
एतत्कुरु महेष्वास राधेय यदि शक्यते ॥ २९ ॥
अथैनं विमुखीकृत्य पश्चात्प्रहरणं कुरु ।
सधनुष्को न शक्योऽयमपि जेतुं सुरासुरैः ॥ ३० ॥
विरथं विधनुष्कं च कुरुष्वैनं यदीच्छसि ।
तदाचार्यवचः श्रुत्वा कर्णो वैकर्तनस्त्वरन् ॥ ३१ ॥
अस्यतो लघुहस्तस्य पृषत्कैर्धनुराच्छिनत् ।
अश्वानस्याऽवधीद्भोजो गौतमः पार्ष्णिसारथी ॥ ३२ ॥

सा कर रहा है तथापि इसका ऐसा अद्भुत पराक्रम देखकर मुझे बड़ा आनन्द हो रहा है॥१८।२२॥ कौरवपक्ष के बड़े-बड़े वीर योद्धा कुपित होकर, लाख लाख यत्न करने पर भी, प्रहार करने का अवसर नहीं देख पाते; यह देखकर मुझे बड़ा आह्लाद हो रहा है। ऐसे अपूर्व युद्धकौशल के कारण यह वीर बालक वीरों में सब से अधिक मान प्राप्त करने के योग्य है। महावीर अभिमन्यु ऐसी स्फूर्त्ति के साथ अपने बाणों की वर्षा से सब दिशाओं को व्याप्त कर रहा है कि इसमें और अर्जुन में कुछ भी भेद नहीं देख पड़ता। महावीर कर्ण ने अभिमन्यु की मार से अत्यन्त पीड़ित होकर फिर द्रोणाचार्य से कहा—हे आचार्य! युद्ध छोड़कर भाग जाना वीर क्षत्रियों का धर्म नहीं है, इसी कारण अभिमन्यु के बाणों से व्यथित होकर भी मैं रणभूमि में उपस्थित हूँ। इस तेजस्वी कुमार के अग्निसदृश प्रज्वलित परम दारुण बाण मेरे हृदय को पीड़ित कर रहे हैं॥२३।२६॥कर्ण के ये वचन सुनकर महारथी द्रोणाचार्य हँसकर कहने लगे—हे कर्ण! अभिमन्यु का कवच सुदृढ और अभेद्य है। फिर यह अभी जवान और फुर्तीला है, शीघ्र ही थक नहीं सकता। मैंने इसके पिता पराक्रमी अर्जुन को कवच पहनने की सब गुप्त बातें और विधियें बतला दी हैं। उन सब गुप्त उपायों को यह बालक भी भली-भाँति जानता है। एक उपाय यह है कि यत्न के

शेषास्तु च्छिन्नधन्वानं शरवर्षैरवाकिरन् ।
त्वरमाणास्त्वराकाले विरथं षण्महारथाः ॥ ३३ ॥
शरवर्षैरकरुणा बालमेकमवाकिरन् ।
स च्छिन्नधन्वा विरथः स्वधर्ममनुपालयन् ॥ ३४ ॥
खड्गचर्मधरः श्रीमानुत्पपात विहायसा ।
मार्गैः स कौशिकाद्यैश्च लाघवेन बलेन च ॥ ३५ ॥
आर्जुनिर्व्यचरद्व्योम्नि भृशं वै पक्षिराडिव ।
मय्येव निपतत्येष सासिरित्यूर्ध्वदृष्टयः ॥ ३६ ॥
विव्यधुस्तं महेष्वासं समरे छिद्रदर्शिनः ।
तस्य द्रोणोऽच्छिनन्मुष्टौ खड्गं मणिमयत्सरुम् ॥ ३७ ॥
क्षुरप्रेण महातेजास्त्वरमाणः सपत्नजित् ।
राधेयो निशितैर्बाणैर्व्यधमच्चर्म चोत्तमम् ॥ ३८ ॥
व्यसिचर्मेषुपूर्णाङ्गः सोऽन्तरिक्षात्पुनः क्षितिम् ।
आस्थितश्चक्रमुद्यम्य द्रोणं क्रुद्धोऽभ्यधावत ॥ ३९ ॥
स चक्ररेणूज्ज्वलशोभिताङ्गो बभावतीवोज्ज्वलचक्रपाणिः ।
रणेऽभिमन्युः क्षणमास रौद्रः स वासुदेवानुकृतिं प्रकुर्वन् ॥ ४० ॥
स्रुतरुधिरकृतैकरागवस्त्रो भ्रुकुटिपुटाकुलितोऽतिसिंहनादः ।
प्रभुरमितबलो रणेऽभिमन्युर्नृपवरमध्यगतो भृशं व्यराजत् ॥ ४१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युविरथकरणे अष्टचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४८ ॥

साथ बाण मारकर इसका धनुष और धनुष की डोरी काटी जा सकती है; और अभीषु, रथ के घोड़े तथा पार्श्वरक्षक सारथी मारे जा सकते हैं। हे कर्ण ! यदि तुमसे हो सके तो यह कार्य कर डालो; इस प्रकार अभिमन्यु को पहले शस्त्र हीन करके फिर प्रहार करो। तुम भलीभाँति समझ लो कि जब तक इसके हाथ में धनुष है तब तक सब देवता और दैत्य मिलकर भी इसे परास्त नहीं कर सकते। अतएव यदि तुम अभिमन्यु को परास्त करना चाहते हो तो उसे रथ हीन करके उसका धनुष काट डालो॥२६।३१॥हे महाराज ! महारथी द्रोणाचार्य की सम्मति मानकर कर्ण ने स्फूर्त्ति के साथ बाणवर्षा करते हुए अभिमन्यु के धनुष को शीघ्रता के साथ काट डाला। भोज ने अभिमन्यु के रथ के घोड़ों को मार डाला। कृपाचार्य ने उनके पार्श्वरक्षक सारथियों को मार गिराया। इस प्रकार अभिमन्यु का धनुष कट जाने पर शेष वीरगण उन पर बाण बरसाने लगे। हे राजेन्द्र! उस समय वे निर्दय छहों महारथी स्फूर्त्ति से एक साथ अकेले बालक अभिमन्यु पर प्रहार करने लगे॥३१।३४॥धनुष और रथ न रहने पर भी वीर अभिमन्यु ने वीर क्षत्रिय का धर्म नहीं छोड़ा। वीर महारथियों ने तो धर्म को छोड़ दिया; परन्तु बालक अभिमन्यु ने नहीं छोड़ा। असहाय अभिमन्यु ढाल-तलवार लेकर, आकाशमार्ग में उछलकर, गरुड़ की भाँति स्फूर्त्ति के साथ बलपूर्वक कौशिक (सर्वतोभद्र) आदि पैंतरों से घूमते हुए शत्रुसेना का संहार करने लगे। छिद्रदर्शी महाधनुर्धर लोग वीर अभिमन्यु को देखकर और यह समझकर कि यह खड्गधारी बालक मुझ पर ही प्रहार करने आ रहा है, उनको तीक्ष्ण

बाण मारने लगे॥२४।३७॥इसी समय शत्रुदमन द्रोणाचार्य ने स्फूर्ति के साथ नाराच बाण से अभिमन्यु के खड्ग की मणिमय मूठ काट डाली। इसी समय कर्ण ने तीक्ष्ण बाणों से ढाल भी काट डाली। इस प्रकार धनुष-बाण या ढाल-तलवार कुछ भी न रहने पर वीर अभिमन्यु ने पृथ्वी पर आकर हाथ में चक्र ले लिया। अब वे क्रुद्ध सिंह की तरह द्रोणाचार्य की ओर झपटे। तब चक्र की उज्ज्वल रेणु से शोभित अङ्गवाले चक्रपाणि अभिमन्यु की बड़ी शोभा हुई। वे उस समय चक्र हाथ में लिये हुए अपने मामा वासुदेव के समान जान पड़ने लगे। क्षण भर तक वीर अभिमन्यु का रूप बहुत ही भयावना हो उठा। महातेजस्वी सिंहनाद करते हुए वीरों के मध्य में खड़े हुए अभिमन्यु के शरीर से रक्त बह रहा था, जिससे उनके वस्त्र लाल हो रहे थे। भौंहें टेढ़ी करके शत्रुसेना की ओर देखते हुए अभिमन्यु की बड़ी शोभा हुई॥३७।४१॥

द्रोणपर्व का अड़तालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४८ ॥

अथ एकोनपञ्चाशत्तमेऽध्यायः ॥ ४९ ॥

सञ्जय उवाच—विष्णोः स्वसुर्नन्दकरः स विष्णवायुधभूषणः ।
रराजाऽतिरथः संख्ये जनार्दन इवाऽपरः ॥ १ ॥
मारुतोद्धूतकेशान्तमुद्यतारिवरायुधम् ।
वपुः समीक्ष्य पृथ्वीशा दुःसमीक्ष्यं सुरैरपि ॥ २ ॥
तच्चक्रं भृशमुद्विग्नाः सञ्चिच्छिदुरनेकधा ।
महारथस्ततः कार्ष्णिः स जग्राह महागदाम् ॥ ३ ॥
विधनुःस्यन्दनासिस्तैर्विचक्रश्चाऽरिभिः कृतः ।
अभिमन्युर्गदापाणिरश्वत्थामानमार्दयत् ॥ ४ ॥
स गदामुद्यतां दृष्ट्वा ज्वलन्तीमशनीमिव ।
अपाक्रामद्रथोपस्थाद्विक्रमांस्त्रीन्नरर्षभः ॥ ५ ॥
तस्याऽश्वान्गदया हत्वा तथोभौ पार्ष्णिसारथी ।
शराचिताङ्गः सौभद्रः श्वाविद्वत्समदृश्यत ॥ ६ ॥
ततः सुबलदायादं कालिकेयमपोथयत् ।
जघान चाऽस्याऽनुचरान्गान्धारान्सप्तसप्ततिम् ॥ ७ ॥

---

उनचासवाँ अध्याय ॥ ४९ ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज! महावीर अभिमन्यु उस समय चक्र हाथ में लेकर संग्राम में दूसरे विष्णु के समान शोभा को प्राप्त हुए। उनके बिखरे हुए बाल वायु में उड़ रहे थे। उनके हाथ में ऊपर उठा हुआ चक्र बहुत ही शोभायमान हो रहा था। उस समय कोई भी अभिमन्यु को नेत्र उठाकर नहीं देख सकता था। व्याकुल हुए-हुए राजाओं ने अभिमन्यु के उस चक्र को खण्ड-खण्ड कर डाला॥१।३॥तब अभिमन्यु गदा लेकर अश्वत्थामा की ओर दौड़े। उन्होंने, प्रज्वलित अग्नि के समान, उस गदा को देखकर रथ पर से कूदकर अपनी जान बचाई। तब महावीर अभिमन्यु ने गदा के प्रहार से अश्वत्थामा के घोड़ों, पार्श्वरक्षक सारथियों और रथ को चूर-चूर कर डाला। बाणों से सब शरीर छिदा हुआ होने के कारण से अभिमन्यु अत्यन्त ही शोभित होने लगे॥४।६॥इसके उपरान्त अभिमन्यु ने सुबल के पुत्र कालिकेय को मार

पुनश्चैव वसातीयाञ्जघान रथिनो दश ।
केकयानां रथान्सप्त हत्वा च दश कुञ्जरान् ॥ ८ ॥
दौःशासनी रथं साश्वं गदया समपोथयत् ।
ततो दौःशासनिः क्रुद्धो गदामुद्यम्य मारिष ॥ ९ ॥
अभिदुद्राव सौभद्रं तिष्ठ तिष्ठेति चाऽब्रवीत् ।
तावुद्यतगदौ वीरावन्योन्यवधकांक्षिणौ ॥ १० ॥
भ्रातृव्यौ सम्प्रजह्राते पुरेव त्र्यम्बकान्धकौ ।
तावन्योन्यं गदाग्राभ्यामाहत्य पतितौ क्षितौ ॥ ११ ॥
इन्द्रध्वजाविवोत्सृष्टौ रणमध्ये परन्तपौ ।
दौःशासनिरथोत्थाय कुरूणां कीर्तिवर्धनः ॥ १२ ॥
उत्तिष्ठमानं सौभद्रं गदया मूर्ध्न्यताडयत् ।
गदावेगेन महता व्यायामेन च मोहितः ॥ १३ ॥
विचेता न्यपतद्भूमौ सौभद्रः परवीरहा ।
एवं विनिहतो राजन्नेको बहुभिराहवे ॥ १४ ॥
क्षोभयित्वा चमूं सर्वां नलिनीमिव कुञ्जरः ।
अशोभत हतो वीरो व्याधैर्वनगजो यथा ॥ १५ ॥
तं तथा पतितं शूरं तावकाः पर्यवारयन् ।
दावं दग्ध्वा यथा शान्तं पावकं शिशिरात्यये ॥ १६ ॥

---

करके उनके अनुचर गान्धार देश के सतहत्तर योद्धाओं को उसी गदा से मार गिराया। फिर वसातीय दस रथी, केकय देश के सात रथी और दस हाथी मार-कर अभिमन्यु ने गदा की चोट से दुःशासन के पुत्र के रथ और घोड़ों को नष्ट कर दिया॥७।९॥महावीर दुःशासन का पुत्र भीषण गदा तानकर "ठहर-ठहर" कहता हुआ अभिमन्यु की ओर दौड़ा। पहले समय में महादेव और अन्धकासुर ने जैसे भयानक गदायुद्ध किया था वैसे ही अभिमन्यु और दुःशासन का पुत्र दोनों, एक दूसरे के प्राण लेने के लिए, गदाप्रहार करने लगे। वे दोनों वीर परस्पर गदा का वार करके इन्द्रध्वज की भाँति अचेत हो पृथ्वी पर गिर पड़े॥०। १२॥इसी मध्य में कौरवों की कीर्ति को बढ़ानेवाले दुःशासन के पुत्र ने उठते हुए अभिमन्यु के मस्तक में वेग से गदा मारी। इतनी देर तक अकेले ही युद्ध करते-करते अभिमन्यु थक गये थे, उस पर दुःशासन के पुत्र ने जोर से मस्तक में गदा मारी। उस प्रहार से अभिमन्यु के प्राण निकल गये और उनका चेतनाहीन शरीर पृथ्वी पर गिर पड़ा। हे महाराज! कमल-वन को जैसे गजराज नष्ट-भ्रष्ट कर डाले वैसे ही सम्पूर्ण शत्रु-सेना को मथकर अन्त में अकेले वीर अभिमन्यु कई वीरों के द्वारा अधर्मपूर्वक मारे गये। व्याधों के हाथ से मारे गये जङ्गली गजराज की भाँति मृत्यु को प्राप्त हुए अभिमन्यु बहुत ही शोभायमान हुए॥१३। १५॥उस समय आपके पक्ष के सब महारथियों ने समर-भूमि में मरे पड़े हुए महावीर अभिमन्यु को घेर लिया। ग्रीष्म ऋतु में जङ्गल को जलाकर बुझे हुए दावानल के समान, कौरव-सेना को नशाकर अस्त हुए सूर्य के समान, राहु-ग्रस्त चन्द्रमा के समान, सूखे हुए समुद्र के समान और वृक्षों की डालें तोड़कर

विमृद्य नगशृङ्गाणि सन्निवृत्तमिवाऽनिलम् ।
अस्तङ्गतमिवाऽऽदित्यं तप्त्वा भारत वाहिनीम् ॥ १७ ॥
उपप्लुतं यथा सोमं संशुष्कमिव सागरम् ।
पूर्णचन्द्राभवदनं काकपक्षवृताक्षिकम् ॥ १८ ॥
तं भूमौ पतितं दृष्ट्वा तावकास्ते महारथाः ।
मुदा परमया युक्ताश्चुक्रुशुः सिंहवन्मुहुः ॥ १९ ॥
आसीत्परमको हर्षस्तावकानां विशाम्पते ।
इतरेषां तु वीराणां नेत्रेभ्यः प्रापतज्जलम् ॥ २० ॥
अन्तरिक्षे च भूतानि प्राक्रोशन्त विशाम्पते ।
दृष्ट्वा निपतितं वीरं च्युतं चन्द्रमिवाऽम्बरात् ॥ २१ ॥
द्रोणकर्णमुखैः षड्भिर्धार्त्तराष्ट्रमहारथैः ।
एकोऽयं निहतः शेते नैष धर्मो मतो हि नः ॥ २२ ॥
तस्मिन्विनिहते वीरे बह्वशोभत मेदिनी ।
द्यौर्यथा पूर्णचन्द्रेण नक्षत्रगणमालिनी ॥ २३ ॥
रुक्मपुङ्खैश्च सम्पूर्णा रुधिरौघपरिप्लुता ।
उत्तमाङ्गैश्च शूराणां भ्राजमानैः सकुण्डलैः ॥ २४ ॥
विचित्रैश्च परिस्तोमैः पताकाभिश्च संवृता ।
चामरैश्च कुथाभिश्च प्रविद्धैश्चाऽम्बरोत्तमैः ॥ २५ ॥
तथाऽश्वनरनागानामलङ्कारैश्च सुप्रभैः ।
खड्गैः सुनिशितैः पीतैर्निर्मुक्तैर्भुजगैरिव ॥ २६ ॥

रुकी हुई आँधी के समान पड़े हुए पूर्णचन्द्र के सदृश मुखवाले, सुन्दर अलकों से शोभित अभिमन्यु को इस प्रकार जीवित देखकर आपके पक्ष के सब महारथी बहुत प्रसन्न होकर बारम्बार सिंहनाद करने लगे१६। १९॥हे महाराज ! कौरवों को बड़ा ही हर्ष उत्पन्न हुआ; किन्तु अन्य वीरों के नेत्रों से आँसुओं की धारा बह चली । उस समय आकाश से गिरे हुए चन्द्रमा के समान, पृथ्वी पर पड़े हुए अभिमन्यु को देखकर आकाशचारी सिद्ध आदि प्राणी चिल्ला-चिल्लाकर कहने लगे—महावीर द्रोणाचार्य और कर्ण आदि कौरवपक्ष के छः महारथियों ने मिलकर इस अकेले वीर बालक को मारा है । हमारी सम्मति में यह घोर अधर्म हुआ है॥२०।२२॥हे महाराज ! मरे हुए अभिमन्यु रणशय्या पर पड़े हुए थे और उनके चारों ओर सुवर्णपुङ्खयुक्त बाण, वीरों के कुण्डल-शोभित कटे हुए मस्तक, विचित्र पगड़ियाँ, पताका, चामर, विचित्र कम्बलासन, उत्तम आयुध, रथ, घोड़े, हाथी, हाथियों और घोड़ों के अलङ्कार, केंचुल छोड़े विषैले सर्पों के समान म्यान से निकली हुई तलवारें, धनुष, कटी हुई शक्तियाँ, ऋष्टि, कम्पन, प्रास और पट्टिश आदि शस्त्र-अस्त्र बिखरे हुए पड़े थे । इनसे वह पृथ्वीमण्डल पूर्णचन्द्र और महनक्षत्र-तारागण से युक्त आकाश-मण्डल के समान शोभायमान हो रहा था॥२३।२७॥अभिमन्यु के बाणों से सवार समेत मरकर गिरे हुए, रक्त में सने हुए, केवल

चापैश्च विविधैश्छिन्नैः शक्त्यृष्टिप्रासकम्पनैः ।
विविधैश्चाऽऽयुधैश्चाऽन्यैः संवृता भूरशोभत ॥ २७ ॥
वाजिभिश्चापि निर्जीवैः श्वसद्भिः शोणितोक्षितैः ।
सारोहैर्विषमा भूमिः सौभद्रेण निपातितैः ॥ २८ ॥
सांकुशैः समहामात्रैः सवर्मायुधकेतुभिः ।
पर्वतैरिव विध्वस्तैर्विशिखैर्मथितैर्गजैः ॥ २९ ॥
पृथिव्यामनुकीर्णैश्च व्यश्वसारथियोधिभिः ।
ह्रदैरिव प्रक्षुभितैर्हतनागै रथोत्तमैः ॥ ३० ॥
पदातिसङ्घैश्च हतैर्विविधायुधभूषणैः ।
भीरूणां त्रासजननी घोररूपाऽभवन्मही ॥ ३१ ॥
तं दृष्ट्वा पतितं भूमौ चन्द्रार्कसदृशद्युतिम् ।
तावकानां परा प्रीतिः पाण्डूनां चाऽभवद्व्यथा ॥ ३२ ॥
अभिमन्यौ हते राजञ्शिशुकेऽप्राप्तयौवने ।
सम्प्राद्रवच्चमूः सर्वा धर्मराजस्य पश्यतः ॥ ३३ ॥
दीर्यमाणं बलं दृष्ट्वा सौभद्रे विनिपातिते ।
अजातशत्रुस्तान्वीरानिदं वचनमब्रवीत् ॥ ३४ ॥
स्वर्गमेष गतः शूरो यो हतो न पराङ्मुखः ।
संस्तम्भयत मा भैष्ट विजेष्यामो रणे रिपून् ॥ ३५ ॥
इत्येवं स महातेजा दुःखितेभ्यो महाद्युतिः ।
धर्मराजो युधां श्रेष्ठो ब्रुवन्दुःखमपानुदत् ॥ ३६ ॥

---

अन्तिम श्वास ले रहे योद्धा की लाशों से वह रणभूमि अत्यन्त अगम्य हो रही था। महावत, अंकुश, घण्टा, चर्म, आयुध और झण्डों से शोभित तथा अभिमन्यु के बाणों से निहत पर्वताकार, हाथी मर पड़े थे। सारथी और रथी की लाशों से पूर्ण, विक्षुब्ध कुण्ड के समान, बिना घोड़ों के रथ जहाँ तहाँ टूटे पड़े थे। हाथों में शस्त्र पकड़े प्राणहीन पैदलों के शरीर सब ओर ढेरों देख पड़ते थे। इन सबसे वह रणभूमि उस समय बड़ी भयावनी हो रही थी॥२८।३१॥ हे राजेन्द्र! चन्द्र-सूर्य के सदृश तेजस्वी बालक अभिमन्यु जब मृत्यु को प्राप्त होकर युद्धक्षेत्र में गिर पड़े तब कौरव-पक्ष के वीर अत्यन्त आह्लादित और पाण्डवपक्ष के लोग अत्यन्त शोकविह्वल हो उठे। पाण्डवों की सेना युधिष्ठिर के सन्मुख ही प्राण लेकर इधर-उधर भागने लगी। अभिमन्यु की मृत्यु होने के कारण योद्धाओं को इधर उधर भागते देखकर महाराज युधिष्ठिर ने कहा—हे वीर क्षत्रियो! समरनिपुण महाबाहु अभिमन्यु युद्ध से पीछे नहीं हटे, बल्कि शत्रुओं के हाथ से मरकर स्वर्गलोक को चले गये हैं। फिर तुम क्यों भागे चले जा रहे हो? भागो नहीं, भयभीत होओ मत, हम लोग शीघ्र ही शत्रुओं को परास्त करेंगे॥३२।३५॥ श्रीकृष्ण और अर्जुन के समान प्रभावशाली प्रतापी महावीर अभिमन्यु संग्राम में विषैले सर्प के समान [illegible] के अनेक राजकुमारों को मारकर स्वर्ग को

युद्धे ह्याशीविषाकारान्राजपुत्रान्रणे रिपून् ।
पूर्वं निहत्य संग्रामे पश्चादार्जुनिरभ्ययात् ॥ ३७ ॥
हत्वा दशसहस्राणि कौसल्यं च महारथम् ।
कृष्णार्जुनसमः कार्ष्णिः शक्रलोकं गतो ध्रुवम् ॥ ३८ ॥
रथाश्वनरमातङ्गान्विनिहत्य सहस्रशः ।
अवितृप्तः स संग्रामादशोच्यः पुण्यकर्मकृत् ।
गतः पुण्यकृतांल्लोकाञ्शाश्वतान्पुण्यनिर्जितान् ॥ ३९ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि अभिमन्युवधे एकोनपञ्चाशत्तमोऽध्याय. ॥ ४९ ॥

गये है । दस सहस्र सेना सहित महारथी कौशलेश्वर बृहद्बल को मारकर वीर अभिमन्यु इन्द्रलोक को गये हैं । सहस्रों रथों, रथियों, हाथियों, घोड़ो और पैदल सेना का संहार करके वे पुण्यकर्मा कुमार अपने पुण्य से जीते हुए उन सनातन लोकों मे पहुँचे हैं, जिन्हें पुण्यात्मा लोग प्राप्त करते हैं । इसीलिए वीर अभिमन्यु कदापि शोचनीय नहीं है । महातेजस्वी अभिमन्यु ऐसा विकट युद्ध और मार-काट करके भी तृप्त नहीं हुए थे; इस कारण उनकी मृत्यु शोचनीय नहीं है। [ हे नरनाथ ! धर्मराज युधिष्ठिर ने ऐसे वचन कहकर अपने पक्ष के दु.खित वीरों का दु ख दूर किया और उन्हें धैर्य दिया । ]॥३६।३९॥

द्रोणपर्व का उनचासवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४९ ॥

अथ पञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५० ॥

सञ्जय उवाच—वयं तु प्रवरं हत्वा तेषां तैः शरपीडिताः ।
निवेशायाऽभ्युपायामः सायाह्ने रुधिरोक्षिताः ॥ १ ॥
निरीक्षमाणास्तु वयं परे चाऽऽयोधनं शनैः ।
अपयाता महाराज ग्लानिं प्राप्ता विचेतसः ॥ २ ॥
ततो निशाया दिवसस्य चाऽशिवः शिवारुतैः सन्धिरवर्तताऽद्भुतः ।
कुशेशयापीडनिभे दिवाकरे विलम्बमानेऽस्तमुपेत्य पर्वतम् ॥ ३ ॥
वरासिशक्त्यृष्टिवरूथचर्मणां विभूषणानां च समाक्षिपन्प्रभाः ।
दिवं च भूमिं च समानयन्निव प्रियां तनुं भानुरुपैति पावकम् ॥ ४ ॥
महाभ्रकूटाचलशृङ्गसन्निभैर्गजैरनेकैरिव वज्रपातितैः ।
सवैजयन्त्यंकुशवर्मयन्तृभिर्निपातितैर्नष्टगतिश्चिता क्षितिः ॥ ५ ॥

पचासवाँ अध्याय ॥ ५० ॥

सञ्जय ने कहा – हे राजेन्द्र ! इस प्रकार शत्रुपक्ष के श्रेष्ठ वीर अभिमन्यु को मारकर, शत्रुओं के बाणों से पीड़ित और रक्त मे नहाये हुए, ग्लानिग्रस्त हम लोग सायङ्काल को विश्राम करने के लिए अपने डेरों को लौटे । लाल कमल के समान सूर्य का बिम्ब अस्ता-चल के शिखर पर पहुँच गया । दिन और रात्रि की सन्धि का समय आ पहुँचा । चारों ओर गीदड़ों का अमङ्गलसूचक शब्द सुनाई पड़ने लगा॥१।२॥क्रमशः सूर्यदेव ने चमकीले म्यान, शक्ति, ऋष्टि, वरूथ, ढाल और अलङ्कारों की आभा को हरकर — अन्तरिक्ष और

हतेश्वैरैश्चूर्णितपत्त्युपस्करैर्हताश्वसूतैर्विपताककेतुभिः ।
महारथैर्भूः शुशुभे विचूर्णितैः पुरैरिवाऽमित्रहतैर्नराधिप ॥ ६ ॥
रथाश्ववृन्दैः सह सादिभिर्हतैः प्रविद्धभाण्डाभरणैः पृथग्विधैः ।
निरस्तजिह्वादशनान्त्रलोचनैर्धरा बभौ घोरविरूपदर्शना ॥ ७ ॥
प्रविद्धवर्माभरणाम्बरायुधा विपन्नहस्त्यश्वरथानुगा नराः ।
महार्हशय्यास्तरणोचितास्तदा क्षितावनाथा इव शेरते हताः ॥ ८ ॥
अतीव हृष्टाः श्वशृगालवायसा बकाः सुपर्णाश्च वृकास्तरक्षवः ।
वयांस्यसृक्पान्यथ रक्षसां गणाः पिशाचसङ्घाश्च सुदारुणा रणे ॥ ९ ॥
त्वचो विनिर्भिद्य पिबन्वसामसृक् तथैव मज्जाः पिशितानि चाऽश्नुवन् ।
वपां विलुम्पन्ति हसन्ति गान्ति च प्रकर्षमाणाः कुणपान्यनेकशः ॥ १० ॥
शरीरसङ्घातवहा ह्यसृग्जला रथोडुपा कुञ्जरशैलसङ्कटा ।
मनुष्यशीर्षोपलमांसकर्दमा प्रविद्धनानाविधशस्त्रमालिनी ॥ ११ ॥
भयावहा वैतरणीव दुस्तरा प्रवर्त्तिता योधवरैस्तदा नदी ।
उवाह मध्येन रणाजिरे भृशं भयावहा जीवमृतप्रवाहिनी ॥ १२ ॥
पिबन्ति चाऽश्नन्ति च यत्र दुर्दशाः पिशाचसङ्घास्तु नदन्ति भैरवाः ।
सुनन्दिताः प्राणभृतां भयङ्कराः समानभक्षाः श्वसृगालपक्षिणः ॥ १३ ॥
तथा तदायोधनमुग्रदर्शनं निशामुखे पितृपतिराष्ट्रवर्धनम् ।
निरीक्षमाणाः शनकैर्जहुर्नराः समुत्थिता नृत्तकबन्धसंकुलम् ॥ १४ ॥

---

पृथ्वी को एकाकार सा करते हुए—अपने प्रिय शरीर अग्नि में प्रवेश किया। उस समय हम लोग और हमारे शत्रुपक्ष के लोग दोनों ही, संग्राम में विमोहित से होकर, रणभूमि को देखते हुए धीरे-धीरे अपने-अपने शिविर को चले। हम लोगों ने देखा कि समरभूमि ऐसे हाथियों की लाशों से परिपूर्ण और दुर्गम हो रही है, जो आकाश को छूनेवाले पर्वतशिखर के समान हैं और पताका, अङ्कुश, घण्टा, कवच और सवारों सहित मरे पड़े हैं। रथी, सारथी, विभूषण, घोड़े, पार्श्वसारथी, पताका, केतु आदि से शून्य और टूटे-फूटे बड़े-बड़े रथ इधर-उधर पड़े हुए थे। शत्रु-पक्ष के वीरों के बाणों ने उन रथों को तोड़-फोड़ डाला था और वे उजड़े लुटे हुए नगर के समान प्रतीत होते थे॥५।६॥वीरों के बाणों से सवारों सहित ऐसे घोड़े मरे पड़े थे, जो विविध बहुमूल्य आभूषणों से अलङ्कृत थे, जिनकी जीभें, दाँत, नेत्र और आँतें बाहर निकली हुई थीं और जिन्होंने समरभूमि को बहुत ही भयानक बना रक्खा था। बहुमूल्य ढाल, आसन, वस्त्र, अस्त्र-शस्त्र आदि से विभूषित और अमूल्य शय्या पर लेटने के योग्य वीरगण हाथी, घोड़े, रथ आदि वाहनों और अनुचरों सहित अनाथ की तरह पृथ्वी पर पड़े हुए थे॥७।८॥भीषण आकार के गीदड़, कुत्ते, कौवे, बगले, गिद्ध, गरुड़, भेड़िये, चीते, रक्त पीनेवाले पक्षी, राक्षस, पिशाच आदि आनन्द के साथ युद्ध में निहत प्राणियों की खाल फाड़कर माँस, मज्जा और चर्बी खा रहे थे। अनेकों मांसभोजी राक्षस आदि एक दूसरे से लाशें छीनते, हँसते, गाते और तालियाँ बजाते थे॥९।१०॥हे राजेन्द्र! वीरों के शस्त्र-

अपेतविध्वस्तमहार्हभूषणं निपातितं शक्रसमं महाबलम् ।
रणेऽभिमन्युं ददृशुस्तदा जना व्यपोढहव्यं सदसीव पावकम् ॥ १५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि तृतीयदिवसावहारे समरभूमिवर्णने पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥५०॥

प्रहार से उत्पन्न, दुस्तर वैतरणी नदी के समान भयानक, रक्त की नदी रणभूमि में बह रही थी। रथ उसमें नाव-डोंगी आदि के समान जान पड़ते थे, हाथी पर्वत से प्रतीत होते थे और मनुष्यों के कटे हुए सिर कमल से देख पड़ते थे। मांस की कीचड़ हो रही थी। विविध अस्त्र शस्त्र मालाओं के समान उसमें बह रहे थे। अधमरे और मरे लोगों के शरीरों से परिपूर्ण वह भयानक नदी रणक्षेत्र के मध्य में बह रही थी। भीषण आकारवाले गीदड़, कुत्ते और अन्य अनेक मांसाहारी पशु-पक्षी बड़े आनन्द के साथ उस नदी में मांस खाते और रक्त पीते हुए भयङ्कर स्वर से चिल्ला रहे थे। सैनिकों ने सन्ध्या के समय इन्द्रसदृश, भूषणों से विहीन, मृत महावीर अभिमन्यु को देखा कि हव्य-विहीन यज्ञ के अग्नि के समान बुझे हुए पड़े हैं। उस यमपुरी को बढ़ानेवाली, नाचते हुए कबन्धों से परिपूर्ण, भयावनी रणभूमि को क्रमशः छोड़ करके सब योद्धा अपने-अपने शिविर में गये॥११।१५॥

— ० —

द्रोणपर्व का पचासवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५० ॥

अथ एकपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

सञ्जय उवाच—हते तस्मिन्महावीर्ये सौभद्रे रथयूथपे ।
विमुक्तरथसन्नाहाः सर्वे निक्षिप्तकार्मुकाः ॥ १ ॥
उपोपविष्टा राजानं परिवार्य युधिष्ठिरम् ।
तदेव युद्धं ध्यायन्तः सौभद्रगतमानसाः ॥ २ ॥
ततो युधिष्ठिरो राजा विललाप सुदुःखितः ।
अभिमन्यौ हते वीरे भ्रातुः पुत्रे महारथे ॥ ३ ॥
द्रोणानीकमसम्बाधं मम प्रियचिकीर्षया ।
भित्त्वा व्यूहं प्रविष्टोऽसौ गोमध्यमिव केसरी ॥ ४ ॥
यस्य शूरा महेष्वासाः प्रत्यनीकगता रणे ।
प्रभग्ना विनिवर्त्तन्ते कृतास्त्रा युद्धदुर्मदाः ॥ ५ ॥
अत्यन्तशत्रुरस्माकं येन दुःशासनः शरैः ।
क्षिप्रं ह्यभिमुखः संख्ये विसंज्ञो विमुखीकृतः ॥ ६ ॥

इक्यावनवाँ अध्याय ॥ ५१ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! इस प्रकार महारथी अभिमन्यु की मृत्यु हो जाने पर पाण्डवपक्ष के सब वीर योद्धा रथ, कवच और धनुष आदि रखकर महाराज युधिष्ठिर के चारों ओर बैठकर उसी भयानक युद्ध का ध्यान करते हुए अभिमन्यु को स्मरण करने लगे। धर्मपुत्र युधिष्ठिर अपने वीर भतीजे की मृत्यु से अत्यन्त कातर और दुःखित होकर विलाप करके कहने लगे—॥१।३॥हाय! महावीर अभिमन्यु मेरा प्रिय और हित करने की इच्छा से देवताओं के लिए भी दुर्भेद्य द्रोणाचार्य की सेना के व्यूह में ऐसे प्रवेश हो गया था जैसे गायों के झुण्ड में सिंह प्रवेश करे। जिसके पराक्रम से महाधनुर्धर रणदुर्मद अस्त्र-शस्त्र-

स तीर्त्वा दुस्तरं वीरो द्रोणानीकमहार्णवम् ।
प्राप्य दौःशासनिं कार्ष्णिः प्राप्तो वैवस्वतक्षयम् ॥ ७ ॥
कथं द्रक्ष्यामि कौन्तेयं सौभद्रे निहतेऽर्जुनम् ।
सुभद्रां वा महाभागां प्रियं पुत्रमपश्यतीम् ॥ ८ ॥
किं स्विद्वयमपेतार्थमक्लिष्टमसमञ्जसम् ।
तावुभौ प्रतिवक्ष्यामो हृषीकेशधनञ्जयौ ॥ ९ ॥
अहमेव सुभद्रायाः केशवार्जुनयोरपि ।
प्रियकामो जयाकांक्षी कृतवानिदमप्रियम् ॥ १० ॥
न लुब्धो बुध्यते दोषाँल्लोभान्मोहात्प्रवर्त्तते ।
मधुलिप्सुर्हि नाऽपश्यं प्रपातमहमीदृशम् ॥ ११ ॥
यो हि भोज्ये पुरस्कार्यो यानेषु शयनेषु च ।
भूषणेषु च सोऽस्माभिर्बालो युधि पुरस्कृतः ॥ १२ ॥
कथं हि बालस्तरुणो युद्धानामविशारदः ।
सदश्व इव सम्बाधे विषमे क्षेममर्हति ॥ १३ ॥
नो चेद्धि वयमप्येनं महीमनुशयीमहि ।
बीभत्सोः कोपदीप्तस्य दग्धाः कृपणचक्षुषा ॥ १४ ॥
अलुब्धो मतिमान्ह्रीमान्क्षमावान्रूपवान्बली ।
वपुष्मान्मानकृद्वीरः प्रियः सत्यपराक्रमः ॥ १५ ॥

विशारद शत्रुपक्ष के महारथी योद्धा समर से भाग खड़े हुए, जिसने हमारे प्रधान शत्रु दुःशासन को समर के मध्य थोड़ी ही देर में मूर्च्छित और विमुख कर दिया था और जो अनायास ही द्रोणाचार्य के सेना-रूप महासागर के पार पहुँच गया था, वह रण-पण्डित वीर अभिमन्यु दुःशासन के पुत्र से युद्ध करके उसके हाथों मारा गया ! ॥४।७॥ अब आज मैं किस प्रकार पुत्रवत्सल अर्जुन और, पुत्र को न देखकर अत्यन्त कातर, सुभद्रा को अपना मुख दिखलाऊँगा ? श्रीकृष्ण और अर्जुन यहाँ आकर मुझसे अभिमन्यु के बारे में पूछेंगे तो मैं उनको क्या उत्तर दूँगा ? मैंने ही जयलाभ और अपने प्रिय की इच्छा से यह श्रीकृष्ण, अर्जुन और सुभद्रा के लिए दुःखदायक अप्रिय कार्य किया है। लोभ के वश हुआ-हुआ पुरुष कभी दोष नहीं जान सकता; वह लोभ और मोह के वश होकर दोष-पूर्ण कार्य करने लगता है। मैं राज्य के लोभ के वश होकर ही ऐसे अनिष्ट का विचार नहीं कर सका॥८।११॥ हाय ! सुकुमार बालक अभी सुन्दर भोग, भोजन, शयन, सवारी, वस्त्र, आभूषण आदि प्राप्त कर सकने के योग्य था उसी को मैंने इतने बड़े युद्ध का भार सौंप-कर सबके आगे भेज दिया ! सुशिक्षित सीधा घोड़ा जैसे विषम सङ्कट में पड़कर उससे नहीं उबरता वैसे ही सग्राम के विषय में अनभिज्ञ बालक अभिमन्यु भी रण में जाकर मृत्यु के मुख से नहीं बच सका। आज हम लोग यदि स्वयं प्राण दे करके अभिमन्यु के साथ पृथ्वी पर नहीं लेटेंगे तो अवश्य ही क्रुद्ध अर्जुन की कोपदृष्टि की अग्नि में भस्म हो जायँगे॥१२।१४॥ जो अर्जुन अत्यन्त सन्तोषी, लोभहीन, बुद्धिमान्, लज्जा-शील, क्षमाशाली, सुन्दर, मानी, औरों का सम्मान करनेवाले, सत्यपरायण, धीर, महाबली और पराक्रमी

यस्य श्लाघन्ति विबुधाः कर्माण्यूर्जितकर्मणः ।
निवातकवचाञ्जघ्ने कालकेयांश्च वीर्यवान् ॥ १६ ॥
महेन्द्रशत्रवो येन हिरण्यपुरवासिनः ।
अक्ष्णोर्निमेषमात्रेण पौलोमाः सगणा हताः ॥ १७ ॥
परेभ्योऽप्यभयार्थिभ्यो यो ददात्यभयं विभुः ।
तस्याऽस्माभिर्न शकितस्त्रातुमप्यात्मजो बली ॥ १८ ॥
भयं तु सुमहत्प्राप्तं धार्तराष्ट्रान्महाबलान् ।
पार्थः पुत्रवधात्क्रुद्धः कौरवाञ्शोषयिष्यति ॥ १९ ॥
क्षुद्रः क्षुद्रसहायश्च स्वपक्षक्षयकारकः ।
व्यक्तं दुर्योधनो दृष्ट्वा शोचन्हास्यति जीवितम् ॥ २० ॥
न मे जयः प्रीतिकरो न राज्यं न चाऽमरत्वं न सुरैः सलोकता ।
इमं समीक्ष्याऽप्रतिवीर्यपौरुषं निपातितं देववरात्मजात्मजम् ॥ २१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि युधिष्ठिरप्रलापे एकपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

हैं; जिनके श्रेष्ठ और अद्भुत कार्यों की प्रशंसा पण्डितगण किया करते हैं; जिन महावीर ने हिरण्यपुर के रहनेवाले इन्द्र के वैरी निवातकवच और कालकेय असुरों का संहार किया; जिन्होंने क्षण भर में अनुचरों सहित पुलोम-नन्दन को मारा और जो शरण गत शत्रु को भी अभयदान करते हैं उनके पुत्र बली अभिमन्यु की रक्षा हम लोग नहीं कर सके। ॥१७।१८॥हमको बार-बार धिक्कार है।महाबली धृतराष्ट्र के पुत्रों के लिए अवश्य ही महाभय का समय आ गया है। पुत्र के मारे जाने के कारण क्रोधान्ध होकर महावीर अर्जुन अवश्य ही सब कौरवों का नाश कर डालेंगे। क्षुद्र लोग जिसके सहायक हैं वह स्वयं क्षुद्र और अपने कुल का संहार करानेवाला दुरात्मा दुर्योधन अवश्य शोक करता हुआ अनुचित रीति से मारा जायगा। हाय! इस असाधारण पौरुषसम्पन्न अभिमन्यु को इस प्रकार रणभूमि में पड़े हुए देखकर मुझे जय, राज्य, देवशरीर या इन्द्रपद की प्राप्ति भी प्रीतिदायक नहीं॥१९।२१॥

—०—

द्रोणपर्व का इक्यावनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५१ ॥

अथ द्विपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥

सञ्जय उवाच—अथैनं विलपन्तं तं कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
कृष्णद्वैपायनस्तत्र आजगाम महानृषिः ॥ १ ॥
अर्चयित्वा यथान्यायमुपविष्टं युधिष्ठिरः ।
अब्रवीच्छोकसन्तप्तो भ्रातुः पुत्रवधेन च ॥ २ ॥

बावनवाँ अध्याय ॥ ५२ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! युधिष्ठिर इस प्रकार विलाप कर ही रहे थे कि वहाँ पर महर्षि कृष्ण द्वैपायन व्यास आ गये। राजा युधिष्ठिर ने महात्मा व्यास को देखते ही उठकर विधिपूर्वक उनका सत्कार और पूजन किया। व्यासजी जब आसनपर बैठ गये तब, भतीजे की मृत्यु से शोकविह्वल, युधिष्ठिर बैठकर दीनभाव से

अधर्मयुक्तैर्बहुभिः परिवार्य महारथैः ।
युध्यमानो महेष्वासैः सौभद्रो निहतो रणे ॥ ३ ॥
बालश्च बालबुद्धिश्च सौभद्रः परवीरहा ।
अनुपायेन संग्रामे युध्यमानो विशेषतः ॥ ४ ॥
मया प्रोक्तः स संग्रामे द्वारं सञ्जनयस्व नः ।
प्रविष्टेऽभ्यन्तरे तस्मिन्सैन्धवेन निवारिताः ॥ ५ ॥
ननु नाम समं युद्धमेष्टव्यं युद्धजीविभिः ।
इदं चैवाऽसमं युद्धमीदृशं यत्कृतं परैः ॥ ६ ॥
तेनाऽस्मि भृशसन्तप्तः शोकबाष्पसमाकुलः ।
शमं नैवाधिगच्छामि चिन्तयानः पुनः पुनः ॥ ७ ॥
सञ्जय उवाच—तं तथा विलपन्तं वै शोकव्याकुलमानसम् ।
उवाच भगवान्व्यासो युधिष्ठिरमिदं वचः ॥ ८ ॥
व्यास उवाच—युधिष्ठिर महाप्राज्ञ सर्वशास्त्रविशारद ।
व्यसनेषु न मुह्यन्ति त्वादृशा भरतर्षभ ॥ ९ ॥
स्वर्गमेष गतः शूरः शत्रून्हत्वा बहून्रणे ।
अबालसदृशं कर्म कृत्वा वै पुरुषोत्तमः ॥ १० ॥
अनतिक्रमणीयो वै विधिरेष युधिष्ठिर ।
देवदानवगन्धर्वान्मृत्युर्हरति भारत ॥ ११ ॥
युधिष्ठिर उवाच इमे वै पृथिवीपालाः शेरते पृथिवीतले ।
निहताः पृतनामध्ये मृतसंज्ञा महाबलाः ॥ १२ ॥

वेदव्यास से कहने लगे—हे भगवन्! बालक अभिमन्यु को युद्ध में कई महाधनुर्द्धर महारथियों ने मिलकर अधर्मयुद्ध करके मार डाला॥२।३॥वह बालक और बालबुद्धि होने पर भी वीर था और शत्रुपक्ष के वीरों को मारनेवाला था। युद्ध करते समय उस असहाय बालक को शत्रुओं ने अनीति से मारा। मैंने अभिमन्यु से कहा था कि तुम इस व्यूह के भीतर हमारे प्रवेश होने की राह बना दो। मेरी आज्ञा के अनुसार व्यूह को तोड़कर अभिमन्यु भीतर प्रवेश कर गया। हम लोग उसके पीछे शत्रुसेना के भीतर प्रवेश होने लगे, तो दुष्ट जयद्रथ ने राह रोक दी; हमें भीतर नहीं जाने दिया। क्षत्रियों का यह नियम है कि वे समान युद्ध [ एक के साथ एक या अनेक के साथ अनेक ] करते हैं; किन्तु शत्रुओं ने घमासान युद्ध करके अभिमन्यु को मार डाला। यही मुझे बड़ा सन्ताप है। मेरे नेत्रों से शोक के आँसू बह रहे हैं। मैं बारम्बार अभिमन्यु के मरण को सोच रहा हूँ। मुझे किसी प्रकार भी शान्ति नहीं प्राप्त होती॥४।७॥सञ्जय कहते हैं कि भगवान् महर्षि वेदव्यास ने शोकाकुल राजा युधिष्ठिर को इस प्रकार विलाप और सन्ताप करते हुए देखकर कहा—हे सब शास्त्रों में निपुण धर्मपुत्र! तुम सरीखे महात्मा और ज्ञानी पुरुष विपत्ति में कभी व्याकुल नहीं होते। यह महावीर कुमार रण में बहुत से शत्रुओं को मारकर, जिसको कोई बालक नहीं कर सकता उस

नागायुतबलाश्चाऽन्ये वायुवेगबलास्तथा ।
त एते निहताः संख्ये तुल्यरूपा नरैर्नराः ॥ १३ ॥
नैषां पश्यामि हन्तारं प्राणिनां संयुगे क्वचित् ।
विक्रमेणोपसम्पन्नास्तपोबलसमन्विताः ॥ १४ ॥
जेतव्यमिति चाऽन्योन्यं येषां नित्यं हृदि स्थितम् ।
अथ चेमे हताः प्राज्ञाः शेरते विगतायुषः ॥ १५ ॥
मृता इति च शब्दोऽयं वर्त्तते च ततोऽर्थवत् ।
इमे मृता महीपालाः प्रायशो भीमविक्रमाः ॥ १६ ॥
निश्चेष्टा निरभीमानाः शूराः शत्रुवशङ्गताः ।
राजपुत्राश्च संरब्धा वैश्वानरमुखं गताः ॥ १७ ॥
अत्र मे संशयः प्राप्तः कुतः संज्ञा मृता इति ।
कस्य मृत्युः कुतो मृत्युः कथं संहरते प्रजाः ॥ १८ ॥
हरत्यमरसङ्काश तन्मे ब्रूहि पितामह ।
सञ्जय उवाच—तं तथा परिपृच्छन्तं कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
आश्वासनमिदं वाक्यमुवाच भगवानृषिः ॥ १९ ॥
व्यास उवाच—अत्राऽप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम् ।
अकम्पनस्य कथितं नारदेन पुरा नृप ॥ २० ॥
स चापि राजा राजेन्द्र पुत्रव्यसनमुत्तमम् ।
अप्रसह्यतमं लोके प्राप्तवानिति मे मतिः ॥ २१ ॥

---

अद्भुत कार्य को करके, स्वर्गलोक को गया है।हे युधिष्ठिर! विधाता का यह मृत्युरूप विधान अलङ्घ्य है। हे भारत! देवता, दानव, गन्धर्व आदि सबको एक दिन अवश्य ही मृत्यु के वश होना पड़ता है॥८।११॥युधिष्ठिर ने कहा—हे महात्मा जी! ये महाबली नरपतिगण मर-कर सेना के मध्य पृथ्वीतल पर पड़े हुए हैं। इनमें कोई दस सहस्र हाथियों का बल रखनेवाले थे और कोई वायु के समान वेग और बल से सम्पन्न थे। ये सब परस्पर युद्ध करके मरे हैं। इन्हें युद्ध में मारनेवाला कोई भी योद्धा जगत् में नहीं देख पड़ता। ये सब पराक्रमी थे और तपोबल से भी सम्पन्न थे। इनके हृदय में सदैव शत्रुओं को जीतने का विचार बना रहता था। ये युद्ध से भागना या हारना जानते ही न थे; किन्तु वे ही ये इस समय, आयु समाप्त हो जाने से, मरे पड़े हैं। इनके मरण से आज मृत्यु का नाम सार्थक हुआ॥१२।१६॥ये शूर, क्रोधी और मानी राजपुत्र शत्रु के वशीभूत होकर काल के शिकार बन गये हैं और निश्चेष्ट निरभिमान होकर पृथ्वी पर पड़े हैं। हे ऋषि-वर! इन मारे गये राजाओं को देखकर मेरे हृदय में यह संशय उत्पन्न हुआ है कि यह मृत्यु कौन है; क्या है? इसकी उत्पत्ति कहाँ से हुई है और यह किसलिए प्रजा का संहार करती है? आप कृपा करके यह सब वृत्तान्त वर्णन करके मेरे संशय को दूर कीजिए॥१६।१८॥सञ्जय कहते हैं कि धर्मराज ने महर्षि से जब यह प्रश्न किया तब उन्हें आश्वासन देने के लिए महर्षि कहने लगे—हे नरश्रेष्ठ! पूर्व समय में महर्षि

तदहं सम्प्रवक्ष्यामि मृत्योः प्रभवमुत्तमम् ।
ततस्त्वं मोक्ष्यसे दुःखात्स्नेहबन्धनसंश्रयात् ॥ २२ ॥
समस्तपापराशिघ्नं शृणु कीर्तयतो मम ।
धन्यमाख्यानमायुष्यं शोकघ्नं पुष्टिवर्धनम् ॥ २३ ॥
पवित्रमरिसङ्घघ्नं मङ्गलानां च मङ्गलम् ।
यथैव वेदाध्ययनमुपाख्यानमिदं तथा ॥ २४ ॥
श्रवणीयं महाराज प्रातर्नित्यं नृपोत्तमैः ।
पुत्रानायुष्मतो राज्यमीहमानैः श्रियं तथा ॥ २५ ॥
पुरा कृतयुगे तात आसीद्राजा ह्यकम्पनः ।
स शत्रुवशमापन्नो मध्ये संग्राममूर्धनि ॥ २६ ॥
तस्य पुत्रो हरिर्नाम नारायणसमो बले ।
श्रीमान्कृतास्त्रो मेधावी युधि शक्रोपमो बली ॥ २७ ॥
स शत्रुभिः परिवृतो बहुधा रणमूर्धनि ।
व्यस्यन्बाणसहस्राणि योधेषु च गजेषु च ॥ २८ ॥
स कर्म दुष्करं कृत्वा संग्रामे शत्रुतापनः ।
शत्रुभिर्निहतः संख्ये पृतनायां युधिष्ठिर ॥ २९ ॥
स राजा प्रेतकृत्यानि तस्य कृत्वा शुचाऽन्वितः ।
शोचन्नहनि रात्रौ च नाऽलभत्सुखमात्मनः ॥ ३० ॥
तस्य शोकं विदित्वा तु पुत्रव्यसनसम्भवम् ।
आजगामाऽथ देवर्षिर्नारदोऽस्य समीपतः ॥ ३१ ॥

---

नारद ने राजा अकम्पन से जो वर्णन किया था वह प्राचीन इतिहास मैं तुमको सुनाता हूँ। राजा अकम्पन को भी इसी प्रकार अत्यन्त असह्य पुत्रशोक हुआ था। अब मैं मृत्यु की उत्पत्ति का वर्णन करता हूँ। इस उपाख्यान को सुनने से स्नेहबन्धन-जनित दुःख शोक से तुम्हारा छुटकारा हो जायगा॥१९।२२॥हे पुत्र! यह उपाख्यान बहुत ही पवित्र, शत्रुनाशक, महामङ्गल-मय, आयु को बढ़ानेवाला, शोक को मिटानेवाला, पुष्टिवर्द्धक, वेदपाठ के समान फल देनेवाला और श्रेष्ठ है। तुम इसे मन लगाकर सुनो। हे राजेन्द्र! आयुष्मान् पुत्र, राज्य और सम्पत्ति की इच्छा रखनेवाले ब्राह्मणों, क्षत्रियों और वैश्यों को नित्य प्रातःकाल यह उपाख्यान सुनना चाहिए॥२३।२५॥पूर्व समय में, सत्ययुग में, अकम्पन नाम के एक प्रतापी नरेश थे। वे युद्धभूमि में शत्रुओं के वशीभूत हो गये। उनके पुत्र का नाम हरि था। वह नारायण के समान बलशाली, श्रीमान्, अस्त्र-शस्त्र चलाने में निपुण, बुद्धि-मान् और इन्द्र के समान था। वह भी युद्धक्षेत्र में जाकर शत्रुओं के मध्य घिर गया। वह हाथियों, घोड़ों और मनुष्यों के ऊपर असंख्य बाणों की वर्षा करके, अत्यन्त दुष्कर कार्य करने के उपरान्त, शत्रुओं के हाथ से मारा गया॥२६।२९॥शत्रुओं के हाथों अपने प्रिय पुत्र की मृत्यु हुई देखकर क्रोध और शोक से व्याकुल राजा अकम्पन रणभूमि से अपनी राजधानी

स तु राजा महाभागो दृष्ट्वा देवर्षिसत्तमम् ।
पूजयित्वा यथान्यायं कथामकथयत्तदा ॥ ३२ ॥
तस्य सर्वं समाचष्ट यथावृत्तं नरेश्वरः ।
शत्रुभिर्विजयं संख्ये पुत्रस्य च वधं तथा ॥ ३३ ॥
मम पुत्रो महावीर्य इन्द्रविष्णुसमद्युतिः ।
शत्रुभिर्बहुभिः संख्ये पराक्रम्य हतो बली ॥ ३४ ॥
क एष मृत्युर्भगवन्किं वीर्यबलपौरुषः ।
एतदिच्छामि तत्त्वेन श्रोतुं मतिमतां वर ॥ ३५ ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा नारदो वरदः प्रभुः ।
आख्यानमिदमाचष्ट पुत्रशोकापहं महत् ॥ ३६ ॥
नारद उवाच—शृणु राजन्महाबाहो आख्यानं बहुविस्तरम् ।
यथावृत्तं श्रुतं चैव मयाऽपि वसुधाधिप ॥ ३७ ॥
प्रजाः सृष्ट्वा तदा ब्रह्मा आदिसर्गे पितामहः ।
असंहृतं महातेजा दृष्ट्वा जगदिदं प्रभुः ॥ ३८ ॥
तस्य चिन्ता समुत्पन्ना संहारं प्रति पार्थिव ।
चिन्तयन्न ह्यसौ वेद संहारं वसुधाधिप ॥ ३९ ॥
तस्य रोषान्महाराज खेभ्योऽग्निरुदतिष्ठत ।
तेन सर्वा दिशो व्याप्ताः सान्तर्देशा दिधक्षता ॥ ४० ॥
ततो दिवं भुवं चैव ज्वालामालासमाकुलम् ।
चराचरं जगत्सर्वं ददाह भगवान्प्रभुः ॥ ४१ ॥

में आये। यहाँ पुत्र का क्रिया-कर्म करके राजा अकम्पन दिन-रात चिन्ता करते हुए शोक से अत्यन्त विह्वल रहने लगे। उन्हें किसी प्रकार भी शान्ति नहीं प्राप्त होती थी। इसी मध्य में एक दिन देवर्षि नारद उनके पुत्रशोक का समाचार जानकर, उन्हें धैर्य देने के लिए, उनके समीप आये॥३०।३१॥राजा ने देवर्षि नारद को आते हुए देखकर यथोचित उपचारों से भक्ति के साथ उनकी पूजा की। फिर शत्रुओं के विजयी होने का और अपने पुत्र के मारे जाने का वृत्तान्त विस्तार के साथ कहकर अकम्पन ने कहा — हे भगवन्! शत्रुओं ने पराक्रम प्रकट करके मेरे महाबली पुत्र को मार डाला है। अब आप कृपा कर मुझसे कहिए कि यह मृत्यु कौन और क्या है? इसका पराक्रम और पौरुष कितना और कैसा है? मैं इसका समाचार जानने के लिए अत्यन्त उत्सुक हूँ। हे धर्मराज! वरदानी देवर्षि नारद अकम्पन राजा का प्रश्न सुनकर पुत्रवियोग से उत्पन्न शोक को मिटानेवाले इस उपाख्यान का वर्णन करने लगे॥३२।३५॥ नारद ने कहा —हे राजेन्द्र! मैंने इस विस्तृत उपाख्यान को जिस प्रकार सुना है, उसी प्रकार तुम्हारे आगे वर्णन करता हूँ, मन लगाकर सुनो। लोकपितामह ब्रह्माजी ने पहले प्रजा की सृष्टि की। उसके पश्चात् इस जगत् को जैसे का तैसा बना हुआ देखकर, विनष्ट न होते देख, उन्हें अत्यन्त चिन्ता हुई।

ततो हतानि भूतानि चराणि स्थावराणि च ।
महता क्रोधवेगेन त्रासयन्निव वीर्यवान् ॥ ४२ ॥
ततो रुद्रो जटी स्थाणुर्निशाचरपतिर्हरः ।
जगाम शरणं देवं ब्रह्माणं परमेष्ठिनम् ॥ ४३ ॥
तस्मिन्नापतिते स्थाणौ प्रजानां हितकाम्यया ।
अब्रवीत्परमो देवो ज्वलन्निव महामुनिः ॥ ४४ ॥
किं कुर्मे कामं कामार्ह कामाज्जातोऽसि पुत्रक ।
करिष्यामि प्रियं सर्वं ब्रूहि स्थाणो यदिच्छसि ॥ ४५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि द्विपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥

बहुत सोचने पर भी वे सृष्टिसंहार के उपाय के बारे में कुछ निश्चय नहीं कर सके॥३६।३९॥तब उनके मन में क्रोध उत्पन्न हुआ। उस कोप के प्रभाव से, अन्तरिक्ष से, एक दारुण अग्नि उत्पन्न हुआ जो संसार के सब देशों को जलाने के लिए चारों ओर विस्तृत होने लगा। इस प्रकार कमलासन ब्रह्मा ने क्रोध के आवेश से सब जगत्को भयविह्वल बनाकर ज्वालामाला से व्याप्त चराचर जगत् और आकाशमण्डल को भस्म कर देना चाहा।उस अग्निमें चराचर प्राणी जलनेलगे॥४०।४२॥ तब जटाजूटधारी निशाचरपति महादेवजी ब्रह्माजी के शरणागत हुए। महादेवजी को प्रजा के हित की कामना से आया हुआ देखकर, तेज के प्रभाव से प्रज्वलित होकर, ब्रह्माजी कहने लगे – हे वत्स! तुमने मेरी इच्छा के अनुसार ही जन्म लिया है। तुम वरदान के योग्य हो। इसलिए बतलाओ, तुम्हारा मनोरथ क्या है? मैं तुम्हारा प्रिय करने को प्रस्तुत हूँ॥४३।४५॥

द्रोणपर्व का बावनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५२ ॥

अथ त्रिपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

स्थाणुरुवाच—प्रजासर्गनिमित्तं हि कृतो यत्नस्त्वया विभो ।
त्वया सृष्टाश्च वृद्धाश्च भूतग्रामाः पृथग्विधाः ॥ १ ॥
तास्तवेह पुनः क्रोधात्प्रजा दह्यन्ति सर्वशः ।
ता दृष्ट्वा मम कारुण्यं प्रसीद भगवन्प्रभो ॥ २ ॥
ब्रह्मोवाच—संहर्तुं न च मे काम एतदेवं भवेदिति ।
पृथिव्या हितकामं तु ततो मां मन्युराविशत् ॥ ३ ॥
इयं हि मां सदा देवी भारार्ता समचूचुदत् ।
संहारार्थं महादेव भारेणाऽभिहता सती ॥ ४ ॥

तिरपनवाँ अध्याय ॥ ५३ ॥

महादेव ने ब्रह्मा से कहा—हे विभो! इस प्रजा की सृष्टि करने के लिए आपने ही पहले यत्न किया और अनेक प्रकार के जीवों की उत्पत्ति तथा पालन आपके ही द्वारा हुआ है। हे प्रभो! वही प्रजा इस समय आपके क्रोध की अग्नि से भस्म हुई जा रही है। हे भगवन्! यह देखकर मेरे मन में दया हो आई है। इसलिए प्रसन्न होकर अपने इस क्रोध को शान्त कीजिए॥१।२॥ब्रह्मा ने कहा—हे महादेव! मैं जगत्

ततोऽहं नाऽधिगच्छामि तथा बहुविधं तदा ।
संहारमप्रमेयस्य ततो मां मन्युराविशत् ॥ ५ ॥

रुद्र उवाच—संहारार्थं प्रसीदस्व मा रुषो वसुधाधिप ।
मा प्रजाः स्थावराश्चैव जङ्गमाश्च व्यनीनशः ॥ ६ ॥
तव प्रसादाद्भगवन्निदं वर्त्तेत्त्रिधा जगत् ।
अनागतमतीतं च यच्च सम्प्रति वर्तते ॥ ७ ॥
भगवन्क्रोधसन्दीप्तः क्रोधादग्निमवासृजत् ।
स दहत्यश्मकूटानि द्रुमांश्च सरितस्तथा ॥ ८ ॥
पल्वलानि च सर्वाणि सर्वे चैव तृणोलपाः ।
स्थावरं जङ्गमं चैव निःशेषं कुरुते जगत् ॥ ९ ॥
तदेतद्भस्मसाद्भूतं जगत्स्थावरजङ्गमम् ।
प्रसीद भगवन्स त्वं रोषो न स्याद्वरो मम ॥ १० ॥
सर्वे हि सृष्टा नश्यन्ति तव देव कथञ्चन ।
तस्मान्निवर्त्ततां तेजस्त्वय्येवेदं प्रलीयताम् ॥ ११ ॥
तत्पश्यदेव सुभृशं प्रजानां हितकाम्यया ।
यथेमे प्राणिनः सर्वे निवर्त्तेरंस्तथा कुरु ॥ १२ ॥
अभावं नेह गच्छेयुरुत्सन्नजननाः प्रजाः ।
आदिदेव नियुक्तोऽस्मि त्वया लोकेषु लोककृत् ॥ १३ ॥
मा विनश्येज्जगन्नाथ जगत्स्थावरजङ्गमम् ।
प्रसादाभिमुखं देवं तस्मादेवं ब्रवीम्यहम् ॥ १४ ॥

भर का संहार नहीं करना चाहता। मेरी इच्छा नहीं कि यह कार्य इस प्रकार हो, किन्तु पृथ्वी के हित की कामना से ही मुझे क्रोध उत्पन्न हो आया है। इस पृथ्वी ने भारी भार से पीड़ित होकर प्राणियों का विनाश करने के निमित्त मुझसे ही अनुरोध किया था। किन्तु मैं सम्पूर्ण जगत् के संहार का कुछ उपाय नहीं सोच सका। इसी कारण मेरे अन्तःकरण में क्रोध का उदय हो आया है॥३।५॥महादेव ने कहा— हे विश्वनाथ! विश्व संहार के लिए उत्पन्न हुए क्रोध को आप प्रसन्न होकर शान्त कीजिए, सब चराचर जगत् का संहार न कीजिए। आपकी कृपा से यह भूत, भविष्य और वर्तमान त्रिविध जगत् बना रहे। आपने क्रोध के वश होकर जो यह अग्नि उत्पन्न की है वह नदी, पत्थर, वृक्ष, पल्लव, घास फूस आदि सब स्थावर और जङ्गम जगत् को भस्म किये डलती है। आप मुझ पर प्रसन्न होकर यही वरदान दीजिए कि आपका क्रोध शान्त हो॥६।१०॥हे भगवन्! आपने जो सृष्टि की थी वह भस्म हुई जा रही है, इसलिए आप अपने इस तेज को अपने में ही लीन कर लीजिए। प्रजा के हित की कामना करके इसका कोई और उपाय सोचिए। आप ऐसा कीजिए जिसमें ये प्राणी बने रहें, सृष्टि की जड़ नष्ट न हो और प्रजा का अत्यन्त अभाव न हो जाय॥११।१२॥हे देवताओं के ईश्वर! आपने मुझे प्रजापालन के कार्य में नियुक्त

नारद उवाच—श्रुत्वा हि वचनं देवः प्रजानां हितकारणे ।
तेजः सन्धारयामास पुनरेवाऽन्तरात्मनि ॥ १५ ॥
ततोऽग्निमुपसंहृत्य भगवाँल्लोकसत्कृतः ।
प्रवृत्तं च निवृत्तं च कथयामास वै प्रभुः ॥ १६ ॥
उपसंहरतस्तस्य तमग्निं रोषजं तथा ।
प्रादुर्बभूव विश्वेभ्यो गोभ्यो नारी महात्मनः ॥ १७ ॥
कृष्णरक्ता तथा पिङ्गरक्तजिह्वास्यलोचना ।
कुण्डलाभ्यां च राजेन्द्र तप्ताभ्यां तप्तभूषणा ॥ १८ ॥
सा निःसृत्य तथा खेभ्यो दक्षिणां दिशमाश्रिता ।
स्मयमाना च साऽवेक्ष्य देवौ विश्वेश्वरावुभौ ॥ १९ ॥
तामाहूय तदा देवो लोकादिनिधनेश्वरः ।
मृत्यो इति महीपाल जहि चेमाः प्रजा इति ॥ २० ॥
त्वं हि संहारबुद्ध्याऽथ प्रादुर्भूता रुषो मम ।
तस्मात्संहर सर्वास्त्वं प्रजाः सजडपण्डिताः ॥ २१ ॥
मम त्वं हि नियोगेन ततः श्रेयो ह्यवाप्स्यसि ।
एवमुक्ता तु सा तेन मृत्युः कमललोचना ॥ २२ ॥
दध्यौ चाऽत्यर्थमबला प्ररुरोद च सुस्वरम् ।
पाणिभ्यां प्रतिजग्राह तान्यश्रूणि पितामहः ।
सर्वभूतहितार्थाय तां चाऽप्यनुनयत्तदा ॥ २३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि मृत्युकथने त्रिपञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५३ ॥

किया है। [ फिर आपको इस प्रजा पर दया नहीं आती। ] आप मुझ पर प्रसन्न हैं, इसी से मैं आपसे यह वर माँगता हूँ कि आप इस सृष्टि को नष्ट न होने दें॥१३।१४॥नारद जी ऋषि कहते हैं— हे राजेन्द्र! इसके पश्चात् सब लोकों के पितामह ब्रह्मा ने, प्रजा के हित के लिए कहे गये, शिव के वचन सुनकर उस क्रोधरूप तेज को फिर अपने में लीन कर लिया। इस प्रकार अग्नि का उपसंहार करके ब्रह्मा ने सृष्टि के लिए प्रवृत्त-धर्म की और मोक्ष के लिए निवृत्त धर्म की कल्पना की। तब क्रोध से उत्पन्न अग्नि का उपसंहार करते समय ब्रह्मा के इन्द्रिय छिद्रों से एक अद्भुत स्त्री उत्पन्न हुई। उसके अङ्गों का रङ्ग काला, लाल और पिङ्गल था। उसका मुख, जिह्वा और नेत्र लाल थे। उसके कानों में तपे हुए सुवर्ण के कुण्डल थे और अङ्गों में सुवर्ण के आभूषण थे॥१५।१८॥उस स्त्री ने प्रकट होकर दक्षिण दिशा में आश्रय लिया। वह ब्रह्मा और शङ्कर को देखकर जब मुसकराती हुई दक्षिण दिशा में खड़ी हुई तब विधाता ने "मृत्यु" नाम से उसको सम्बोधन करके कहा— तुम इस प्रजा का संहार करो। मेरी संहार बुद्धि के द्वारा, मेरे ही क्रोध से तुम्हारा जन्म हुआ है इसलिए तुम मेरी आज्ञा से जड़-चेतन सब प्रजा का नाश करो। ऐसा करने से तुम्हारा कल्याण होगा॥१९।२२॥नारदजी कहते हैं —कमण्डलु-योनि ब्रह्मा के ये वचन सुनकर, क्षण भर सोचकर,

वह कमलनयनी मृत्यु देवी खेद के कारण रोने लगी। उसके नेत्रों से आँसुओं की बूँदें गिरने लगीं। पितामह ब्रह्मा ने सब प्राणियों के हित के लिए उन आँसुओं को अपने हाथों में ही रोक लिया। अनुनय करके वे मृत्यु को सन्तुष्ट करने लगे॥२२।२३॥

—०—

द्रोणपर्व का तिरपनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५३ ॥

अथ चतुष्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

नारद उवाच—विनीय दुःखमबला आत्मन्येव प्रजापतिम् ।
उवाच प्राञ्जलिर्भूत्वा लतेवाऽऽवर्जिता पुनः ॥ १ ॥

मृत्युरुवाच—त्वया सृष्टा कथं नारी ईदृशी वदतां वर ।
क्रूरं कर्माऽऽहितं कुर्यां तदेव किमु जानती ॥ २ ॥
बिभेम्यहमधर्माद्धि प्रसीद भगवन्प्रभो ।
प्रियान्पुत्रान्वयस्यांश्च भ्रातॄन्मातॄः पितॄन्पतीन् ॥ ३ ॥
अपध्यास्यन्ति मे देव मृतेभ्येभ्यो बिभेम्यहम् ।
कृपणानां हि रुदतां ये पतन्त्यश्रुबिन्दवः ॥ ४ ॥
तेभ्योऽहं भगवन्भीता शरणं त्वाऽहमागता ।
यमस्य भवनं देव गच्छेयं न सुरोत्तम ॥ ५ ॥
कायेन विनयोपेता मूर्ध्नोदग्रनखेन च ।
एतदिच्छाम्यहं कामं त्वत्तो लोकपितामह ॥ ६ ॥
इच्छेयं त्वत्प्रसादाद्धि तपस्तप्तुं प्रजेश्वर ।
प्रदिशेमं वरं देव त्वं मह्यं भगवन्प्रभो ॥ ७ ॥
त्वया ह्युक्ता गमिष्यामि धेनुकाश्रममुत्तमम् ।
तत्र तप्स्ये तपस्तीव्रं तवैवाऽऽराधने रता ॥ ८ ॥
न हि शक्ष्यामि देवेश प्राणान्प्राणभृतां प्रियान् ।
हर्तुं विलपमानानामधर्मादभिरक्ष माम् ॥ ९ ॥

चौवनवाँ अध्याय ॥ ५४ ॥

नारदजी कहते हैं कि हे राजेन्द्र! उस स्त्री ने दुःख छोड़कर, हाथ जोड़कर, लता की भाँति नम्र होकर ब्रह्मा जी से कहा— हे महात्मा जी! आपने मुझ पापीयसी स्त्री की सृष्टि क्यों की? मैं जान बूझकर मूढ़ की भाँति ऐसा अहित और क्रूर कर्म कैसे करूँगी? मैं अधर्म से भयभीत होती हूँ, इसलिए आप कृपा करके मुझे यह आज्ञा न दीजिए॥१।३॥जिनके परमप्रिय पुत्र, मित्र, भाई, पिता और पति आदि को मैं नष्ट करूँगी वे अवश्य ही मेरा अनिष्ट चाहेंगे। हे भगवन्! बन्धु-वियोग से दुःखित प्राणियों के नेत्रों से जो आँसू गिरेंगे उन्हीं से भयभीत होकर मैं शरण में आई हूँ। मैं हाथ जोड़कर आप से निवेदन करती हूँ कि आप मुझ पर प्रसन्न हों; मैं कदापि यमराज के भवन में नहीं जा सकूँगी॥३।५॥हे पितामह! आप कृपा करके मेरा यह मनोरथ पूर्ण कीजिए। मैं धेनुकाश्रम में जाकर अत्यन्त कठोर तप के द्वारा आपकी आराधना करना चाहती हूँ। आप कृपा करके मुझे इसकी आज्ञा दीजिए। मैं आपसे यह वर चाहती हूँ कि आप मुझे यह कार्य न

ब्रह्मोवाच—मृत्यो सङ्कल्पिताऽसि त्वं प्रजासंहारहेतुना ।
गच्छ संहर सर्वास्त्वं प्रजा मा ते विचारणा ॥ १० ॥
भविता त्वेतदेवं हि नैतज्जात्वन्यथा भवेत् ।
भवत्वनिन्दिता लोके कुरुष्व वचनं मम ॥ ११ ॥
नारद उवाच—एवमुक्ताऽभवत्प्रीता प्राञ्जलिर्भगवन्मुखी ।
संहारे नाऽकरोद् बुद्धिं प्रजानां हितकाम्यया ॥ १२ ॥
तूष्णीमासीत्तदा देवः प्रजानामीश्वरेश्वरः ।
प्रसादं चाऽगमत्क्षिप्रमात्मनैव प्रजापतिः ॥ १३ ॥
स्मयमानश्च देवेशो लोकान्सर्वानवेक्ष्य च ।
लोकास्त्वासन्यथापूर्वं दृष्टास्तेनाऽपमन्युना ॥ १४ ॥
निवृत्तरोषे तस्मिंस्तु भगवत्यपराजिते ।
सा कन्याऽपि जगामाऽथ समीपात्तस्य धीमतः ॥ १५ ॥
अपसृत्याऽप्रतिश्रुत्य प्रजासंहरणं तदा ।
त्वरमाणा च राजेन्द्र मृत्युर्धेनुकमभ्यगात् ॥ १६ ॥
सा तत्र परमं तीव्रं चचार व्रतमुत्तमम् ।
सा तदा ह्येकपादेन तस्थौ पद्मानि षोडश ॥ १७ ॥
पञ्च चाऽब्दानि कारुण्यात्प्रजानां तु हितैषिणी ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यः प्रियेभ्यः सन्निवर्त्य सा ॥ १८ ॥
ततस्त्वेकेन पादेन पुनरन्यानि सप्त वै ।
तस्थौ पद्मानि षट् चैव सप्त चैकं च पार्थिव ॥ १९ ॥

सौंपें। विलाप करते हुए प्राणियों के प्रिय प्राणों को मैं नहीं हर सकूंगी। इस अधर्म से आप मेरी रक्षा कीजिए॥६।९॥ब्रह्मा ने कहा—हे मृत्यु! तुम्हारी उत्पत्ति ही प्रजा के नाश के लिए हुई है। इससे तुम, मेरी आज्ञा के अनुसार, जाकर सब प्रजा का संहार करो; इस विषय में अधिक सोच विचार मत करो। सब लोगों का नाश अवश्य ही होगा; यह टल नहीं सकता। तुम मेरी आज्ञा का पालन करो। इसके लिए कोई तुम्हारी निन्दा नहीं करेगा॥१०।११॥नारद जी कहते हैं—ब्रह्मा के ये वचन सुनकर, अत्यन्त भयविह्वल हो, हाथ जोड़कर मृत्युदेवी ब्रह्मा की ओर देखती हुई चुपचाप खड़ी रही। संसार के भले के लिए लोकसंहार करना वह किसी प्रकार स्वीकार नहीं कर सकी॥१२॥ पितामह ब्रह्मा क्षणभर शान्त रहे, फिर शीघ्र ही हंसते हुए लोकरक्षा के लिए सुप्रसन्न हुए। इस प्रकार लोकपितामह ब्रह्मा ने जब क्रोध त्याग दिया तब सब प्राणी अपमृत्यु से बचकर पहले की ही भाँति प्रसन्न होगये। वह कन्या मृत्युदेवी प्रजासंहार करना अङ्गीकार न करके, ब्रह्मा से विदा होकर, वहाँ से चली और शीघ्र ही धेनुकाश्रम में पहुँचकर कठोर तपस्या करने लगी॥१३।१५॥सब इन्द्रियों को भोग्य विषयों से हटाकर वह घोर तप करने लगी। प्रजा के हित की कामना से वह इक्कीस पद्म वर्ष तक एक पाँव से खड़ी रही॥१६।१८॥फिर इक्कीस पद्म वर्ष तक दूसरे

ततः पद्मायुतं तात मृगैः सह चचार सा ।
पुनर्गत्वा ततो नन्दां पुण्यां शीतामलोदकाम् ॥ २० ॥
अप्सु वर्षसहस्राणि सप्त चैकं च साऽनयत् ।
धारयित्वा तु नियमं नन्दायां वीतकल्मषा ॥ २१ ॥
सा पूर्वं कौशिकीं पुण्यां जगाम नियमैधिता ।
तत्र वायुजलाहारा चचार नियमं पुनः ॥ २२ ॥
पञ्चगङ्गासु सा पुण्या कन्या वेतसकेषु च ।
तपोविशेषैर्बहुभिः कर्षयद्देहमात्मनः ॥ २३ ॥
ततो गत्वा तु सा गङ्गां महामेरुं च केवलम् ।
तस्थौ चाऽश्मेव निश्चेष्टा प्राणायामपरायणा ॥ २४ ॥
पुनर्हिमवतो मूर्ध्नि यत्र देवाः पुराऽयजन् ।
तत्रांऽगुष्ठेन सा तस्थौ निखर्वं परमा शुभा ॥ २५ ॥
पुष्करेष्वथ गोकर्णे नैमिषे मलये तथा ।
अपाकर्षत्स्वकं देहं नियमैर्मानसप्रियैः ॥ २६ ॥
अनन्यदेवता नित्यं दृढभक्ता पितामहे ।
तस्थौ पितामहं चैव तोषयामास धर्मतः ॥ २७ ॥
ततस्तामब्रवीत्प्रीतो लोकानां प्रभवोऽव्ययः ।
सौम्येन मनसा राजन्प्रीतः प्रीतमनास्तदा ॥ २८ ॥
मृत्यो किमिदमत्यन्तं तपांसि चरसीति ह ।
ततोऽब्रवीत्पुनर्मृत्युर्भगवन्तं पितामहम् ॥ २९ ॥
नाऽहं हन्यां प्रजा देव स्वस्थाश्चाऽऽक्रोशतीस्तथा ।
एतदिच्छामि सर्वेश त्वत्तो वरमहं प्रभो ॥ ३० ॥

---

पाँव से खड़ी रही। फिर अयुत पद्म वर्ष तक मृगों के साथ विचरती रही। इसके पश्चात् स्वच्छ जल-वाली पवित्र नन्दा नदी में जाकर नियमपूर्वक एक सहस्र आठ वर्ष तक जल के भीतर रहकर उसने समय बिताया। इस प्रकार नन्दा तीर्थ में निष्पाप होकर वह पहले पवित्र कौशिकी तीर्थ में पहुँची। वहाँ केवल वायुभक्षण और जल पी करके फिर नियम ग्रहण-पूर्वक उसने घोर तप किया॥१९।२२॥फिर पञ्चगङ्गा तीर्थ और वेतस तीर्थ में जाकर, विशेष तप करके, शरीर सुखाया। उसके पश्चात् भागीरथी और प्रधान तीर्थ महामेरु में जाकर, प्राणायामपरायण होकर, शिला की भाँति निश्चेष्ट भाव से वह तप करती रही। इसके उपरान्त हिमाचल के शिखर पर पहुँचकर, उँगली पर सारे शरीर का भार देकर, निखर्व वर्षों तक वह तप करती रही। फिर वह कन्या पुष्कर, गोकर्ण-तीर्थ, नैमिषतीर्थ, मलयतीर्थ आदि में यथेष्ट नियम ग्रहण करके अपने शरीर को सुखाती रही। इस प्रकार वह अनन्य भक्ति के साथ एकाग्रचित्त से

अधर्मभयभीताऽस्मि ततोऽहं तप आस्थिता ।
भीतायास्तु महाभाग प्रयच्छाऽभयमव्ययम् ॥ ३१ ॥
आर्त्ता चाऽनागसी नारी याचामि भव मे गतिः ।
तामब्रवीत्ततो देवो भूतभव्यभविष्यवित् ॥ ३२ ॥
अधर्मो नाऽस्ति ते मृत्यो संहरन्त्या इमाः प्रजाः ।
मया चोक्तं मृषा भद्रे भविता न कथञ्चन ॥ ३३ ॥
तस्मात्संहर कल्याणि प्रजाः सर्वाश्चतुर्विधाः ।
धर्मः सनातनश्च त्वां सर्वथा पावयिष्यति ॥ ३४ ॥
लोकपालो यमश्चैव सहाया व्याधयश्च ते ।
अहं च विबुधाश्चैव पुनर्दास्याम ते वरम् ॥ ३५ ॥
यथा त्वमेनसा मुक्ता विरजाः ख्यातिमेष्यसि ।
सैवमुक्ता महाराज कृताञ्जलिरिदं विभुम् ॥ ३६ ॥
पुनरेवाऽब्रवीद्वाक्यं प्रसाद्य शिरसा तदा ।
यद्येवमेतत्कर्तव्यं मया न स्याद्विना प्रभो ॥ ३७ ॥
तवाऽऽज्ञा मूर्ध्नि मे न्यस्ता यत्ते वक्ष्यामि तच्छृणु ।
लोभः क्रोधोऽभ्यसूयेर्ष्या द्रोहो मोहश्च देहिनाम् ॥ ३८ ॥
अह्रीश्चाऽन्योन्यपरुषा देहं भिन्द्युः पृथग्विधाः ।
ब्रह्मोवाच—तथा भविष्यते मृत्यो साधु संहर भोः प्रजाः ॥
अधर्मस्ते न भविता नाऽपध्यास्याम्यहं शुभे ॥ ३९ ॥

ब्रह्मा की आराधना करती रहीं॥२३।२७॥तब भगवान् ब्रह्मा वहाँ आये और शान्त तथा प्रसन्न मन से पूछने लगे —हे मृत्यु ! तुम किसलिए ऐसी कठोर तपस्या कर रही हो ?॥२८।२९॥मृत्यु ने कहा—हे भगवन् ! सब प्रजा स्थिर और एकाग्रचित्त से सुस्थ रहकर अपना समय व्यतीत कर रही है। वह वाक्य-द्वारा भी परस्पर किसी का अपकार नहीं करती । मैं किसी प्रकार उसका विनाश नहीं कर सकूंगी । मैं आपसे यही वर माँगती हूँ । मैं अधर्म से डरकर ही यह घोर तपस्या कर रही हूँ । अतएव आप मुझे अभय प्रदान कीजिए । मेरा कोई अपराध नहीं है । मैं इसी भय से व्याकुल हो रही हूँ । प्रार्थना करती हूँ कि आप कृपा करके मुझे आश्रय दें॥२९।३२॥ हे राजेन्द्र ! तब त्रिकालज्ञ ब्रह्मा ने कहा —हे कन्या ! इस चराचर प्रजा का संहार करने से तुमको किञ्चित्-मात्र भी अधर्म या पाप नहीं होगा । मेरा वचन कभी भी मिथ्या नहीं होने का । अतएव तुम निर्भय होकर चारों प्रकार की प्रजा का संहार करो । तुम्हें सनातन धर्म पवित्र करेगा । लोकपाल यमराज, व्याधियाँ, देवगण और मैं, ये सब तुम्हारी सहायता करेंगे । मैं तुमको यह भी वर देता हूँ कि तुम यह कर्म करने में निष्पाप और रजोगुण हीन होकर परम प्रसिद्धि प्राप्त करोगी॥३२।३६॥तब उस कन्या ने प्रणाम-पूर्वक ब्रह्मा जी को प्रसन्न किया और हाथ जोड़कर कहा —हे ब्रह्मन् ! यदि मेरे बिना यह कार्य नहीं हो सकता हो तो, विवश होकर, मैं आपकी इस

यान्यश्रुबिन्दूनि करे ममाऽऽसंस्ते व्याधयः प्राणिनामात्मजाताः ।
ते मारयिष्यन्ति नरान्गतासून्नाऽधर्मस्ते भविता मा स्म भैषीः ॥ ४० ॥
नाऽधर्मस्ते भविता प्राणिनां वै त्वं वै धर्मस्त्वं हि धर्मस्य चेशा ।
धर्म्या भूत्वा धर्मनित्या धरित्री तस्मात्प्राणान्सर्वथेमान्नियच्छ ॥ ४१ ॥
सर्वेषां वै प्राणिनां कामरोषौ सन्त्यज्य त्वं संहरस्वेह जीवान् ।
एवं धर्मस्त्वां भविष्यत्यनन्तो मिथ्या वृत्तान्मारयिष्यत्यधर्मः ॥ ४२ ॥
तेनाऽऽत्मानं पावयस्वाऽऽत्मना त्वं पापेऽऽत्मानं मज्जयिष्यन्त्यसत्यात् ।
तस्मात्कामं रोषमप्यागतं त्वं सन्त्यज्याऽन्तः संहरस्वेति जीवान् ॥ ४३ ॥
नारद उवाच—सा वै भीता मृत्युसंज्ञोपदेशाच्छापाद्भीता बाढमित्यब्रवीत्तम् ।
सा च प्राणं प्राणिनामन्तकाले कामक्रोधौ त्यज्य हरत्यसक्ता ॥ ४४ ॥
मृत्युस्त्वेषां व्याधयस्तत्प्रसूता व्याधी रोगो रुज्यते येन जन्तुः ।
सर्वेषां च प्राणिनां प्रायणान्ते तस्माच्छोकं मा कृथा निष्फलं त्वम् ॥ ४५ ॥
सर्वे देवाः प्राणिभिः प्रायणान्ते गत्वा वृत्ताः सन्निवृत्तास्तथैव ।
एवं सर्वे प्राणिनस्तत्र गत्वा वृत्ता देवा मर्त्यवद्राजसिंह ॥ ४६ ॥
वायुर्भीमो भीमनादो महौजा भेत्ता देहान्प्राणिनां सर्वगोऽसौ ।
नो वाऽऽवृत्तिं नैव वृत्तिं कदाचित्प्राप्नोत्युग्रोऽनन्ततेजोविशिष्टः ॥ ४७ ॥

---

आज्ञा को शिरोधार्य करती हूँ । यदि धर्म से यह कर्तव्य है तो फिर मुझे भय नहीं है; किन्तु आप मेरा एक निवेदन सुनिए । लोभ, क्रोध, असूया, ईर्ष्या, द्रोह, मोह, निर्लज्जता और परस्पर कही गई कठोर वाणी ये भिन्न भिन्न इन्द्रियवृत्तियाँ लोगों के शरीर को क्षीण करती रहा करें॥२६।३९॥ब्रह्मा ने कहा—हे मृत्यु ! तुम जो कहती हो वही होगा । अब तुम प्रजा के संहार में लग जाओ । इससे तुम न तो अधर्म में ही लिप्त होगी और न मेरे ही द्वारा तुम्हारा अनिष्ट होगा । तुम्हारे आँसुओं की जो बूँदें मेरे हाथों में गिरी हैं वे जीवों के शरीरों में व्याधि रूप से प्रकट होकर उनके प्राणों को नष्ट करने में तुम्हारी सहायता करेंगी । इसमें तुम्हें किञ्चित्मात्र भी अधर्म नहीं होगा । अब तुम भयभीत होओ मत । तुम प्राणियों का धर्म हो, धर्म की स्वामिनी हो । तुम धर्मपरायण और धर्म का कारण होकर धैर्यधारणपूर्वक सब प्राणियों के जीवन-संहार में लग जाओ ॥३९।४१॥काम और क्रोध से बची रहकर सब प्राणियों के जीवन को हरो । इससे तुम्हें अक्षय धर्म होगा । [ जो लोग धर्मात्मा हैं वे मृत्यु को प्राप्त होकर भी अमर रहेंगे और ] जो दुराचारी हैं उन्हें उनका अधर्म ही नष्ट करेगा । तुम मेरी आज्ञा का पालन करके अपने आत्मा को पवित्र करो । तुम अपने अन्तःकरण में आये हुए काम और क्रोध को त्याग करके, समदर्शी होकर, जीवों का संहार करो । पुण्य बुद्धि से इस कार्य को करोगी तो पवित्र रहोगी और असत्यमार्ग का ग्रहण करोगी तो अपने को पाप में मग्न करोगी । यह समझकर, मेरी आज्ञा के अनुसार, निर्भय होकर अपने कर्तव्य का पालन करो॥४१।४३॥नारदजी कहते हैं—हे राजेन्द्र ! इसके पश्चात् उस कन्या ने अपना नाम 'मृत्यु' होने से उद्विग्न होकर और 'कहा न मानने से ब्रह्माजी शाप न दे दें' इस भय से तत्काल ही ब्रह्मा की आज्ञा स्वीकार कर ली । हे महाराज ! वही मृत्यु काम क्रोध-हीन होकर, निर्लिप्त भाव से अन्त-

सर्वे देवा मर्त्यसंज्ञाविशिष्टास्तस्मात्पुत्रं मा शुचो राजसिंह ।
स्वर्गं प्राप्तो मोदते ते तनूजो नित्यं रम्यान्वीरलोकानवाप्य ॥ ४८ ॥
त्यक्त्वा दुःखं सङ्गतः पुण्यकृद्भिरेषा मृत्युर्देवदिष्टा प्रजानाम् ।
प्राप्ते काले संहरन्ती यथावत्स्वयं कृता प्राणहरा प्रजानाम् ॥ ४९ ॥
आत्मानं वै प्राणिनो घ्नन्ति सर्वे नैतान्मृत्युर्दण्डपाणिर्हिनस्ति ।
तस्मान्मृतान्नाऽनुशोचन्ति धीरा मृत्युं ज्ञात्वा निश्चयं ब्रह्मसृष्टम् ।
इत्थं सृष्टिं देवक्लृप्तां विदित्वा पुत्रान्नष्टाच्छोकमाशु त्यजस्व ॥ ५० ॥

द्वैपायन उवाच — एतच्छ्रुत्वाऽर्थवद्वाक्यं नारदेन प्रकाशितम् ।
उवाचाऽकम्पनो राजा सखायं नारदं तथा ॥ ५१ ॥
व्यपेतशोकः प्रीतोऽस्मि भगवन्नृषिसत्तम ।
श्रुत्वेतिहासं त्वत्तस्तु कृतार्थोऽस्म्यभिवादये ॥ ५२ ॥
तथोक्तो नारदस्तेन राज्ञा ऋषिवरोत्तमः ।
जगाम नन्दनं शीघ्रं देवर्षिरमितात्मवान् ॥ ५३ ॥
पुण्यं यशस्यं स्वर्ग्यं च धन्यमायुष्यमेव च ।
अस्येतिहासस्य सदा श्रवणं श्रावणं तथा ॥ ५४ ॥

काल में सब प्राणियों के जीवन को नष्ट करती है। सभी प्राणियों की मृत्यु होती है। रोग कहलानेवाली व्याधियाँ प्राणियों के ही शरीर से उत्पन्न होती हैं और उनके द्वारा प्राणियों को अत्यन्त व्यथा होती है। अतएव अन्तकाल में प्राणियों का प्राण वियोग होते देखकर तुम उन प्राणियों के लिए वृथा शोक न करो। प्राण-नाश होने पर सब इन्द्रियाँ प्राणियों के साथ परलोक में जाती हैं और अपने अपने कार्य को सम्पन्न करके फिर लौट आती हैं। मनुष्यों की ही भाँति देवगण भी परलोक में जाकर अपना अपना कार्य करते हैं; अर्थात् इन्द्र आदि देवता भी मनुष्यों की भाँति मनुष्यलोक में आते और अनेक कर्म करके स्वर्गलोक को लौट जाते हैं॥४४।४६॥घोररूप, भीम-नाद, सर्वचारी, उग्र, अनन्ततेज से सम्पन्न प्राणवायु सब प्राणियों के शरीर को ही प्राणों से अलग कर देता है। उसका गमन-आगमन नहीं है। हे राजेन्द्र! देवताओं की भी मर्त्यसंज्ञा है; उन्हें भी मृत्यु नहीं छोड़ती। इसमें अब तुम अपने पुत्र की मृत्यु के लिए वृथा शोक मत करो। वह सुरलोक में वीरों के मनोहर लोक पाकर, दुःखहीन होकर, पुण्य करनेवाले पुण्यात्माओं के साथ आनन्द कर रहा है। हे महाराज! प्रजा की यह मृत्यु दैवनिर्दिष्ट है। समय आने पर मृत्यु ही प्राणियों का संहार करती है। अन्यके द्वारा किसी की मृत्यु होने की कल्पना उन्हीं मूढ़ पुरुषों की है, जो मृत्यु के इस रहस्य को नहीं जानते। वास्तव में अपनी मृत्युका कारण प्राणी आप ही है; मृत्यु डण्डा हाथ में लेकर किसी को नहीं मारने आती। जो लोग बुद्धिमान् हैं वे, यह जानकर कि ब्रह्माजी ने ही सब प्राणियों की मृत्यु उत्पन्न की है और कभी न कभी अवश्य ही मृत्यु होगी, मृत पुरुषों के लिए कभी शोक नहीं करते। हे राजेन्द्र! तुमको अब प्रतीत हो गया है कि प्राणियों की मृत्यु दैव-विहित है। अब तुम पुत्र की मृत्यु के लिए शोक करना छोड़दो॥४७।५०॥महाराज अकम्पन ने प्रिय सखा नारद के ऐसे यथार्थ वचन सुनकर कहा हे भगवन्! इस इतिहास के सुनने से मेरा शोक जाता रहा। मैं प्रसन्न होकर अपने को कृतार्थ समझ रहा हूँ। मैं आपको प्रणाम करता हूँ॥५१।५२॥ व्यास जी कहते हैं कि महाराज अकम्पन का पुत्रशोक

एतदर्थपदं श्रुत्वा तदा राजा युधिष्ठिरः ।
क्षत्रधर्मं च विज्ञाय शूराणां च परां गतिम् ॥ ५५ ॥
सम्प्राप्तोऽसौ महावीर्यः स्वर्गलोकं महारथः ।
अभिमन्युः परान्हत्वा प्रमुखे सर्वधन्विनाम् ॥ ५६ ॥
युध्यमानो महेष्वासो हतः सोऽभिमुखो रणे ।
असिना गदया शक्त्या धनुषा च महारथः ॥ ५७ ॥
विरजाः सोमसूनुः स पुनस्तत्र प्रलीयते ।
तस्मात्परां धृतिं कृत्वा भ्रातृभिः सह पाण्डव ।
अप्रमत्तः सुसन्नद्धः शीघ्रं योद्धुमुपाक्रम ॥ ५८ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि मृत्युप्रजापतिसम्वादे चतुष्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

---

दूर करके देवर्षि नारदजी वहाँ से नन्दन वन को चले गये। हे धर्मराज ! इस इतिहास को स्वयं सुनने अथवा अन्य किसी को सुनाने से धन की प्राप्ति होती है। इसके पढ़ने, सुनने या सुनाने से पुण्य होता है, यश प्राप्त होता है, आयु की वृद्धि होती है और अन्त समय स्वर्गलोक की प्राप्ति होती है। हे राजेन्द्र ! तुमने इस परमार्थ-पूर्ण तत्वज्ञानसहायक इतिहास को सुन लिया। अब क्षत्रियधर्म, वीरों की परमगति और मृत्यु का रहस्य सोचकर धैर्य धारण करो। चन्द्रमा के अंश से उत्पन्न निष्पाप महारथी अभिमन्यु युद्ध-भूमि में असंख्य वीर क्षत्रियों के आगे सम्मुख युद्ध करके, शत्रुसेना का संहार करते करते, शत्रुओं के खड्ग, गदा, शक्ति और धनुष-बाण के प्रहार से मरकर फिर चन्द्रलोक को चला गया। अतएव हे पाण्डव ! अपने भाइयों के साथ धैर्य धारण करके शोक हीन होकर, सावधान और सुसज्जित होकर, फिर शत्रुओं से युद्ध करो॥५३।५८॥

द्रोणपर्व का चौवनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५४ ॥

अथ पञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥

सञ्जय उवाच— श्रुत्वा मृत्युसमुत्पत्तिं कर्माण्यनुपमानि च ।
धर्मराजः पुनर्वाक्यं प्रसाद्यैनमथाऽब्रवीत् ॥ १ ॥
युधिष्ठिर उवाच— गुरवः पुण्यकर्माणः शक्रप्रतिमविक्रमाः ।
स्थाने राजर्षयो ब्रह्मन्ननघाः सत्यवादिनः ॥ २ ॥
भूय एव तु मां तथ्यैर्वचोभिरभिबृंहय ।
राजर्षीणां पुराणानां समाश्वासय कर्मभिः ॥ ३ ॥
कियन्त्यो दक्षिणा दत्ताः कैश्च दत्ता महात्मभिः ।
राजर्षिभिः पुण्यकृद्भिस्तद्भवान्प्रब्रवीतु मे ॥ ४ ॥

---

पचपनवाँ अध्याय ॥ ५५ ॥

सञ्जय धृतराष्ट्र से कहते हैं कि हे महाराज ! मृत्यु की उत्पत्ति और उसके अद्भुत कार्य का वर्णन सुनकर राजा युधिष्ठिर सन्तुष्ट हुए। व्यासदेव को प्रसन्न करके उनसे धर्मराज ने कहा—हे भगवन् ! पूर्व समय में इन्द्र के समान पराक्रमी, पुण्यात्मा, माननीय, सत्यवादी और निष्पाप अनेक राजर्षि हो गये हैं।

व्यास उवाच — शैब्यस्य नृपतेः पुत्रः सृञ्जयो नाम नामतः ।
सखायौ तस्य चैवोभौ ऋषी पर्वतनारदौ ॥ ५ ॥
तौ कदाचिद्गृहं तस्य प्रविष्टौ तद्दिदृक्षया ।
विधिवच्चाऽर्चितौ तेन प्रीतौ तत्रोषतुः सुखम् ॥ ६ ॥
तं कदाचित्सुखासीनं ताभ्यां सह शुचिस्मिता ।
दुहिताऽभ्यागमत्कन्या सृञ्जयं वरवर्णिनी ॥ ७ ॥
तयाऽभिवादितः कन्यामभ्यनन्दद्यथाविधि ।
तत्सलिङ्गाभिराशीर्भिरिष्टाभिरभितः स्थिताम् ॥ ८ ॥
तां निरीक्ष्याऽब्रवीद्वाक्यं पर्वतः प्रहसन्निव ।
कस्येयं चञ्चलापाङ्गी सर्वलक्षणसम्मता ॥ ९ ॥
उताऽहो भाः स्विदर्कस्य ज्वलनस्य शिखा त्वियम्
श्रीर्ह्रीः कीर्तिर्धृतिः पुष्टिः सिद्धिश्चन्द्रमसः प्रभा ॥ १० ॥
एवं ब्रुवाणं देवर्षिं नृपतिः सृञ्जयोऽब्रवीत् ।
ममेयं भगवन्कन्या मत्तो वरमभीप्सति ॥ ११ ॥
नारदस्त्वब्रवीदेनं देहि मह्यमिमां नृप ।
भार्यार्थं सुमहच्छ्रेयः प्राप्तुं चेदिच्छसे नृप ॥ १२ ॥
ददानीत्येव संहृष्टः सृञ्जयः प्राह नारदम् ।
पर्वतस्तु सुसंक्रुद्धो नारदं वाक्यमब्रवीत् ॥ १३ ॥

ऐसे कितने राजर्षियों को मृत्यु ने नष्ट किया है। आप फिर अपने यथार्थ और शोक को दूर करनेवाले वचन सुनाकर मेरा सन्ताप दूर कीजिए। प्राचीन राजर्षियों के कर्मों का वर्णन करके मुझे ढाढस बँधाइए। पुण्यात्मा राजर्षियों ने ब्राह्मणों को कौन-कौन और कितनी दक्षिणाएँ दी हैं! यह सब मुझसे कहिए॥१।४॥व्यास जी ने कहा—हे धर्मराज! राजा शैव्य के एक पुत्र था, जिसका नाम सृञ्जय था। महर्षि पर्वत और नारद सृञ्जय के सखा थे। एक दिन दोनों ऋषि सृञ्जय से मिलने के लिए उनके भवन में गये। सृञ्जय ने आदरपूर्वक दोनों ऋषियों की विधिपूर्वक पूजा की। दोनों ऋषि अत्यन्त सन्तुष्ट होकर बड़े सुख से कुछ दिनों तक राजा के भवन में रहे। एक दिन राजा सृञ्जय उनके साथ सुख से बैठे हुए थे, इसी समय राजा की एक परम सुन्दरी अविवाहिता कन्या ने वहाँ आकर राजा को प्रणाम किया। राजा ने भी अभिनन्दनपूर्वक उसे आशीर्वाद दिया॥५।८॥अब महर्षि पर्वत ने हँसकर कहा—हे राजेन्द्र! यह श्रेष्ठ लक्षणों से युक्त चञ्चलनयनी कन्या किसकी है! यह सूर्य की प्रभा है, या अग्नि की शिखा है, अथवा चन्द्रमा की कान्ति है! इनमें से कोई नहीं है तो अवश्य ही श्री, ह्री, कीर्ति, धृति, पुष्टि या सिद्धि में से कोई न कोई होगी॥९।१०॥महाराज सृञ्जय ने देवर्षि पर्वत के वचन सुनकर कहा—हे मित्र! यह कन्या मेरी ही है। यह श्रेष्ठ कन्या अब योग्य वर चाहती है॥११॥इसी समय देवर्षि नारद राजा से कह उठे—हे राजेन्द्र! यदि तुम कन्यादान करके कल्याण प्राप्त करना चाहते हो तो मुझे यह कन्या, भार्या बनाने के लिए, दे दो। राजा सृञ्जय ने प्रसन्न होकर तुरन्त ही उन्हें अपनी कन्या देना स्वीकार कर लिया। तब देवर्षि पर्वत ने क्रोधान्ध होकर देवर्षि नारद

हृदयेन मया पूर्वं वृतां वै वृतवानसि ।
यस्माद्वृता त्वया विप्र मा गाः स्वर्गं यथेप्सया ॥ १४ ॥
एवमुक्तो नारदस्तं प्रत्युवाचोत्तरं वचः ।
मनोवाग्बुद्धिसम्भाषादत्ता चोदकपूर्वकम् ॥ १५ ॥
पाणिग्रहणमन्त्राश्च प्रथितं वरलक्षणम् ।
न त्वेषां निश्चिता निष्ठा निष्ठा सप्तपदी स्मृता ॥ १६ ॥
अनुत्पन्ने च कार्यार्थे मां त्वं व्याहृतवानसि ।
तस्मात्त्वमपि न स्वर्गं गमिष्यसि मया विना ॥ १७ ॥
अन्योन्यमेवं शप्त्वा वै तस्थतुस्तत्र तौ तदा ।
अथ सोऽपि नृपो विप्रान्पानाच्छादनभोजनैः ॥ १८ ॥
पुत्रकामः परं शक्त्या यत्नाच्चोपाचरच्छुचिः ।
तस्य प्रसन्ना विप्रेन्द्राः कदाचित्पुत्रमीप्सवः ॥ १९ ॥
तपःस्वाध्यायनिरता वेदवेदाङ्गपारगाः ।
सहिता नारदं प्राहुर्देह्यस्मै पुत्रमीप्सितम् ॥ २० ॥
तथेत्युक्त्वा द्विजैरुक्तः सृञ्जयं नारदोऽब्रवीत् ।
तुभ्यं प्रसन्ना राजर्षे पुत्रमीप्सन्ति ब्राह्मणाः ॥ २१ ॥
वरं वृणीष्व भद्रं ते यादृशं पुत्रमीप्सितम् ।
तथोक्तः प्राञ्जली राजा पुत्रं वव्रे गुणान्वितम् ॥ २२ ॥
यशस्विनं कीर्तिमन्तं तेजस्विनमरिन्दमम् ।
यस्य मूत्रं पुरीषं च क्लेदः स्वेदश्च काञ्चनम् ॥ २३ ॥

से कहा—देखो, पहले मैं मन ही मन में इस कन्या को भार्यारूप से प्राप्त कर चुका हूँ। पीछे से तुमने इसे माँग लिया। इससे मैं तुमको शाप देता हूँ कि तुम अपनी इच्छानुसार स्वर्ग को न जा सकोगे॥१२।१४॥ यह सुनकर नारद ने भी कहा—यह मेरी पत्नी है, ऐसा मन से विचार करना, मुख से कहना और बुद्धि से निश्चय करना, सत्य (प्रतिज्ञा), जल छोड़कर कन्यादान होना (अग्नि का साक्षी होना) और पाणिग्रहण के मन्त्रों का पढ़ा जाना, ये ही विवाह के लक्षण प्रसिद्ध हैं। किन्तु इतना होना ही किसी कन्या के किसी पुरुष की स्त्री होने के लिए यथेष्ट नहीं है। वास्तव में सप्तपदी-गमन (सात भाँवरें फिरना) ही विवाह की पूर्णता है। तुमने इस कन्या का वरण मन से ही किया था, वास्तव में तुम्हारे साथ इसका विवाह नहीं हुआ था। फिर भी तुमने अन्यायपूर्वक मुझे शाप दिया। इससे मैं भी तुमको शाप देता हूँ कि तुम मेरे बिना स्वर्गलोक को न जा सकोगे। हे धर्मराज! इस प्रकार दोनों महर्षि परस्पर शाप देकर उन्हीं राजा के भवन में रहने लगे॥१५।१८॥ इधर पुत्र की कामना से नरपति सृञ्जय विशुद्ध हृदय होकर बड़े यत्न से, खाने पीने की सामग्री और वस्त्र आदि देकर, ब्राह्मणों की आराधना करने लगे। एक दिन वेद वेदाङ्ग के पारदर्शी स्वाध्याय निरत ब्राह्मणों ने राजा सृञ्जय पर प्रसन्न होकर, उन्हें पुत्र देने की कामना से, देवर्षि नारद के समीप जा

सुवर्णष्ठीविरित्येवं तस्य नामाऽभवत्कृतम् ।
तस्मिन्वरप्रदानेन वर्धयत्यमितं धनम् ॥ २४ ॥
कारयामास नृपतिः सौवर्णं सर्वमीप्सितम् ।
गृहप्राकारदुर्गाणि ब्राह्मणावसथान्यपि ॥ २५ ॥
शय्यासनानि यानानि स्थालीपिठरभाजनम् ।
तस्य राज्ञोऽपि यद्वेश्म बाह्याश्चोपस्कराश्च ये ॥ २६ ॥
सर्वं तत्काञ्चनमयं कालेन परिवर्धितम् ।
अथ दस्युगणाः श्रुत्वा दृष्ट्वा चैनं तथाविधम् ॥ २७ ॥
सम्भूय तस्य नृपतेः समारब्धाश्चिकीर्षितुम् ।
केचित्तत्राऽब्रुवन्राज्ञः पुत्रं गृह्णीम वै स्वयम् ॥ २८ ॥
सोऽस्याऽऽकरः काञ्चनस्य तस्य यत्नं चरामहे ।
ततस्ते दस्यवो लुब्धाः प्रविश्य नृपतेर्गृहम् ॥ २९ ॥
राजपुत्रं तथाऽऽजह्नुः सुवर्णष्ठीविनं बलात् ।
गृह्यैनमनुपायज्ञा नीत्वाऽरण्यमचेतसः ॥ ३० ॥
हत्वा विशस्य चाऽपश्यँल्लुब्धा वसु न किञ्चन ।
तस्य प्राणैर्विमुक्तस्य नष्टं तद्वरदं वसु ॥ ३१ ॥

कर कहा—हे ब्राह्मण ! आप राजा सृञ्जय को उनकी इच्छा के अनुरूप एक पुत्र रत्न दीजिए। ब्राह्मणों की प्रार्थना स्वीकार करके नारद ने महाराज सृञ्जय से कहा—हे राजेन्द्र ! ब्राह्मण लोग सन्तुष्ट होकर तुम्हारे एक पुत्र उत्पन्न होने की इच्छा करते हैं। अब तुम बतलाओ, कैसा पुत्र चाहते हो ? तुम्हारा कल्याण होगा॥१८।२२॥राजा सृञ्जय ने हाथ जोड़कर कहा—हे भगवन् ! आप ऐसी कृपा करें कि मैं आपके वर से सब गुणों से अलङ्कृत, कीर्तिशाली, यशस्वी, महा-पराक्रमी एक पुत्र प्राप्त करूँ। विशेषता यह हो कि उस बालक का मल-मूत्र थूक-कफ, पसीना आदि सब सुवर्णमय हो। नारद ने सृञ्जय राजा की प्रार्थना स्वीकार कर ली और उन्हें उनकी इच्छा के अनु-सार वरदान दिया। राजा सृञ्जय के यहाँ थोड़े ही दिनों में, उनकी इच्छा के अनुरूप, पुत्र उत्पन्न हुआ। वह पुत्र पृथ्वीमण्डल में सुवर्णष्ठीवी के नाम से प्रसिद्ध हुआ। महर्षि नारद के वरदान से वह पुत्र क्रमश अपरिमित धन का अधिकारी हो गया। उस पुत्र के द्वारा राजा सृञ्जय ने अपने यहाँ की सब वस्तुओं को सुवर्णमय बना लिया॥२२।२५॥समया-नुसार उन राजा के यहाँ घर, दीवार, दुर्ग, ब्राह्मण-शाला, अतिथिशाला, शय्या, आसन, स्थान, थाली आदि सब पात्र सुवर्णमय हो गये और दिन पर दिन लक्ष्मी बढ़ने लगी। कुछ दिनों के उपरान्त दस्युओं को राजकुमार के द्वारा सुवर्ण उत्पन्न होने का समा-चार प्रतीत हुआ। उन्होंने राजकुमार को देखकर, दल बाँधकर, राजा का अनिष्ट करना विचारा। उन दस्युओं में से किसी-किसी ने कहा—हम स्वयं जाकर राजपुत्र को पकड़ लायेंगे। वह राजपुत्र ही सुवर्ण की खान है। अतएव उसे पकड़ लेने का यत्न करना ही हमारा परम कर्तव्य है॥२६।२९॥इसके उपरान्त लोभ के वशवर्ती दस्युगण एक दिन राज-भवन में प्रवेश हो गये और राजकुमार सुवर्णष्ठीवी को पकड़कर वन की ओर भाग गये। राजकुमार

दस्यवश्च तदाऽन्योन्यं जघ्नुर्मूर्खा विचेतसः ।
हत्वा परस्परं नष्टाः कुमारं चाऽद्भुतं भुवि ॥ ३२ ॥
असम्भाव्यं गता घोरं नरकं दुष्टकारिणः ।
तं दृष्ट्वा निहतं पुत्रं वरदत्तं महातपाः ॥ ३३ ॥
विललाप सुदुःखार्त्तो बहुधा करुणं नृपः ।
विलपन्तं निशम्याऽथ पुत्रशोकहतं नृपम् ॥ ३४ ॥
प्रत्यदृश्यत देवर्षिर्नारदस्तस्य सन्निधौ ।
उवाच चैनं दुःखार्तं विलपन्तमचेतसम् ॥ ३५ ॥
सृञ्जयं नारदोऽभ्येत्य तन्निबोध युधिष्ठिर ।
कामानामवितृप्तस्त्वं सृञ्जयेह मरिष्यसि ॥ ३६ ॥
यस्य चैते वयं गेहे उषिता ब्रह्मवादिनः ।
आविक्षितं मरुत्तं च मृतं सृञ्जय शुश्रुम ॥ ३७ ॥
संवर्त्तो याजयामास स्पर्धया वै बृहस्पतेः ।
यस्मै राजर्षये प्रादाद्धनं स भगवान्प्रभुः ॥ ३८ ॥
हैमं हिमवतः पादं यियक्षोर्विविधैः सवैः ।
यस्य सेन्द्रामरगणा बृहस्पतिपुरोगमाः ॥ ३९ ॥
देवा विश्वसृजः सर्वे यजनान्ते समासते ।
यज्ञवाटस्य सौवर्णाः सर्वे चाऽऽसन्परिच्छदाः ॥ ४० ॥
यस्य सत्रं तदा ह्यन्नं मनोभिप्रायगं शुचि ।
कामतो बुभुजुर्विप्राः सर्वे चाऽन्नार्थिनो द्विजाः ॥ ४१ ॥

को वे डाकू पकड़ तो ले गये परन्तु आगे क्या करना चाहिए, इसका निश्चय बहुत सोचकर भी वे न कर सके। अन्त को किंकर्तव्यविमूढ़ होकर उन्होंने राजकुमार के शरीर के टुकड़े टुकड़े कर डाले, परन्तु उससे उन्हें किञ्चित्मात्र भी सोना नहीं मिला। राजकुमार की मृत्यु होते ही वरदान से प्राप्त होनेवाले धन की भी सम्भावना न रही। तब वे मूर्ख डाकू मोहवश, एक दूसरे को उस धन का अपहरण करनेवाला समझकर, एक दूसरे को मारने लगे। इस प्रकार उन डाकुओं ने उस अद्भुत राजकुमार को मारकर आप ही अपनी हत्या कर ली और अन्त को सब नरकगामी हुए॥२९।३३॥इधर राजा सृञ्जय, वरदान से प्राप्त, अपने पुत्र को नष्ट देखकर अत्यन्त दुःखित हुए और करुण स्वर से विलाप करने लगे। पुत्रशोक से दुःखित राजा के समीप जाकर महर्षि नारद कहने लगे—हे सृञ्जय! हम लोग ब्रह्मवादी महर्षि हैं। यद्यपि हम सदा तुम्हारे भवन में रहते हैं, किन्तु तुम भी एक दिन मर जाओगे और विषयभोग और मनोरथों से तुम्हारी तृप्ति न होगी। हे सृञ्जय! हमने सुना है कि अविक्षित् के पुत्र महाप्रतापी राजा मरुत्त को भी मृत्यु के मुख में जाना पड़ा है। बृहस्पति की स्पर्धा करके महर्षि संवर्त ने उनको यज्ञ कराया था। भगवान् शङ्कर ने राजा मरुत्त को विविध यज्ञ करने के लिए हिमवान् पर्वत का एक सुवर्णमय भाग दे दिया था। यज्ञ के अन्त

पयो दधि घृतं क्षौद्रं भक्ष्यं भोज्यं च शोभनम् ।
यस्य यज्ञेषु सर्वेषु वासांस्याभरणानि च ॥ ४२ ॥
ईप्सितान्युपतिष्ठन्ते प्रहृष्टान्वेदपारगान् ।
मरुतः परिवेष्टारो मरुत्तस्याऽभवन्गृहे ॥ ४३ ॥
आविक्षितस्य राजर्षेर्विश्वेदेवाः सभासदः ।
यस्य वीर्यवतो राज्ञः सुवृष्ट्या सस्यसम्पदः ॥ ४४ ॥
हविर्भिस्तर्पिता येन सम्यक्क्लृप्तैर्दिवौकसः ।
ऋषीणां च पितॄणां च देवानां सुखजीविनाम् ॥ ४५ ॥
ब्रह्मचर्यश्रुतिमुखैः सर्वैर्दानैश्च सर्वदा ।
शयनासनपानानि स्वर्णराशीश्च दुस्त्यजाः ॥ ४६ ॥
तत्सर्वममितं वित्तं दत्तं विप्रेभ्य इच्छया ।
सोऽनुध्यातस्तु शक्रेण प्रजाः कृत्वा निरामयाः ॥ ४७ ॥
श्रद्दधानो जिताँल्लोकान्गतः पुण्यदुहोऽक्षयान् ।
सप्रजः सनृपामात्यः सदारापत्यबान्धवः ॥ ४८ ॥
यौवनेन सहस्राब्दं मरुत्तो राज्यमन्वशात् ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ ४९ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ ५० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये पञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥

में बृहस्पति और इन्द्र आदि सब देवता उन राजा के साथ बैठते थे। उनके यज्ञमण्डप का सब सामान सुवर्ण-मय था॥३३।४०॥राजा मरुत्त के यज्ञ के समय भोजन की इच्छा से आये हुए ब्राह्मण और द्विज ( क्षत्रिय और वैश्य भी) इच्छानुरूप दूध, दही, घी, मिठाई, भक्ष्य, भोज्य पदार्थ खा-पीकर तृप्त होते थे। वेदपाठी प्रसन्न चित्त ब्राह्मणगण इच्छानुसार वस्त्र और आभूषण पाते थे। राजर्षि मरुत्त के यज्ञ में मरुद्गण अथवा सब देव-गण भोजन के समय सब वस्तुएँ परोसते थे। विश्वेदेवा उनके सभासद थे। पराक्रमी राजा मरुत्त के यज्ञों में विधिपूर्वक दी हुई घी की आहुतियों से प्रसन्न देवगण उनके राज्य भर में अच्छी तरह जल बरसाते थे, जिससे बहुत अन्न उत्पन्न होता था॥४०।४५॥वे राजर्षिश्रेष्ठ ब्रह्मचर्य-पालन, वेदपाठ और श्राद्ध आदि करके सदैव ऋषियों, देवताओं और पितरों को सन्तुष्ट रखते थे। राजा मरुत्त ब्राह्मणों को उनकी इच्छा के अनुसार अमित शय्या, आसन, सवारियाँ और दुस्त्यज सुवर्ण का ढेर देकर सन्तुष्ट किया करते थे। देवराज इन्द्र सदैव उनके शुभचिन्तक थे। राजा मरुत्त अपनी प्रजा को पुत्र के समान सुख से रखकर श्रद्धापूर्वक यज्ञ करने से प्राप्त अक्षय लोकों में पहुँचे और वहाँ अपने पुण्यों का फल भोगने लगे। उन्होंने सहस्र वर्ष तक युवा रहकर अपनी प्रजा, पुत्र, स्त्री, बन्धु बान्धव आदि के साथ राज्य किया। हे सृञ्जय ! धर्म, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्य अथवा धर्म, अर्थ, काम और बल में तुमसे अधिक और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा राजा मरुत्त भी मृत्यु

से नहीं बच सके। अतएव तुम अपने उस पुत्र का शोक मत करो, जिसने न तो यज्ञ ही किये और न ब्राह्मणों को दक्षिणा ही दी॥४५।५०॥

—०—

द्रोणपर्व का पचपनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५५ ॥

अथ षट्पञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५६ ॥

नारद उवाच— सुहोत्रं नाम राजानं मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
एकवीरमशक्यं तममरैरभिवीक्षितुम् ॥ १ ॥
यः प्राप्य राज्यं धर्मेण ऋत्विग्ब्रह्मपुरोहितान् ।
अपृच्छदात्मनः श्रेयः पृष्ट्वा तेषां मते स्थितः ॥ २ ॥
प्रजानां पालनं धर्मो दानमिज्या द्विषज्जयः ।
एतत्सुहोत्रो विज्ञाय धर्मेणैच्छद्धनागमम् ॥ ३ ॥
धर्मेणाऽऽराधयन्देवान्बाणैः शत्रूञ्जयंस्तथा ।
सर्वाण्यपि च भूतानि स्वगुणैरप्यरञ्जयत् ॥ ४ ॥
यो भुक्त्वेमां वसुमतीं म्लेच्छाटविकवर्जिताम् ।
यस्मै ववर्ष पर्जन्यो हिरण्यं परिवत्सरान् ॥ ५ ॥
हैरण्यास्तत्र वाहिन्यः स्वैरिण्यो व्यवहन्पुरा ।
ग्राहान्कर्कटकांश्चैव मत्स्यांश्च विविधान्बहून् ॥ ६ ॥
कामान्वर्षति पर्जन्यो रूपाणि विविधानि च ।
सौवर्णान्यप्रमेयाणि वाप्यश्च क्रोशसम्मिताः ॥ ७ ॥
सहस्रं वामनान्कुब्जान्नक्रान्मकरकच्छपान् ।
सौवर्णान्विहितान्दृष्ट्वा ततोऽस्मयत वै तदा ॥ ८ ॥
तत्सुवर्णमपर्यन्तं राजर्षिः कुरुजाङ्गले ।
ईजानो वितते यज्ञे ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ॥ ९ ॥

छप्पनवाँ अध्याय ॥ ५६ ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय! बहुत ही दुर्द्धर्ष और अद्वितीय वीर राजा सुहोत्र को भी मृत्यु के मुख में जाना पड़ा है। वे ऐसे प्रतापी थे कि देवता लोग भी उनकी ओर नेत्र तक उठाकर नहीं देख सकते थे। उन्होंने धर्म के अनुसार राज्य का अधिकार प्राप्त करके यह नियम कर रक्खा था कि वे ऋत्विक् ब्राह्मण और पुरोहित आदि का सम्मान करते, उनसे अपने हित के उपदेश पूछते और उन्हीं के मत पर चलते थे। सुहोत्र को यह विदित हुआ कि प्रजापालन, दान, यज्ञ और शत्रुओं को जीतना ही क्षत्रिय का धर्म है। इस धर्म के पालन में धन की आवश्यकता देखकर राजा ने धर्म के अनुसार धन प्राप्त करने की इच्छा की॥१।३॥ विधिपूर्वक देवगण की आराधना करके और बाहुबल से शत्रुओं को हराकर वे म्लेच्छों और डाकुओं से रिक्त पृथ्वीमण्डल का राज्य करते थे। उन्होंने अपने गुणों से सब प्राणियों को सन्तुष्ट कर रक्खा था। उनके राज्य में प्रति वर्ष मेघों से सुवर्ण की वर्षा होती थी। उनके राज्य में नदियाँ थीं उनमें ग्राह आदि जलजीव

सोऽश्वमेधसहस्रेण राजसूयशतेन च ।
पुण्यैः क्षत्रिययज्ञैश्च प्रभूतवरदक्षिणैः ॥ १० ॥
काम्यनैमित्तिकाजस्रैरिष्टां गतिमवाप्तवान् ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ ११ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ १२ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये षट्पञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५६ ॥

भी सुवर्णमय थे। उन नदियों का सुवर्ण सर्वसाधारण की सम्पत्ति था॥४।६॥मेघों से सुवर्णमय ग्राह और केकड़े, अनेक प्रकार की मछलियाँ आदि अद्भुत बहुमूल्य पदार्थ बरसते थे। उनके राज्य में कोसों लम्बी-चौड़ी बावलियाँ थीं। हे राजेन्द्र! अपने राज्य में सहस्रों सुवर्णमय ग्राह, मगर, मच्छ, कच्छ आदि देखकर स्वयं राजा सुहोत्र को बड़ा विस्मय हुआ। उन्होंने कुरुजाङ्गल क्षेत्र में जाकर यज्ञ करना आरम्भ कर दिया और उन यज्ञों में ब्राह्मणों को अपने राज्य का वह अपरिमित सुवर्ण दे डाला। महाराज सुहोत्र ने इसी प्रकार सहस्र अश्वमेध यज्ञ, एक सौ राजसूय यज्ञ, क्षत्रियों के करने के अन्य अनेक पुण्यदायक यज्ञ तथा निरन्तर अन्यान्य काम्य ( किसी कामना से किये जानेवाले ) और नैमित्तिक ( किसी कारण से किये जानेवाले ) कर्म किये। हे सृञ्जय! वे राजा सुहोत्र भी नहीं बचे। सत्य, तप, दान और दया में तुमसे श्रेष्ठ और तुम्हारे पुत्र से अधिक पुण्यात्मा राजा सुहोत्र को भी एक दिन मृत्यु के मुख में जाना ही पड़ा। अतएव तुम अपने उस पुत्र का शोक मत करो जिसने न यज्ञ किये न दक्षिणा दी और न वेद ही पढ़ा॥७।१२॥

द्रोणपर्व का छप्पनवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५६ ॥

अथ सप्तपञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५७ ॥

नारद उवाच—राजानं पौरवं वीरं मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
सहस्रं यः सहस्राणां श्वेतानश्वानवासृजत् ॥ १ ॥
तस्याऽश्वमेधे राजर्षेर्देशाद्देशात्समीयुषाम् ।
शिक्षाक्षरविधिज्ञानां नाऽऽसीत्संख्या विपश्चिताम् ॥ २ ॥
वेदविद्याव्रतस्नाता वदान्याः प्रियदर्शनाः ।
सुभिक्षाच्छादनगृहाः सुशय्यासनभोजनाः ॥ ३ ॥
नटनर्तकगन्धर्वैः पूर्णकैर्वर्धमानकैः ।
नित्योद्योगैश्च क्रीडद्भिस्तत्र स्म परिहर्षिताः ॥ ४ ॥

सत्तावनवाँ अध्याय ॥ ५७ ॥

नारद ने कहा— हे सृञ्जय! सुना है कि महातेजस्वी पुरुवंशी राजा अङ्ग को भी मृत्यु ने नहीं छोड़ा। उन राजर्षि ने दस लाख एक रङ्ग के श्वेत घोड़े ब्राह्मणों को दान किये थे। उनके अश्वमेध यज्ञ में अनेक देशों से वेदपाठी, शास्त्रज्ञ, विधि के जानने-वाले और असंख्य ब्राह्मण पण्डितों का समागम हुआ था। वे सभी वेदज्ञ, विद्वान्, ब्रह्मचारी, उदार, प्रियदर्शन ब्राह्मण राजा अङ्ग के यहाँ उत्तम भोजन, वस्त्र, गृह, शय्या, आसन, सवारी और दक्षिणा पाकर बहुत ही प्रसन्न हुए। नट, नृत्य करनेवाले, गन्धर्व,

यज्ञे यज्ञे यथाकालं दक्षिणाः सोऽत्यकालयत् ।
द्विपा दशसहस्राख्याः प्रमदाः काञ्चनप्रभाः ॥ ५ ॥
सध्वजाः सपताकाश्च रथा हेममयास्तथा ।
यः सहस्रं सहस्राणि कन्या हेमविभूषिताः ॥ ६ ॥
धूर्युजाश्वगजारूढाः सगृहक्षेत्रगोशताः ।
शतं शतसहस्राणि स्वर्णमाली महात्मनाम् ॥ ७ ॥
गवां सहस्रानुचरान्दक्षिणामत्यकालयत् ।
हेमशृंग्यो रौप्यखुराः सवत्साः कांस्यदोहनाः ॥ ८ ॥
दासीदासखरोष्ट्रांश्च प्रादादाजाविकं बहु ।
रत्नानां विविधानां च विविधांश्चाऽन्नपर्वतान् ॥ ९ ॥
तस्मिन्संविततेे यज्ञे दक्षिणामत्यकालयत् ।
तत्राऽस्य गाथा गायन्ति ये पुराणविदो जनाः ॥ १० ॥
अङ्गस्य यजमानस्य स्वधर्माधिगताः शुभाः ।
गुणोत्तरास्तु क्रतवस्तस्याऽऽसन्सार्वकामिकाः ॥ ११ ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्येति व्याहरन् ॥ १२ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये सप्तपञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५७ ॥

स्वर्णचूडाधारी सेवक, आरती करनेवाले लोग नित्य सेवा और क्रीड़ा आदि के द्वारा उन ब्राह्मणों को सन्तुष्ट किया करते थे॥१।४॥राजा ने प्रत्येक यज्ञ में यथासमय ब्राह्मणों को अपार दक्षिणा दी थी । राजा ने दक्षिणा में सुवर्णमण्डित मनवाले दस सहस्र हाथी दिये, ध्वजा-पताका सहित सुवर्णमय दस सहस्र रथ दिये और सुवर्णमय अलङ्कारों से भूषित सहस्रों कन्याएँ दीं थीं । उन्होंने रथ, हाथी, घोड़े, घर, खेत, सुवर्णमालाओं से भूषित लाखों गाय-बैल और सहस्रों दास-दासियाँ दक्षिणा में दीं थीं । पुरातत्त्व के जाननेवाले विद्वानों का कथन है कि राजा ने सुवर्ण से जिनके सींग मढ़े थे , चाँदी से खुर मढ़े थे, काँसे की दोहनी और बछड़े जिनके साथ थे, ऐसी बढ़िया दुधार सहस्रों गाय और दासियाँ, दास, गदहा, ऊँट, बकरी, भेड़ आदि असंख्य पशु, बहुविधि रत्न और अन्नों के पर्वत—यज्ञों की दक्षिणा में—सुपात्र ब्राह्मणों को दिये थे । उन याज्ञिक राजा अङ्ग ने अपने धर्म के अनुसार सब इच्छाओं को पूर्ण करनेवाले और निर्दोष यज्ञ किये थे । तुमसे अधिक धर्मात्मा, दानी, दयालु और सत्यनिष्ठ और तुम्हारे पुत्र की अपेक्षा पुण्यात्मा राजा अङ्ग को भी एक दिन मृत्यु के मुख में जाना ही पड़ा । अतएव तुम अपने उस पुत्र का शोक मत करो, जिसने न यज्ञ किये,न दक्षिणा दी और न वेद ही पढ़ा॥८।१२॥

—०—

द्रोणपर्व का सत्तावनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५७ ॥

अथ अष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥

नारद उवाच—शिविमौशीनरं चापि मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
य इमां पृथिवीं सर्वां चर्मवत्पर्यवेष्टयत् ॥ १ ॥
साद्रिद्वीपार्णववनां रथघोषेण नादयन् ।
स शिविर्वै रिपून्नित्यं मुख्यान्निघ्नन्सपत्नजित् ॥ २ ॥
तेन यज्ञैर्बहुविधैरिष्टं पर्याप्तदक्षिणैः ।
स राजा वीर्यवान्धीमानवाप्य वसु पुष्कलम् ॥ ३ ॥
सर्वमूर्धाभिषिक्तानां सम्मतः सोऽभवद्युधि ।
अयजच्चाऽश्वमेधैर्यो विजित्य पृथिवीमिमाम् ॥ ४ ॥
निरर्गलैर्बहुफलैर्निष्ककोटिसहस्रदः ।
हस्त्यश्वपशुभिर्धान्यैर्मृगैर्गोजाविभिस्तथा ॥ ५ ॥
विविधां पृथिवीं पुण्यां शिविर्ब्राह्मणसात्करोत् ।
यावत्यो वर्षतो धारा यावत्यो दिवि तारकाः ॥ ६ ॥
यावत्यः सिकता गाङ्गयो यावन्मेरोर्महोपलः ।
उदन्वति च यावन्ति रत्नानि प्राणिनोऽपि च ।
तावतीरददद्गा वै शिविरौशीनरोऽध्वरे ॥ ७ ॥
नो यन्तारं धुरस्तस्य कञ्चिदन्यं प्रजापतिः ।
भूतं भव्यं भवन्तं वा नाऽध्यगच्छन्नरोत्तमम् ॥ ८ ॥
तस्याऽऽसन्विविधा यज्ञाः सर्वकामैः समन्विताः॥ ९ ॥

अट्ठावनवाँ अध्याय ॥ ५८ ॥

नारद ने कहा —हे सृञ्जय ! हमने सुना है कि उशीनर के पुत्र महाप्रतापी राजा शिवि को भी एक दिन मृत्यु के मुख में जाना पड़ा है। सब शत्रुओं को जीतकर उन्होंने पर्वत-द्वीप-समुद्र-वन-सहित इस पृथ्वीमण्डल पर अपना अधिकार कर लिया था। वे अपने रथ के शब्द से पृथ्वीमण्डल को कँपाते हुए दिग्विजय कर चुके थे। राजा शिवि ने दिग्विजय में बहुत सा धन प्राप्त करने के पश्चात् अनेक प्रकार के यज्ञ किये थे, जिनमें ब्राह्मणों को बहुत-बहुत दक्षिणा दी गई थी। उन्होंने युद्ध में अन्य मनुष्यों की हिंसा किये बिना ही बहुत सा धन प्राप्त किया था। सब क्षत्रियश्रेष्ठ मूर्धाभिषिक्त राजा लोग शिवि को युद्ध में अपने समान और माननीय समझते थे॥१।४॥ महात्मा शिवि ने अपने बाहुबल से पृथ्वीमण्डल के राजाओं को जीत लिया और फिर निर्विघ्नरूप से बहुफलदायक अश्वमेध यज्ञ किया था। उन्होंने उस यज्ञ में हाथी, घोड़े, मृग, गाय, बकरे, भेड़ आदि पशु और सहस्र कोटि निष्क सुवर्ण तथा जीविका के लिए सम्पूर्ण भूमि भी ब्राह्मणों को दे दी थी। वर्षा में जितनी बूँदें पृथ्वी पर गिरती हैं, आकाशमण्डल में जितने तारे हैं, गङ्गा में जितने बालू के कण हैं, सुमेरु पर्वत पर जितने शिला-खण्ड हैं और समुद्र में जितने रत्न और जीव-जन्तु हैं उतनी ही असंख्य गायें उन्होंने यज्ञ में दान की थीं॥५।७॥ भगवान् ब्रह्मा ने भूत, भविष्य और वर्तमान में ऐसा

हेमयूपासनगृहा हेमप्राकारतोरणाः ।
शुचि स्वाद्वन्नपानं च ब्राह्मणाः प्रयुतायुताः ॥ १० ॥
नानाभक्ष्यैः प्रियकथाः पयोदधिमहाह्रदाः ।
तस्याऽऽसन्यज्ञवाटेषु नद्यः शुभ्रान्नपर्वताः ॥ ११ ॥
पिबत स्नात खादध्वमिति यत्रोच्यते जनाः ।
यस्मै प्रादाद्वरं रुद्रस्तुष्टः पुण्येन कर्मणा ॥ १२ ॥
अक्षयं ददतो वित्तं श्रद्धा कीर्तिस्तथा क्रियाः ।
यथोक्तमेव भूतानां प्रियत्वं स्वर्गमुत्तमम् ॥ १३ ॥
एताँल्लब्ध्वा वरानिष्टाञ्शिबिः काले दिवं गतः ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ १४ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ १५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये अष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥

प्रतापी कोई राजा अपनी सृष्टि में नहीं देख पाया, जो महाराज शिबि के कार्यभार को सँभाल सके। नरपति शिबि ने अनेक प्रकार के यज्ञ किये थे, जिनमें सब प्रार्थियों की इच्छाएँ पूर्ण की गई थीं॥८।९॥उन यज्ञों में खम्भे (यूप), आसन, घर, दीवार, फाटक आदि सब सुवर्ण के थे। खाने-पीने की सब सामग्री स्वादिष्ट बनी थी। हजारों-लाखों की संख्या में प्रियवादी विद्वान् ब्राह्मण उपस्थित हुए थे। यज्ञस्थल में दुग्ध-दही के तालाब भरे हुए थे,अन्न के पर्वत के समान ढेर लगे थे। नाना प्रकार की खाने-पीने की वस्तुएँ भरी पड़ी थीं। चारों ओर यही सुन पड़ता था "कि स्नान करो, खाओ, पियो" उन दानी राजा के धर्मकार्यों से सन्तुष्ट होकर रुद्रदेव ने यह कहकर उनको वरदान दिया था कि हे राजेन्द्र ! तुम्हारी सम्पत्ति, श्रद्धा, कीर्त्ति, धर्म-कर्म, सब प्राणियों का तुम पर स्नेह का भाव और स्वर्ग अक्षय हो। इस प्रकार इच्छा के अनुरूप वरदान प्राप्त करके नरपति शिबि भी, समय आने पर, स्वर्गलोक को गये। हे सृञ्जय ! सत्य, तप, दया और दान में तुमसे अधिक और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा राजा शिबि को भी मृत्यु ने नहीं छोड़ा। अतएव तुम उस पुत्र के लिए वृथा शोक मत करो, जिसने न यज्ञ किये, न दक्षिणा दी और न वेदपाठ ही किया॥१०।१५॥

द्रोणपर्व का अट्ठावनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५८ ॥

अथ एकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥

नारद उवाच—रामं दाशरथिं चैव मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
यं प्रजा अन्वमोदन्त पिता पुत्रानिवौरसान् ॥ १ ॥
असंख्येया गुणा यस्मिन्नासन्नमिततेजसि ।
यश्चतुर्दश वर्षाणि निदेशात्पितुरच्युतः ॥ २ ॥

उनसठवाँ अध्याय ॥ ५९ ॥

नारद ने कहा—हे महाराज ! हमने सुना है कि राजा दशरथ के पुत्र श्रीरामचन्द्र जी को भी एक दिन मृत्यु के वश होना पड़ा। सब प्रजा महात्मा रामचन्द्र को अपने सगे पुत्र से भी बढ़कर प्यार करती थी।

वने वनितया सार्धमवसल्लक्ष्मणाग्रजः ।
जघान च जनस्थाने राक्षसान्मनुजर्षभः ॥ ३ ॥
तपस्विनां रक्षणार्थं सहस्राणि चतुर्दश ।
तत्रैव वसतस्तस्य रावणो नाम राक्षसः ॥ ४ ॥
जहार भार्यां वैदेहीं सम्मोह्यैनं सहानुजम् ।
तमागस्कारिणं रामः पौलस्त्यमजितं परैः ॥ ५ ॥
जघान समरे क्रुद्धः पुरेव त्र्यम्बकोऽन्धकम् ।
सुरासुरैरवध्यं तं देवब्राह्मणकण्टकम् ॥ ६ ॥
जघान स महाबाहुः पौलस्त्यं सगणं रणे ।
स प्रजानुग्रहं कृत्वा त्रिदशैरभिपूजितः ॥ ७ ॥
व्याप्य कृत्स्नं जगत्कीर्त्या सुरर्षिगणसेवितः ।
स प्राप्य विविधं राज्यं सर्वभूतानुकम्पकः ॥ ८ ॥
आजहार महायज्ञं प्रजा धर्मेण पालयन् ।
निरर्गलं सजारूथ्यमश्वमेधं च तं विभुः ॥ ९ ॥
आजहार सुरेशस्य हविषा मुदमाहरत् ।
अन्यैश्च विविधैर्यज्ञैरीजे बहुगुणैर्नृपः ॥ १० ॥
क्षुत्पिपासेऽजयद्रामः सर्वरोगांश्च देहिनाम् ।
सततं गुणसम्पन्नो दीप्यमानः स्वतेजसा ॥ ११ ॥
अति सर्वाणि भूतानि रामो दाशरथिर्बभौ ।
ऋषीणां देवतानां च मानुषाणां च सर्वशः ॥
पृथिव्यां सहवासोऽभूद्रामे राज्यं प्रशासति ॥ १२ ॥

सब गुणों से अलंकृत महातेजस्वी रामचन्द्र ने पिता की आज्ञा के अनुसार स्त्री के साथ चौदह वर्ष तक वनवास किया। वहाँ जनस्थान में रहते समय वहाँ के निवासी तपस्वियों की रक्षा के लिए उन्होंने चौदह सहस्र राक्षसों को मारा॥३।४॥वहीं रहने के समय लक्ष्मण और राम दोनों भाइयों को माया से मोहित करके राक्षसराज रावण, राम की प्यारी पत्नी, सीता को हर ले गया। महापराक्रमी श्रीरामचन्द्र ने रावण के उस अपराध से अत्यन्त कुपित होकर उस पर चढ़ाई कर दी और अन्त को उस शत्रुओं से न हारने-वाले, देवता-दैत्यों के लिए अवध्य, देव-ब्राह्मण-वैरी दुरात्मा रावण को और उसके वंश भर को युद्धभूमि में मार डाला॥४।७॥प्रजा के हितैषी, देवर्षिगण-सेवित, देवता आदि के द्वारा सम्मानित रामचन्द्र की पवित्र उज्ज्वल कीर्ति अब तक पृथ्वीमण्डल भर में व्याप्त हो रही है। सब प्राणियों के हितैषी महात्मा रामचन्द्र ने बहुविध राज्य प्राप्त करके धर्म के अनुसार प्रजा का पालन किया था। उन्होंने महायज्ञ अश्वमेध किया। घृतधारा आदि से इन्द्र तृप्त कर दिये गये थे। रामचन्द्र ने और भी कई प्रकार के यज्ञ किये

नाऽह्रीयत तदा प्राणः प्राणिनां न तदन्यथा ।
प्राणोऽपानः समानश्च रामे राज्यं प्रशासति ॥ १३ ॥
पर्यदीप्यन्त तेजांसि तदाऽनर्थाश्च नाऽभवन् ॥ १४ ॥
दीर्घायुषः प्रजाः सर्वा युवा न म्रियते तदा ।
वेदैश्चतुर्भिः सुप्रीताः प्राप्नुवन्ति दिवौकसः ॥ १५ ॥
हव्यं कव्यं च विविधं निष्पूर्त्तं हुतमेव च ।
अदंशमशका देशा नष्टव्यालसरीसृपाः ॥ १६ ॥
नाऽप्सु प्राणभृतां मृत्युर्नाऽकाले ज्वलनोऽदहत् ।
अधर्मरुचयो लुब्धा मूर्खा वा नाऽभवंस्तदा ॥ १७ ॥
शिष्टेष्टप्राज्ञकर्माणः सर्वे वर्णास्तदाऽभवन् ।
स्वधां पूजां च रक्षोभिर्जनस्थाने प्रणाशिताम् ॥ १८ ॥
प्रादान्निहत्य रक्षांसि पितृदेवेभ्य ईश्वरः ।
सहस्रपुत्राः पुरुषा दशवर्षशतायुषः ॥ १९ ॥
न च ज्येष्ठाः कनिष्ठेभ्यस्तदा श्राद्धान्यकारयन् ।
श्यामो युवा लोहिताक्षो मत्तमातङ्गविक्रमः ॥ २० ॥
आजानुबाहुः सुभुजाः सिंहस्कन्धो महाबलः ।
दशवर्षसहस्राणि दशवर्षशतानि च ॥ २१ ॥
सर्वभूतमनःकान्तो रामो राज्यमकारयत् ।
रामो रामो राम इति प्रजानामभवत्कथा ॥ २२ ॥

॥७।१०॥यज्ञकाल में भूख प्यास को जीतकर वे सब प्रकार की व्याधियों से मुक्त अर्थात् नीरोग थे। असाधारण गुणवान् और अपने तेज से प्रकाशमान रामचन्द्र उस समय सब प्राणियों से बढ़कर शोभायमान हुए। महात्मा राम का राज्य ऐसा था कि पृथ्वी पर ऋषि, देवता और मनुष्य एकत्र रहा करते थे। प्राणियों के शरीर में तेज, प्राण, अपान, उदान और समान वायु की कमी न थी॥११।१३॥सब तेजस्वी पदार्थ प्रकाशमान थे, कोई निस्तेज नहीं दिखाई पड़ता था। कभी कोई अनर्थ या अनिष्ट नहीं होता था। सब प्रजा पूर्ण आयु का उपभोग करती थी। कोई युवाअवस्था में नहीं मरता था। वेदोक्त विधि के अनुसार दिये गये विविध हव्य, कव्य, निष्पूर्त और आहुत सामग्री को देवगण प्रसन्नता के साथ ग्रहण करते थे। रामचन्द्र के राज्य में डाँस मच्छर और खूनी जानवर आदि का उत्पात नहीं था। न तो कोई जल में डूबता था और न कोई अग्नि में जलकर मरता था। राज्य भर में कोई धर्महीन, लोभी या मूर्ख देखने को नहीं था। सब वर्णों की प्रजा सदा सज्जनयोग्य अपने-अपने इष्ट कार्य में लगी रहती थी और अपने-अपने कर्तव्य का पालन करती रहती थी॥१४।१८॥जिस समय जनस्थान में राक्षसों ने स्वाहा स्वधा और पूजा का लोप करना प्रारम्भ कर दिया था उस समय महात्मा रामचन्द्र ने ही उन्हें मारकर पितरों और देवताओं को स्वाहा-स्वधा और पूजा फिर दिलाई थी। रामचन्द्र के राज्यकाल में मनुष्यों के सहस्र ( अर्थात् बहुत ) पुत्र होते

रामाद्रामं जगद्भूद्रामे राज्यं प्रशासति ।
चतुर्विधाः प्रजा रामः स्वर्गं नीत्वा दिवं गतः ॥ २३ ॥
आत्मानं सम्प्रतिष्ठाप्य राजवंशमिहाऽष्टधा ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ २४ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ २५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये एकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥

थे और सब सहस्र वर्ष तक जीवित रहते थे। बड़े को छोटे का श्राद्ध नहीं करना पड़ता था॥१८।२०॥श्याम-वर्ण, लाल नयनोंवाले, मत्त हाथी के समान पराक्रमी, सिंह-स्कन्ध, आजानुबाहु, बली, सबके हितैषी राम ने युवा रहकर ग्यारह सहस्र वर्ष तक राज्य किया। उनके राज्यकाल में सब प्रजा राम का ही नाम जपा करती थी और सम्पूर्ण जगत् अत्यन्त सुन्दर हो रहा था। महात्मा रामचन्द्र ने अन्त को अपने दो पुत्रों और छः भतीजों को राज्य बाँट दिया। उसके पश्चात् अवध भर के स्वेदज, अण्डज, उद्भिद् और जरायुज जाति के चतुर्विध प्राणियों को साथ लेकर वे स्वर्ग को चले गये॥२०।२४॥हे सृञ्जय ! तप, सत्य, दया और दान में तुमसे श्रेष्ठ और तुम्हारे पुत्र से कहीं अधिक पुण्यात्मा महात्मा रामचन्द्र को भी मृत्यु की मर्यादा माननी पड़ी है। अतएव अब तुम उस पुत्र के लिए वृथा शोक मत करो, जिसने न यज्ञ किया न दक्षिणा दी और न वेदाध्ययन ही किया॥२४।२५॥

—०—

द्रोणपर्व का उनसठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५९ ॥

अथ षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥

नारद उवाच— भगीरथं च राजानं मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
येन भागीरथी गङ्गा चयनैः काञ्चनैश्चिता ॥ १ ॥
यः सहस्रं सहस्राणां कन्या हेमविभूषिताः ।
राज्ञश्च राजपुत्रांश्च ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ॥ २ ॥
सर्वा रथगताः कन्या रथाः सर्वे चतुर्युजः ।
रथे रथे शतं नागाः सर्वे वै हेममालिनः ॥ ३ ॥
सहस्रमश्वाश्चैकैकं गजानां पृष्ठतोऽन्वयुः ।
अश्वे अश्वे शतं गावो गवां पश्चादजाविकम् ॥ ४ ॥
तेनाऽऽक्रान्ता जनौघेन दक्षिणा भूयसीर्ददत् ।
उपह्वरेऽतिव्यथिता तस्याऽङ्के निषसाद ह ॥ ५ ॥

साठवाँ अध्याय ॥ ६० ॥

नारद ने कहा महाराज भगीरथ बड़े प्रतापी थे; पर उन्हें भी मृत्यु के मुख में जाना पड़ा। भगीरथ ने इतने यज्ञ किये थे कि उनके यज्ञों के सुवर्ण के खम्भे गङ्गा के तट पर दूर-दूर तक थे। उन्होंने वीर राजाओं और राजपुत्रों को पराजित करके सुवर्ण के आभूषणों से अलङ्कृत दस लाख सुन्दरी कन्याएँ ब्राह्मणों को दान की थीं। वे कन्याएँ एक-एक रथ पर बैठी हुई थीं और प्रत्येक रथ में चार-चार उत्तम अलङ्कृत घोड़े

तथा भागीरथी गङ्गा उर्वशी चाऽभवत्पुरा ।
दुहितृत्वं गता राज्ञः पुत्रत्वमगमत्तदा ॥ ६ ॥
तां तु गाथां जगुः प्रीता गन्धर्वाः सूर्यवर्चसः ।
पितृदेवमनुष्याणां शृण्वतां वल्गुवादिनः ॥ ७ ॥
भगीरथं यजमानमैक्ष्वाकुं भूरिदक्षिणम् ।
गङ्गा समुद्रगा देवी वव्रे पितरमीश्वरम् ॥ ८ ॥
तस्य सेन्द्रैः सुरगणैर्देवैर्यज्ञः स्वलंकृतः ।
सम्यक्परिगृहीतश्च शान्तविघ्नो निरामयः ॥ ९ ॥
यो य इच्छेत विप्रो वै यत्र यत्राऽऽत्मनः प्रियम् ।
भगीरथस्तदा प्रीतस्तत्र तत्राऽददद्वशी ॥ १० ॥
नाऽदेयं ब्राह्मणस्याऽऽसीद्यस्य यत्स्यात्प्रियं धनम्
सोऽपि विप्रप्रसादेन ब्रह्मलोकं गतो नृपः ॥ ११ ॥
येन यातौ मखमुखौ दिशाशाविह पादपाः ।
तेनाऽवस्थातुमिच्छन्ति तं गत्वाराजमीश्वरम् ॥ १२ ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ॥ १३ ॥
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ १४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६० ॥

जुते हुए थे। प्रत्येक रथ के पीछे सुवर्णमालाभूषित सौ हाथी थे। प्रत्येक हाथी के साथ सहस्र घोड़े और प्रत्येक घोड़े के साथ सुवर्णालङ्कृत सौ गउएँ थीं। गउओं के साथ बहुत सी बहुमूल्य बकरियाँ अथवा भेड़ें थीं॥१।४॥राजा भगीरथ के भारी दक्षिणा देने के समय इतनी भीड़ हुई कि उस भीड़ के आक्रमण से व्यथित और व्याकुल होकर भगवती गङ्गा उन राजा की गोद में बैठ गईं। तभी से वे, भगीरथ की कन्या के अर्थ में भागीरथी नाम से प्रसिद्ध हुई हैं। पुत्र के समान ही गङ्गा ने भगीरथ के पुरखों को नरक से उबारा है। भगवती भागीरथी जिस स्थान पर राजा भगीरथ की जाँघ पर बैठ गई थीं, वह स्थान उर्वशी-तीर्थ के नाम से अब तक प्रसिद्ध है। हे सृञ्जय! देवता, मनुष्य और पितृगण के आगे सूर्यसदृश तेजस्वी मधुरभाषी गन्धर्वगण इस गाथा को गाते हैं॥५।६॥ हे राजेन्द्र! इस प्रकार भगवती गङ्गा ने इक्ष्वाकुकुल-चूड़ामणि, बहुत बड़ी दक्षिणावाले यज्ञों के करनेवाले, महात्मा भगीरथ को अपना पिता बनाया है। भगीरथ की यज्ञशाला को इन्द्र और वरुण आदि लोकपाल सुशोभित करते थे और सब प्रकार के यज्ञ के विघ्नों को मिटाते थे। ब्राह्मण लोग जहाँपर जिस वस्तु को माँगते थे वहींपर उसी समय वह वस्तु उन्हें भगीरथ राजा देते थे।कोई ऐसी वस्तु नहीं थी, जिसे राजा ब्राह्मणों को अदेय समझते हों। वे महात्मा अन्त को ब्राह्मणों के प्रसाद से ब्रह्मलोक को गये॥७।११॥मरीचिप महर्षिगण, मोक्ष और स्वर्ग की प्राप्ति के लिए, सूर्य के समान ब्रह्मविद्या और कर्मकाण्ड में निपुण महात्मा भगीरथ के समीप आते और उनकी उपासना करते थे॥१२॥हे सृञ्जय! सत्य, दया, दान और तप में तुमसे श्रेष्ठ और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा भगीरथ भी मृत्यु से नहीं बचे। इस कारण

यदप्सु युध्यमानस्य चक्रे न परिपेततुः ।
राजानं दृढधन्वानं दिलीपं सत्यवादिनम् ॥ ९ ॥
येऽपश्यन्भूरिदाक्षिण्यं तेऽपि स्वर्गजितो नराः ।
पञ्च शब्दा न जीर्यन्ति खट्वाङ्गस्य निवेशने ॥ १० ॥
स्वाध्यायघोषो ज्याघोषः पिबताश्नीत खादत ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ ११ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ १२ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये एकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥

दिलीप ने रथ पर चढ़कर जल के ऊपर युद्ध किया था; उनके रथ के पहिये जल में नहीं डूबते थे। यह एक अद्भुत कार्य था, जिसे अन्य राजा लोग नहीं कर सकते थे। दिलीप के अतिरिक्त यह अद्भुत क्षमता और किसी में नहीं थी। दृढ़धनुर्द्धर, सत्यवादी, बहुत दक्षिणा देकर यज्ञ करनेवाले राजा दिलीप के दर्शन भर जिन मनुष्यों ने किये थे उन्हें भी स्वर्गलोक प्राप्त हुआ था राजा दिलीप के महल में सदैव धनुष की डोरी का शब्द, वेदपाठ की ध्वनि और भोजन करो, खाओ, पियो इत्यादि का शब्द सुनाई पड़ता था॥७।११॥हे सृञ्जय! वे तुम्हारी अपेक्षा श्रेष्ठ सत्यवादि, तपस्वी, दयालु और दानी तथा तुम्हारे पुत्र से अधिक पुण्यात्मा राजा दिलीप भी मृत्यु के मुख में जाने से नहीं बचे। इस कारण अब तुम अपने उस पुत्र की मृत्यु का वृथा शोक मत करो जिसने न यज्ञ किया, न दक्षिणा दी और न वेदपाठ ही किया॥११।१२॥

द्रोणपर्व का इकसठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६१ ॥

अथ द्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥

नारद उवाच—मान्धाता चेद्यौवनाश्वो मृतः सृञ्जय शुश्रुम ।
देवासुरमनुष्याणां त्रैलोक्यविजयी नृपः ॥ १ ॥
यं देवावश्विनौ गर्भात्पितुः पूर्वं चकर्षतुः ।
मृगयां विचरन्राजा तृषितः क्लान्तवाहनः ॥ २ ॥
धूमं दृष्ट्वाऽगमत्तत्र पृषदाज्यमवाप सः ।
तं दृष्ट्वा युवनाश्वस्य जठरे सूनुतां गतम् ॥ ३ ॥
गर्भाद्धि जहतुर्देवावश्विनौ भिषजां वरौ ।
तं दृष्ट्वा पितुरुत्सङ्गे शयानं देववर्चसम् ॥ ४ ॥

बासठवाँ अध्याय ॥ ६२ ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय! सुनने में आता है कि युवनाश्व के पुत्र और सब देवताओं, दानवों और मनुष्यों को जीतनेवाले प्रतापी राजा मान्धाता को भी एक दिन मृत्यु के मुख में जाना पड़ा था। वे अपने पिता की कोख से उत्पन्न हुए थे और स्वयं अश्विनीकुमारों ने उन्हें पिता के पेट से निकाला था। उसका वृत्तान्त यों है कि मान्धाता के पिता युवनाश्व एक समय शिकार खेलने के लिए वन में गये थे। वहाँ

अन्योन्यमब्रुवन्देवाः कमयं धास्यतीति वै ।
मामेवाऽयं धयत्वग्रे इति ह स्माऽऽह वासवः ॥ ५ ॥
ततोऽङ्गुलिभ्यो हीन्द्रस्य प्रादुरासीत्पयोऽमृतम् ।
मां धास्यतीति कारुण्याद्यदिन्द्रो ह्यन्वकम्पयत् ॥ ६ ॥
तस्मात्तु मान्धातेत्येवं नाम तस्याऽद्भुतं कृतम् ।
ततस्तु धारां पयसो घृतस्य च महात्मनः ॥ ७ ॥
तस्याऽऽस्ये यौवनाश्वस्य पाणिरिन्द्रस्य चाऽस्रवत्
अपिबत्पाणिमिन्द्रस्य सा चाऽप्यह्नाऽभ्यवर्धत ॥ ८ ॥
सोऽभवद् द्वादशसमो द्वादशाहेन वीर्यवान् ।
इमां च पृथिवीं कृत्स्नामेकाह्ना स व्यजीजयत् ॥ ९ ॥
धर्मात्मा धृतिमान्वीरः सत्यसन्धो जितेन्द्रियः ।
जनमेजयं सुधन्वानं गयं पूरुं बृहद्रथम् ॥ १० ॥
असितं च नृगं चैव मान्धाता मनुजोऽजयत् ।
उदेति च यतः सूर्यो यत्र च प्रतितिष्ठति ॥ ११ ॥
तत्सर्वं यौवनाश्वस्य मान्धातुः क्षेत्रमुच्यते ।
सोऽश्वमेधशतैरिष्ट्वा राजसूयशतेन च ॥ १२ ॥
अददद्रोहितान्मत्स्यान्ब्राह्मणेभ्यो विशाम्पते ।
हैरण्यान्योजनोत्सेधानायतान्शतयोजनम् ॥ १३ ॥

उनके वाहन थक गये और उन्हें स्वयं भी तृषा लगी। दूर से यज्ञ का धुआँ देखकर वे एक यज्ञशाला में पहुँचे। वहाँ उन्हें कलश में रक्खा हुआ मन्त्रों से पवित्र "पृषदाज्य" प्राप्त हुआ। वे उसी को पी गये। उसके प्रभाव से युवनाश्व के सूर्य-सदृश तेजस्वी गर्भ रह गया॥१।३॥देवताओं के वैद्य अश्विनीकुमारों ने राजा की यह दशा देखकर, उनके प्राणों की रक्षा के लिए उनकी कोख को फाड़कर एक परम सुन्दर कुमार बाहर निकाला, और उसे राजा की गोद में बिठा दिया। देवतुल्य यशशाली नये कुमार को पिता की गोद में बैठे देखकर परस्पर कहने लगे कि यह अभी का उत्पन्न हुआ बालक क्या पीकर जियेगा? तब इन्द्र ने कहा—ये बालक मुझको पियेगा। इतना कहते ही इन्द्र की उँगलियों में अमृतमय दुग्ध उत्पन्न हो गया। इन्द्र ने करुणा करके कहा था कि यह बालक मेरी उँगलियाँ पियेगा; सो उनके "मान्धाता" इस कथन के अनुसार देवताओं ने युवनाश्व के पुत्र का नाम मान्धाता ही रख दिया॥४।७॥अद्भुत नामवाले "मान्धाता" बालक के मुख में इन्द्र के हाथ से दूध और घी की धाराएँ गिरने लगीं। इन्द्र का हाथ पीने के कारण मान्धाता में दिव्य शक्ति का सञ्चार हुआ और वे नित्य प्रति शीघ्रता के साथ बढ़ने लगे। वे बारह दिन में बारह वर्ष के बालक के समान हो गये। महापराक्रमी मान्धाता ने एक ही दिन में सम्पूर्ण पृथ्वीमण्डल को जीत लिया॥७।१०॥धर्मात्मा, धीर, सत्यवादी, जितेन्द्रिय और महापराक्रमी मान्धाता ने जनमेजय, सुधन्वा, गय, पूरु, बृहद्रथ, असित और नृग आदि बड़े-बड़े पराक्रमी नरपतियों को बाहुबल और धनुष की सहायता से

बहुप्रकारान्सुस्वादून्भक्ष्यभोज्यान्नपर्वतान् ।
अतिरिक्तं ब्राह्मणेभ्यो भुञ्जानो हीयते जनः ॥ १४ ॥
भक्ष्यान्नपाननिचयाः शुशुभुस्त्वन्नपर्वताः ।
घृतह्रदाः सूपपङ्का दधिफेना गुडोदकाः ॥ १५ ॥
रुरुधुः पर्वतान्नद्यो मधुक्षीरवहाः शुभाः ।
देवासुरा नरा यक्षा गन्धर्वोरगपक्षिणः ॥ १६ ॥
विप्रास्तत्राऽऽगताश्चाऽऽसन्वेदवेदाङ्गपारगाः ।
ब्राह्मणा ऋषयश्चाऽपि नाऽऽसंस्तत्राऽविपश्चितः॥ १७ ॥
समुद्रान्तां वसुमतीं वसुपूर्णां तु सर्वतः ।
स तां ब्राह्मणसात्कृत्वा जगामाऽस्तं तदा नृपः ॥ १८ ॥
गतः पुण्यकृतां लोकान्व्याप्य स्वयशसा दिशः ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ १९ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्येति व्याहरन् ॥ २० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये द्विषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६२ ॥

जीत लिया। जहाँ से सूर्य का उदय होता है और जहाँ पर उनका अस्त होता है वहाँ से वहाँ तक युवनाश्व के पुत्र महाराज मान्धाता का क्षेत्र कहलाता है। मान्धाता ने सौ अश्वमेध और इतने ही राजसूय यज्ञ किये थे। उन्होंने यज्ञ की दक्षिणा में ब्राह्मणों को सुवर्ण-पूर्ण रोहित और मत्स्य देश दान किये थे, जो बहुत ऊँचे और श्रेष्ठ समझे जाते थे। उनके भीतर पद्मराग मणियों की खानें थीं॥१०।१३॥उनके यज्ञ में नाना प्रकार के भक्ष्य-भोज्य अन्नों के पर्वत ऐसे ऊँचे, ढेर लगे हुए थे। ब्राह्मणों के अतिरिक्त जो और लोग आये हुए थे वे भी उन स्वादिष्ट आहारों से तृप्त होकर परम आनन्द को प्राप्त हुए थे। उस यज्ञशाला में अनेक प्रकार की खाने-पीने की सामग्रियों के पर्वताकार ढेर लगे थे। घी के कुण्ड, दही का फेन, विविध भोज्य पदार्थों की कीचड़ और गुड़ का जल जिनमें था ऐसी मधु-क्षीर-वाहिनी नदियाँ अन्न के पर्वतों को घेरे हुए थीं। उनके यज्ञ में असंख्य देवता, असुर, मनुष्य, नाग, यक्ष, गन्धर्व, पक्षी आदि प्राणी आये थे। वेद और वेदाङ्ग के पण्डित ब्राह्मणों और ऋषियों का बड़ा भारी जमघट था। वहाँ कोई ऐसा न था, जो शास्त्रों का ज्ञाता न हो॥१४।१७॥महातेजस्वी मान्धाता समुद्रों समेत धन रत्न पूर्ण समग्र पृथ्वीमण्डल ब्राह्मणों को देकर और सब दिशाओं में अपनी पवित्र उज्ज्वल कीर्ति फैलाकर अन्त को स्वर्गवासी हुए। वे यह शरीर त्याग-कर अपने पुण्य से जीते हुए लोकों में गये॥१८। १९॥हे सृञ्जय! तप, सत्य, दया, दान में तुमसे श्रेष्ठ और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा महाराज मान्धाता भी जब मृत्यु के मुख में जाने से नहीं बचे तब तुमको अपने उस पुत्र की मृत्यु का वृथा शोक न करना चाहिए, जिसने न यज्ञ किया, न दक्षिणा दी और न वेदपाठ ही किया॥१९।२०॥

—०—

द्रोणपर्व का बासठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६२ ॥



अथ त्रिषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६३ ॥

नारद उवाच--ययातिं नाहुषं चैव मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
राजसूयशतैरिष्ट्वा सोऽश्वमेधशतेन च ॥ १ ॥
पुण्डरीकसहस्रेण वाजपेयशतैस्तथा ।
अतिरात्रसहस्रेण चातुर्मास्यैश्च कामतः ।
अग्निष्टोमैश्च विविधैः सत्रैश्च प्राज्यदक्षिणैः ॥ २ ॥
अब्राह्मणानां यद्वित्तं पृथिव्यामस्ति किञ्चन ।
तत्सर्वं परिसंख्याय ततो ब्राह्मणसात्करोत् ॥ ३ ॥
सरस्वती पुण्यतमा नदीनां तथा समुद्राः सरितः साद्रयश्च ।
ईजानाय पुण्यतमाय राज्ञे घृतं पयो दुदुहुर्नाहुषाय ॥ ४ ॥
व्यूढे देवासुरे युद्धे कृत्वा देवसहायताम् ।
चतुर्धा व्यभजत्सर्वां चतुर्भ्यः पृथिवीमिमाम् ॥ ५ ॥
यज्ञैर्नानाविधैरिष्ट्वा प्रजामुत्पाद्य चोत्तमाम् ।
देवयान्यां चौशनस्यां शर्मिष्ठायां च धर्मतः ॥ ६ ॥
देवारण्येषु सर्वेषु विजहाराऽमरोपमः ।
आत्मनः कामचारेण द्वितीय इव वासवः ॥ ७ ॥
यदा नाऽभ्यगमच्छान्तिं कामानां सर्ववेदवित् ।
ततो गाथामिमां गीत्वा सदारः प्राविशद्वनम् ॥ ८ ॥

तिरसठवाँ अध्याय ॥ ६३ ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय ! सुना जाता है कि महाराज नहुष के पुत्र ययाति भी मृत्यु के मुख में जाने से नहीं बचे। उन महात्मा ने सौ अश्वमेध, सौ राजसूय, सौ वाजपेय, सहस्र पुण्डरीक याग, इतने ही अतिरात्र, असंख्य चातुर्मास्य, विविध अग्निष्टोम यज्ञ और बहुत दक्षिणावाले अन्य अनेक यज्ञ करके ब्राह्मणद्वेषी म्लेच्छों की सम्पत्ति और पृथ्वी जो कुछ थी सो सब उनसे छीनकर ब्राह्मणों को दे दी थी॥१।३॥राजा ययाति जिस समय पुण्य यज्ञ कर रहे थे उस समय पवित्र नदी सरस्वती, समुद्र, नदी, पर्वत आदि सब जल की जगह दुग्ध-दही देकर उनकी सहायता करते थे। ययाति ने देवासुर संग्राम के समय देवताओं की सहायता की थी और यज्ञ के समय सम्पूर्ण पृथ्वीमण्डल के चार भाग करके चारों ऋत्विजों को दे दिये थे। उन्होंने बहुत से यज्ञ किये। उनके शर्मिष्ठा और (शुक्र की कन्या) देवयानी नाम की दो पत्नियाँ थीं, जिनके गर्भ से धर्मानुसार उन्होंने कई पुत्र उत्पन्न किये॥४।६॥ देवसदृश राजा ययाति, दूसरे इन्द्र की भाँति, अपनी इच्छा के अनुसार सब लोकपालों के उद्यानों में सैर किया करते थे। बहुत समय तक विषयभोग करने पर भी जब उनकी विषयवासना शान्त नहीं हुई तब वेद-शास्त्र के जाननेवाले राजा ययाति एक गाथा गाते हुए स्त्रियों सहित वन को चले गये। वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश करते समय ययाति ने जो गाथा गाई थी वह यह है कि "पृथ्वीमण्डल भर पर धान्य, यव, सुवर्ण, पशु, स्त्री आदि जितनी भोग की सामग्री है वह सब यदि

यत्पृथिव्यां व्रीहियवं हिरण्यं पशवः स्त्रियः ।
नाऽलमेकस्य तत्सर्वमिति मत्वा शमं व्रजेत् ॥ ९ ॥
एवं कामान्परित्यज्य ययातिर्धृतिमेत्य च ।
पूरुं राज्ये प्रतिष्ठाप्य प्रयातो वनमीश्वरः ॥ १० ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ ११ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये त्रिषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६३ ॥

एक ही मनुष्य को भोग करने के लिए मिल जाय तो भी उसे तृप्ति नहीं होगी । यह जानकर मनुष्य को वैराग्यपूर्वक शान्ति का मार्ग ग्रहण करना चाहिए।" महाराज ययाति इस प्रकार विरक्त होकर, सब विषयों की वासना छोड़कर, धैर्यधारणपूर्वक वन को चले गये । वन को जाते समय उन्होंने छोटे बालक पूरु को राज्य सौंप दिया था॥७।१०॥हे सृञ्जय ! वन में जाकर हरि को भजते हुए अन्त समय वे भी मृत्यु के वशवर्ती हुए । तुमसे तप, दया, दान और सत्य में अधिक और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा महाराज ययाति को भी एक दिन मृत्यु के मुख में जाना ही पड़ा । इसलिए तुम अपने उस पुत्र की मृत्यु का शोक न करो, जिसने न यज्ञ किया, न दक्षिणा दी और न वेद ही पढ़ा॥११॥

द्रोणपर्व का तिरसठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६३ ॥

अथ चतुःषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६४ ॥

नारद उवाच—नाभागमम्बरीषं च मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
यः सहस्रं सहस्राणां राज्ञां चैकस्त्वयोधयत् ॥ १ ॥
जिगीषमाणाः संग्रामे समन्ताद्वैरिणोऽभ्ययुः ।
अस्त्रयुद्धविदो घोराः सृजन्तश्चाऽशिवा गिरः ॥ २ ॥
बललाघवशिक्षाभिस्तेषां सोऽस्त्रबलेन च ।
छत्रायुधध्वजरथांश्छित्वा प्रासान्गतव्यथः ॥ ३ ॥
त एनं मुक्तसन्नाहाः प्रार्थयञ्जीवितैषिणः ।
शरण्यमीयुः शरणं तवाऽऽस्म इति वादिनः ॥ ४ ॥

चौंसठवाँ अध्याय ॥ ६४ ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय ! सुनते हैं कि प्रतापी महाराज अम्बरीष को भी मृत्यु ने नहीं छोड़ा । राजा अम्बरीष ने अकेले ही दस लाख वीर राजाओं से युद्ध किया था । अस्त्र-शस्त्र के युद्ध में निपुण, घोरदर्शन वैरी राजाओं ने जय प्राप्त करने की अभिलाषा से युद्धभूमि में चारों ओर से कटु वचन कहते-कहते अम्बरीष को घेर लिया था । किन्तु अम्बरीष ने अपने बाहुबल, स्फूर्ति और अस्त्रबल से उन सबको परास्त कर दिया । उन शत्रुओं के छत्र, शस्त्र, ध्वजा, रथ, वाहन आदि को नष्ट कर दिया, बहुतों को मार भी डाला । इस प्रकार वे सब शत्रु अम्बरीष के अधीन हो गये । मृत्यु से जो शत्रु बच रहे थे वे अपने

स तु तान्वशगान्कृत्वा जित्वा चेमां वसुन्धराम्।
ईजे यज्ञशतैरिष्टैर्यथाशास्त्रं तथाऽनघ ॥ ५ ॥
बुभुजुः सर्वसम्पन्नमन्नमन्ये जनाः सदा ।
तस्मिन्यज्ञे तु विप्रेन्द्राः सन्तृप्ताः परमार्चिताः ॥ ६ ॥
मोदकान्पूरिकापूपान्स्वादुपूर्णांश्च शष्कुलीः ।
करम्भान्पृथुमृद्वीका अन्नानि सुकृतानि च ॥ ७ ॥
सूपान्मैरेयकापूपान्रागखाण्डवपानकान् ।
मृष्टान्नानि सुयुक्तानि मृदूनि सुरभीणि च ॥ ८ ॥
घृतं मधु पयस्तोयं दधीनि रसवन्ति च ।
फलं मूलं च सुस्वादु द्विजास्तत्रोपभुञ्जते ॥ ९ ॥
मादनीयानि पापानि विदित्वा चाऽऽत्मनः सुखम्।
अपिबन्त यथाकामं पानपा गीतवादितैः ॥ १० ॥
तत्र स्म गाथा गायन्ति क्षीवा हृष्टाः पठन्ति च ।
नाभागस्तुतिसंयुक्ता ननृतुश्च सहस्रशः ॥ ११ ॥
तेषु यज्ञेष्वम्बरीषो दक्षिणामत्यकालयत् ।
राज्ञां शतसहस्राणि दशप्रयुतयाजिनाम् ॥ १२ ॥
हिरण्यकवचान्सर्वाञ्श्वेतच्छत्रप्रकीर्णकान् ।
हिरण्यस्यन्दनारूढान्सानुयात्रपरिच्छदान् ॥ १३ ॥
ईजानो वितते यज्ञे दक्षिणामत्यकालयत् ।
मूर्धाभिषिक्तांश्च नृपान्राजपुत्रशतानि च ॥ १४ ॥

प्राण बचाने के लिए, कवच फेंककर "हम आपके शरणागत हैं" कहते हुए, अम्बरीष के आश्रय में आ गये॥१।४॥महाबलशाली इन्द्र-सदृश राजा अम्बरीष ने इस प्रकार सब राजाओं को अपने अधीन करके सारी पृथ्वी को अपने अधिकार में कर लिया और फिर शास्त्रविधि के अनुसार सैंकड़ों यज्ञ किये। उन यज्ञों में जो लोग आये थ उनको अत्यन्त स्वादिष्ट भोजन कराये गये थे। विधिपूर्वक ब्राह्मणों की पूजा की गई थी और वे लोग अच्छी तरह स्वादिष्ट, अनेक प्रकार के, लड्डू, पूरी, पुए, कचोड़ी, करम्भ (दही-चिउरा), पृथुमृद्वीक, अच्छी तरह बनाये गये विविध अन्न, कच्ची रसोई, मैरेयक (मदिरा), रागखाण्डव, शरबत, और अनेक प्रकार की मिठाइयाँ, घी, मधु, दुग्ध, दही, जल, रसीले फल, कन्द मूल आदि विविध पदार्थ खा पीकर परम प्रसन्न होते थे। मद्य-पान को पापजनक जानकर भी सुखप्राप्ति के लिए बहुत से लोग इच्छानुसार मदिरा पीते थे और प्रसन्नतापूर्वक गाते बजाते थे॥५।१०॥मदिरा और अन्य नशों को खा-पीकर नशे में मस्त सहस्रों मनुष्य, अम्बरीष की प्रशंसा से पूर्ण, कविता और गाथा गाते और हर्ष के मारे नाचने लगते थे। हे राजेन्द्र! प्रतापी अम्बरीष ने अपने यज्ञों में बहुत दक्षिणा दी थी। उन्हों ने विद्वान् ब्राह्मणों को दस अयुत यज्ञ करानेवाले एक लाख ऐसे राजा दान किये थे, जो सुवर्ण के

सदण्डकोशनिचयान्ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ।
नैवं पूर्वे जनाश्चक्रुर्न करिष्यन्ति चाऽपरे ॥ १५ ॥
यदम्बरीषो नृपतिः करोत्यमितदक्षिणः ।
इत्येवमनुमोदन्ते प्रीता यस्य महर्षयः ॥ १६ ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभिश्वैत्येति व्याहरन् ॥ १७ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये चतुःषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६४ ॥

कवच, श्वेत छत्र और कलँगी से शोभित थे सुवर्णमय रथों पर सवार थे और जिनके साथ उनके सब अनुचर आदि भी थे । अम्बरीष ने यह अद्भुत ही काम किया जो दण्ड-कोष-सामग्रीसहित मूर्धाभिषिक्त सैकड़ों राजा और राजपुत्र दक्षिणा में दे डाले । महर्षियों ने प्रसन्न होकर कहा था कि राजा अम्बरीष ने जैसी अपरिमित दक्षिणा दी और अद्भुत यज्ञ किये, वैसी दक्षिणा न किसी ने दी होगी और न कोई आगे दे सकेगा॥११।१६॥हे सृञ्जय ! वे राजा अम्बरीष भी अन्त को मृत्यु के अधीन हुए । तप, सत्य, दया, दान में तुमसे बढ़े हुए और तुम्हारे पुत्र से अधिक पुण्यात्मा राजा अम्बरीष भी जब मृत्यु से नहीं बचे तब तुमको उस पुत्र की मृत्यु का वृथा शोक नहीं करना चाहिए जिसने न यज्ञ किया, न दक्षिणा दी और न वेदाध्ययन ही किया॥१७॥

—०—

द्रोणपर्व का चौसठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६४ ॥

अथ पञ्चषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६५ ॥

नारद उवाच—शशबिन्दुं च राजानं मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
ईजे स विविधैर्यज्ञैः श्रीमान्सत्यपराक्रमः ॥ १ ॥
तस्य भार्यासहस्राणां शतमासीन्महात्मनः ।
एकैकस्यां च भार्यायां सहस्रं तनयाऽभवन् ॥ २ ॥
ते कुमाराः पराक्रान्ताः सर्वे नियुतयाजिनः ।
राजानः क्रतुभिर्मुख्यैरीजाना वेदपारगाः ॥ ३ ॥
हिरण्यकवचाः सर्वे सर्वे चोत्तमधन्विनः ।
सर्वेऽश्वमेधैरीजाना कुमाराः शशिबिन्दवः ॥ ४ ॥

पैंसठवाँ अध्याय ॥ ६५ ॥

नारद जी कहते हैं—हे सृञ्जय ! सुना जाता है कि महाप्रतापी राजा शशबिन्दु भी मृत्यु से नहीं बचे । सत्यविक्रमी श्रीमान् शशबिन्दु ने अनेक प्रकार के बड़े-बड़े यज्ञ करके देवताओं और ब्राह्मणों को सन्तुष्ट किया था । शशबिन्दु के एक लाख रानियाँ थीं । एक-एक रानी के गर्भ से राजा के एक-एक सहस्र पुत्र उत्पन्न हुए थे । वे राजकुमार अत्यन्त पराक्रमी, वेदशास्त्रविशारद, हिरण्मय कवचों से भूषित और श्रेष्ठ धनुर्द्धर योद्धा थे । उन राजकुमारों ने भी पृथक्-पृथक् विधिपूर्वक बहुत से अश्वमेध यज्ञ और अन्य प्रकार के दस-दस लाख यज्ञ किये थे॥१।४॥ राजा शशबिन्दु ने स्वयं अश्वमेध करके उसकी दक्षिणा

तानश्वमेधे राजेन्द्रो ब्राह्मणेभ्योऽददत्पिता ।
शतं शतं रथगजा एकैकं पृष्ठतोऽन्वयुः ॥ ५ ॥
राजपुत्रं तदा कन्यास्तपनीयस्वलंकृताः ।
कन्यां कन्यां शतं नागा नागे नागे शतं रथाः ॥ ६ ॥
रथे रथे शतं चाऽश्वा बलिनो हेममालिनः ।
अश्वे अश्वे गोसहस्रं गवां पञ्चाशदाविकाः ॥ ७ ॥
एतद्धनमपर्याप्तमश्वमेधे महामखे ।
शशिबिन्दुर्महाभागो ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ॥ ८ ॥
वार्क्षाश्च यूपा यावन्त अश्वमेधे महामखे ।
ते तथैव पुनश्चाऽन्ये तावन्तः काञ्चनाऽभवन् ॥ ९ ॥
भक्ष्यान्नपाननिचयाः पर्वताः क्रोशमुच्छ्रिताः ।
तस्याऽश्वमेधे निर्वृत्ते राज्ञः शिष्टास्त्रयोदश ॥ १० ॥
तुष्टपुष्टजनाकीर्णां शान्तविघ्नामनामयाम् ।
शशिबिन्दुरिमां भूमिं चिरं भुक्त्वा दिवं गतः ॥ ११ ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्येति व्याहरन् ॥ १२ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये पञ्चषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६५ ॥

में वे सब अपने पुत्र ब्राह्मणों को दे डाले। प्रत्येक राजकुमार के साथ और भी बहुत कुछ सामान था। एक-एक राजपुत्र के साथ सौ-सौ रथ, हाथी, घोड़े और मणि-सुवर्ण आदि से अलङ्कृत कन्याएँ भी थीं। प्रत्येक कन्या के साथ सौ हाथी थे। प्रत्येक हाथी के साथ सौ रथ थे। प्रत्येक रथ के साथ सुवर्णमाल्य भूषित महाबली श्रेष्ठ सौ घोड़े थे। प्रत्येक घोड़े के साथ सहस्र गायें थीं। प्रत्येक गाय के साथ पचास भेड़ें थीं॥५। ८॥हे सृञ्जय! राजा शशबिन्दु ने अश्वमेध यज्ञ करके इस प्रकार ब्राह्मणों को अपार धन दिया था। साधारणत. लोगों के अश्वमेध यज्ञ में जितने लकडी के खम्भे होते हैं उतने ही लकड़ी के खम्भे तो शशबिन्दु के यज्ञ में थे ही, किन्तु उनके अतिरिक्त उतने ही सुवर्ण के खम्भे (यूप) भी थे। शशबिन्दु के महायज्ञ में इतनी सामग्री तैयार की गई थी कि कोस भर के ऊँचे, पर्वताकार, खाने-पीने की सामग्री के, तेरह ढेर खिला-पिला चुकने पर अन्त को बच रहे थे। उनके राज्यकाल में यह पृथ्वीमण्डल शान्ति से परिपूर्ण था; कहीं कोई विघ्न, अनर्थ या व्याधि नहीं देख पड़ती थी। सर्वत्र हृष्ट-पुष्ट मनुष्य दिखाई पड़ते थे। राजा शशबिन्दु बहुत समय तक इस प्रकार राज्य करके अन्त में स्वर्ग को चले गये॥९।११॥हे महाराज! तप, सत्य, दया, दान में तुमसे श्रेष्ठ और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा प्रतापी महाराज शशबिन्दु भी जब मृत्यु से नहीं बच सके तब फिर तुम उस पुत्र की मृत्यु का वृथा शोक क्यों करते हो, जिसने न यज्ञ किये, न दक्षिणा दी और न वेदपाठ ही किया॥१२॥

—०—

द्रोणपर्व का पैंसठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६५ ॥

अथ षट्षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६६ ॥

नारद उवाच—गयं चाऽऽमूर्त्तरयसं मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
यो वै वर्षशतं राजा हुतशिष्टाशनो भवत् ॥ १ ॥
तस्मै ह्यग्निर्वरं प्रादात्ततो वव्रे वरं गयः ।
तपसा ब्रह्मचर्येण व्रतेन नियमेन च ॥ २ ॥
गुरूणां च प्रसादेन वेदानिच्छामि वेदितुम् ।
स्वधर्मेणाऽविहिंस्याऽन्यान्धनमिच्छामि चाऽक्षयम्॥ ३ ॥
विप्रेषु ददतश्चैव श्रद्धा भवतु नित्यशः ।
अनन्यासु सवर्णासु पुत्रजन्म च मे भवेत् ॥ ४ ॥
अन्नं मे ददतः श्रद्धा धर्मे मे रमतां मनः ।
अविघ्नं चाऽस्तु मे नित्यं धर्मकार्येषु पावक ॥ ५ ॥
तथा भविष्यतीत्युक्त्वा तत्रैवाऽन्तरधीयत ।
गयो ह्यवाप्य तत्सर्वं धर्मेणाऽरीनजीजयत् ॥ ६ ॥
स दर्शपौर्णमासीभ्यां कालेष्वाग्रयणेन च ।
चातुर्मास्यैश्च विविधैर्यज्ञैश्चाऽवाप्तदक्षिणैः ॥ ७ ॥
अयजच्छ्रद्धया राजा परिसंवत्सराञ्शतम् ।
गवां शतसहस्राणि शतमश्वशतानि च ॥ ८ ॥
शतं निष्कसहस्राणि गवां चाऽप्ययुतानि षट् ।
उत्थायोत्थाय स प्रादात्परिसंवत्सराञ्शतम् ॥ ९ ॥

छासठवाँ अध्याय ॥ ६६ ॥

नारद जी ने कहा—हे सृञ्जय! सुना जाता है कि अमूर्तरया के पुत्र महाराज गय को भी मृत्यु ने नहीं छोड़ा। उन महात्मा ने सौ वर्ष तक हवन से बचा हुआ अन्न ही खाकर जीवन धारण किया था। महाराज गय के इस उत्कृष्ट नियम को देखकर अग्निदेव अत्यन्त सन्तुष्ट हुए और वरदान देने के लिए उनके समीप आकर कहने लगे—"मैं प्रसन्न हूँ, मुझसे वरदान माँगो"। राजा गय ने अग्निदेव से कहा—हे अग्निदेव! मेरी इच्छा है कि मैं तप, ब्रह्मचर्य, व्रत, नियम और गुरुजन के प्रसाद से सब वेदशास्त्रों का मर्म जान जाऊँ। औरों की हिंसा न करके मैं अपने धर्म से अक्षय धन का अधिकारी हो जाना चाहता हूँ। मैं नित्य श्रद्धापूर्वक ब्राह्मणों को धन दे सकूँ और अपने वर्ण की सुन्दरी धर्मपत्नियों के गर्भ से मेरे उत्तम सन्तान उत्पन्न हो। सदा धर्म में ही मेरा मन लगा रहे और धर्मपालन में कभी कोई विघ्न न हो"॥१।५॥राजा गय के ये वचन सुनकर अग्निदेव बहुत ही सन्तुष्ट हुए और इच्छानुरूप वरदान देकर अन्तर्द्धान हो गये। राजा गय ने अग्निदेव की कृपा और वरदान के प्रभाव से अभिलषित विषय पाकर अपने शत्रुओं को परास्त किया। इसके उपरान्त उन्होंने सौ वर्ष की दीक्षा लेकर धर्मानुसार दर्शपौर्णमास, आग्रयण, चातुर्मास्य आदि अनेक श्रेष्ठ यज्ञ किये और ब्राह्मणों को बहुत दक्षिणा देकर सन्तुष्ट किया। सौ वर्ष तक नित्य प्रातःकाल उठकर

नक्षत्रेषु च सर्वेषु ददन्नक्षत्रदक्षिणाः ।
ईजे च विविधैर्यज्ञैर्यथा सोमोऽङ्गिरा यथा ॥ १० ॥
सौवर्णां पृथिवीं कृत्वा य इमां मणिशर्कराम् ।
विप्रेभ्यः प्राददद्राजा सोऽश्वमेधे महामखे ॥ ११ ॥
जाम्बूनदमया यूपाः सर्वे रत्नपरिच्छदाः ।
गयस्याऽऽसन्समृद्धास्तु सर्वभूतमनोहराः ॥ १२ ॥
सर्वकामसमृद्धं च प्रादादन्नं गयस्तदा ।
ब्राह्मणेभ्यः प्रहृष्टेभ्यः सर्वभूतेभ्य एव च ॥ १३ ॥
ससमुद्रवनद्वीपनदीनदवनेषु च ।
नगरेषु च राष्ट्रेषु दिवि व्योम्नि च येऽवसन् ॥ १४ ॥
भूतग्रामाश्च विविधाः सन्तृप्ता यज्ञसम्पदा ।
गयस्य सदृशो यज्ञो नाऽस्त्यन्य इति तेऽब्रुवन् ॥ १५ ॥
षट्त्रिंशद्योजनायामा त्रिंशद्योजनमायता ।
पश्चात्पुरश्चतुर्विंशद्वेदी ह्यासीद्धिरण्मयी ॥ १६ ॥
गयस्य यजमानस्य मुक्ता वज्रमणिस्तृता ।
प्रादात्स ब्राह्मणेभ्योऽथ वासांस्याभरणानि च ॥ १७ ॥
यथोक्ता दक्षिणाश्चाऽन्या विप्रेभ्यो भूरिदक्षिणः ।
यत्र भोजनशिष्टस्य पर्वताः पञ्चविंशतिः ॥ १८ ॥
कुल्याः कुशलवाहिन्यो रसानामभवंस्तदा ।
वस्त्राभरणगन्धानां राशयश्च पृथग्विधाः ॥ १९ ॥

थे ब्राह्मणों को एक लाख सत्तर हजार गौएँ, दस हजार घोड़े और एक लाख निष्क सुवर्ण दान करते थे। प्रति नक्षत्र में नक्षत्र-दक्षिणा देते और सोम तथा अङ्गिरा के समान बहुत से विविध यज्ञ करते थे॥६।१०॥गय राजा ने अश्वमेध यज्ञ के अन्त में ब्राह्मणों को सुवर्ण की वेदियाँ (चबूतरे) बनवाकर दान की थीं। उन वेदियों में असंख्य मणि-रत्न भी थे। उस यज्ञ में बहुत से रत्नों से शोभित, सब प्राणियों के मन को मोहनेवाले, बहुमूल्य, सुवर्ण के खम्भे (यूप) थे। महाराज गय ने यज्ञ के समय में प्रसन्न-चित्त ब्राह्मणों और अन्यान्य प्राणियों को उत्तम भोजन कराये थे। समुद्र, वन, द्वीप, नदी, नद, नगर, देश, स्वर्ग और आकाशमण्डल में रहनेवाले अनेक प्रकार के सब जीव महाराज गय के यज्ञ में सब प्रकार से तृप्त और सन्तुष्ट होकर कहने लगे थे कि महाराज गय के यज्ञ के समान और किसी का यज्ञ कभी नहीं हुआ। महात्मा गय के यज्ञ की वेदी तीस योजन चौड़ी, छत्तीस योजन लम्बी, चौबीस योजन आगे और पीछे विस्तृत थी॥११।१६॥उसमें असंख्य मणि, मोती, हीरे स्थान-स्थान पर जगमगा रहे थे। महाराज गय ने ब्राह्मणों को वस्त्र, आभूषण और पहले कहे अनुसार दक्षिणाएँ दी थीं। उनका यज्ञ समाप्त होने पर सबको, दे-लेकर, खिला-पिलाकर भोजन-सामग्री के पच्चीस पर्वत बराबर ढेर, दुग्ध और रस की कई नदियाँ और वस्त्रों तथा आभूषणों की कई

यस्य प्रभावाच्च गयस्त्रिपु लोकेपु विश्रुतः ।
वटश्चाऽक्षय्यकरणः पुण्यं ब्रह्मसरश्च तत् ॥ २० ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्येति व्याहरन् ॥ २१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये षट्षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६६ ॥

ढेरियाँ बच रही थीं । ऐसा अद्भुत यज्ञ करने के ही प्रभाव से महाराज गय की कीर्त्ति तीनों लोकों में प्रसिद्ध है । जहाँ गय ने यज्ञ किया था उस स्थान पर अक्षय-वट और पवित्र ब्रह्मसरोवर अब तक उपस्थित हैं । इन्हीं के कारण गय का नाम जगत् में प्रसिद्ध हो रहा है ॥१७।२०॥ हे सृञ्जय ! तप, सत्य, दया, दान में तुमसे अधिक और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा धर्मात्मा महाराज गय को भी अन्त को मृत्यु के वश होना पड़ा । इसलिए अब तुम अपने उस पुत्र की मृत्यु का शोक मत करो, जिसने न यज्ञ ही किया, न दक्षिणा दी और न वेदपाठ ही पढ़ा॥२१॥

— ० —

द्रोणपर्व का छासठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६६ ॥

अथ सप्तषष्टितमोऽध्याय. ॥ ६७ ॥

नारद उवाच – सांकृतिं रन्तिदेवं च मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
यस्य द्विशतसाहस्रा आसन्सूदा महात्मनः ॥ १ ॥
गृहानभ्यागतान्विप्रानतिथीन्परिवेषकाः ।
पक्वापक्वं दिवारात्रं वरान्नममृतोपमम् ॥ २ ॥
न्यायेनाऽधिगतं वित्तं ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ।
वेदानधीत्य धर्मेण यश्चक्रे द्विषतो वशे ॥ ३ ॥
उपस्थिताश्च पशवः स्वयं यं शंसितव्रतम् ।
बहवः स्वर्गमिच्छन्तो विधिवत्सत्रयाजिनम् ॥ ४ ॥
नदी महानसाद्यस्य प्रवृत्ता चर्मराशितः ।
तस्माच्चर्मण्वती पूर्वमग्निहोत्रेऽभवत्पुरा ॥ ५ ॥
ब्राह्मणेभ्योऽददन्निष्कान्सौवर्णान्स प्रभावतः ।
तुभ्यं निष्कं तुभ्यं निष्कमिति ह स्म प्रभाषते ॥ ६ ॥

सड़सठवाँ अध्याय ॥ ६७ ॥

नारद जी कहते हैं—हे सृञ्जय! सुना जाता है कि महामति रन्तिदेव की भी मृत्यु हुई । दानी रन्तिदेव राजा के यहाँ रसोई बनाने और परोसनेवाले दो लाख अनुचर थे । ये लोग राजा के यहाँ आनेवाले अतिथि-अभ्यागतों और भूखे-प्यासों के लिए नित्य सुन्दर रसोई बनाते और उनके आगे परोसते थे । रन्तिदेव ने न्याय से उपार्जित किया हुआ बहुत सा धन ब्राह्मणों को दे डाला था । उन्होंने वेद पढ़े थे और क्षत्रिय-धर्म के अनुसार युद्ध करके शत्रुओं को वश में कर लिया था॥१।३॥रन्तिदेव के यज्ञदीक्षा लेने

तुभ्यं तुभ्यमिति प्रादान्निष्कान्निष्कान्सहस्रशः ।
ततः पुनः समाश्वास्य निष्कानेव प्रयच्छति ॥ ७ ॥
अल्पं दत्तं मयाऽद्येति निष्ककोटिं सहस्रशः ।
एकाह्ना दास्यति पुनः कोऽन्यस्तत्सम्प्रदास्यति ॥ ८ ॥
द्विजपाणिवियोगेन दुःखं मे शाश्वतं महत् ।
भविष्यति न सन्देह एवं राजाऽददद्वसु ॥ ९ ॥
सहस्रशश्च सौवर्णान्वृषभान्गोशतानुगान् ।
साष्टं शतं सुवर्णानां निष्कमाहुर्धनं तथा ॥ १० ॥
अध्यर्धमासमददद्ब्राह्मणेभ्यः शतं समाः ।
अग्निहोत्रोपकरणं यज्ञोपकरणं च यत् ॥ ११ ॥
ऋषिभ्यः करकान्कुम्भान्स्थालीः पिठरमेव च ।
शयनासनयानानि प्रासादांश्च गृहाणि च ॥ १२ ॥
वृक्षांश्च विविधान्दद्यादन्नानि च धनानि च ।
सर्वं सौवर्णमेवाऽऽसीद्रन्तिदेवस्य धीमतः ॥ १३ ॥
तत्राऽस्य गाथा गायन्ति ये पुराणविदो जनाः ।
रन्तिदेवस्य तां दृष्ट्वा समृद्धिमतिमानुषीम् ॥ १४ ॥
नैतादृशं दृष्टपूर्वं कुबेरसदनेष्वपि ।
धनं च पूर्यमाणं नः किं पुनर्मनुजेष्विति ॥ १५ ॥

पर, स्वर्ग प्राप्त करने की इच्छा से, बहुत से यज्ञपशु स्वयं उनके समीप आ जाते थे। उनके अग्निहोत्र यज्ञ में इतने पशु मारे गये थे कि उनके रसोईघर से, मारे गये पशुओं के चमड़ा से, जो रक्त निकला उससे अत्यन्त पवित्र श्रेष्ठ चर्मण्वती नदी प्रकट हुई। महाराज रन्तिदेव बारम्बार यह कहते हुए कि "तुमको निष्क देता हूँ, तुमको निष्क देता हूँ" ब्राह्मणों को सहस्रा निष्क दान करते थे और इतने पर भी जो लोग बच रहते थे उन्हें सान्त्वना देकर सुवर्ण निष्क ही देते थे। वे ऐसे दानी थे कि एक एक दिन में सहस्रा लाखों करोड़ों निष्क देकर भी यह खेद किया करते थे कि मैंने आज थोड़ा ही दान किया, अब और ब्राह्मण कहाँ मिलें जिनको मैं दान दूँ। दान लेनेवाले ब्राह्मणों को दान न देने से मुझे चिरस्थायी महादुःख होगा,—यही सोचकर राजा बहुत सा द्रव्य दान किया करते थे। हे सृञ्जय ! सहस्र सुवर्ण के बैल, सौ गायें और एक सौ आठ सुवर्णमुद्रा इतने को एक निष्क कहते हैं ॥४।१०॥ राजा रन्तिदेव सौ वर्ष तक प्रत्येक पक्ष में ऐसे करोड़ों निष्क ब्राह्मणों को देते थे। उनके यहाँ सब सामान सुवर्ण का था। वे ऋषियों, ब्राह्मणों को सुवर्ण की बनी अग्निहोत्र की सामग्री, यज्ञ की सामग्री, करवे ( करक ), घड़े, थाली, पीढ़े, शय्या, आसन, सवारियाँ, महल, मकान, विविध फल फूलों के वृक्ष और अन्न आदि सामग्री दान किया करते थे॥११।१३॥ रन्तिदेव की उस अलौकिक समृद्धि और सम्पत्ति को देखकर पुराण इतिहास के ज्ञाताओं ने यह गाथा गाई है कि "महाराज रन्तिदेव का ऐसा विभव और धन-सम्पत्ति कुबेर के भवन में भी नहीं देख पड़ती, मनुष्यों

व्यक्तं वस्वोकसारेयमित्यूचुस्तत्र विस्मिताः ।
सांकृते रन्तिदेवस्य यां रात्रिमतिथिर्वसेत् ॥ १६ ॥
आलभ्यन्त तदा गावः सहस्राण्येकविंशतिः ।
तत्र स्म सूदाः क्रोशन्ति सुमृष्टमणिकुण्डलाः ॥ १७ ॥
सूपं भूयिष्ठमश्नध्वं नाऽद्य मांसं यथा पुरा ।
रन्तिदेवस्य यत्किञ्चित्सौवर्णमभवत्तदा ॥ १८ ॥
तत्सर्वं वितते यज्ञे ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ।
प्रत्यक्षं तस्य हव्यानि प्रतिगृह्णन्ति देवताः ॥ १९ ॥
कव्यानि पितरः काले सर्वकामान्द्विजोत्तमाः ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ २० ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मापुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्येति व्याहरन् ॥ २१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये सप्तषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६७ ॥

के यहाँ की कौन कहे ! महाराज रन्तिदेव के भवन तो सुवर्ण रत्न की खान हैं।'' रन्तिदेव के भवन में इतने अधिक अतिथि-अभ्यागत आते थे कि उनके भोजन के लिए इक्कीस सहस्र गायें मारी जाती थीं॥१४। १७॥सुन्दर चमकीले मणिकुण्डल पहने हुए रसोइये उत्तम-उत्तम भोजन तैयार करके अतिथियों से पुकार-पुकारकर कहते थे कि 'अच्छी तरह मांस आदि भक्षण कीजिए।आज का मांस पहले का सा नहीं बना है, बहुत बढ़िया बना है।'' महाराज रन्तिदेव के यहाँ जितना सुवर्ण था वह सब उन्होंने यज्ञ करते समय ब्राह्मणों को बाँट दिया था। उनके यज्ञों में देवता प्रत्यक्ष आकर हव्य ग्रहण करते थे, पितृगण कव्य ग्रहण करते थे और ब्राह्मण याचक आदि सब यथेष्ट पदार्थ पाकर प्रसन्न होते थे॥१७।२०॥हे सृञ्जय ! महाराज रन्तिदेव तप, दया, दान और सत्य में तुमसे बढ़े हुए और तुम्हारे पुत्र से अधिक पुण्यात्मा थे; तथापि उन्हें भी मृत्यु के मुख में जाना ही पड़ा। इसलिए अब तुम अपने पुत्र की मृत्यु के लिए वृथा शोक मत करो, जिसने न यज्ञ ही किये, न दक्षिणा ही दी और न वेद ही पढ़ा॥२१॥

—०—

द्रोणपर्व का सड़सठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६७ ॥

अथ अष्टषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६८ ॥

नारद उवाच—दौष्यन्तिं भरतं चापि मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
कर्माण्यसुकराण्यन्यैः कृतवान्यः शिशुर्वने ॥ १ ॥
हिमावदातान्यः सिंहान्नखदंष्ट्रायुधान्वली ।
निर्वीर्यांस्तरसा कृत्वा विचकर्ष ववन्ध च ॥ २ ॥

अड़सठवाँ अध्याय ॥ ६८ ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय ! महाप्रतापी दुष्यन्त के पुत्र भरत को भी मरना ही पड़ा। वे महाप्रतापी बाल्यावस्था में ही वन में ऐसे अद्भुत कार्य करते थे जो और मनुष्यों के लिए सर्वथा दुष्कर थे। वे बर्फ के समान

क्रूरांश्चोग्रतरान्व्याघ्रान्दमित्वा चाऽकरोद्वशे ।
मनःशिला इव शिलाः संयुक्ता जतुराशिभिः ॥ ३ ॥
व्यालादींश्चाऽतिबलवान्सुप्रतीकान्गजानपि ।
दंष्ट्रासु गृह्य विमुखाञ्शुष्कास्यानकरोद्वशे ॥ ४ ॥
माहिषानप्यतिबलो बलिनो विचकर्ष ह ।
सिंहानां च सुदृप्तानां शतान्याकर्षयद्बलात् ॥ ५ ॥
बलिनः सृमरान्खड्गान्नानासत्त्वानि चाप्युत ।
कृच्छ्रप्राणं वने बध्वा दमयित्वाप्यवासृजत् ॥ ६ ॥
तं सर्वदमनेत्याहुर्द्विजास्तेनाऽस्य कर्मणा ।
तं प्रत्यषेधज्जननी मा सत्त्वानि विजीजहि ॥ ७ ॥
सोऽश्वमेधशतेनेष्ट्वा यमुनामनु वीर्यवान् ।
त्रिशताश्वान्सरस्वत्यां गङ्गामनु चतुःशतान् ॥ ८ ॥
सोऽश्वमेधसहस्रेण राजसूयशतेन च ।
पुनरीजे महायज्ञैः समाप्तवरदक्षिणैः ॥ ९ ॥
अग्निष्टोमातिरात्राभ्यामिष्ट्वा विश्वजिता अपि ।
वाजपेयसहस्राणां सहस्रैश्च सुसंवृतैः ॥ १० ॥
इष्ट्वा शाकुन्तलो राजा तर्पयित्वा द्विजान्धनैः ।
सहस्रं यत्र पद्मानां कण्वाय भरतो ददौ ॥ ११ ॥

बल और नख तथा दाढ़ ही जिनके शस्त्र हैं ऐसे महाबली सिंहोंको अपने बाहुबल से पछाड कर खींचते हुए ले आते और बाँधते थे । क्रूरप्रकृति अत्यन्त उग्र व्याघ्रों को हराकर वश में कर लेना उनके बायें हाथ का कर्तव्य था । मैनसिल और लाख के रङ्ग की लाल बूँदों से युक्त जिनकी खाल होती है ऐसे चीतों को पकड़कर वे वश में कर लेते थे॥१।२॥बहुत से विषैले सर्पो और बली गजराजों को पकड़कर उनके दाँत उखाड़ डालते थे और उन सूखे मुखवाले वशवर्ती जीवों को अधमरा करके छोड़ देते थे। बड़े-बड़े बली भैंसों को पकड़कर खींचते थे और सैंकड़ों बल-दृप्त सिंहों को पकड़कर खींचते थे । सृमर, गैंडे आदि अनेक बली वनजन्तुओं को पकड़ कर लाते, बान्धते और वश में करके छोड़ देते थे। उन जीवों की जान भर बच जाती थी । तपोवन के रहनेवाले ऋषियों ने बालक भरत के ऐसे अद्भुत कर्म देखकर उनका नाम 'सर्वदमन' रख दिया था । भरत की माता शकुन्तला उन्हें सदा मना किया करती थीं कि हे पुत्र! इस प्रकार वन के जीवों को क्लेश मत दो॥४।७॥महाराज भरत जब बड़े हुए तब उन्होंने यमुना के तट पर सौ अश्वमेध, सरस्वती नदी के तट पर तीन सौ अश्वमेध और गङ्गा के तट पर चार सौ अश्वमेध यज्ञ किये । इसके पश्चात् उन्होंने फिर सहस्र अश्वमेध और राजसूय यज्ञ किये और उनमें ब्राह्मणों को बहुत बड़ी-बड़ी दक्षिणाएँ दीं । भरत जी ने अग्निष्टोम, अतिरात्र, विश्वजित् और सहस्रों वाजपेय यज्ञ करके देवताओं को सन्तुष्ट कर दिया । राजा भरत ने इस प्रकार असंख्य यज्ञ किये और ब्राह्मणों को अपरिमित धन देकर

जाम्बूनदस्य शुद्धस्य कनकस्य महायशाः ।
यस्य यूपः शतव्यामः परिणाहेन काञ्चनः ॥ १२ ॥
समागम्य द्विजैः सार्धं सेन्द्रैर्देवैः समुच्छ्रितः ।
अलंकृतान्भ्राजमानान्सर्वरत्नैर्मनोहरैः ॥ १३ ॥
हैरण्यानश्वान्द्विरदान्रथानुष्ट्रानजाविकम् ।
दासीदासं धनं धान्यं गाः सवत्साः पयस्विनीः ॥ १४ ॥
ग्रामान्गृहांश्च क्षेत्राणि विविधांश्च परिच्छदान् ।
कोटीशतायुतांश्चैव ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ॥ १५ ॥
चक्रवर्ती ह्यदीनात्मा जितारिर्ह्यजितः परैः ।
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ॥ १६ ॥
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्येति व्याहरन् ॥ १७ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये अष्टषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६८ ॥

प्रसन्न कर दिया। उन्होंने यज्ञ की दक्षिणा में आचार्य कण्व को एक सहस्र विशुद्ध सुवर्ण के बने हुए कमल दिये थे॥८।१२॥उनके यज्ञ में सुवर्ण के बने हुए यूप इतने बड़े थे कि उनका घेरा सौ व्याम (व्याम = चार हाथ) का था। इन्द्र आदि देवताओं ने आकर ब्राह्मणों के साथ उनके यूप की स्थापना की थी। राजा भरत ने अलङ्कारों से अलङ्कृत रत्नमण्डित सुवर्ण-शोभित असंख्य हाथी, घोड़े, रथ, ऊँट, बकरे, भेड़े, दासी-दास, धन, धान्य, बछड़ों सहित दुधार गायें, गाँव, घर, खेत, विविध वस्त्र और सैकड़ों करोड़ अयुत सुवर्णमुद्राएँ ब्राह्मणों को दान की थीं। वे चक्रवर्ती, शत्रुओं को जीतनेवाले, स्वयं अपराजित और उत्साही महात्मा भरत भी एक दिन मृत्यु के मुख में चले गये॥१२।१६॥हे सृञ्जय ! तुमसे बढ़कर तपस्वी, दानी, दयालु, सत्यवादी और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर पुण्यात्मा भरत को भी जब मरना ही पड़ा तब तुम्हें अपने उस पुत्र की मृत्यु का वृथा शोक कभी न करना चाहिए, जिसने न यज्ञ ही किया, न दक्षिणा ही दी, न वेद ही पढ़ा॥१६।१७॥

— ० —

द्रोणपर्व का अड़सठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६८ ॥

अथ एकोनसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ६९ ॥

नारद उवाच—पृथुं वैन्यं च राजानं मृतं सृञ्जय शुश्रुम ।
यमभ्यषिञ्चन्साम्राज्ये राजसूये महर्षयः ॥ १ ॥
यत्नतः प्रथितेत्यूचुः सर्वानभिभवन्पृथुः ।
क्षतान्नस्त्रास्यते सर्वानित्येवं क्षत्रियोऽभवत् ॥ २ ॥

उनहत्तरवाँ अध्याय ॥ ६९ ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय ! सुना जाता है कि राजा वेन के पुत्र महाराज पृथु को भी एक दिन मृत्यु के अधीन हो जाना पड़ा था। महर्षियों ने उनसे राजसूय यज्ञ कराया था और आपस में सम्मति करके, उसी अवसर पर, भारत के सम्राट् के पद पर उनका अभिषेक किया था। महाप्रतापी पृथु

पृथुं वैन्यं प्रजा दृष्ट्वा रक्ताः स्मेति यदब्रुवन् ।
ततो राजेति नामाऽस्य अनुरागादजायत ॥ ३ ॥
अकृष्टपच्या पृथिवी आसीद्वैन्यस्य कामधुक् ।
सर्वाः कामदुघा गावः पुटके पुटके मधु ॥ ४ ॥
आसन्हिरण्मया दर्भाः सुखस्पर्शाः सुखावहाः ।
तेषां चीराणि संवीताः प्रजास्तेष्वेव शेरते ॥ ५ ॥
फलान्यमृतकल्पानि स्वादूनि च मधूनि च ।
तेषामासीत्तदाऽऽहारो निराहाराश्च नाऽभवन् ॥ ६ ॥
अरोगाः सर्वसिद्धार्था मनुष्या ह्यकुतोभयाः ।
न्यवसन्त यथाकामं वृक्षेषु च गुहासु च ॥ ७ ॥
प्रविभागो न राष्ट्राणां पुराणां नाऽभवत्तदा ।
यथासुखं यथाकामं तथैता मुदिताः प्रजाः ॥ ८ ॥
तस्य संस्तम्भिता ह्यापः समुद्रमभियास्यतः ।
पर्वताश्च ददुर्मार्गं ध्वजभङ्गश्च नाऽभवत् ॥ ९ ॥
तं वनस्पतयः शैला देवासुरनरोरगाः ।
सप्तर्षयः पुण्यजना गन्धर्वाप्सरसोऽपि च ॥ १० ॥
पितरश्च सुखासीनमभिगम्येदमब्रुवन् ।
सम्राडसि क्षत्रियोऽसि राजा गोप्ता पिताऽसि नः ॥ ११ ॥

ने अपने बाहुबल से पृथ्वीमण्डल के सब वीर राजाओं को परास्त कर दिया था । महर्षियों ने यह कहकर उनका सार्थक नामकरण किया था कि ये महाराज हम सबको प्रथित ( प्रसिद्ध ) करेंगे इसलिए इनका नाम पृथु होगा । ये हम प्राणियों की क्षत (शत्रुओं या डाकुओं-चोरों के आक्रमण से होनेवाले शस्त्रकृत घाव ) से रक्षा करेंगे इसलिए ये क्षत्रिय हैं और इनका क्षत्रिय पद सार्थक है । हे सृञ्जय ! महाराज पृथु को देखकर सब प्रजा ने कहा था कि हम सब इनके अनुरागी हैं, इसी से प्रजा-रञ्जन गुण होने के कारण वे राजा हुए॥१।३॥महाराज पृथु के राज्यकाल में यह पृथ्वी बिना जोते ही सब अन्न उत्पन्न करती थी और कामधेनु के समान प्रजा को उसकी इच्छानुसार वस्तुएँ देती थी। सब गायें कामधेनु थीं। कमल मधुपूर्ण रहते थे । कुश सुवर्णमय थे और उनका स्पर्श सुखदायक था । लोग उन्हीं के बने वस्त्र पहनते और उन्हीं की शय्या पर लेटते थे। कोई प्राणी भूखा नहीं रहता था, लोग वृक्षों के अमृततुल्य स्वादिष्ट मधुर फल खाते थे॥४।६॥उस समय के मनुष्य नीरोग और निर्भय थे; उनकी सब इच्छाएँ पूर्ण होती थीं। मनुष्य इच्छानुसार वृक्षों के तले या पर्वतों की कन्दराओं में रहते थे । उस समय पृथ्वी पर राष्ट्र और पुर आदि का विभाग नहीं हुआ था । सब प्रजा इच्छानुसार प्रसन्नतापूर्वक जहाँ चाहे वहाँ रहती थी । महाराज पृथु जब समुद्र-यात्रा करते तब जल स्तम्भन हो जाता था । इसी प्रकार पर्वत आदि भी उन्हें यथेष्ट मार्ग दे दिया करते थे। फाटक आदि के भीतर रथ जाते समय उनके रथ की ऊँची ध्वजा कभी नहीं टूटी॥७।९॥महात्मा

देह्यस्मभ्यं महाराज प्रभुः सन्नीप्सितान्वरान् ।
यैर्वयं शाश्वतीस्तृप्तीर्वर्त्तयिष्यामहे सुखम् ॥ १२ ॥
तथेत्युक्त्वा पृथुर्वैन्यो गृहीत्वाऽऽजगवं धनुः ।
शरांश्चाऽप्रतिमान्घोरांश्चिन्तयित्वाऽब्रवीन्महीम् ॥ १३ ॥
एह्येहि वसुधे क्षिप्रं क्षरैभ्यः कांक्षितं पयः ।
ततो दास्यामि भद्रं ते अन्नं यस्य यथेप्सितम् ॥ १४ ॥
वसुधोवाच—दुहितृत्वेन मां वीर सङ्कल्पयितुमर्हसि ।
तथेत्युक्त्वा पृथुः सर्वं विधानमकरोद्वशी ॥ १५ ॥
ततो भूतनिकायास्तां वसुधां दुदुहुस्तदा ।
तां वनस्पतयः पूर्वं समुत्तस्थुर्दुधुक्षवः ॥ १६ ॥
साऽतिष्ठद्वत्सला वत्सं दोग्धृपात्राणि चेच्छती ।
वत्सोऽभूत्पुष्पितः शालः प्लक्षो दोग्धाऽभवत्तदा॥ १७ ॥
छिन्नप्ररोहणं दुग्धं पात्रमौदुम्बरं शुभम् ।
उदयः पर्वतो वत्सो मेरुर्दोग्धा महागिरिः ॥ १८ ॥
रत्नान्योषधयो दुग्धं पात्रमश्ममयं तथा ।
दोग्धा चाऽऽसीत्तदा देवो दुग्धमूर्जस्करं प्रियम् ॥ १९ ॥
असुरा दुदुहुर्मायामामपात्रे तु ते तदा ।
दोग्धा द्विमूर्धा तत्राऽऽसीद्वत्सश्चाऽऽसीद्विरोचनः॥ २० ॥

प्रतापी पृथु एक समय अपनी सभा में सुखपूर्वक विराजमान थे, इसी समय वनस्पति, पर्वत, देवता, असुर, मनुष्य, नाग, सप्तऋषि, पुण्यजन ( यक्ष ), गन्धर्व, अप्सरा, पितर आदि सब उनके समीप जाकर कहने लगे—हे महाराज! आप सम्राट हैं, क्षत्रिय हैं, हमारे रक्षक, पिता और राजा है। आप प्रभु है, इसलिए हम सब अनुगत प्रजा को हमारी इच्छा के अनुसार वर दीजिए, जिनसे तृप्त होकर हम लोग सदा सुख से रहें॥१०।१२॥तब महात्मा पृथु ने उन्हें यथेष्ट वर देना स्वीकार कर लिया। इसके उपरान्त अपना दिव्य आजगव धनुष और उग्र बाण लेकर, क्षण भर सोचकर, उन्होंने पृथ्वी से कहा—हे धरित्री! इधर आओ, तुम्हारा कल्याण हो। तुम शीघ्र इस प्रजा को, इच्छा के अनुरूप, दुग्ध दो। तब मैं प्रजा को, इसकी प्रार्थना के अनुसार अन्न देकर सन्तुष्ट करूँगा। और जो तुम मेरी आज्ञा नहीं मानोगी तो मैं अभी इन बाणों से तुम्हारे टुकड़े टुकड़े कर डालूँगा॥१३।१४॥पृथ्वी ने भयभीत होकर कहा—हे भद्र! मुझे आज से आप अपनी कन्या समझिए। हे वीर! आप वत्स, पात्र, दुहनेवाले और दुग्ध आदि की कल्पना कर दीजिए, तो मैं सबको उनकी अभीष्ट वस्तुएँ दे दूँगा। नारद जी कहते हैं—हे सृञ्जय! तब पृथु राजा ने गोरूपिणी पृथ्वी को दुहने का सब प्रबन्ध कर दिया। संसार के सब प्राणी निम्नलिखित प्रकार से पृथ्वी को दुहने लगे। सबसे पहले दुहने की इच्छा से वृक्ष आदि ( वनस्पति ) पृथ्वी के समीप आये। वत्सवत्सला गाय का रूप रक्खे हुए पृथ्वी, दुहनेवाले और दुहने के पात्र को चाहती हुई, खड़ी ही थी। वनस्पतियों में पुष्पित शाल वृक्ष

कृषिं च सस्यं च नरा दुदुहुः पृथिवीतले ।
स्वायम्भुवो मनुर्वत्सस्तेषां दोग्धाऽभवत्पृथुः ॥ २१ ॥
अलाबुपात्रे च तथा विषं दुग्धा वसुन्धरा ।
धृतराष्ट्रोऽभवद्दोग्धा तेषां वत्सस्तु तक्षकः ॥ २२ ॥
सप्तर्षिभिर्ब्रह्म दुग्धा तथा चाऽक्लिष्टकर्मभिः ।
दोग्धा बृहस्पतिः पात्रं छन्दो वत्सश्च सोमराट् ॥ २३ ॥
अन्तर्धानं चाऽऽमपात्रे दुग्धा पुण्यजनैर्विराट् ।
दोग्धा वैश्रवणस्तेषां वत्सश्चाऽऽसीद्वृषध्वजः ॥ २४ ॥
पुण्यगन्धान्पद्मपात्रे गन्धर्वाप्सरसोऽदुहन् ।
वत्सश्चित्ररथस्तेषां दोग्धा विश्वरुचिः प्रभुः ॥ २५ ॥
स्वधां रजतपात्रेषु दुदुहुः पितरश्च ताम् ।
वत्सो वैवस्वतस्तेषां यमो दोग्धाऽन्तकस्तदा ॥ २६ ॥
एवं निकायैस्तैर्दुग्धा पयोऽभीष्टं हि सा विराट् ।
यैर्वर्त्तयन्ति ते ह्यद्य पात्रैर्वत्सैश्च नित्यशः ॥ २७ ॥
यज्ञैश्च विविधैरिष्ट्वा पृथुर्वैन्यः प्रतापवान् ।
सन्तर्पयित्वा भूतानि सर्वैः कामैर्मनःप्रियैः ॥ २८ ॥
हैरण्यानकरोद्राजा ये केचित्पार्थिवा भुवि ।
तान्ब्राह्मणेभ्यः प्रायच्छदश्वमेधे महामखे ॥ २९ ॥

बछड़ा बना, पाकर का पेड़ दुहनेवाला बना, कटे हुए वृक्ष का फिर पनप आना ही दुग्ध और उदुम्बर (गूलर) पात्र हुआ॥१५।१८॥पर्वत जब पृथ्वी को दुहने लगे तब उदयाचल बछड़ा बना और महापर्वत सुमेरु दुहनेवाला हुआ। उन्होंने रत्न और ओषधिरूप दुग्ध को प्रस्तरमय पात्र में दुह लिया। उसके पश्चात् सब देवताओं ने इन्द्र को बछड़ा और सूर्य को दुहनेवाला बनाकर प्रिय तेजोमय वस्तुओं को लकड़ी के पात्र में दुह लिया।असुरों ने विरोचन को बछड़ा और शुक्राचार्य को दुहनेवाला बनाकर आममय पात्र में मायारूप दुग्ध दुह लिया॥१८।२०॥मनुष्यों ने स्वायम्भुव मनु को बछड़ा और स्वयं महाराज पृथु को दुहनेवाला बनाकर पृथ्वीतलरूप पात्र में खेती और अन्नरूप दुग्ध दुह लिया। नागवंश ने महानाग तक्षक को बछड़ा और नागराज धृतराष्ट्र को दुहनेवाला बनाकर अलाबु-पात्र में विषरूप दुग्ध दुह लिया। अक्लिष्टकर्मा सप्तर्षियों ने राजा सोम को बछड़ा और बृहस्पति को दुहनेवाला बनाकर छन्दोमय पात्र में ब्रह्मस्वरूप वेदमय दुग्ध दुह लिया ॥२१।२३॥यक्षों ने वृषध्वज शङ्कर को बछड़ा और कुबेर को दुहनेवाला बनाकर आमपात्र में अन्तर्द्धान-क्रियारूप दुग्ध दुह लिया। गन्धर्वों और अप्सराओं ने चित्ररथ को बछड़ा और विश्वरुचि को दुहनेवाला बनाकर पद्म पात्र में पवित्र सुगन्धरूप दुग्ध दुह लिया। पितरों ने वैवस्वत को बछड़ा और यम को दुहनेवाला बनाकर रजतपात्र में स्वधास्वरूप दुग्ध दुह लिया ॥२४।२६॥हे सृञ्जय ! इस प्रकार सभी प्राणियों ने अपने-अपने बछड़े की सहायता से अपने-अपने पात्र में अपनी-अपनी अभीष्ट वस्तु दुह

षष्टिनागसहस्राणि षष्टिनागशतानि च ।
सौवर्णानकरोद्राजा ब्राह्मणेभ्यश्च तान्ददौ ॥ ३० ॥
इमां च पृथिवीं सर्वां मणिरत्नविभूषिताम् ।
सौवर्णीमकरोद्राजा ब्राह्मणेभ्यश्च तां ददौ ॥ ३१ ॥
स चेन्ममार सृञ्जय चतुर्भद्रतरस्त्वया ।
पुत्रात्पुण्यतरस्तुभ्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ॥ ३२ ॥
अयज्वानमदाक्षिण्यमभि श्वैत्यति व्याहरन् ॥ ३३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये एकोनसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ६९ ॥

ली, जिससे कि अब तक उनका निर्वाह हो रहा है। महाप्रतापी पृथु ने बहुत से यज्ञ करके, सब प्राणियों को उनके अभीष्ट पदार्थ देकर, सन्तुष्ट कर दिया। उन्होंने अश्वमेध यज्ञ में पृथ्वी पर के सब पदार्थों की सुवर्णमयी प्रतिमूर्तियाँ बनवाकर ब्राह्मणों को दान कर दी थीं। उन्होंने सुवर्ण के छासठ सहस्र हाथी बनवाकर ब्राह्मणों को दान किये थे। इसी प्रकार मणि-रत्न-पूर्ण और सुवर्णमयी पृथ्वी बनवाकर ब्राह्मणों को दान कर दी थी। हे सृञ्जय! महाराज पृथु तुमसे अधिक सत्यनिष्ठ, दयालु, दानी और तपस्वी थे और तुम्हारे पुत्र से बढ़कर धर्मात्मा थे; किन्तु उन्हें भी एक दिन मृत्यु के मुख में जाना ही पड़ा। इसलिए अब तुम अपने उस पुत्र की मृत्यु का वृथा शोक मत करो, जिसने न यज्ञ ही किया, न दक्षिणा ही दी और न वेद ही पढ़ा॥२७।३३॥

—०—

द्रोणपर्व का उनहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६९ ॥

अथ सप्ततितमोऽध्याय ॥ ७० ॥

नारद उवाच—रामो महातपाः शूरो वीरलोकनमस्कृतः ।
जामदग्न्योऽप्यतियशा अवितृप्तो मरिष्यति ॥ १ ॥
यः स्माऽऽस्यमनुपर्येति भूमिं कुर्वन्निमां सुखाम् ।
न चाऽऽसीद्विक्रिया यस्य प्राप्य श्रियमनुत्तमाम् ॥ २ ॥
यः क्षत्रियैः परामृष्टे वत्से पितरि चाऽब्रुवन् ।
ततोऽवधीत्कार्त्तवीर्यमजितं समरे परैः ॥ ३ ॥
क्षत्रियाणां चतुःषष्टिमयुतानि सहस्रशः ।
तदा मृत्योः समेतानि एकेन धनुषाऽजयत् ॥ ४ ॥

सत्तरवाँ अध्याय ॥ ७० ॥

नारद ने कहा—हे सृञ्जय! महायशस्वी, शूर और वीर, परशुराम को तो तुम जानते ही होगे। वे भी एक दिन अवश्य ही मरेंगे और अन्त समय तक जीवन-सुख आदि से अतृप्त ही रहेंगे। श्रेष्ठ राजलक्ष्मी और सुख पाकर भी उनके चित्त में किसी प्रकार का विकार नहीं उत्पन्न हुआ। उन्होंने पृथ्वी का पापरूप भार उतारने के लिए अस्त्र-शस्त्र धारण कर रक्खे थे। उनके श्रेष्ठ चरित्र में कभी कोई परिवर्तन नहीं हुआ था। एक समय कृतवीर्य के पुत्र सहस्रबाहु अर्जुन ने, क्षत्रिय-सेना के साथ उनके पिता के आश्रम में पहुँचकर बछ-

ब्रह्मद्विषां चाऽथ तस्मिन्महस्राणि चतुर्दश ।
पुनरन्यान्निजग्राह दन्तकूरं जघान ह ॥ ५ ॥
सहस्रं मुसलेनाऽहन्सहस्रमसिनाऽवधीत् ।
उद्बन्धनात्सहस्रं च सहस्रमुदके धृतम् ॥ ६ ॥
दन्तान्भंक्त्वा सहस्रस्य कर्णान्नासा न्यकृन्तत ।
ततः सप्तसहस्राणां कटुधूपमपाययत् ॥ ७ ॥
शिष्टान्बध्वा च हत्वा वै तेषां मूर्ध्नि विभिद्य च ।
गुणावतीमुत्तरेण खाण्डवाद्दक्षिणेन च ॥ ८ ॥
गिर्यन्ते शतसाहस्रा हैहयाः समरे हताः ।
सरथाश्वगजा वीरा निहतास्तत्र शेरते ॥ ९ ॥
पितुर्वधामर्षितेन जामदग्न्येन धीमता ।
निजघ्ने दशसाहस्रान्रामः परशुना तदा ॥ १० ॥
नह्यमृष्यत ता वाचो यास्तैर्भृशमुदीरिताः ।
भृगो रामाऽभिधावेति यदाऽऽक्रन्दन्द्विजोत्तमाः ॥ ११ ॥
ततः काश्मीरदरदान्कुन्तिक्षुद्रकमालवान् ।
अङ्गवङ्गकलिङ्गांश्च विदेहांस्ताम्रलिप्तकान् ॥ १२ ॥
रक्षोवाहान्वीतिहोत्रांस्त्रिगर्तान्मार्तिकावतान् ।
शिबीनन्यांश्च राजन्यान्देशान्देशान्सहस्रशः ॥ १३ ॥
निजघान शितैर्बाणैर्जामदग्न्यः प्रतापवान्

---

पूर्वक अग्निहोत्र की गाय के जाने का प्रयत्न किया और मुनिवर जमदग्नि पर भी आक्रमण किया। उस समय परशुराम जी घटनास्थल पर उपस्थित नहीं थे। लौटने पर उन्हें यह वृत्तान्त विदित हुआ। तब उन्होंने क्रोधी होकर उस सहस्रबाहु अर्जुन को मार डाला, जिसे कभी कोई शत्रु युद्ध में नहीं जीत सका था॥१।३॥ परशुराम जी ने उसी सिलसिले में मृत्युग्रस्त चौंसठ सहस्र अयुत क्षत्रियों का एक धनुष की सहायता से नष्ट कर दिया। उसके पश्चात् और भी ब्राह्मणद्वेषी दुए चौदह सहस्र क्षत्रियों को मारा। महावीर परशुराम ने निग्रहपूर्वक सहस्र क्षत्रियों को मूसल से और इतने ही क्षत्रियों को खड्ग से मारा। उन्होंने सहस्र क्षत्रियों को वृक्षों की डालों में फाँसी देकर और सहस्र क्षत्रियों को जल में डुबाकर मार डाला। सहस्र क्षत्रियों के दाँत तोड़ डाले और सहस्र क्षत्रियों के कान काट लिये। उन्होंने बचे हुए हैहयवंशी क्षत्रियों को बाँध कर मार डाला और उनके मस्तक तोड़ दिये॥४।८॥ मान सहस्र क्षत्रियों को दण्ड स्वरूप उन्होंने कड़वा धुआँ पिलाया। पिता के मारे जाने से कुपित महामनि परशुराम ने गुणावती के उत्तर और खाण्डव वन के दक्षिण जो स्थान है वहाँ शतसहस्र वीर हैहयों को रथ, हाथी, घोड़े आदि सहित समर में मार डाला। उस समय परशुराम ने क्षत्रियों के कहे हुए कटु वचन और "हे परशुराम! दौड़ो, बचाओ" यह ब्राह्मणों सहित पिता की पुकार स्मरण करके परशु से दस सहस्र क्षत्रियों का संहार कर डाला॥८।१०॥ परम

कोटीशतसहस्राणि क्षत्रियाणां सहस्रशः ।
इन्द्रगोपकवर्णस्य बन्धुजीवनिभस्य च ॥ १४ ॥
रुधिरस्य परीवाहैः पूरयित्वा सरांसि च ।
सर्वानष्टादश द्वीपान्वशमानीय भार्गवः ॥ १५ ॥
ईजे क्रतुशतैः पुण्यैः समाप्तवरदक्षिणैः ।
वेदीमष्टनलोत्सेधां सौवर्णां विधिनिर्मिताम् ॥ १६ ॥
सर्वरत्नशतैः पूर्णां पताकाशतमालिनीम् ।
ग्राम्यारण्यैः पशुगणैः सम्पूर्णां च महीमिमाम् ॥ १७ ॥
रामस्य जामदग्न्यस्य प्रतिजग्राह कश्यपः ।
ततः शतसहस्राणि द्विपेन्द्रान्हेमभूषणान् ॥ १८ ॥
निर्दस्युं पृथिवीं कृत्वा शिष्टेष्टजनसंकुलाम् ।
कश्यपाय ददौ रामो हयमेधे महामखे ॥ १९ ॥
त्रिःसप्तकृत्वः पृथिवीं कृत्वा निःक्षत्रियां प्रभुः ।
इष्ट्वा क्रतुशतैर्वीरो ब्राह्मणेभ्यो ह्यमन्यत ॥ २० ॥
सप्तद्वीपां वसुमतीं मारीचोऽगृह्णत द्विजः ।
रामं प्रोवाच निर्गच्छ वसुधातो ममाऽज्ञया ॥ २१ ॥
स कश्यपस्य वचनात्प्रोत्सार्य सरितां पतिम् ।
इषुपाते युधां श्रेष्ठः कुर्वन्ब्राह्मणशासनम् ॥ २२ ॥
अध्यावसद्गिरिश्रेष्ठं महेन्द्रं पर्वतोत्तमम् ।
एवं गुणशतैर्युक्तो भृगूणां कीर्तिवर्धनः ॥ २३ ॥

---

प्रतापी परशुरामजी ने इसके उपरान्त क्षत्रिय-कुल पर क्रोध करके काश्मीर, दरद, कुन्ति, क्षुद्रक, मालव, अङ्ग, वङ्ग, कलिङ्ग, विदेह, ताम्रलिप्त, रक्षोवाह, वीतिहोत्र, त्रिगर्त, मार्तिकावत, शिबि तथा अन्यान्य देशों के दस-सहस्र-कोटि क्षत्रियों को तीक्ष्ण बाणों से यमपुरी भेज दिया॥११।१३॥ बीरबहूटी और दुपहरी फूल के रङ्ग के शत्रुओं के रक्त का प्रवाह बहाकर उन्होंने उससे कई सरोवर भर दिये और अठारहों द्वीपों को अपने वश में कर लिया। उसके पश्चात् सैकड़ों महायज्ञ किये, जिनके समाप्त होने पर ब्राह्मणों को बड़ी बड़ी दक्षिणाएँ दीं। उनके यज्ञ में जो वेदी सुवर्ण की बनी थी वह बत्तीस हाथ ऊँची थी और विधिपूर्वक बनाई गई थी। उस वेदी में सैकड़ों रत्न थे और सैकड़ों पताकाएँ लगी हुई थीं। गाँव के और वन के असंख्य पशुओं से पूर्ण यह समग्र पृथ्वी परशुराम ने आचार्य कश्यप को दक्षिणा में दे दी थी। पृथ्वी को दस्यु रूप क्षत्रियों से शून्य और शिष्ट जनों से परिपूर्ण करके अश्वमेध महायज्ञ में परशुराम ने कश्यप को दक्षिणा में सुवर्णभूषणमण्डित एक लाख गजराज दान किये थे॥१४।१८॥ हे श्वैत्यनन्दन ! परशुराम ने इस प्रकार इक्कीस बार इस पृथ्वी को क्षत्रिय हीन करके सैकड़ों यज्ञ किये और सारी पृथ्वी ब्राह्मणों को दान कर दी। महर्षि कश्यप ने सातों द्वीप पृथ्वी परशुराम से लेकर उनसे कहा – हे राम ! तुम यह

जामदग्न्यो ह्यतियशा मरिष्यति महाद्युतिः ।
त्वया चतुर्भद्रतरः पुण्यात्पुण्यतरस्तव ॥ २४ ॥
अयज्वानमदाक्षिण्यं मा पुत्रमनुतप्यथाः ।
एते चतुर्भद्रतरास्त्वया भद्रशताधिकाः ।
मृता नरवरश्रेष्ठ मरिष्यन्ति च सृञ्जय ॥ २५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७० ॥

पृथ्वी मुझको दे चुके हो इसलिए, मेरी आज्ञा के अनुसार, इस पृथ्वी से निकलकर अन्यत्र जाकर रहो॥१९।२१॥हे महाराज! ब्राह्मण की आज्ञा मानकर श्रेष्ठ योद्धा परशुराम ने बाणप्रहार से समुद्र को उसकी सीमा से हटा दिया और वे महेन्द्राचल पर्वत पर जाकर रहने लगे॥इस प्रकार सैकड़ों गुणों से अलङ्कृत,तेजस्वी,यशस्वी और भृगुवंश की कीर्ति को बढ़ानेवाले परशुराम भी एक दिन अवश्य मरेंगे॥२२।२४॥हे राजेन्द्र ! सत्य, तप, दया, दान में तुमसे श्रेष्ठ और तुम्हारे पुत्र से अधिक पुण्यात्मा परशुराम को भी एक दिन मरना पड़ेगा। अतएव अब तुम अपने उस पुत्र की मृत्यु के लिए वृथा शोक मत करो, जिसने न यज्ञ ही किया न दक्षिणा ही दी और न वेद ही पढ़ा। देखो, तुमसे सब बातों में श्रेष्ठ, सब गुणों से अलङ्कृत, प्रतापी राजर्षि लोग मृत्यु के वश हुए हैं और ऐसे ही सैकड़ों राजा और प्रतापी लोग आगे चलकर मरेंगे॥२५॥

द्रोणपर्व का सत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७० ॥

अथ एकसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७१ ॥

व्यास उवाच—पुण्यमाख्यानमायुष्यं श्रुत्वा षोडशराजिकम् ।
अव्याहरन्नरपतिस्तूष्णीमासीत्स सृञ्जयः ॥ १ ॥
तमब्रवीत्तथाऽऽसीनं नारदो भगवानृषिः ।
श्रुतं कीर्त्तयतो मह्यं गृहीतं ते महाद्युते ॥ २ ॥
आहोस्विदन्ततो नष्टं श्राद्धं शूद्रीपताविव ।
स एवमुक्तः प्रत्याह प्राञ्जलिः सृञ्जयस्तदा ॥ ३ ॥
एतच्छ्रुत्वा महाबाहो धन्यमाख्यानमुत्तमम् ।
राजर्षीणां पुराणानां यज्वनां दक्षिणावताम् ॥ ४ ॥
विस्मयेन हृते शोके तमसीवाऽर्कतेजसा ।
विपाप्माऽस्म्यव्यथोपेतो ब्रूहि किं करवाण्यहम्॥ ५ ॥

नारद उवाच —दिष्ट्याऽपहृतशोकस्त्वं वृणीष्वेह यदिच्छसि ।
तत्तत्प्रपत्स्यसे सर्वं न मृषावादिनो वयम् ॥ ६ ॥

सृञ्जय उवाच—एतेनैव प्रतीतोऽहं प्रसन्नो यद्भवान्मम ।
प्रसन्नो यस्य भगवान्न तस्याऽस्तीह दुर्लभम् ॥ ७ ॥

नारद उवाच—मृतं ददानि ते पुत्रं दस्युभिर्निहतं वृथा ।
उद्धृत्य नरकात्कष्टात्पशुवत्प्रोक्षितं यथा ॥ ८ ॥

व्यास उवाच—प्रादुरासीत्ततः पुत्रः सृञ्जयस्याऽद्भुतप्रभः ।
प्रसन्नेनर्षिणा दत्तः कुबेरतनयोपमः ॥ ९ ॥
ततः सङ्गम्य पुत्रेण प्रीतिमानभवन्नृपः ।
ईजे च क्रतुभिः पुण्यैः समाप्तवरदक्षिणैः ॥ १० ॥
अकृतार्थश्च भीतश्च न च सान्नाहिको हतः ।
अयज्वा त्वनपत्यश्च ततोऽसौ जीवितः पुनः ॥ ११ ॥
शूरो वीरः कृतार्थश्च प्रताप्याऽरीन्सहस्रशः ।
अभिमन्युर्गतो वीरः पृतनाभिमुखो हतः ॥ १२ ॥
ब्रह्मचर्येण यान्कांश्चित्प्रज्ञया च श्रुतेन च ।
इष्टैश्च क्रतुभिर्यान्ति तांस्ते पुत्रोऽक्षयान्गतः ॥ १३ ॥
विद्वांसः कर्मभिः पुण्यैः स्वर्गमीहन्ति नित्यशः ।
न तु स्वर्गादयं लोकः काम्यते स्वर्गवासिभिः ॥ १४ ॥

---

इसमे यज्ञ करनेवाले, दक्षिणा देनेवाले, प्राचीन राजर्षियों का वृत्तान्त वर्णन किया गया है। सूर्य जैसे अन्धकार को नष्ट कर देते हैं वैसे ही इन उपाख्यानों के सुनने से उत्पन्न हुए ज्ञान और विस्मय ने मेरे शोक को दूर कर दिया है। मैं निष्पाप हो गया हूँ, मेरी सब व्यथा जाती रही। बताइए, अब मैं क्या करूँ॥३।५॥ यह सुनकर नारद ने कहा—हे राजेन्द्र! बड़ी बात जो तुम्हारे हृदय से पुत्रशोक जाता रहा। अब तुम्हारी जो इच्छा हो वह वर माँगो। जो तुम चाहोगे वही पाओगे। हम ऋषि लोग मिथ्यावादी नहीं हैं॥६॥ सृञ्जय ने कहा—हे भगवन्! आप मुझ पर प्रसन्न हैं, इसी से मैं कृतकृत्य हो गया। आप जिस पर प्रसन्न हों उसके लिए दुर्लभ ही क्या है॥७॥नब नारद ने कहा—हे राजेन्द्र! डाकुओं ने वृथा तुम्हारे पुत्र की हत्या की है। मैं उसे, यज्ञबलि में निहत पशु की भाँति, कष्टदायक नरक से उबारकर फिर तुमको देता हूँ॥८॥व्यास जी कहते हैं—प्रसन्न ऋषि नारद के तपोबल के प्रभाव से सृञ्जय का वह पुत्र, कुबेर के बालक के समान अद्भुत प्रभा से सम्पन्न होकर, सृञ्जय के सन्मुख प्रकट हो गया। अपने पुत्र को पाकर राजा सृञ्जय बहुत ही प्रसन्न हुए। उन्होंने इसके उपरान्त बहुत से श्रेष्ठ यज्ञ किये और उनमें ब्राह्मणों को बहुत दक्षिणाएँ दीं॥९।१०॥हे युधिष्ठिर! सृञ्जय का पुत्र सुवर्णष्ठीवी अकृतार्थ और प्राणभय से भयभीत हुआ हुआ था। वह न तो युद्ध-विद्या में निपुण था और न युद्ध में मारा ही गया था। उसने न तो यज्ञ ही किया था और न उसके कोई सन्तान ही उत्पन्न हुई थी। इन्हीं कारणों से देवर्षि

तस्मात्स्वर्गगतं पुत्रमर्जुनस्य हतं रणे ।
न चेहाऽऽनयितुं शक्यं किञ्चिदप्राप्यमीहितम् ॥ १५ ॥
यां योगिनो ध्यानविविक्तदर्शनाः प्रयान्ति यां चोत्तमयज्विनो जनाः ।
तपोभिरिद्धैरनुयान्ति यां तथा तामक्षयां ते तनयो गतो गतिम् ॥ १६ ॥
अन्तात्पुनर्भावगतो विराजते राजेव वीरो ह्यमृतात्मरश्मिभिः ।
तामैन्दवीमात्मतनुं द्विजोचितां गतोऽभिमन्युर्न स शोकमर्हति ॥ १७ ॥
एवं ज्ञात्वा स्थिरो भूत्वा-जह्यरीन्धैर्यमाप्नुहि ।
जीवन्त एव नः शोच्या न तु स्वर्गगतोऽनघ ॥ १८ ॥
शोचतो हि महाराज अघमेवाऽभिवर्धते ।
तस्माच्छोकं परित्यज्य श्रेयसे प्रयतेद् बुधः ॥ १९ ॥
प्रहर्षमभिमानं च सुखप्राप्तिं च चिन्तयन् ।
एतद् बुध्वा बुधाः शोकं न शोकः शोक उच्यते ॥ २० ॥
एवं विद्वन्समुत्तिष्ठ प्रयतो भव मा शुचः ।
श्रुतस्ते सम्भवो मृत्योस्तपांस्यनुपमानि च ॥ २१ ॥
सर्वभूतसमत्वं च चञ्चलाश्च विभूतयः ।
सृञ्जयस्य तु तं पुत्रं मृतं सञ्जीवितं पुनः ॥ २२ ॥
एवं विद्वन्महाराज मा शुचः साधयाम्यहम् ।
एतावदुक्त्वा भगवांस्तत्रैवाऽन्तरधीयत ॥ २३ ॥

नारद ने फिर उसे जिला दिया था; किन्तु आपका भतीजा अभिमन्यु तो शूर, वीर और कृतार्थ था। उसने सम्मुख युद्ध में सहस्रों शत्रुओं को मारा और फिर आप भी सम्मुख संग्राम में मारा जाकर स्वर्ग-लोक को गया। लोग ब्रह्मचर्य, प्रज्ञा, शास्त्र के अध्ययन और महायज्ञ द्वारा जिन अक्षय लोकों को प्राप्त करते हैं उन्हीं लोकों में तुम्हारा भतीजा अभिमन्यु गया है। विद्वान् पण्डित लोग नित्य पुण्य कर्म करके स्वर्गलोक प्राप्त करना चाहते हैं, किन्तु स्वर्गवासी पुण्यात्मा जीव स्वर्गलोक से इस लोक में आना नहीं चाहते। इसलिए युद्ध में मरकर स्वर्ग को गये हुए वीर अभिमन्यु को पार्थिव सुखभोग के लिए यहाँ नहीं लाया जा सकता और ऐसा करना उचित भी नहीं होगा॥१३।१५॥ योगी लोग एकान्त में समाधि लगाकर ईश्वर का ध्यान करके जिस गति को प्राप्त करते हैं, और श्रेष्ठ यज्ञ तथा तपस्या करने से जो उत्तम गति प्राप्त होती है, वही गति तुम्हारे वीर पुत्र अभिमन्यु को प्राप्त हुई है। मरण के उपरान्त दैवी सम्पत्ति को पाकर राजा की भाँति वीर अभिमन्यु अमृतमय किरणों से शोभायमान होकर चन्द्रलोक में विराजमान है। द्विजों के योग्य अपनी चन्द्रमयी देह पाकर अभिमन्यु उत्तम लोकों में सुख भोग रहा है। उसके लिए अब शोक करना उचित नहीं॥१६।१७॥ हे धर्मराज! यह वृत्तान्त मैंने तुमसे कह दिया है। अब स्थिर होकर धैर्य धारण करो; शोक मत करो। मेरी बुद्धि में इस लोक में स्थित जीवित पुरुष ही शोचनीय है, स्वर्गगत पुरुष नहीं। हे महाराज! शोक करने से पाप की वृद्धि ही होती है। इसलिए

वागीशाने भगवति व्यासे व्यभ्रनभःप्रभे ।
गते मतिमतां श्रेष्ठे समाश्वस्य युधिष्ठिरम् ॥ २४ ॥
पूर्वेषां पार्थिवेन्द्राणां महेन्द्रप्रतिमौजसाम् ।
न्यायाधिगतवित्तानां तां श्रुत्वा यज्ञसम्पदम् ॥ २५ ॥
सम्पूज्य मनसा विद्वान्विशोकोऽभूद्युधिष्ठिरः ।
पुनश्चाऽचिन्तयद्दीनः किंस्विद्वक्ष्ये धनञ्जयम् ॥ २६ ॥

इतिश्रीमहाभारतेद्रोणपर्वणि अभिमन्युवधपर्वणि षोडशराजकीये एकसप्ततितमोऽध्यायः॥७१॥समाप्तमभिमन्युवधपर्व ।

बुद्धिमान् पुरुष को चाहिए कि शोक त्यागकर श्रेय के लाभ का यत्न करता रहे। प्रहर्ष, प्रीति, आनन्द, प्रिय कार्य और उत्साह, इनको विद्वान् लोग शौच (पवित्रता) कहते हैं। शोक अपवित्रता का रूप है। यह जानकर उठो, अपने को पवित्र और एकाग्र बनाओ, शोक मत करो॥१८।२०॥तुम मृत्यु की उत्पत्ति, अनुपम तप, सब प्राणियों में समभाव और सृञ्जय के मरे हुए पुत्र का फिर जी उठना इत्यादि वृत्तान्त सुन चुके। हे महाराज ! यह सब जानकर तुम शोक मत करो। अब मैं जाता हूँ। मेरा कहा स्वीकार करो। अब भगवान् वेदव्यास वहीं अन्तर्द्धान हो गये॥२१।२३॥मेघ विहीन आकाश के समान प्रभा से युक्त, वागीश्वर बुद्धिमानों में श्रेष्ठ, वेदव्यास जी युधिष्ठिर को समझाकर चले गये। महेन्द्रतुल्य पराक्रमी, न्याय से धनोपार्जन करनेवाले, पहले के राजाओं के यज्ञों का वृत्तान्त सुनकर और मन ही मन में उनकी प्रशंसा करके युधिष्ठिर शोकहीन हो गये। किन्तु फिर वे दीन भाव से यह चिन्ता करने लगे कि अर्जुन के आने पर उनसे क्या कहूँगा ॥२३।२६॥

द्रोणपर्व का इकहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७१ ॥

अथ द्विसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७२ ॥

सञ्जय उवाच—तस्मिन्नहनि निर्वृत्ते घोरे प्राणभृतां क्षये ।
आदित्येऽस्तं गते श्रीमान्सन्ध्याकाल उपस्थिते ॥ १ ॥
व्यपयातेषु वासाय सर्वेषु भरतर्षभ ।
हत्वा संशप्तकव्रातान्दिव्यैरस्त्रैः कपिध्वजः ॥ २ ॥
प्रायात्स शिविरं जिष्णुर्जैत्रमास्थाय तं रथम् ।
गच्छन्नेव च गोविन्दं साश्रुकण्ठोऽभ्यभाषत ॥ ३ ॥
किं नु मे हृदयं त्रस्तं वाक्च सज्जति केशव ।
स्यन्दन्ति चाऽप्यनिष्टानि गात्रं सीदति चाऽच्युत ॥ ४ ॥

बहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७२ ॥

सञ्जय धृतराष्ट्र से कहते हैं - हे महाराज ! प्राणियों का संहार करनेवाला यह भयङ्कर दिन व्यतीत हो गया और भगवान् भास्कर अस्ताचल पर पहुँच गये। सन्ध्या हो गई। हे भरतश्रेष्ठ ! दोनों ओर की सेनाएँ युद्ध बन्द करके अपने-अपने शिविर को चली गईं। उधर अर्जुन भी दिव्य अस्त्रों के द्वारा संशप्तकसेना का संहार करके, विजय दिलानेवाले रथ पर बैठे हुए, अपने शिविर को चले। मार्ग में जाते-जाते अर्जुन गद्गद स्वर से श्रीकृष्णचन्द्र जी से कहने लगे—॥१।३॥ हे गोविन्द ! मेरा हृदय इस समय क्यों अकारण भय-

अनिष्टं चैव मे श्लिष्टं हृदयान्नापऽसर्पति ।
भुवि ये दिक्षु चाऽप्युग्रा उत्पातास्त्रासयन्ति माम् ॥ ५ ॥
बहुप्रकारा दृश्यन्ते सर्वं एवाऽघशंसिनः ।
अपि स्वस्ति भवेद्राज्ञः सामात्यस्य गुरोर्मम ॥ ६ ॥
वासुदेव उवाच—व्यक्तं शिवं तव भ्रातुः सामात्यस्य भविष्यति ।
मा शुचः किञ्चिदेवाऽन्यत्तत्राऽनिष्टं भविष्यति ॥ ७ ॥
सञ्जय उवाच ततः सन्ध्यामुपास्यैव वीरौ वीरावसादने ।
कथयन्तौ रणे वृत्तं प्रयातौ रथमास्थितौ ॥ ८ ॥
ततः स्वशिबिरं प्राप्तौ हतानन्दं हतत्विषम् ।
वासुदेवोऽर्जुनश्चैव कृत्वा कर्म सुदुष्करम् ॥ ९ ॥
ध्वस्ताकारं समालक्ष्य शिबिरं परवीरहा ।
बीभत्सुरब्रवीत्कृष्णमस्वस्थहृदयस्ततः ॥ १० ॥
नदन्ति नाऽद्य तूर्याणि मङ्गल्यानि जनार्दन ।
मिश्रा दुन्दुभिनिर्घोषैः शङ्खाश्चाऽडम्बरैः सह ॥ ११ ॥
वीणा नैवाऽद्य वाद्यन्ते शम्या तालस्वनैः सह ।
मङ्गल्यानि च गीतानि न गायन्ति पठन्ति च ॥ १२ ॥
स्तुतियुक्तानि रम्याणि ममाऽनीकेषु वन्दिनः ।
योधाश्चापि हि मां दृष्ट्वा निवर्तन्ते ह्यधोमुखाः ॥ १३ ॥
कर्माणि च यथापूर्वं कृत्वा नाऽभिवदन्ति माम् ।
अपि स्वस्ति भवेदद्य भ्रातृभ्यो मम माधव ॥ १४ ॥

विह्वल हो रहा है। मेरे मुख में अच्छी तरह बात नहीं निकलती, अङ्ग कांप रहे हैं, शरीर शिथिल हो रहा है, रथ पर बैठे रहा नहीं जाता ! मेरे हृदय में एक अगाध अनिष्ट-चिन्ता उत्पन्न हुई है, वह किसी प्रकार दूर नहीं होती। पृथ्वी पर और सब दिशाओं में अत्यन्त उग्र अनिष्टसूचक उत्पात देख पड़ते हैं, वे मुझे भयविह्वल कर रहे हैं। भाई-बन्धुओं सहित महाराज युधिष्ठिर तो कुशलपूर्वक होंगे न ?॥५।६॥कृष्णचन्द्र ने कहा—हे अर्जुन ! भाइयों सहित धर्मराज सकुशल ही होंगे। इस विषय में सन्देह और शोक मत करो। वहां और ही कुछ अनिष्ट हो सकता है॥७॥सञ्जय कहते हैं—इसके पश्चात् श्रीकृष्ण और अर्जुन ने रणभूमि के निकट सन्ध्यावन्दन किया। फिर दोनों मित्र रथ पर बैठकर युद्ध की बातें करते हुए अपने शिविर के समीप पहुँचे। अपने शत्रुओं का नाश करके दुष्कर कर्म करनेवाले अर्जुन और श्रीकृष्ण ने अपने शिविर को देखा तो वह नष्ट-भ्रष्ट और निरानन्द देख पड़ा। इससे अर्जुन का हृदय धड़कने लगा॥८।१०॥उन्होंने व्याकुल होकर कहा—हे जनार्दन ! आज मङ्गलमय तुरही, नगाड़े, शङ्ख आदि बाजे नहीं बज रहे हैं। करताल और वीणा बजाकर गवैये लोग मङ्गल गीत नहीं गाते। मेरे शिविर में वन्दीजन मेरी स्तुति के मनोरम पद नहीं पढ़ते। योद्धा लोग मुझे देखते ही सिर झुकाकर दूसरी ओर चले जाते हैं। वे पहले की भाँति मेरा अभिनन्दन

नहि शुद्ध्यति मे भावो दृष्ट्वा स्वजनमाकुलम् ।
अपि पाञ्चालराजस्य विराटस्य च मानद ॥ १५ ॥
सर्वेषां चैव योधानां सामग्र्यं स्यान्ममाऽच्युत ।
न च मामद्य सौभद्रः प्रहृष्टो भ्रातृभिः सह ।
रणादायान्तमुचितं प्रत्युयाति हसन्निव ॥ १६ ॥
सञ्जय उवाच—एवं सङ्कथयन्तौ तौ प्रविष्टौ शिबिरं स्वकम् ।
ददृशाते भृशास्वस्थान्पाण्डवान्नष्टचेतसः ॥ १७ ॥
दृष्ट्वा भ्रातॄंश्च पुत्रांश्च विमना वानरध्वजः ।
अपश्यंश्चैव सौभद्रमिदं वचनमब्रवीत् ॥ १८ ॥
मुखवर्णोऽप्रसन्नो वः सर्वेषामेव लक्ष्यते ।
न चाऽभिमन्युं पश्यामि न च मां प्रतिनन्दथ ॥ १९ ॥
मया श्रुतश्च द्रोणेन चक्रव्यूहो विनिर्मितः ।
न च वस्तस्य भेत्ताऽस्ति विना सौभद्रमर्भकम् ॥ २० ॥
न चोपदिष्टस्तस्याऽऽसीन्मयाऽनीकाद्विनिर्गमः ।
कच्चिन्न बालो युष्माभिः परानीकं प्रवेशितः ॥ २१ ॥
भित्त्वाऽनीकं महेष्वासः परेषां बहुशो युधि ।
कच्चिन्न निहतः संख्ये सौभद्रः परवीरहा ॥ २२ ॥
लोहिताक्षं महाबाहुं जातं सिंहमिवाऽद्रिषु ।
उपेन्द्रसदृशं ब्रूत कथमायोधने हतः ॥ २३ ॥

करके मेरे आगे, रण में किये गये, अपने कर्मों का वर्णन नहीं करते । हे माधव ! आज यह क्या बात है ? मेरे सब भाई तो सकुशल हैं न ? स्वजनों को व्याकुल देखकर मेरे मन का भाव शुद्ध नहीं होता, अनिष्ट की आशङ्का और भी जोर पकड़ती जाती है। पाञ्चालराज द्रुपद, राजा विराट और मेरे पक्ष के अन्य योद्धा सबके सब सकुशल हैं न ? आज मुझे रण से आते देखकर वीर अभिमन्यु हँसता हुआ, अपने भाइयों के साथ, पहले की भाँति मुझे लेने के लिये क्यों नहीं आता ?॥११।१६॥सञ्जय कहते हैं—अर्जुन और श्रीकृष्ण इस प्रकार बात चीत करते हुए शिबिर के भीतर गये । भीतर जाकर दोनों ने देखा कि चारों भाई पाण्डव बहुत ही व्याकुल और उदास हो रहे हैं । उदास अर्जुन ने भीतर पहुँचकर सब भाइयों और पुत्रों को देखा, किन्तु अभिमन्यु नहीं देख पड़े। तब व्याकुल होकर अर्जुन ने कहा – हे वीरो ! तुम सबके चेहरों का रङ्ग कुम्हलाया हुआ है और उदासी झलक रही है। वीर अभिमन्यु मुझे यहाँ कहीं नहीं देख पड़ता । तुम लोग कोई मेरा अभिनन्दन नहीं करते॥१७।१९॥मैंने सुना है कि आज द्रोणाचार्य ने चक्रव्यूह की रचना की थी । बालक अभिमन्यु के अतिरिक्त तुम लोगों में से ऐसा कोई नहीं था जो उस व्यूह को तोड़कर भीतर जा सकता । मैंने अभिमन्यु को उस व्यूह के भीतर जाने का उपाय तो बता दिया था, परन्तु उससे बाहर निकलने का उपाय नहीं बताया था। तुम लोगों ने कहीं उस

सुकुमारं महेष्वासं वासवस्याऽऽत्मजात्मजम् ।
सदा मम प्रियं ब्रूत कथमायोधने हतः ॥ २४ ॥
सुभद्रायाः प्रियं पुत्रं द्रौपद्याः केशवस्य च ।
अम्बायाश्च प्रियं नित्यं कोऽवधीत्कालमोहितः ॥ २५ ॥
सदृशो वृष्णिवीरस्य केशवस्य महात्मनः ।
विक्रमश्रुतमाहात्म्यैः कथमायोधने हतः ॥ २६ ॥
वार्ष्णेयीदयितं शूरं मया सततलालितम् ।
यदि पुत्रं न पश्यामि यास्यामि यमसादनम् ॥ २७ ॥
मृदुकुञ्चितकेशान्तं बालं बालमृगेक्षणम् ।
मत्तद्विरदविक्रान्तं सिंहपोतमिवोद्गतम् ॥ २८ ॥
स्मिताभिभाषिणं दान्तं गुरुवाक्यकरं सदा ।
बाल्येऽप्यतुलकर्माणं प्रियवाक्यममत्सरम् ॥ २९ ॥
महोत्साहं महाबाहुं दीर्घराजीवलोचनम् ।
भक्तानुकम्पिनं दान्तं न च नीचानुसारिणम् ॥ ३० ॥
कृतज्ञं ज्ञानसम्पन्नं कृतास्त्रमनिवर्तिनम् ।
युद्धाभिनन्दिनं नित्यं द्विषतां भयवर्धनम् ॥ ३१ ॥
स्वेषां प्रियहिते युक्तं पितृणां जयगृद्धिनम् ।
न च पूर्वं प्रहर्तारं संग्रामे नष्टसम्भ्रमम् ॥ ३२ ॥
यदि पुत्रं न पश्यामि यास्यामि यमसादनम् ।
रथेषु गण्यमानेषु गणितं तं महारथम् ॥ ३३ ॥

बालक को शत्रु सेना के भीतर तो नहीं भेज दिया? शत्रुनाशन अभिमन्यु शत्रुओं के व्यूह को तोड़कर, भीतर प्रवेश होकर, वहीं शत्रुओं के हाथ से युद्ध में मारा तो नहीं गया?॥२०।२२॥शीघ्र बतलाओ, लोहित-लोचन, महाबाहु, जङ्गली सिंह शिशु के तुल्य और उपेन्द्र के समान पराक्रमी वीर बालक अभिमन्यु युद्ध में मारा तो नहीं गया? बतलाओ, सुकुमार, महायोद्धा, इन्द्र का पौत्र और मेरा प्रिय अभिमन्यु युद्ध में मारा तो नहीं गया? सुभद्रा और द्रौपदी के प्रिय पुत्र और श्रीकृष्ण तथा कुन्ती के दुलारे अभिमन्यु को किसी ने मार तो नहीं डाला? जिसे काल ने मोहित कर दिया है? पराक्रम, ज्ञान और माहात्म्य में वृष्णिवीर श्रीकृष्ण के समकक्ष महावीर अभिमन्यु क्या मारा गया? ॥२३।२६॥सुभद्रा का प्यारा पुत्र, मेरा दुलारा, शूर-श्रेष्ठ अभिमन्यु यदि मुझे देखने को न मिला तो मैं अपने प्राण दे दूँगा। कोमल घुंघराले बालों से शोभित, बालक, मृग नयन, मस्त हाथी के समान पराक्रमी, सिंह-शावक के समान वीर, मन्द मुसकान के साथ मधुर भाषण करनेवाले, शान्त, बड़े बूढ़ों की आज्ञा का पालन करनेवाले, विनीत, बालकपन में भी अद्भुत कर्म करनेवाले, प्रियवादी, मत्सर रहित, महाउत्साही, महाबाहु, कमलदल के तुल्य विशाल नयनोंवाले, भक्तोंपर दया करनेवाले अभिमन्यु को मैं न देख पाऊँगा तो अपने प्राण अवश्य दे दूँगा। नीच प्रवृत्तियों से दूर रहनेवाले, कृतज्ञ,

मयाऽध्यर्धगुणं संख्ये तरुणं बाहुशालिनम् ।
प्रद्युम्नस्य प्रियं नित्यं केशवस्य ममैव च ॥ ३४ ॥
यदि पुत्रं न पश्यामि यास्यामि यमसादनम् ।
सुनसं सुललाटान्तं स्वक्षिभ्रूदशनच्छदम् ॥ ३५ ॥
अपश्यतस्तद्वदनं का शान्तिर्हृदयस्य मे ।
तन्त्रीस्वनसुखं रम्यं पुंस्कोकिलसमध्वनिम् ॥ ३६ ॥
अशृण्वतः स्वनं तस्य का शान्तिर्हृदयस्य मे ।
रूपं चाऽऽप्रतिमं तस्य त्रिदशैश्चापि दुर्लभम् ॥ ३७ ॥
अपश्यतो हि वीरस्य का शान्तिर्हृदयस्य मे ।
अभिवादनदक्षं तं पितॄणां वचने रतम् ॥ ३८ ॥
नाऽद्याऽहं यदि पश्यामि का शान्तिर्हृदयस्य मे ।
सुकुमारः सदा वीरो महार्हशयनोचितः ॥ ३९ ॥
भूमावनाथवच्छेते नूनं नाथवतां वरः ।
शयानं समुपासन्ति यं पुरा परमस्त्रियः ॥ ४० ॥
तमद्य विप्रविद्धाङ्गमुपासन्त्यशिवाः शिवाः ।
यः पुरा बोध्यते सुप्तः सूतमागधवन्दिभिः ॥ ४१ ॥
बोधयन्त्यद्य तं नूनं श्वापदा विकृतैः स्वनैः ।
छत्रच्छायासमुचितं तस्य तद्वदनं शुभम् ॥ ४२ ॥

ज्ञानी, अस्त्रविद्या में निपुण, युद्ध में पीठ न दिखानेवाले, युद्धप्रिय, शत्रुओं को भयभीत करनेवाले स्वजनों को प्रिय और हित करने में तत्पर, अपने पितृकुल की जय के लिए यत्नशील, शत्रु पर पहले प्रहार न करनेवाले, युद्ध में कभी न व्याकुल होनेवाले अपने प्रिय पुत्र अभिमन्यु को यदि मैं न देख पाऊँगा तो अपने प्राण दे दूँगा॥२७।२३॥रथी योद्धाओं की गणना के समय मैंने उस महारथी की गणना करते हुए कहा था कि उसमें अन्य महारथियों से आधा गुण अधिक है। उसी नवयुवक, बाहुबल में अद्वितीय और प्रद्युम्न तथा श्रीकृष्ण के परम प्रिय अभिमन्यु को यदि मैं न देख पाऊँगा तो अवश्य ही अपने प्राण दे दूँगा। बालक अभिमन्यु के सुन्दर ललाट, नासिका, नयन, भृकुटी और होठों से शोभित मुखचन्द्र को बिना देखे मेरे हृदय को शान्ति न प्राप्त होगी। वीणा की ध्वनि और कोयल के शब्द के समान मधुर अभिमन्यु की बोली सुने बिना मेरे हृदय को कभी शान्ति नहीं प्राप्त हो सकती॥३३।३७॥उस वीर को देव दुर्लभ असाधारण रूप बिना देखे मेरे हृदय को शान्ति नहीं प्राप्त होगी। प्रणाम करने में निपुण और पितृगण के आज्ञाकारी अभिमन्यु को आज यदि मैं नहीं देख पाऊँगा तो मुझे कभी शान्ति न प्राप्त होगी। हाय! वह सुकुमार वीर महामूल्य शय्या पर लेटने के योग्य सनाथ अभिमन्यु युद्धभूमि में अनाथों की भाँति पड़ा हुआ होगा। पहले कोमल शय्या पर शयन करने के समय जिसके समीप सुन्दर स्त्रियाँ रहती थीं, वही इस समय धूल में पड़ा होगा और चारों ओर गिदड़ियाँ उसे घेरे हुए होंगी॥३७।४१॥जिसको पहले सूत-मागध वन्दी-

नूनमद्य रजोध्वस्तं रणरेणुः करिष्यति ।
हा पुत्र काऽवितृप्तस्य सततं पुत्रदर्शने ॥ ४३ ॥
भाग्यहीनस्य कालेन यथा मे नीयसे बलात् ।
सा च संयमनी नूनं सदा सुकृतिनां गतिः ॥ ४४ ॥
स्वभाभिर्मोहिता रम्या त्वयाऽत्यर्थं विराजते ।
नूनं वैवस्वतश्च त्वां वरुणश्च प्रियातिथिम् ॥ ४५ ॥
शतक्रतुर्धनेशश्च प्राप्तमर्चन्त्यभीरुकम् ।
एवं विलप्य बहुधा भिन्नपोतो वणिग्यथा ॥ ४६ ॥
दुःखेन महताऽऽविष्टो युधिष्ठिरमपृच्छत ।
कच्चित्स कदनं कृत्वा परेषां कुरुनन्दन ॥ ४७ ॥
स्वर्गतोऽभिमुखः संख्ये युध्यमानो नरर्षभैः ।
स नूनं बहुभिर्यत्तैर्युध्यमानो नरर्षभैः ॥ ४८ ॥
असहायः सहायार्थी मामनुध्यातवान्ध्रुवम् ।
पीड्यमानः शरैस्तीक्ष्णैः कर्णद्रोणकृपादिभिः ॥ ४९ ॥
नानालिङ्गैः सुधौताग्रैर्मम पुत्रोऽल्पचेतनः ।
इह मे स्यात्परित्राणं पितेति स पुनः पुनः ॥ ५० ॥
इत्येवं विलपन्मन्ये नृशंसैर्भुवि पातितः ।
अथवा मत्प्रसूतः स स्वस्त्रीयो माधवस्य च ॥ ५१ ॥
सुभद्रायां च संभूतो न चैवं वक्तुमर्हति ।
वज्रसारमयं नूनं हृदयं सुदृढं मम ॥ ५२ ॥

जन स्तुति-गीतों से जगाते थे उसी के आसपास आज खूनी मांसाहारी जीव अनिष्ट स्वर में बोल रहे होंगे। जिसका सुन्दर मुख छत्रछाया के योग्य था, उसी के मुख को आज रणभूमि की रज मलिन करेगी ! हाय पुत्र ! मैं तुम्हारा मुख देखकर तृप्त नहीं हुआ था; किन्तु मैं ऐसा अभागा हूँ कि काल तुमको बलपूर्वक मेरे समीप से लिये जा रहा है । पुण्यात्मा लोग जहाँ जाते हैं वह अपनी कान्ति से रमणीय यमराज की संयमनी पुरी आज तुम्हें पाकर अत्यन्त शोभायमान हो रही होगी । निर्भय होकर युद्ध करनेवाले तुम प्रिय अतिथि को पाकर यमराज, वरुण, कुबेर और इन्द्र आदि लोकपाल तुम्हारी पूजा करेंगे॥४१।४६॥सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! जहाज टूटने पर उस पर सवार डूबता हुआ सौदागर जैसे विलाप करता है वैसे ही अत्यन्त दुःख के साथ विलाप करके अर्जुन ने युधिष्ठिर से पूछा––हे कुरुनन्दन ! वीर अभिमन्यु श्रेष्ठ वीरों से युद्ध करते-करते शत्रुसेना का विनाश करके सम्मुखयुद्ध में मारा तो नहीं गया ? बहुत से महारथी योद्धा मिलकर यत्नपूर्वक उससे युद्ध कर रहे होंगे और उस समय उस अकेले बालक ने सहायता के लिए मेरा स्मरण किया होगा॥४६।४९॥ऐसा जान पड़ता है कि कर्ण, द्रोण, कृपाचार्य प्रमुख विपक्षियों के तीक्ष्ण बाणों से पीड़ित वह बालक अवश्य ही "हे पिता! दौड़ो, मेरी रक्षा करो !" कहकर बहुत विलाप कर रहा होगा

अपश्यतो दीर्घबाहुं रक्ताक्षं यन्न दीर्यते ।
कथं बाले महेष्वासा नृशंसा मर्मभेदिनः ॥ ५३ ॥
स्वस्रीये वासुदेवस्य मम पुत्रेऽक्षिपञ्शरान् ।
यो मां नित्यमदीनात्मा प्रत्युद्गम्याऽभिनन्दति ॥ ५४ ॥
उपायान्तं रिपून्हत्वा सोऽद्य मां किं न पश्यति ।
नूनं स पातितः शेते धरण्यां रुधिरोक्षितः ॥ ५५ ॥
शोभयन्मेदिनीं गात्रैरादित्य इव पातितः ।
सुभद्रामनुशोचामि या पुत्रमपलायिनम् ॥ ५६ ॥
रणे विनिहतं श्रुत्वा शोकार्ता वै विनंक्ष्यति ।
सुभद्रा वक्ष्यते किं मामभिमन्युमपश्यती ॥ ५७ ॥
द्रौपदी चैव दुःखार्ते ते च वक्ष्यामि किं त्वहम् ।
वज्रसारमयं नूनं हृदयं यन्न यास्यति ॥ ५८ ॥
सहस्रधा वधूं दृष्ट्वा रुदतीं शोककर्शिताम् ।
हृष्टानां धार्तराष्ट्राणां सिंहनादो मया श्रुतः ॥ ५९ ॥
युयुत्सुश्चापि कृष्णेन श्रुता वीरानुपालभन् ।
अशक्नुवन्तो बीभत्सुं बालं हत्वा महारथाः ॥ ६० ॥
किं मोदध्वमधर्मज्ञाः पाण्डवं दृश्यतां बलम् ।
किं तयोर्विप्रियं कृत्वा केशवार्जुनयोर्मृधे ॥ ६१ ॥

और उसी समय नीचहृदय शत्रुओं ने मिलकर उसे मार डाला होगा। अथवा वह मेरा पुत्र और श्रीकृष्ण का भानजा है, इसलिए उसने कभी ऐसे दीन वचन न कहे होंगे। मेरा हृदय अवश्य ही वज्र का बना हुआ है, जो महाबाहु रक्तनयन वीर बालक अभिमन्यु को न देखकर टुकडे-टुकडे नहीं हो जाता! ॥४९।५३॥ हाय! नृशस नीच धनुर्धर शत्रुओं ने श्रीकृष्ण के भानजे और मेरे पुत्र बालक अभिमन्यु को मर्मभेदी तीक्ष्ण बाण कैसे मारे! जब मैं शत्रुओं को मारकर आता था तब वह उत्साही वीर बालक सदैव आगे बढकर मेरे समीप आता और मेरा अभिनन्दन करता था; किन्तु आज वह क्या मुझे नहीं देखता? आज वह मेरे समीप आकर अभिनन्दन क्यों नहीं करता? अवश्य ही वह इस समय रक्त से तर होकर पृथ्वी पर मरा पडा होगा। आकाश से गिरे हुए सूर्य की भाँति कान्तिपूर्ण अपने अङ्गों की आभा से वह रणभूमि की शोभा बढा रहा होगा। मुझे सुभद्रा के लिए बडा शोक हो रहा है, क्योंकि वह युद्ध से न भागनेवाले अपने वीर पुत्र की मृत्यु का समाचार पाकर अवश्य ही शोकपीडित होकर प्राण दे देगी। हाय! आज अभिमन्यु को न देखकर सुभद्रा और द्रौपदी मुझसे क्या कहेंगी और मैं ही उन दुःख से पीडित देवियों से क्या कहूँगा? ॥५३।५८॥ मेरा हृदय वज्र का बना हुआ है, जो अपनी बहू उत्तरा को शोक से पीडित होकर विलाप करते देख टुकडे-टुकडे न हो जायगा! मैंने लौटते समय हर्ष और गर्व से भरे हुए धृतराष्ट्र के पुत्रों का सिंहनाद सुना है और श्रीकृष्ण ने भी सुना है कि वैश्या-पुत्र युयुत्सु इस प्रकार कौरवों से तिरस्कार-पूर्ण भर्त्सनावाक्य कह रहे थे कि

सिंहवन्नदथ प्रीताः शोककाल उपस्थिते ।
आगमिष्यति वः क्षिप्रं फलं पापस्य कर्मणः ॥ ६२ ॥
अधर्मो हि कृतस्तीव्रः कथं स्यादफलश्चिरम् ।
इति तान्परिभाषन्वै वैश्यापुत्रो महामतिः ॥ ६३ ॥
अपायाच्छस्त्रमुत्सृज्य कोपदुःखसमन्वितः ।
किमर्थमेतन्नाऽऽख्यातं त्वया कृष्ण रणे मम ॥ ६४ ॥
अधक्षं तानहं क्रूरांस्तदा सर्वान्महारथान् ।
संजय उवाच — पुत्रशोकार्दितं पार्थं ध्यायन्तं साश्रुलोचनम् ॥ ६५ ॥
निगृह्य वासुदेवस्तं पुत्राधिभिरभिप्लुतम् ।
मैवमित्यब्रवीत्कृष्णस्तीव्रशोकसमन्वितम् ॥ ६६ ॥
सर्वेषामेष वै पन्थाः शूराणामनिवर्तिनाम् ।
क्षत्रियाणां विशेषेण येषां युद्धेन जीविका ॥ ६७ ॥
एषा वै युध्यमानानां शूराणामनिवर्तिनाम् ।
विहिता सर्वशास्त्रज्ञैर्गतिर्मतिमतां वर ॥ ६८ ॥
ध्रुवं हि युद्धे मरणं शूराणामनिवर्तिनाम् ।
गतः पुण्यकृतां लोकानभिमन्युर्न संशयः ॥ ६९ ॥
एतच्च सर्ववीराणां काङ्क्षितं भरतर्षभ ।
संग्रामेऽभिमुखो मृत्युं प्राप्नुयादिति मानद ॥ ७० ॥

"हे अधर्मी महारथियो ! तुम लोग अर्जुन का हरान में असमर्थ होकर अकेले महात्मा बालक को क्या मारकर लज्जित नहीं होते ? ॥५८।६०॥ क्या कुछ ही देर के पश्चात् तुम्हें पाण्डवों का पराक्रम देखने को मिल जायगा तुम लोगों ने युद्धभूमि में श्रीकृष्ण और अर्जुन का अपराध किया है इसलिए तुमको शोक करना चाहिए क्योंकि तुम्हारे सिर पर मृत्यु सवार है। तुम शोक करने के समय वृथा प्रसन्न हो रहे हो और सिंहनाद कर रहे हो। तुम लोगों को शीघ्र ही अपने पापकर्म का परिणाम मिलेगा। तुमने भारी अधर्म किया है, इसका परिणाम तुम्हें क्यों न प्राप्त होगा।" महामति युयुत्सु कोप और दुःख से परिपूर्ण होकर, शस्त्र रखकर, वहाँ से चले गये। हे श्रीकृष्ण ! तुमने युयुत्सु के मुख से ये बातें सुनकर युद्धभूमि में ही मुझसे क्या नहीं कहा ? मैं उन नीच द्रोण आदि महारथियों को उसी समय, वहीं, अपने बाणों की अग्नि से भस्म कर देता ॥६१।६५॥

सञ्जय कहते हैं कि आँखों में आँसू भरे हुए, पुत्रशोक से पीड़ित, चिन्तित अर्जुन को पकड़कर, उनके तीव्र शोक को शान्त करते हुए, श्रीकृष्णचन्द्र इस प्रकार समझाने लगे — हे पार्थ ! इस प्रकार शोक से कातर मत होओ। युद्ध में न भागनेवाले शूरों की, विशेषकर हम लोग जैसे शस्त्र जीविकावाले क्षत्रियों की, एक दिन यही गति होती है। हे बुद्धिमानों में श्रेष्ठ अर्जुन ! जो लोग शूर हैं, डटकर युद्ध करते हैं, उनके लिए धर्मशास्त्रविशारद विद्वानों ने यही गति निश्चित की है। जो शूर क्षत्रिय रण में पीठ नहीं दिखाते उनका युद्ध में मरना निश्चित और स्वाभाविक है। वीर कुमार अभिमन्यु उन्हीं श्रेष्ठ लोकों को गया है जहाँ पुण्यात्मा लोग

स च वीरान्रणे हत्वा राजपुत्रान्महाबलान् ।
वीरैराकांक्षितं मृत्युं सम्प्राप्तोऽभिमुखं रणे ॥ ७१ ॥
मा शुचः पुरुषव्याघ्र पूर्वैरेष सनातनः ।
धर्मकृद्भिः कृतो धर्मः क्षत्रियाणां रणे क्षयः ॥ ७२ ॥
इमे ते भ्रातरः सर्वे दीना भरतसत्तम ।
त्वयि शोकसमाविष्टे नृपाश्च सुहृदस्तव ॥ ७३ ॥
एतांश्च वचसा साम्ना समाश्वासय मानद ।
विदितं वेदितव्यं ते न शोकं कर्तुमर्हसि ॥ ७४ ॥
एवमाश्वासितः पार्थः कृष्णेनाऽद्भुतकर्मणा ।
ततोऽब्रवीत्तदा भ्रातॄन्सर्वान्पार्थः सगद्गदान् ॥ ७५ ॥
स दीर्घबाहुः पृथ्वंसो दीर्घराजीवलोचनः ।
अभिमन्युर्यथा वृत्तः श्रोतुमिच्छाम्यहं तथा ॥ ७६ ॥
सनागस्यन्दनहयान्द्रक्ष्यध्वं निहतान्मया ।
संग्रामे सानुबन्धांस्तान्मम पुत्रस्य वैरिणः ॥ ७७ ॥
कथं च वः कृतास्त्राणां सर्वेषां शस्त्रपाणिनाम् ।
सौभद्रो निधनं गच्छेद्वज्रिणाऽपि समागतः ॥ ७८ ॥
यद्येवमहमज्ञास्यमशक्तान्रक्षणे मम ।
पुत्रस्य पाण्डुपञ्चालन्मया गुप्तो भवेत्ततः ॥ ७९ ॥
कथं च वो रथस्थानां शरवर्षाणि मुञ्चताम् ।
नीतोऽभिमन्युर्निधनं कदर्थीकृत्य वः परैः ॥ ८० ॥

जाया करते है ॥६५।६९॥ हे भरतकुल-तिलक ! सभी वीर लोग यह चाहते हैं कि सम्मुख-संग्राम में युद्ध करते-करते उनकी मृत्यु हो। वीर अभिमन्यु रण में महाबली राजपुत्रों को मारकर युद्ध करते-करते उस मृत्यु से मरा है, जिसकी वीर लोग इच्छा रखते हैं। हे पुरुषसिंह ! तुम शोक मत करो। धर्मसंस्थापक महापुरुषों ने युद्ध में मरना क्षत्रियों का धर्म निश्चित किया है। देखो, ये सब तुम्हारे भाई और सुहृद तुम्हें शोकविह्वल देखकर व्याकुल हो रहे हैं। इन्हें समझाओ, ढाढ़स बँधाओ। जानने के योग्य सब बातें तुम जानते ही हो। तुम्हें इस प्रकार शोक नहीं करना चाहिए॥७०।७४॥ अद्भुत कर्म करनेवाले कृष्णचन्द्र ने जब इस प्रकार समझाया तब महावीर अर्जुन गद्‌गद् स्वर से अपने भाइयों से कहने लगे—महाबाहु, ऊँचे कन्धोंवाले, कमलनयन वीर अभिमन्यु की मृत्यु का वृत्तान्त मैं सुनना चाहता हूँ। जिन्होंने मेरे पुत्र को मारा है वे शीघ्र ही संग्राम में देखेंगे कि उनके दल के हाथी, घोड़े, रथ और योद्धा मेरे बाणों से नष्ट होंगे। तुम लोग अस्त्र-शस्त्र चलाने में निपुण हो। तुम लोग शस्त्र लिए उपस्थित थे। तुम्हारे आगे तो इन्द्र भी अभिमन्यु की हत्या नहीं कर सकते थे॥७५।७८॥ यदि मैं जानता कि तुम सब पाण्डव और पाञ्चाल-गण मेरे पुत्र अभिमन्यु की रक्षा न कर सकोगे तो मैं स्वयं कहीं न जाकर उसकी रक्षा करता। तुम लोग

अहो वः पौरुषं नाऽस्ति न च वोऽस्ति पराक्रमः ।
यत्राऽभिमन्युः समरे पश्यतां वो निपातितः ॥ ८१ ॥
आत्मानमेव गर्हेयं यदहं वै सुदुर्बलान् ।
युष्मानाज्ञाय निर्यातो भीरूनकृतनिश्चयान् ॥ ८२ ॥
आहोस्विद्भूषणार्थाय वर्मशस्त्रायुधानि वः ।
वाचस्तु वक्तुं संसत्सु मम पुत्रमरक्षताम् ॥ ८३ ॥
एवमुक्त्वा ततो वाक्यं तिष्ठंश्चापवरासिमान् ।
न स्माऽशक्यत बीभत्सुः केनचित्प्रसमीक्षितुम् ॥ ८४ ॥
तमन्तकमिव क्रुद्धं निःश्वसन्तं मुहुर्मुहुः ।
पुत्रशोकाभिसन्तप्तमश्रुपूर्णमुखं तदा ॥ ८५ ॥
न भाषितुं शक्नुवन्ति द्रष्टुं वा सुहृदोऽर्जुनम् ।
अन्यत्र वासुदेवाद्वा ज्येष्ठाद्वा पाण्डुनन्दनात् ॥ ८६ ॥
सर्वास्ववस्थासु हितावर्जुनस्य मनोनुगौ ।
बहुमानात्प्रियत्वाच्च तावेनं वक्तुमर्हतः ॥ ८७ ॥
ततस्तं पुत्रशोकेन भृशं पीडितमानसम् ।
राजीवलोचनं क्रुद्धं राजा वचनमब्रवीत् ॥ ८८ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि अर्जुनकोपे द्विसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७२ ॥

रथ पर बैठकर बाण-वर्षा कर रहे थे, तब भी कैसे शत्रुपक्ष के योद्धा तुम्हें हटा करके अभिमन्यु को मार सके ! आज मुझे प्रतीत हो गया कि तुम लोगों में पौरुष और पराक्रम किञ्चित्मात्र भी नहीं है॥७०।८१॥ यदि ऐसा न होता तो तुम्हारी आँखों के आगे ही शत्रु लोग अभिमन्यु की हत्या कैसे कर पाते ! अथवा मुझे अपनी ही निन्दा करनी चाहिए । तुम दुर्बल, भीरु, कच्चे निश्चयवाले पर विश्वास करके मैं क्यों संशप्तक-गण से युद्ध करने गया था ! तुम लोग मेरे पुत्र की रक्षा नहीं कर सके तो क्या ये कवच, शस्त्र, धनुष-बाण आदि केवल दिखाने के लिए ही तुमने धारण कर रक्खे हैं।॥८२।८३॥तुम लोग क्या जनता में बढ़-बढ़कर वीरता की बातें करना ही जानते हो ? बहुमूल्य खड्ग धारण किये हुए वीर अर्जुन इतना कहकर शान्त हो रहे । काल के समान क्रुद्ध और पुत्रशोक से अत्यन्त पीड़ित विह्वल अर्जुन बारम्बार श्वास ले रहे थे । उनके नेत्रों में शोक और क्रोध के मारे आँसू भरे हुए थे । केवल बड़े भाई युधिष्ठिर और महात्मा श्रीकृष्ण के अतिरिक्त अर्जुन के और सब सुहृद्गण उनसे बात करने की कौन कहे, उनकी ओर देख तक भी नहीं सकते थे । वे दोनों महानुभाव सब समय सब अवस्थाओं में अर्जुन के हितचिन्तक, प्रिय, उनके हृदय के भाव को पहचाननेवाले और अनुगत थे। अर्जुन भी उन्हें बहुत मानते और प्यार करते थे । वे ही उस समय अर्जुन से कुछ कह सकते थे। अब पुत्र-शोक से अत्यन्त पीड़ित और क्रुद्ध कमलनयन अर्जुन से महाराज युधिष्ठिर यों कहने लगे॥८४।८८॥

—०—

द्रोणपर्व का बहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७२ ॥

अथ त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७३ ॥

युधिष्ठिर उवाच—त्वयि याते महाबाहो संशप्तकबलं प्रति ।
प्रयत्नमकरोत्तीव्रमाचार्यो ग्रहणे मम ॥ १ ॥
व्यूढानीका वयं द्रोणं वारयामः स्म सर्वशः ।
प्रतिव्यूह्य रथानीकं यतमानं तथा रणे ॥ २ ॥
स वार्यमाणो रथिभिर्मयि चापि सुरक्षिते ।
अस्मानभिजगामाऽऽशु पीडयन्निशितैः शरैः ॥ ३ ॥
ते पीड्यमाना द्रोणेन द्रोणानीकं न शक्नुमः ।
प्रतिवीक्षितुमप्याजौ भेत्तुं तत्कुत एव तु ॥ ४ ॥
वयं त्वप्रतिमं वीर्ये सर्वे सौभद्रमात्मजम् ।
उक्तवन्तः स्म तं तात भिन्ध्यनीकमिति प्रभो ॥ ५ ॥
स तथा नोदितोऽस्माभिः सदश्व इव वीर्यवान् ।
असह्यमपि तं भारं वोढुमेवोपचक्रमे ॥ ६ ॥
स तवाऽस्त्रोपदेशेन वीर्येण च समन्वितः ।
प्राविशत्तद्बलं बालः सुपर्ण इव सागरम् ॥ ७ ॥
ते नु याता वयं वीरं सात्वतीपुत्रमाहवे ।
प्रवेष्टुकामास्तेनैव येन स प्राविशच्चमूम् ॥ ८ ॥
ततः सैन्धवको राजा क्षुद्रस्तात जयद्रथः ।
वरदानेन रुद्रस्य सर्वान्नः समवारयत् ॥ ९ ॥

---

तिहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७३ ॥

युधिष्ठिर ने कहा—हे महाबाहु अर्जुन! तुम जब सशप्तक-सेना को मारने गये थे तब द्रोणाचार्य ने मुझे पकड़ने के लिए बड़ी-बड़ी चेष्टाएँ की थीं। [व्यूह बना करके] आचार्य जब मुझे पकड़ने का यत्न करने लगे तब हम लोग भी अपनी सेना को व्यूहरचना-पूर्वक शत्रुओं के सम्मुख खड़ा करके उनके आक्रमण को रोकने की चेष्टा करने लगे। मेरे पक्ष के बहुत से रथियों ने द्रोणाचार्य को बढ़ने से रोका और मैं भी सुरक्षित हो गया, तब द्रोणाचार्य अपने तीक्ष्ण बाणों से हमारी सेना को पीड़ित करते हुए हम लोगों की ओर बढ़े॥१।३॥उस समय हम लोगों को आचार्य ने इतना दुःख दिया कि हम लोग उनकी सेना के व्यूह को क्या तोड़ते, उनकी ओर नेत्र उठाकर देखने में भी असमर्थ हो गये। तब मैंने व्याकुल होकर अद्वितीय योद्धा कुमार अभिमन्यु से कहा कि हे पुत्र! तुम द्रोणाचार्य की सेना के इस व्यूह को तोड़कर हमारे लिए भीतर प्रवेश होने का मार्ग बना दो। हम लोगों की प्रेरणा से, उत्तम प्रकृति के बहुमूल्य घोड़े की तरह, पराक्रमी अभिमन्यु ने असह्य भार होने पर भी उसे अपने ऊपर ले लिया॥४।६॥गरुड़ जैसे समुद्र में प्रवेश होते वैसे ही वह बालक तुम्हारी सिखाई हुई अस्त्रविद्या के बल से, अपने बाहुबल के सहारे, शत्रुसेना के भीतर प्रवेश हो गया। हम लोग अभिमन्यु के पीछे जा रहे थे। जिस राह से अभिमन्यु

ततो द्रोणः कृपः कर्णो द्रौणिः कौसल्य एव च ।
कृतवर्मा च सौभद्रं षड्रथाः पर्यवारयन् ॥ १० ॥
परिवार्य तु तैः सर्वैर्युधि बालो महारथैः ।
यतमानः परं शक्त्या बहुभिर्विरथीकृतः ॥ ११ ॥
ततो दौःशासनिः क्षिप्रं तथा तैर्विरथीकृतम् ।
संशयं परमं प्राप्य दिष्टान्तेनाऽभ्ययोजयत् ॥ १२ ॥
स तु हत्वा सहस्राणि नराश्वरथदन्तिनाम् ।
अष्टौ रथसहस्राणि नव दन्तिशतानि च ॥ १३ ॥
राजपुत्रसहस्रे द्वे वीरांश्चाऽलक्षितान्बहून् ।
बृहद्बलं च राजानं स्वर्गेणाऽऽजौ प्रयोज्य ह ॥ १४ ॥
ततः परमधर्मात्मा दिष्टान्तमुपजग्मिवान् ।
एतावदेव निर्वृत्तमस्माकं शोकवर्धनम् ॥ १५ ॥
स चैवं पुरुषव्याघ्रः स्वर्गलोकमवाप्तवान् ।
ततोऽर्जुनो वचः श्रुत्वा धर्मराजेन भाषितम् ॥ १६ ॥
हा पुत्र इति निःश्वस्य व्यथितो न्यपतद्भुवि ।
विषण्णवदनाः सर्वे परिवार्य धनञ्जयम् ॥ १७ ॥
नेत्रैरनिमिषैर्दीनाः प्रत्यवैक्षन्परस्परम् ।
प्रतिलभ्य ततः संज्ञां वासविः क्रोधमूर्छितः ॥ १८ ॥

व्यूह के भीतर गया था उसी राह से हम लोग भी भीतर जाने का प्रयत्न करने लगे। उस समय क्षुद्र पराक्रमी सिन्धुदेश के राजा जयद्रथ ने, रुद्र के दिये हुए वरदान के प्रभाव से, हम सबको बाहर ही रोक दिया। बहुत यत्न करने पर भी हम उसे नहीं हटा सके॥७।९॥उधर महारथी द्रोणाचार्य, कृपाचार्य, कर्ण, अश्वत्थामा, कोशलराज बृहद्बल और कृतवर्मा, इन छः महारथियों ने अकेले ही बालक अभिमन्यु को चारों ओर से घेर लिया। महावीर अभिमन्यु उन लोगों से यथाशक्ति युद्ध करता रहा किन्तु अन्त को कई महारथियों ने मिलकर उसका रथ नष्ट कर दिया। दुःशासन का पुत्र गदा लेकर बड़ी स्फूर्ति से रथहीन अभिमन्यु के समीप पहुँचा। सङ्कट में पड़े हुए अभिमन्यु को, पैदल देखकर दुःशासन के पुत्र ने मार डाला॥१०।१२॥धार्मिकश्रेष्ठ अभिमन्यु ने पहले सहस्रों हाथियों, घोड़ों, रथियों और पैदल सिपाहियों को मारा। उसके पश्चात् आठ सहस्र रथी, नव सौ हाथी, दो सहस्र श्रेष्ठ योद्धा राजपुत्र उसके हाथ से मारे गये। अभिमन्यु के बाणों से बहुत से अलक्षित वीर राजाओं, राजपुत्रों और क्षत्रिय योद्धाओं की मृत्यु हुई। उसने महापराक्रमी कोशलेश बृहद्बल को भी बलपूर्वक सम्मुख समर में मारा। इस प्रकार घमासान युद्ध करके और अद्भुत पराक्रम दिखाकर वह स्वर्ग को सिधार गया। हे भाई! हमारे शोक को बढ़ानेवाली यह घटना इस प्रकार हुई है॥१३।१६॥युधिष्ठिर के ये वचन सुनकर पुत्रवत्सल अर्जुन शोक से व्याकुल हो उठे और "हाय! पुत्र!" कहकर, लम्बी साँस लेकर, गिर पड़े। तब सब वीर लोग चारों ओर से उनको घेरकर उदास भाव

कम्पमानो ज्वरेणेव निःश्वसंश्च मुहुर्मुहुः ।
पाणिं पाणौ विनिष्पिष्य श्वसमानोऽश्रुनेत्रवान् ॥ १९ ॥
उन्मत्त इव विप्रेक्षन्निदं वचनमब्रवीत् ।

अर्जुन उवाच—सत्यं वः प्रतिजानामि श्वोऽस्मि हन्ता जयद्रथम् ।
न चेद्वधभयाद्भीतो धार्तराष्ट्रान्प्रहास्यति ॥ २० ॥
न चाऽस्माञ्शरणं गच्छेत्कृष्णं वा पुरुषोत्तमम् ।
भवन्तं वा महाराज श्वोऽस्मि हन्ता जयद्रथम् ॥ २१ ॥
धार्तराष्ट्रप्रियकरं मयि विस्मृतसौहृदम् ।
पापं बालवधे हेतुं श्वोऽस्मि हन्ता जयद्रथम् ॥ २२ ॥
रक्षमाणाश्च तं संख्ये ये मां योत्स्यन्ति केचन ।
अपि द्रोणकृपौ राजञ्छादयिष्यामि ताञ्शरैः ॥ २३ ॥
यद्येतदेवं संग्रामे न कुर्यां पुरुषर्षभाः ।
मा स्म पुण्यकृताँल्लोकान्प्राप्नुयां शूरसम्मतान् ॥ २४ ॥
ये लोका मातृहन्तृणां ये चापि पितृघातिनाम् ।
गुरुदारगतानां ये पिशुनानां च ये सदा ॥ २५ ॥
साधूनसूयतां ये च ये चापि परिवादिनाम् ।
ये च निक्षेपहर्तॄणां ये च विश्वासघातिनाम् ॥ २६ ॥
भुक्तपूर्वां स्त्रियं ये च विन्दतामघशंसिनाम् ।
ब्रह्मघ्नानां च ये लोका ये च गोघातिनामपि ॥ २७ ॥

से एक दूसरे की ओर निहारने लगे। कुछ देर के पश्चात् अर्जुन को होश आया। वे उस समय क्रोध के मारे ज्वर से ग्रसित हुए मनुष्य की भाँति काँप रहे थे और बारम्बार लम्बी श्वास ले रहे थे। हाथ से हाथ मलकर, दाँत कटकटाकर, उन्मत्त की तरह देखते हुए अर्जुन कहने लगे—हे धर्मराज! हे वीरो! मैं तुम लोगों के आगे यह प्रतिज्ञा करता हूँ कि कल प्रातःकाल अवश्य ही जयद्रथ को मार डालूँगा। यदि जयद्रथ प्राणों की रक्षा के लिए, भयभीत होकर, दुर्योधन आदि को छोड़कर हम लोगों की, पुरुषोत्तम कृष्ण की अथवा हे महाराज! आपकी शरण में न आ गया तो अवश्य ही मैं कल प्रातःकाल उसको मार डालूँगा॥१६।२१॥ हुए जयद्रथ मेरे साथ पहले की मित्रता भुलाकर दुर्योधन का प्रिय करना चाहता है। वही नीच पापी मेरे पुत्र के वध का कारण है। इसलिए कल मैं अवश्य ही उसे मारूँगा। युद्धभूमि में जो कोई उसकी रक्षा करने के लिये मुझसे युद्ध करेगा उसे—चाहे द्रोणाचार्य हों और चाहे कृपाचार्य—मैं अवश्य ही अपने तीक्ष्ण बाणों का लक्ष्य बनाऊँगा॥२२।२३॥ हे श्रेष्ठ पुरुषो! यदि मैं कल संग्राम में यह कार्य न करूँ तो मुझे वे लोक न प्राप्त हों जिनमें पुण्यात्मा और शूरवीर क्षत्रिय जाते हैं। यदि मैं कल जयद्रथ को न मारूँ तो उन्हीं लोकों में जाऊँ जिनमें माता-पिता की हत्या करनेवाले, गुरु स्त्री गामी, चुगलखोर, सज्जनों से डाह रखनेवाले और उन्हें वृथा कलङ्क लगाकर उनकी निन्दा करनेवाले पापी जाते हैं। यदि मैं कल जयद्रथ को न मारूँ तो उन्हीं लोकों में

पायसं वा यवान्नं वा शाकं कृसरमेव वा ।
संयावापूपमांसानि ये च लोका वृथाऽश्नताम् ॥ २८ ॥
तानह्नायाऽधिगच्छेयं न चेद्धन्यां जयद्रथम् ।
वेदाध्यायिनमत्यर्थं संशितं वा द्विजोत्तमम् ॥ २९ ॥
अवमन्यमानो यान्याति वृद्धान्साधून्गुरूंस्तथा ।
स्पृशतो ब्राह्मणं गां च पादेनाऽग्निं च या भवेत् ॥ ३० ॥
याऽप्सु श्लेष्मपुरीषं च मूत्रं वा मुञ्चतां गतिः ।
तां गच्छेयं गतिं कष्टां न चेद्धन्यां जयद्रथम् ॥ ३१ ॥
नग्नस्य स्नायमानस्य या च वन्ध्यातिथेर्गतिः ।
उत्कोचिनां मृषोक्तीनां वञ्चकानां च या गतिः ॥ ३२ ॥
आत्मापहारिणां या च या च मिथ्याभिशंसिनाम् ।
भृत्यैः सन्दिश्यमानानां पुत्रदाराश्रितैस्तथा ॥ ३३ ॥
असंविभज्य क्षुद्राणां या गतिर्मिष्टमश्नताम् ।
तां गच्छेयं गतिं घोरां न चेद्धन्यां जयद्रथम् ॥ ३४ ॥
संश्रितं चापि यस्त्यक्त्वा साधुं तद्वचने रतम् ।
न बिभर्ति नृशंसात्मा निन्दते चाऽपकारिणम् ॥ ३५ ॥
अर्हते प्रातिवेश्याय श्राद्धं यो न ददाति च ।
अनर्हेभ्यश्च यो दद्याद्वृषलीपतये तथा ॥ ३६ ॥

---

जाऊँ जिनमें किसी की धरोहर मार लेनेवाले, विश्वास-घाती, पर-स्त्री-गामी, दूसरे की निन्दा करनेवाले, ब्रह्महत्या और गोहत्या करनेवाले तथा देवता पितर अतिथि अग्नि आदि को दिये बिना अकेले ही पायस यवान्न साग कृसर ( खिचड़ी या तिलचावल ) संयाव ( हलवा ) पुये मांस आदि खानेवाले पातकी जाते हैं॥२८।२९॥ यदि कल मैं जयद्रथ का वध न करूँ तो उन्हीं लोकों में जाऊँ जिनमें वेदपाठी ब्रह्मचारी ब्राह्मण का और वृद्धजन गुरुजन साधुजन आदि का अनादर करनेवाले जाते हैं। यदि कल मैं जयद्रथ के प्राण न ले लूँ तो वही कष्टदायक नरक-गति मुझे भी प्राप्त हो जो ब्राह्मण गाय और अग्नि को पाँव से छूनेवालों और जल में थूकने या मल मूत्र त्याग करनेवालों की होती है। नङ्गा होकर स्नान करनेवाला, अतिथि-अभ्यागत को विमुख करनेवाला, रिश्वत लेनेवाला, असत्य बोलनेवाला, धोखा देनेवाला, वञ्चक, अपनी पूर्व स्थिति या कार्यों को छिपाकर अन्यथा प्रकट करनेवाला, झूठी सूचना देनेवाला, भृत्य पुत्र स्त्री आश्रितजन आदि के सम्मुख उन्हें दिये बिना अकेले मिठाई आदि खानेवाला जिस बुरी गति को प्राप्त होता है वही गति मेरी हो, यदि मैं कल जयद्रथ का वध न करूँ ॥२९।३४॥ जो नीच प्रकृति का पुरुष अपने आश्रित अच्छे स्वभाववाले और आज्ञा-पालन करनेवाले का त्याग कर देता है, उसका पालन-पोषण नहीं करता अथवा अपने साथ उपकार करनेवाले की निन्दा करता है, उसी की सी बुरी गति मेरी भी हो, यदि मैं जयद्रथ के वध की प्रतिज्ञा पूर्ण न करूँ। [illegible] नीय सुपात्र पड़ोसी को श्राद्ध की अन्न-सामग्री

मद्यपो भिन्नमर्यादः कृतघ्नो भर्तृनिन्दकः ।
तेषां गतिमियां क्षिप्रं न चेद्धन्यां जयद्रथम् ॥ ३७ ॥
भुञ्जानानां तु सव्येन उत्सङ्गे चापि खादताम् ।
पालाशमासनं चैव तिन्दुकैर्दन्तधावनम् ॥ ३८ ॥
ये चाऽऽवर्जयतां लोकाः स्वपतां च तथोषसि ।
शीतभीताश्च ये विप्रा रणभीताश्च क्षत्रियाः ॥ ३९ ॥
एककूपोदकग्रामे वेदध्वनिविवर्जिते ।
षण्मासं तत्र वसतां तथा शास्त्रं विनिन्दताम् ॥ ४० ॥
दिवा मैथुनिनां चापि दिवसेषु च शेरते ।
अगारदाहिनां चैव गरदानां च ये मताः ॥ ४१ ॥
अग्न्यातिथ्यविहीनाश्च गोपानेषु च विघ्नदाः ।
रजस्वलां सेवयन्तः कन्यां शुल्केन दायिनः ॥ ४२ ॥
या च वै बहुयाजिनां ब्राह्मणानां श्ववृत्तिनाम् ।
आस्यमैथुनिकानां च ये दिवा मैथुने रताः ॥ ४३ ॥
ब्राह्मणस्य प्रतिश्रुत्य यो वै लोभाद्ददाति न ।
तेषां गतिं गमिष्यामि श्वो न हन्यां जयद्रथम् ॥ ४४ ॥
धर्मादपेता ये चाऽन्ये मया नात्राऽनुकीर्तिताः ।
ये चाऽनुकीर्तितास्तेषां गतिं क्षिप्रमवाप्नुयाम् ॥ ४५ ॥
यदि व्युष्टामिमां रात्रिं श्वो न हन्यां जयद्रथम् ।
इमां चाप्यपरां भूयः प्रतिज्ञां मे निबोधत ॥ ४६ ॥

न देनेवाला और अयोग्य तथा शूद्रा या रजस्वला कन्या से विवाह करनेवाले ब्राह्मणों को श्राद्ध में भोजन करानेवाला, मदिरा पीनेवाला, लोक और शास्त्र की मर्यादा को तोड़नेवाला, कृतघ्न तथा अपने स्वामी की निन्दा करनेवाला जिस बुरी गति को प्राप्त होता है वही गति मेरी भी हो, यदि मैं कल जयद्रथ के वध की प्रतिज्ञा पूर्ण न करूँ॥३५-३७॥ यदि मैं कल जयद्रथ को न मारूँ तो मेरी भी वही गति हो जो सव्य होकर (बायें हाथ से) भोजन करनेवाले या गोद में रखकर खानेवाले, पलाश के आसन पर बैठनेवाले, तिन्दुक से दातुन करनेवाले, प्रातःकाल तक सोनेवाले, शीत से भयभीत होकर न स्नान करनेवाले ब्राह्मण, कायर क्षत्रिय, जिस गाँव में एक ही कूप हो और कोई वेदपाठी न रहता हो उस गाँव में छः महीने तक रहनेवाले, शास्त्र की निन्दा करनेवाले, दिन को मैथुन करने और सोनेवाले, किसी के घर में अग्नि लगा देनेवाले, किसी को विष देनेवाले और अग्निहोत्र न करनेवाले की होती है ॥३८-४१॥ जल पीती हुई गाय को हटा देनेवाले, रजस्वला गमन करनेवाले कन्या विक्रय करनेवाले, पुरोहिती और भिक्षावृत्ति करनेवाले ब्राह्मण, मुख-मैथुन करनेवाले और ब्राह्मण को कुछ देने की प्रतिज्ञा करके पीछे लोभ के मारे न देनेवाले मनुष्य की जो बुरी गति होती है वही गति मेरी भी हो, यदि मैं कल

यद्यस्मिन्नहते पापे सूर्योऽस्तमुपयास्यति ।
इहैव स प्रवेष्टाऽहं ज्वलितं जातवेदसम् ॥ ४७ ॥
असुरसुरमनुष्याः पक्षिणो वोरगा वा पितृरजनिचरा वा ब्रह्मदेवर्षयो वा।
चरमचरमपीदं यत्परं चापि तस्मात्तदपि मम रिपुं तं रक्षितुं नैव शक्ताः ॥ ४८ ॥
यदि विशति रसातलं तदग्र्यं वियदपि देवपुरं दितेः पुरं वा ।
तदपि शरशतैरहं प्रभाते भृशमभिमन्युरिपोः शिरोऽभिहर्ता ॥ ४९ ॥
एवमुक्त्वा विचिक्षेप गाण्डीवं सव्यदक्षिणम् ।
तस्य शब्दमतिक्रम्य धनुःशब्दोऽस्पृशद्दिवम् ॥ ५० ॥
अर्जुनेन प्रतिज्ञाते पाञ्चजन्यं जनार्दनः ।
प्रदध्मौ तत्र संक्रुद्धो देवदत्तं च फाल्गुनः ॥ ५१ ॥
स पाञ्चजन्योऽच्युतवक्त्रवायुना भृशं सुपूर्णो दरनिःसृतध्वनिः ।
जगत्सपातालवियद्दिगीश्वरं प्रकम्पयामास युगात्यये यथा ॥ ५२ ॥
ततो वादित्रघोषाश्च प्रादुरासन्सहस्रशः ।
सिंहनादश्च पाण्डूनां प्रतिज्ञाते महात्मना ॥ ५३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि अर्जुनप्रतिज्ञायां त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७३ ॥

जयद्रथको न मारूँ॥४२।४४॥ जिन अधर्मियों का उल्लेख कर चुका हूँ और जिन पापियों का उल्लेख नहीं किया, उन सबकी सी बुरी गति मेरी हो यदि मैं कल जयद्रथ को न मारूँ। मैं यह दूसरी प्रतिज्ञा करता हूँ कि यदि कल दिन डूबने से पहले पापी जयद्रथ जीता जागता रहा तो मैं यहीं अग्नि में जल मरूँगा। मैं सत्य कहता हूँ कि असुर, देवता, मनुष्य, पक्षी, नाग, पितर, निशाचर, ब्रह्मर्षि, देवर्षि और चराचर जगत्, कोई भी कल मेरे शत्रु जयद्रथ की रक्षा नहीं कर सकता॥४५।४८॥ अभिमन्यु की मृत्यु का मूलकारण जयद्रथ चाहे भाग कर रसातल में प्रवेश हो रहे, चाहे आकाश में चला जाय, चाहे देवलोक अथवा दैत्यलोक में भाग जाय, तथापि कल प्रातःकाल होते ही मैं अवश्य ही अपने पैने सैकड़ों बाणों से उसका सिर काट डालूँगा।

इतना कहकर वीर अर्जुन ने दाहने बायें दोनों ओर से गाण्डीव धनुष की डोरी बजाई। वह गाण्डीव का शब्द सब शब्दों को दबाकर आकाशमण्डल तक पहुँच गया। अर्जुन जब इस प्रकार प्रतिज्ञा कर चुके तब श्रीकृष्ण ने अपना पाञ्चजन्य शङ्ख बजाया। अत्यन्त कुपित अर्जुन ने भी उनके साथ ही अपना दिव्य देवदत्त शङ्ख बजाया॥४९।५१॥ श्रीकृष्ण के मुख की वायु से परिपूर्ण पाञ्चजन्य के छिद्र में जो शब्द निकला उसने पाताल, स्वर्ग, दिशाओं के मण्डल और दिक्पालों को प्रलयकाल की भाँति कँपा दिया। उस समय पाण्डवों के शिविर में अर्जुन की प्रतिज्ञा सुनकर सहस्रों बाजे और शङ्ख बजने लगे, सब वीर योद्धा हर्ष और उत्साह से सिंहनाद करने लगे॥५२।५३॥

०

द्रोणपर्व का तिहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७३ ॥

अथ चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७४ ॥

सञ्जय उवाच —श्रुत्वा तु तं महाशब्दं पाण्डूनां जयगृद्धिनाम्।
चारैः प्रवेदिते तत्र समुत्थाय जयद्रथः ॥ १ ॥

शोकसम्मूढहृदयो दुःखेनाऽभिपरिप्लुतः ।
मज्जमान इवाऽगाधे विपुले शोकसागरे ॥ २ ॥
जगाम समितिं राज्ञां सैन्धवो विमृशन्बहु ।
स तेषां नरदेवानां सकाशे पर्यदेवयत् ॥ ३ ॥
अभिमन्योः पितुर्भीतः सव्रीडो वाक्यमब्रवीत् ।
योऽसौ पाण्डोः किल क्षेत्रे जातः शक्रेण कामिना ॥ ४ ॥
स निनीषति दुर्बुद्धिर्मां किलैकं यमक्षयम् ।
तत्स्वस्ति वोऽस्तु यास्यामि स्वगृहं जीवितेप्सया ॥ ५ ॥
अथवाऽस्त्रप्रतिबलास्त्रात मां क्षत्रियर्षभाः ।
पार्थेन प्रार्थितं वीरास्ते सन्दत्त ममाऽभयम् ॥ ६ ॥
द्रोणदुर्योधनकृपाः कर्णमद्रेशबाल्हिकाः ।
दुःशासनादयः शक्तास्त्रातुं मामन्तकार्दितम् ॥ ७ ॥
किमङ्ग पुनरेकेन फाल्गुनेन जिघांसता ।
न त्रायेयुर्भवन्तो मां समस्ताः पतयः क्षितेः ॥ ८ ॥
प्रहर्षं पाण्डवेयानां श्रुत्वा मम महद्भयम् ।
सीदन्ति मम गात्राणि मुमूर्षोरिव पार्थिवाः ॥ ९ ॥
वधो नूनं प्रतिज्ञातो मम गाण्डीवधन्वना ।
तथा हि हृष्टाः क्रोशन्ति शोककाले स्म पाण्डवाः ॥ १० ॥

चौहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७४ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! पुत्र की मृत्यु का बदला लेने के लिए उद्यत पाण्डवों का वह महाशब्द सुनकर दूतों ने जाकर जयद्रथ को सब वृत्तान्त कह सुनाया । सुनते ही व्याकुल होकर जयद्रथ उठ बैठे । वे शोक के मारे अत्यन्त दुःखित हुए। वे उस समय मानों अथाह अपार शोक के समुद्र में डूबने लगे । जयद्रथ बहुत सोच-विचारकर उसी समय अपने डेरे से वहाँ पर गये जहाँ दुर्योधन और सब राजा बैठे हुए थे॥१।३॥अर्जुन से भयभीत हुए हुए जयद्रथ सब वीर राजाओं के सम्मुख विलाप करते हुए, लज्जित भाव से, कहने लगे—हे राजाओ ! पाण्डु की स्त्री कुन्ती के गर्भ से कामी इन्द्र के द्वारा उत्पन्न दुर्मति अर्जुन ने अकेले ही मुझको मार डालने की प्रतिज्ञा की है । आप लोगों का कल्याण हो, मैं अपने प्राण बचाने के लिए अभी अपने देश को जाता हूँ । अथवा हे श्रेष्ठ क्षत्रियो ! आप सब लोग मिलकर अपने अस्त्रबल के प्रभाव से मेरी रक्षा कीजिए । अर्जुन मेरे प्राण लेना चाहता है, आप लोग मेरी रक्षा करने की प्रतिज्ञा मुझे दें । द्रोणाचार्य, कृपाचार्य कर्ण, दुर्योधन, शल्य, बाह्लीक और दुःशासन आदि योद्धा चाहें तो साक्षात् काल के हाथ से भी मुझे छुड़ा सकते हैं । तो फिर क्या मार डालने के लिए उद्यत अकेले अर्जुन से आप सब राजा लोग मुझे नहीं बचा सकते ? पाण्डवों की प्रतिज्ञा और हर्षध्वनि सुनकर मैं बहुत ही भयभीत हो गया हूँ । मृत्यु के मुख में जानेवाले मनुष्य की तरह मेरे अङ्ग शिथिल हो रहे हैं॥७।१०॥अवश्य ही गाण्डीव-

तत्र देवा न गन्धर्वा नाऽसुरोरगराक्षसाः ।
उत्सहन्तेऽन्यथा कर्तुं कुत एव नराधिपाः ॥ ११ ॥
तस्मान्मामनुजानीत भद्रं वोऽस्तु नरर्षभाः ।
अदर्शनं गमिष्यामि न मां द्रक्ष्यन्ति पाण्डवाः ॥ १२ ॥
एवं विलपमानं तं भयाद्व्याकुलचेतसम् ।
आत्मकार्यगरीयस्त्वाद्राजा दुर्योधनोऽब्रवीत् ॥ १३ ॥
न भेतव्यं नरव्याघ्र को हि त्वां पुरुषर्षभ ।
मध्ये क्षत्रियवीराणां तिष्ठन्तं प्रार्थयेद्युधि ॥ १४ ॥
अहं वैकर्त्तनः कर्णश्चित्रसेनो विविंशतिः ।
भूरिश्रवाः शलः शल्यो वृषसेनो दुरासदः ॥ १५ ॥
पुरुमित्रो जयो भोजः काम्बोजश्च सुदक्षिणः ।
सत्यव्रतो महाबाहुर्विकर्णो दुर्मुखश्च ह ॥ १६ ॥
दुःशासनः सुबाहुश्च कालिङ्गश्चाऽप्युदायुधः ।
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ द्रोणो द्रौणिश्च सौबलः ॥ १७ ॥
एते चाऽन्ये च बहवो नानाजनपदेश्वराः ।
ससैन्यास्त्वाऽभियास्यन्ति व्येतु ते मानसो ज्वरः ॥ १८ ॥
त्वं चापि रथिनां श्रेष्ठः स्वयं शूरोऽमितद्युते ।
स कथं पाण्डवेयेभ्यो भयं पश्यसि सैन्धव ॥ १९ ॥
अक्षौहिण्यो दशैका च मदीयास्तव रक्षणे ।
यत्ता योत्स्यन्ति मा भैस्त्वं सैन्धव व्येतु ते भयम् ॥ २० ॥

धन्वा अर्जुन ने मेरे वध की प्रतिज्ञा की है इसी कारण, शोक करने के समय भी, पाण्डव हर्ष प्रकट करते हुए सिंह की तरह गरज रहे हैं। मेरे विचार में तो मनुष्यों की कौन कहे, सब देवता, गन्धर्व, असुर, नाग, राक्षस आदि भी सब मिलकर अर्जुन की प्रतिज्ञा को कदापि मिथ्या नहीं कर सकते। इसलिए आप लोग मुझे अनुमति दीजिए कि मैं अपने प्राण लेकर अपने घर चला जाऊँ। आप लोगों का कल्याण हो। मैं यहाँ से भागकर कहीं अन्यत्र जाऊँगा तो पाण्डव लोग मुझे यहाँ देख ही न पावेंगे॥१०।१२॥भय और शङ्का से व्याकुल जयद्रथ को इस प्रकार विलाप करते हुए देखकर अपने कार्य को ही श्रेष्ठ माननेवाले राजा दुर्योधन यों कहकर उन्हें सान्त्वना देने लगे — हे पुरुषसिंह! तुम भयभीत होओ मत। इतने वीर क्षत्रियों के मध्य में तुम रहोगे फिर कौन युद्धभूमि में तुम पर आक्रमण करने का साहस कर सकेगा? देखो मैं, वीर कर्ण, चित्रसेन, विविंशति, भूरिश्रवा, शल, शल्य, दुर्द्धर्ष वीर वृषसेन, पुरुमित्र, जय, भोज, कम्बोजराज सुदक्षिण, सत्यव्रत, महाबाहु विकर्ण, दुर्मुख, दुःशासन, सुबाहु, सशस्त्र कलिङ्गराज, अवन्ति देश के दोनों भाई विन्द और अनुविन्द, द्रोणाचार्य जी और अश्वत्थामा, शकुनि तथा और भी अनेक देशों के राजा लोग अपनी अपनी सेना साथ लेकर तुम्हारी रक्षा करेंगे। तुम अपने अन्तःकरण से यह चिन्ता दूर कर दो॥१३।१८॥तुम स्वयं भी तो श्रेष्ठ

सञ्जय उवाच—एवमाश्वासितो राजन्पुत्रेण तव सैन्धवः ।
दुर्योधनेन सहितो द्रोणं रात्रावुपागमत् ॥ २१ ॥
उपसंग्रहणं कृत्वा द्रोणाय स विशाम्पते ।
उपोपविश्य प्रणतः पर्यपृच्छदिदं तदा ॥ २२ ॥
निमित्ते दूरपातित्वे लघुत्वे दृढवेधने ।
मम ब्रवीतु भगवान्विशेषं फाल्गुनस्य च ॥ २३ ॥
विद्याविशेषमिच्छामि ज्ञातुमाचार्य तत्त्वतः ।
अर्जुनस्याऽऽत्मनश्चैव याथातथ्यं प्रचक्ष्व मे ॥ २४ ॥
द्रोण उवाच – सममाचार्यकं तात तव चैवाऽर्जुनस्य च ।
योगाद् दुःखोषितत्वाच्च तस्मात्त्वत्तोऽधिकोऽर्जुनः॥ २५ ॥
न तु ते युधि सन्त्रासः कार्यः पार्थात्कथञ्चन ।
अहं हि रक्षिता तात भयात्त्वां नाऽत्र संशयः ॥ २६ ॥
न हि मद्बाहुगुप्तस्य प्रभवन्त्यमरा अपि ।
व्यूहयिष्यामि तं व्यूहं यं पार्थो न तरिष्यति॥ २७ ॥
तस्माद्युद्ध्यस्व मा भैस्त्वं स्वधर्ममनुपालय ।
पितृपैतामहं मार्गमनुयाहि महारथ ॥ २८ ॥
अधीत्य विधिवद्वेदानग्नयः सुहुतास्त्वया ।
इष्टं च बहुभिर्यज्ञैर्न ते मृत्युर्भयङ्करः ॥ २९ ॥
दुर्लभं मानुषैर्मन्दैर्महाभाग्यमवाप्य तु ।
भुजवीर्यार्जिताँल्लोकान्दिव्यान्प्राप्स्यस्यनुत्तमान्॥ ३० ॥

---

रथी और शूर हो। फिर क्यों पाण्डवों से इतना भयभीत हो रहे हो? मेरी ग्यारह अक्षौहिणी सेना तुम्हारी रक्षा करने के लिए जी खोलकर युद्ध करेगी। हे वीर सिन्धुराज! तुम मत भयभीत होओ॥१९।२०॥सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! सिन्धु देश के राजा जयद्रथ को इस प्रकार सान्त्वना देकर राजा दुर्योधन उन्हें साथ लिए हुए रात्रि को ही द्रोणाचार्य के स्थान पर पहुँचे। आचार्य को प्रणाम करके दोनों बैठ गये। तब जयद्रथ ने विनीत भाव से कहा—हे आचार्य! निशाने पर बाण मारने, दूर तक बाण चलाने, स्फूर्ति और दृढ़ प्रहार करने में अर्जुन में और मुझमें क्या अन्तर है? आप कृपा करके मुझे बताइए॥२१।२४॥

द्रोणाचार्य ने कहा—हे तात! अर्जुन और तुम दोनों ही मेरे शिष्य हो और मैंने तुम दोनों को बाण विद्या की एक सी शिक्षा दी है। किन्तु अर्जुन ने अधिक अभ्यास करके और कष्ट सहकर तुमसे अधिक निपुणता प्राप्त कर ली है। इसी कारण अर्जुन तुमसे सब बातों में बढ़कर हैं। परन्तु युद्ध में अर्जुन से तुम्हें बिल्कुल न भयभीत होना चाहिए; क्योंकि इस भय से मैं तुम्हारी रक्षा करूँगा। मेरे बाहुबल से रक्षित पुरुष का देवता भी कुछ नहीं बिगाड़ सकते। मैं कल ऐसे व्यूह की रचना करूँगा, जिसे अर्जुन किसी प्रकार नहीं तोड़ सकेंगे। इसलिए तुम निर्भय होकर युद्ध करो। हे महारथी! अपने क्षत्रिय धर्म का पालन करके बाप

कुरवः पाण्डवाश्चैव वृष्णयोऽन्ये च मानवाः ।
अहं च सह पुत्रेण अध्रुवा इति चिन्त्यताम् ॥ ३१ ॥
पर्यायेण वयं सर्वे कालेन बलिना हताः ।
परलोकं गमिष्यामः स्वैः स्वैः कर्मभिरन्विताः ॥ ३२ ॥
तपस्तप्त्वा तु यॉंल्लोकान्प्राप्नुवन्ति तपस्विनः ।
क्षत्रधर्माश्रिता वीराः क्षत्रियाः प्राप्नुवन्ति तान् ॥ ३३ ॥
एवमाश्वासितो राजा भारद्वाजेन सैन्धवः ।
अपानुदद्भयं पार्थाद्युद्धाय च मनो दधे ॥ ३४ ॥
ततः प्रहर्षः सैन्यानां तवाऽप्यासीद्विशाम्पते ।
वादित्राणां ध्वनिश्चोग्रः सिंहनादरवैः सह ॥ ३५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि जयद्रथाश्वासे चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७४ ॥

दादे की राह पर चलो॥२५।२८॥तुमने विधिपूर्वक वेदों को पढ़ा है, तुम अग्निहोत्र करते हो और बहुत से यज्ञ भी कर चुके हो। तुम तो सब प्रकार कृतार्थ हो चुके हो॥अब तुम्हें मृत्यु से न भयभीत होना चाहिए। यदि तुम अर्जुन से युद्ध करके मारे भी जाओगे तो मन्द मनुष्यों के लिए दुर्लभ और महाभाग्य से प्राप्त होनेवाले मनुष्य शरीर का प्राप्त होना सफल होजायगा; तुम बाहुबल से जीते हुए दिव्य लोकों में जाओगे। अपने मन में अच्छी प्रकार समझ लो कि यादव, कौरव, पाण्डव, मैं और मेरा पुत्र कोई अमर नहीं हैं; सबको एक दिन मृत्यु के मुख में जाना ही होगा। बली काल किसी को नहीं छोड़ेगा। हम सब लोग बारी-बारी से मृत्यु को प्राप्त होंगे और अपने-अपने कर्मों को साथ ले जायँगे। तपस्वी लोग कठोर तपस्या करके जिन लोकों को जाते हैं उन्हीं लोकों को क्षत्रिय-धर्म का पालन करनेवाले वीर पुरुष भी प्राप्त करते हैं॥२९।३३॥आचार्य के ये वचन सुनने से सिन्धुराज जयद्रथ को आश्रय मिला। उन्होंने अर्जुन का भय छोड़कर युद्ध करने का निश्चय कर लिया। हे महाराज! उस समय कौरव-सेना के लोग भी प्रसन्न होकर कोलाहल और सिंहनाद करने लगे। चारों ओर बाजे बजने लगे॥३४।३५॥

द्रोणपर्व का चौहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७४ ॥

अथ पञ्चसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७५ ॥

सञ्जय उवाच—प्रतिज्ञाते तु पार्थेन सिन्धुराजवधे तदा ।
वासुदेवो महाबाहुर्धनञ्जयमभाषत ॥ १ ॥
भ्रातॄणां मतमज्ञाय त्वया वाचा प्रतिश्रुतम् ।
सैन्धवं चाऽस्मि हन्तेति तत्साहसमिदं कृतम् ॥ २ ॥

पचहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७५ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे राजेन्द्र! इधर महात्मा श्रीकृष्ण, अर्जुन के प्रतिज्ञा करने पर, उससे बोले — हे अर्जुन! तुमने न मुझसे ही सम्मति ली और न भाइयों की ही सम्मति पूछी और जयद्रथ के मारने की दुष्कर प्रतिज्ञा कर बैठे। यह तुमने बड़े ही साहस का कार्य किया है। यह बहुत असह्य बोझ तुमने अपने

असम्मन्त्र्य मया सार्धमतिभारोऽयमुद्यतः ।
कथं तु सर्वलोकस्य नाऽवहास्या भवेमहि ॥ ३ ॥
धार्त्तराष्ट्रस्य शिविरे मया प्रणिहिताश्चराः ।
त इमे शीघ्रमागम्य प्रवृत्तिं वेदयन्ति नः ॥ ४ ॥
त्वया वै सम्प्रतिज्ञाते सिन्धुराजवधे प्रभो ।
सिंहनादः सवादित्रः सुमहानिह तैः श्रुतः ॥ ५ ॥
तेन शब्देन वित्रस्ता धार्तराष्ट्राः ससैन्धवाः ।
नाऽकस्मात्सिंहनादोऽयमिति मत्वा व्यवस्थिताः ॥ ६ ॥
सुमहाञ्शब्दसम्पातः कौरवाणां महाभुज ।
आसीन्नागाश्वपत्तीनां रथघोषश्च भैरवः ॥ ७ ॥
अभिमन्योर्वधं श्रुत्वा ध्रुवमार्त्तो धनञ्जयः ।
रात्रौ निर्यास्यति क्रोधादिति मत्वा व्यवस्थिताः ॥ ८ ॥
तैर्यतद्भिरियं सत्या श्रुता सत्यवतस्तव ।
प्रतिज्ञा सिन्धुराजस्य वधे राजीवलोचन ॥ ९ ॥
ततो विमनसः सर्वे त्रस्ताः क्षुद्रमृगा इव ।
आसन्सुयोधनामात्याः स च राजा जयद्रथः ॥ १० ॥
अथोत्थाय सहामात्यैर्दीनः शिबिरमात्मनः ।
आयात्सौवीरसिन्धूनामीश्वरो भृशदुःखितः ॥ ११ ॥
स मन्त्रकाले सम्मन्त्र्य सर्वा नैःश्रेयसीं क्रियाम् ।
सुयोधनमिदं वाक्यमब्रवीद्राजसंसदि ॥ १२ ॥

सिर पर उठा लिया है। मुझे यही चिन्ता है कि कहीं प्रतिज्ञा पूर्ण न कर सकने पर हम लोग लोगों के उपहास के पात्र न हों। ॥१।३॥ मैंने जिन गुप्तचरों को दुर्योधन के शिविर में भेजा था, वे वहाँ से शीघ्र ही आकर मुझसे वहाँ का सब समाचार कह गये हैं। उनका कहना है कि तुमने जब जयद्रथ के मारने की प्रतिज्ञा की तब यहाँ होनेवाले सिंहनाद और बाजों के शब्द सुनकर धृतराष्ट्र के सब पुत्र बहुत भयभीत हुए और जयद्रथ भी व्याकुल हो गया। वे लोग सोचने लगे कि शत्रु शिविर में अकस्मात् यह सिंहनाद क्यों हो रहा है। इसका कोई कारण अवश्य ही है। इसके उपरान्त कौरव लोग युद्ध के लिए सुसज्जित होने लगे॥४।६॥ उनके शिविर में युद्ध के लिए प्रस्तुत होनेवाले हाथी, घोड़े, रथ और पैदल आदि का शब्द सुनाई पड़ने लगा। वे लोग यह सोचकर युद्ध की तैयारी करने लगे कि अभिमन्यु के मारे जाने की सूचना से शोकातुर अर्जुन क्रोधान्ध होकर रात्रि को ही आक्रमण कर देंगे। हे अर्जुन! कौरवों ने भी अपने दूतों से तुम्हारी जयद्रथ-वध की प्रतिज्ञा और उसे पूर्ण करने के लिए सौगन्ध खाना सुन लिया है। तब क्षुद्र मृगों की भाँति दुर्योधन के अनुचर और राजा जयद्रथ उदास हो गये॥७।१०॥ इसके पश्चात् सिन्धु-सौवीर देश का राजा जयद्रथ अपने अनुचरों के साथ दीनभाव से दुर्योधन की राजसभा में गया। वहाँ मन्त्रणा के समय अपने बचाव की सब

मामसौ पुत्रहन्तेति श्वोऽभियाता धनञ्जयः ।
प्रतिज्ञातो हि सेनाया मध्ये तेन वधो मम ॥ १३ ॥
तां न देवा न गन्धर्वा नाऽसुरोरगराक्षसाः ।
उत्सहन्तेऽन्यथाकर्त्तुं प्रतिज्ञां सव्यसाचिनः ॥ १४ ॥
ते मां रक्षत संग्रामे मा वो मूर्ध्नि धनञ्जयः ।
पदं कृत्वाऽऽप्नुयाल्लक्ष्यं तस्मादत्र विधीयताम् ॥ १५ ॥
अथ रक्षा न मे संख्ये क्रियते कुरुनन्दन ।
अनुजानीहि मां राजन्गमिष्यामि गृहान्प्रति ॥ १६ ॥
एवमुक्तस्त्ववाक्शीर्षो विमना॰ स सुयोधनः ।
श्रुत्वा तं समयं तस्य ध्यानमेवाऽन्वपद्यत ॥ १७ ॥
तमार्तमभिसम्प्रेक्ष्य राजा किल स सैन्धवः ।
मृदु चाऽऽत्महितं चैव सापेक्षमिदमुक्तवान् ॥ १८ ॥
नेह पश्यामि भवतां तथावीर्यं धनुर्धरम् ।
योऽर्जुनस्याऽस्त्रमस्त्रेण प्रतिहन्यान्महाहवे ॥ १९ ॥
वासुदेवसहायस्य गाण्डीवं धुन्वतो धनुः ।
कोऽर्जुनस्याऽग्रतस्तिष्ठेत्साक्षादपि शतक्रतुः ॥ २० ॥
महेश्वरोऽपि पार्थेन श्रूयते योधितः पुरा ।
पदातिना महावीर्यो गिरौ हिमवति प्रभुः ॥ २१ ॥
दानवानां सहस्राणि हिरण्यपुरवासिनाम् ।
जघानैकरथेनैव देवराजप्रचोदितः ॥ २२ ॥

सम्मति सोचकर राजसभा में वह दुर्योधन से कहने लगा कि हे राजेन्द्र! मुझे ही अपने पुत्र की मृत्यु का कारण जानकर कल प्रातःकाल अर्जुन मुझे मारने के लिए युद्ध करेंगे। उन्होंने अपनी सब सेना के मध्य में मेरे मारने की दृढ़ प्रतिज्ञा की है मुझे विश्वास है कि देवता, गन्धर्व, असुर, राक्षस आदि कोई भी अर्जुन की प्रतिज्ञा को टाल नहीं सकता॥१३।१४॥इसलिए अब आप लोग मेरी रक्षा का उपाय कीजिए। ऐसा न हो कि अवसर पाकर अर्जुन अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण कर लें। आप लोग जो उपाय उचित समझें सो करें। यदि आप लोग भली भाँति मेरी रक्षा न कर सकें तो हे कुरुनन्दन! मुझे आज्ञा दीजिए, मैं अपने घर चला जाऊँ ॥१५।१६॥ व्याकुल हुए हुए जयद्रथ के यों कहने पर दुर्योधन ने उदास होकर सिर झुका लिया और वह सोच में पड़ गया। दुर्योधन को अत्यन्त चिन्तित देखकर राजा जयद्रथ कोमल, अपने हित के आक्षेपपूर्ण वचन इस प्रकार कहने लगा—हे महाराज! आपके दल में मुझे कोई ऐसा पराक्रमी योद्धा नहीं देख पड़ता जो महायुद्ध में अपने अस्त्र से अर्जुन के अस्त्र को रोक सके। वासुदेव जिनके सहायक हैं वे अर्जुन जब गाण्डीव धनुष को मण्डलाकार घुमावेंगे तब उनके आगे कौन ठहर सकेगा ॥१७।२०॥ साक्षात् देवराज इन्द्र भी तो नहीं ठहर सकते। सुना जाता है कि पराक्रमी अर्जुन ने किसी समय पैदल ही महेश्वर से हिमालय पर्वत

समायुक्तो हि कौन्तेयो वासुदेवेन धीमता ।
सामरानपि लोकांस्त्रीन्हन्यादिति मतिर्मम ॥ २३ ॥
सोऽहमिच्छाम्यनुज्ञातुं रक्षितुं वा महात्मना ।
द्रोणेन सहपुत्रेण वीरेण यदि मन्यसे ॥ २४ ॥
स राज्ञा स्वयमाचार्यो भृशमत्राऽर्थितोऽर्जुन ।
संविधानं च विहितं रथाश्च किल सज्जिताः ॥ २५ ॥
कर्णो भूरिश्रवा द्रौणिर्वृषसेनश्च दुर्जयः ।
कृपश्च मद्रराजश्च षडेतेऽस्य पुरोगमाः ॥ २६ ॥
शकटः पद्मकश्चाऽर्धो व्यूहो द्रोणेन निर्मितः ।
पद्मकर्णिकमध्यस्थः सूचीपार्श्वे जयद्रथः ॥ २७ ॥
स्थास्यते रक्षितो वीरैः सिन्धुराट् स सुदुर्मदः ।
धनुष्यस्त्रे च वीर्ये च प्राणे चैव तथौरसे ॥ २८ ॥
अविषह्यतमा ह्येते निश्चिताः पार्थ षड्रथाः ।
एतानजित्वा षड्रथान्नैव प्राप्यो जयद्रथः ॥ २९ ॥
तेषामेकैकशो वीर्यं षण्णां त्वमनुचिन्तय ।
सहिता हि नरव्याघ्र न शक्या जेतुमञ्जसा ॥ ३० ॥
भूयस्तु मन्त्रयिष्यामि नीतिमात्महिताय वै ।
मन्त्रज्ञैः सचिवैः सार्धं सुहृद्भिः कार्यसिद्धये ॥ ३१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि कृष्णवाक्ये पञ्चसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७५ ॥

पर युद्ध किया था। उन्होंने इन्द्र के कहने से अकेले ही हिरण्यपुर के रहनेवाले सहस्रों दानवों को मार डाला था। मेरी समझ में तो बुद्धिमान् वासुदेव के साथ वीर अर्जुन देवगण सहित त्रिभुवन को भी नष्ट कर सकते हैं। इसी कारण मैं प्रार्थना करता हूँ कि या तो आप यह प्रतिज्ञा कीजिए कि अपने वीर पुत्र अश्वत्थामा सहित महात्मा द्रोणाचार्य मेरी रक्षा करेंगे और या मुझे यहाँ से अपने घर जाने की सम्मति दीजिए॥२१।२४॥हे अर्जुन ! राजा दुर्योधन ने स्वयं द्रोणाचार्य से जयद्रथ की रक्षा करने के लिए विशेष रूप से प्रार्थना की है। देखो, द्रोणाचार्य ने तुम्हारी प्रतिज्ञा व्यर्थ करके जयद्रथ के प्राण बचाने की तैयारी आरम्भ कर दी है। सब योद्धा और उनके रथ, युद्ध के लिए, अभी से उद्यत हो रहे हैं। द्रोणाचार्य ने विचित्र व्यूह की रचना की है; उसका पिछला आधा भाग पद्मव्यूह है और आगे का आधा भाग शकटव्यूह। पद्मव्यूह का जो अंश है उसके मध्य में एक और सूचीमुख व्यूह बनाया गया है। उसी सूचीव्यूह के पिछले भाग में जयद्रथ रहेगा। कर्ण, भूरिश्रवा, अश्वत्थामा, दुर्जय वृषसेन, कृपाचार्य और शल्य ये छः महारथी उस व्यूह के अग्रभाग की रक्षा करेंगे॥२५।२८॥हे पार्थ ! ये छहों महारथी धनुर्विद्या, अस्त्रकौशल, वीर्य, दम और बल में अद्वितीय और दुर्द्धर्ष हैं। हे अर्जुन ! तुम इन छहों में से प्रत्येक के बल-वीर्य के बारे में अलग अलग विचार करके देखो। फिर जब ये छहों मिलकर युद्ध करेंगे तब इन्हें सहज में जीत लेना सर्वथा असम्भव होगा।

अतएव मैं मन्त्रणा निपुण, दूरदर्शी, बुद्धिमान्, हितैषी मन्त्रियों के साथ फिर कार्यसिद्धि और अपने हित का उपाय सोचूँगा॥२८।३१॥

—०—

द्रोणपर्व का पचहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७५ ॥

अथ षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥

अर्जुन उवाच

षड्थान्धार्तराष्ट्रस्य मन्यसे यान्बलाधिकान् ।
तेषां वीर्यं ममाऽर्धेन न तुल्यमिति मे मतिः ॥ १ ॥
अस्त्रमस्त्रेण सर्वेषामेतेषां मधुसूदन ।
मया द्रक्ष्यसि निर्भिन्नं जयद्रथवधैषिणा ॥ २ ॥
द्रोणस्य मिषतश्चाऽहं सगणस्य विलप्यतः ।
मूर्धानं सिन्धुराजस्य पातयिष्यामि भूतले ॥ ३ ॥
यदि साध्याश्च रुद्राश्च वसवश्च सहाश्विनः ।
मरुतश्च सहेन्द्रेण विश्वेदेवाः सहेश्वराः ॥ ४ ॥
पितरः सहगन्धर्वाः सुपर्णाः सागरादयः ।
द्यौर्वियत्पृथिवी चेयं दिशश्च सदिगीश्वराः ॥ ५ ॥
ग्राम्यारण्यानि भूतानि स्थावराणि चराणि च ।
त्रातारः सिन्धुराजस्य भवन्ति मधुसूदन ॥ ६ ॥
तथाऽपि बाणैर्निहतं श्वो द्रष्टासि रणे मया ।
सत्येन च शपे कृष्ण तथैवाऽऽयुधमालभे ॥ ७ ॥
यस्य गोप्ता महेष्वासस्तस्य पापस्य दुर्मतेः ।
तमेव प्रथमं द्रोणमभियास्यामि केशव ॥ ८ ॥
तस्मिन्द्यूतमिदं बद्धं मन्यते स सुयोधनः ।
तस्मात्तस्यैव सेनाग्रं भित्त्वा यास्यामि सैन्धवम् ॥ ९ ॥

छिहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७६ ॥

अर्जुन ने कहा—हे वासुदेव ! दुर्योधन के जिन छः महारथियों को आप बहुत बलवान् मानते हैं वे, मेरी बुद्धि में, सब मिलकर भी मेरे बराबर नहीं हैं। मैं तो समझता हूँ कि उनका बल-वीर्य मेरे आधे बल-वीर्य के बराबर भी नहीं है। हे मधुसूदन ! आप देखेंगे कि मैं जयद्रथ को मारने की अभिलाषा से इन सबके अस्त्र-शस्त्रों को अपने अस्त्र शस्त्रों से निष्फल कर दूँगा। अपने अनुचरों सहित द्रोणाचार्य खड़े देखते रहेंगे और मैं अपने बाणों से जयद्रथ का सिर काट-कर गिरा दूँगा॥१।३॥यदि साध्यगण, ग्यारहों रुद्र, आठों वसु, अश्विनीकुमार, मरुद्गण, इन्द्र, विश्वेदेवा, अन्य लोकपालगण, पितर, गन्धर्व, गरुड़, समुद्र, स्वर्ग, आकाश, यह पृथ्वी, सब दिशाएँ, दिक्पाल देवता, गाँव के और वन के सब जीव, स्थावर और जङ्गम प्राणी एकत्र हो करके सिन्धुराज जयद्रथ की रक्षा करेंगे तो भी कल प्रातःकाल आप मेरे बाणों से रण में उसको मरा हुआ ही देखेंगे॥४।७॥और श्री-कृष्ण ! मैं यह बात सत्य की सौगन्ध खाकर कहता हूँ।

द्रष्टासि श्वो महेष्वासान्नाराचैस्तिग्मतेजितैः ।
शृङ्गाणीव गिरेर्वज्रैर्दार्यमाणान्मया युधि ॥ १० ॥
नरनागाश्वदेहेभ्यो विस्रविष्यति शोणितम् ।
पतद्भ्यः पतितेभ्यश्च विभिन्नेभ्यः शितैः शरैः ॥ ११ ॥
गाण्डीवप्रेषिता बाणा मनोऽनिलसमा जवे ।
नृनागाश्वान्विदेहासून्कर्त्तारश्च सहस्रशः ॥ १२ ॥
यमात्कुबेराद्वरुणादिन्द्राद्रुद्राच्च यन्मया ।
उपात्तमस्त्रं घोरं तद् द्रष्टारोऽत्र नरा युधि ॥ १३ ॥
ब्राह्मेणाऽस्त्रेण चाऽस्त्राणि हन्यमानानि संयुगे ।
मया द्रष्टासि सर्वेषां सैन्धवस्याऽभिरक्षिणाम् ॥ १४ ॥
शरवेगसमुत्कृत्तै राज्ञां केशव मूर्धभिः ।
आस्तीर्यमाणां पृथिवीं द्रष्टासि श्वो मया युधि ॥ १५ ॥
क्रव्यादांस्तर्पयिष्यामि द्रावयिष्यामि शात्रवान् ।
सुहृदो नन्दयिष्यामि प्रमथिष्यामि सैन्धवम् ॥ १६ ॥
बह्वागस्कृत्कुसम्बन्धी पापदेशसमुद्भवः ।
मया सैन्धवको राजा हतः स्वाञ्शोचयिष्यति ॥ १७ ॥
सर्वक्षीरान्नभोक्तारं पापाचारं रणाजिरे ।
मया सराजकं बाणैर्भिन्नं द्रक्ष्यसि सैन्धवम् ॥ १८ ॥

शस्त्र छूकर कहता हूँ। हे केशव ! उस पापी जयद्रथ की रक्षा करनेवाले महारथी द्रोणाचार्य के ऊपर ही मैं सबसे पहले आक्रमण करूँगा। दुष्ट दुर्योधन का विश्वास है कि द्रोणाचार्य के ऊपर ही उसकी हार-जीत निर्भर है। इसलिए उन्हीं द्रोणाचार्य की सेना के अग्रभाग को चीर करके मैं जयद्रथ के समीप पहुँचूँगा। कल आप देखेंगे कि वज्रपात से जैसे पर्वतों के शिखर फटते हैं वैसे ही बड़े-बड़े वीर योद्धा मेरे तीक्ष्ण बाणों से विदीर्ण हो होकर युद्धभूमि में गिर रहे हैं। गिरते हुए और गिरे हुए मेरे तीक्ष्ण बाणों से विदीर्ण-देह नर, हाथी, घोड़े आदि के शरीरों से रक्त की नदी बह चलेगी॥८।११॥मेरे गाण्डीव धनुष से छूटे हुए, मन और वायु के समान वेग से जानेवाले, तीक्ष्ण बाण सहस्रों मनुष्यों, हाथियों और घोड़ों के जीवन को नष्ट करेंगे। इस महायुद्ध में योद्धा लोग मेरे उन महाघोर अस्त्रों को देखेंगे जिन्हें मैंने इन्द्र, यम, कुबेर, रुद्र और वरुण आदि देवताओं से प्राप्त किया है। हे श्रीकृष्ण ! कल आप देखेंगे कि जयद्रथ की रक्षा करनेवालों के अस्त्रों को मैं ब्रह्मास्त्र के प्रयोग से नष्ट करूँगा॥१२।१४॥कल युद्ध में आप देखेंगे कि मैं अपने बाणों के वेग से राजाओं के सिर काटकर उनसे रणभूमि को पाट दूँगा। मैं मांसाहारी जीवों को तृप्त करूँगा, शत्रुपक्ष की सेना को मार भगाऊँगा, मित्रों को प्रसन्न करूँगा और जयद्रथ को मारूँगा। बहुत से अपराध करनेवाला, निन्दित सम्बन्धी, पापदेश में उत्पन्न राजा जयद्रथ मेरे हाथ से मरकर अपने आत्मीयों को शोक में डालेगा। सिन्धुदेश के सब दूध भात के खानेवाले, पापाचारी

तथा प्रभाते कर्त्तास्मि यथा कृष्ण सुयोधनः ।
नाऽन्यं धनुर्धरं लोके मंस्यते मत्समं युधि ॥ १९ ॥
गाण्डीवं च धनुर्दिव्यं योद्धा चाऽहं नरर्षभ ।
त्वं च यन्ता हृषीकेश किं नु स्यादजितं मया ॥ २० ॥
तव प्रसादाद्भगवन्किं नाऽवाप्तं रणे मम ।
अविषह्यं हृषीकेश किं जानन्मां विगर्हसे ॥ २१ ॥
यथा लक्ष्म स्थिरं चन्द्रे समुद्रे च यथा जलम् ।
एवमेतां प्रतिज्ञां मे सत्यां विद्धि जनार्दन ॥ २२ ॥
माऽवमंस्था ममाऽस्त्राणि माऽवमंस्था धनुर्दृढम् ।
माऽवमंस्था बलं बाह्वोर्माऽवमंस्था धनञ्जयम् ॥ २३ ॥
तथाऽभियामि संग्रामं न जीयेयं जयामि च ।
तेन सत्येन संग्रामे हतं विद्धि जयद्रथम् ॥ २४ ॥
ध्रुवं वै ब्राह्मणे सत्यं ध्रुवा साधुषु सन्नतिः ।
श्रीर्ध्रुवाऽपि च यज्ञेषु ध्रुवो नारायणे जयः ॥ २५ ॥

सञ्जय उवाच—एवमुक्त्वा हृषीकेशं स्वयमात्मानमात्मना ।
सन्दिदेशाऽर्जुनो नर्दन्वासविः केशवं प्रभुम् ॥ २६ ॥
यथा प्रभातां रजनीं कल्पितः स्याद्रथो मम ।
तथा कार्यं त्वया कृष्ण कार्यं हि महदुद्यतम् ॥ २७ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि अर्जुनवाक्ये षट्सप्ततितमोऽध्याय ॥ ७६ ॥

क्षत्रिय अपने राजा जयद्रथ के साथ मेरे बाणों से मर-मरकर यमपुर को जायँगे। हे श्रीकृष्ण ! कल प्रातःकाल मैं ऐसा अद्भुत कर्म करूँगा जिससे दुर्योधन को मानना पड़ेगा कि त्रिभुवन में मेरे बराबर दूसरा योद्धा नहीं है। मेरा गाण्डीव दिव्य धनुष है, मैं स्वयं युद्ध करनेवाला हूँ और आप मेरे सारथी हैं। फिर मैं किसे परास्त नहीं कर सकता ? हे भगवन् ! आपकी कृपा से मैंने समर में कहाँ विजय नहीं पाई ? मुझे अजेय दुर्द्धर्ष जानकर भी, मेरे असह्य पराक्रम को जानकर भी, आप क्या मेरा तिरस्कार कर रहे हैं ?॥१९।२१॥ चन्द्रमा में चिह्न और समुद्र में जल जैसे स्थिर है वैसे ही मेरी प्रतिज्ञा भी अटल है। हे वासुदेव ! आप मेरी, मेरे अस्त्रों की, दृढ़ दिव्य धनुष की और मेरे बाहुबल की अवमानना न कीजिए। मैं संग्राम में इस प्रकार जाऊँगा कि किसी से नहीं हारूँगा और सबको जीत लूँगा। मेरी सत्य प्रतिज्ञा है। आप जयद्रथ को मरा हुआ ही समझिए। ब्राह्मण में सत्य, सज्जनों में नम्रता, यज्ञ में श्री और नारायण में जय नित्य निरन्तर विराजमान है॥२२।२५॥ सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! श्रीकृष्ण से यों कहकर आप अपने पराक्रम का वर्णन करने के उपरान्त, अपनी शक्ति पर विश्वास करके अर्जुन ने कहा—हे श्रीकृष्ण ! आप ऐसा उद्योग कीजिए जिससे प्रातःकाल होते ही मुझे रथ तैयार मिले और मेरी प्रतिज्ञा पूर्ण हो॥२६।२७॥

द्रोणपर्व का छियत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७६ ॥

अथ सप्तसप्ततितमोऽध्याय ॥ ७७ ॥

सञ्जय उवाच—तां निशां दुःखशोकार्तौ निःश्वसन्ताविवोरगौ ।
निद्रां नैवोपलेभाते वासुदेवधनञ्जयौ ॥ १ ॥
नरनारायणौ क्रुद्धौ ज्ञात्वा देवाः सवासवाः ।
व्यथिताश्चिन्तयामासुः किंस्विदेतद्भविष्यति ॥ २ ॥
ववुश्च दारुणा वाता रूक्षा घोराभिशंसिनः ।
सकबन्धस्तथाऽऽदित्ये परिघः समदृश्यत ॥ ३ ॥
शुष्काशन्यश्च निष्पेतुः सनिर्घाताः सविद्युतः ।
चचाल चापि पृथिवी सशैलवनकानना ॥ ४ ॥
चुक्षुभुश्च महाराज सागरा मकरालयाः ।
प्रतिस्रोतः प्रवृत्ताश्च तथा गन्तुं समुद्रगाः ॥ ५ ॥
रथाश्वनरनागानां प्रवृत्तमधरोत्तरम् ।
क्रव्यादानां प्रमोदार्थं यमराष्ट्रविवृद्धये ॥ ६ ॥
वाहनानि शकृन्मूत्रे मुमुचू रुरुदुश्च ह ।
तान्दृष्ट्वा दारुणान्सर्वानुत्पातान्लोमहर्षणान् ॥ ७ ॥
सर्वे ते व्यथिताः सैन्यास्त्वदीया भरतर्षभ ।
श्रुत्वा महाबलस्योग्रां प्रतिज्ञां सव्यसाचिनः ॥ ८ ॥
अथ कृष्णं महाबाहुरब्रवीत्पाकशासनिः ।
आश्वासय सुभद्रां त्वं भगिनीं स्नुषया सह ॥ ९ ॥

सतहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७७ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! दुःख और शोक से पीड़ित अर्जुन और श्रीकृष्ण ने वह रात्रि जागकर ही व्यतीत कर दी। वे क्रुद्ध सर्प की भाँति श्वास लेते रहे। इस प्रकार नर और नारायण को अत्यन्त कुपित जानकर इन्द्र आदि सब देवता बहुत ही व्याकुल और व्यथित होकर सोचने लगे कि इसका परिणाम क्या होगा। कौन सी दुर्घटना, कौन सा महा अनर्थ होने वाला है?॥१।२॥ उस समय अत्यन्त दारुण आँधी धूल उड़ाती हुई वेग से चलकर घोर अमङ्गल की सूचना देने लगी। आदित्यमण्डल में कबन्ध और मण्डल (परिघ) देख पड़ने लगा। बिना मेघों के दारुण वज्रा घात शब्द होने लगे, कड़क कड़ककर बिजलियाँ गिरने लगीं। पर्वत वन सहित पृथ्वी बारम्बार काँपने लगी। बड़े बड़े जल-जन्तुओं के निवासस्थान समुद्र क्षोभ को प्राप्त होने लगे। नदियों की धाराएँ उलटी बहने लगीं। मांसाहारी जीवों को आनन्दित और यमपुरी को परिपूर्ण करने के लिए रथियों, हाथियों, घोड़ों और पैदलों के दोनों होंठ फड़कने लगे। सब वाहन एक साथ मल मूत्र त्याग करते हुए रुदन करने लगे ॥३।७॥ इन दारुण उत्पातों को देखकर और महाबली अर्जुन की उग्र प्रतिज्ञा का समाचार सुनकर आपके पक्ष के सब योद्धा लोग और सैनिक लोग अत्यन्त ही व्यथित और खिन्न हो गये॥७।८॥ इधर महावीर अर्जुन ने कृष्णचन्द्र से कहा—हे केशव! आप जाकर अपनी बहन

स्नुषां चाऽस्या वयस्याश्च विशोकाः कुरु माधव ।
साम्ना सत्येन युक्तेन वचसाऽऽश्वासय प्रभो ॥ १० ॥
ततोऽर्जुनगृहं गत्वा वासुदेवः सुदुर्मनाः ।
भगिनीं पुत्रशोकार्त्तामाश्वासयत दुःखिताम् ॥ ११ ॥

वासुदेव उवाच

मा शोकं कुरु वार्ष्णेयि कुमारं प्रति सस्नुषा ।
सर्वेषां प्राणिनां भीरु निष्ठेषा कालनिर्मिता ॥ १२ ॥
कुले जातस्य वीरस्य क्षत्रियस्य विशेषतः ।
सदृशं मरणं ह्येतत्तव पुत्रस्य मा शुचः ॥ १३ ॥
दिष्ट्या महारथो धीरः पितुस्तुल्यपराक्रमः ।
क्षात्रेण विधिना प्राप्तो वीराभिलषितां गतिम् ॥ १४ ॥
जित्वा सुबहुशः शत्रून्प्रेषयित्वा च मृत्यवे ।
गतः पुण्यकृतां लोकान्सर्वकामदुहोऽक्षयान् ॥ १५ ॥
तपसा ब्रह्मचर्येण श्रुतेन प्रज्ञयाऽपि च ।
सन्तो यां गतिमिच्छन्ति तां प्राप्तस्तव पुत्रकः ॥ १६ ॥
वीरसूर्वीरपत्नी त्वं वीरजा वीरबान्धवा ।
मा शुचस्तनयं भद्रे गतः स परमां गतिम् ॥ १७ ॥
प्राप्स्यते चाऽप्यसौ पापः सैन्धवो बालघातकः ।
अस्याऽवलेपस्य फल ससुहृद्गणबान्धवः ॥ १८ ॥

---

सुभद्रा, बहू उत्तरा और उसकी सखियों को समझाइए, उनका शोक दूर कीजिए । सामवाक्य, सत्योपदेश आदि के द्वारा किसी प्रकार उनको ढाढ़स बँधाइए ॥९।१०॥ अर्जुन के यों कहने पर अत्यन्त व्याकुल कृष्णचन्द्र अर्जुन के घर में गये और वहाँ पुत्र शोक से पीड़ित, व्याकुल, अपनी बहन सुभद्रा को इस प्रकार समझाने लगे—सुनो बहन ! तुम और तुम्हारी बहू उत्तरा दोनों ही वीर कुमार अभिमन्यु की मृत्यु के लिए शोक मत करो । हे सुभद्रा ! काल के द्वारा सभी प्राणियों की एक दिन यही गति होती है । उत्तम कुल में उत्पन्न वीर क्षत्रियश्रेष्ठ अभिमन्यु की मृत्यु उसके योग्य ही हुई है, सम्मुखयुद्ध में युद्ध करते करते मरना क्षत्रियोचित मृत्यु है । इसलिए तुम पुत्र की मृत्यु का शोक मत करो । मैं तो इसे उसके लिए बड़े भाग्य की बात मानता हूँ, जो पिता के तुल्य पराक्रमी धीर महारथी अभिमन्यु क्षत्रियधर्म के अनुसार उस गति को प्राप्त हुआ, जिसकी सब क्षत्रिय इच्छा करते हैं । बहुत से शत्रुओं को जीतकर और मारकर वीर अभिमन्यु उन अक्षय लोकों को गया है जहाँ पुण्यात्मा लोग जाते हैं और सब प्रकार की इच्छाएँ पूर्ण होती हैं ॥११।१५॥ सज्जन लोग तप, ब्रह्मचर्य, वेद शास्त्र के अध्ययन और प्रज्ञा आदि सत्कर्मों के द्वारा जो गति प्राप्त करने का उद्योग करते हैं, वही गति तुम्हारे पुत्र को प्राप्त हुई है । हे सुभद्रा ! तुम वीर बालक की माता, वीर पति की पत्नी, वीर पिता की पुत्री और वीर भाई की बहन हो । इसलिए तुम्हें अपने पुत्र का शोक न करना चाहिए । उसको परमगति प्राप्त हुई है । हे बहन ! तुम धैर्य धरो, पापमति बालक की घात करनेवाला जयद्रथ बहुत शीघ्र अपने इष्ट मित्र अनुचर आदि सहित अपने किये का फल भोगेगा । यह रात्रि व्यतीत होने

व्युष्टायां तु वरारोहे रजन्यां पापकर्मकृत् ।
नहि मोक्ष्यति पार्थात्स प्रविष्टोऽप्यमरावतीम् ॥ १९ ॥
श्वः शिरः श्रोष्यसे तस्य सैन्धवस्य रणे हृतम् ।
समन्तपञ्चकाद्बाह्यं विशोका भव मा रुदः ॥ २० ॥
क्षत्रधर्मं पुरस्कृत्य गतः शूरः सतां गतिम् ।
यां गतिं प्राप्नुयामेह ये चाऽन्ये शस्त्रजीविनः ॥ २१ ॥
व्यूढोरस्को महाबाहुरनिवर्ती रथप्रणुत् ।
गतस्तव वरारोहे पुत्रः स्वर्गं ज्वरं जहि ॥ २२ ॥
अनुयातश्च पितरं मातृपक्षं च वीर्यवान् ।
सहस्रशो रिपून्हत्वा हतः शूरो महारथः ॥ २३ ॥
आश्वासय स्नुषां राज्ञि मा शुचः क्षत्रिये भृशम् ।
श्वः प्रियं सुमहच्छ्रुत्वा विशोका भव नन्दिनि ॥ २४ ॥
यत्पार्थेन प्रतिज्ञातं तत्तथा न तदन्यथा ।
चिकीर्षितं हि ते भर्तुर्न भवेज्जातु निष्फलम् ॥ २५ ॥
यदि च मनुजपन्नगाः पिशाचा रजनिचराः पतगा सुरासुराश्च ।
रणगतमभियान्ति सिन्धुराजं न स भविता सह तैरपि प्रभाते ॥ २६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि सुभद्राश्वासने सप्तसप्ततितमोऽध्याय ॥ ७७ ॥

---

हो पापी जयद्रथ इन्द्र की अमरावती पुरी में भी जाकर क्यों न अपनी जान बचाना चाहे, परन्तु अर्जुन के हाथ से जीता नहीं बचेगा॥१८।१९॥यह निश्चित समझो कि कल के दिन जयद्रथ का सिर धड़ पर न रहेगा इसलिए शोक करना छोड़ो, रुदन करना बन्द करो। फिर यह भी विचार करके देखो कि वह वीर बालक जिस प्रकार क्षत्रियधर्म का पालन करते करते श्रेष्ठ गति को प्राप्त हुआ है, उसी प्रकार हम लोग और अन्य सब शस्त्रधारी लोग एक दिन उसी गति को पहुँचेंगे। चौड़ी छाती और बड़ी बाहुओंवाला महारथी अभिमन्यु असंख्य शत्रुओं के आगे से नहीं हटा और युद्ध करते करते सहस्रों शत्रुओं को मारकर स्वर्ग को गया है॥२०।२३॥इसलिए तुम सब शोक सन्ताप करना छोड़ो। हे बहन! अपनी बालिका बहू को ढाढ़स बँधाओ और स्वयँ शोक करना छोड़ो। प्रातःकाल शत्रु के मारे जाने की सूचना सुनने से तुम्हारा शोक दूर हो जायगा। अर्जुन ने जो प्रतिज्ञा की है वह अवश्य पूर्ण होगी, वह कदापि मिथ्या नहीं हो सकती। तुम्हारे पति जो करना चाहते हैं वह कदापि निष्फल नहीं होता। मैं फिर कहता हूँ कि यदि मनुष्य, नाग, पिशाच, राक्षस, पक्षी, देवता, दैत्य आदि सब मिलकर युद्धभूमि में जयद्रथ की रक्षा करेंगे, तो भी कल प्रातःकाल उन सबके साथ जयद्रथ जीवित नहीं रह सकता॥२४।२६॥

०

द्रोणपर्व का सतहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७७ ॥

अथ अष्टसप्ततितमोऽध्याय ॥ ७८ ॥

सञ्जय उवाच—एतच्छ्रुत्वा वचस्तस्य केशवस्य महात्मनः ।

सुभद्रा पुत्रशोकार्त्ता विललाप सुदुःखिता ॥ १ ॥
हा पुत्र मम मन्दायाः कथमेत्याऽसि संयुगम् ।
निधनं प्राप्तवांस्तात पितुस्तुल्यपराक्रमः ॥ २ ॥
कथमिन्दीवरश्यामं सुदंष्ट्रं चारुलोचनम् ।
मुखं ते दृश्यते वत्स गुण्ठितं रणरेणुना ॥ ३ ॥
नूनं शूरं निपतितं त्वां पश्यन्त्यनिवर्तिनम् ।
सुशिरोग्रीवबाह्वंसं व्यूढोरस्कं नतोदरम् ॥ ४ ॥
चारूपचितसर्वाङ्गं स्वक्षं शस्त्रक्षताचितम् ।
भूतानि त्वां निरीक्षन्ते नूनं चन्द्रमिवोदितम् ॥ ५ ॥
शयनीयं पुरा यस्य स्पर्ध्यास्तरणसंवृतम् ।
भूमावद्य कथं शेषे विप्रविद्धः सुखोचितः ॥ ६ ॥
योऽन्वास्यते पुरा वीरो वरस्त्रीभिर्महाभुजः ।
कथमन्वास्यते सोऽद्य शिवाभिः पतितो मृधे ॥ ७ ॥
योऽस्तूयत पुरा हृष्टैः सूतमागधबन्दिभिः ।
सोऽद्य क्रव्यादगणैर्घोरैर्विनदद्भिरुपास्यते ॥ ८ ॥
पाण्डवेषु च नाथेषु वृष्णिवीरेषु वा विभो ।
पञ्चालेषु च वीरेषु हतः केनाऽस्यनाथवत् ॥ ९ ॥
अतृप्तदर्शना पुत्र दर्शनस्य तवाऽनघ ।
मन्दभाग्या गमिष्यामि व्यक्तमद्य यमक्षयम् ॥ १० ॥

अठहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७८ ॥

संजय कहते हैं कि हे राजेन्द्र ! पुत्रशोक से विह्वल और अत्यन्त दुःखित सुभद्रा, श्रीकृष्ण के [illegible] सुनकर इस प्रकार विलाप करने लगी — हाय पुत्र ! तुम तो अपने पिता के तुल्य पराक्रमी थे, फिर कैसे संग्राम में शत्रुओं के हाथ से मारे गये ! नील कमल के समान साँवला, सुन्दर दाँतों और विशाल नेत्रों से शोभित तुम्हारा मनोहर मुख आज युद्धभूमि की धूल से सना हुआ कैसा दिखाई पड़ रहा है ! अवश्य ही सब लोग देख रहे होंगे कि सुन्दर सिर, ग्रीवा, बाहु, कन्धे, चौड़ी छाती, [illegible] और [illegible] अंगों से शोभायमान, [illegible] शस्त्रों से [illegible] के घावों से [illegible], [illegible] संग्राम में [illegible] और तुम पृथ्वी पर उदय हुए चन्द्रमा के समान पड़े हुए हो ॥१-५॥ हाय अभी तो तुम्हारी युवा अवस्था थी, तुम्हारे सुन्दर अङ्ग अभी परिपुष्ट हुए थे। पहले जो बहुमूल्य [illegible] प्रार्थनीय बिछौनों से युक्त शय्या पर सोते थे, वही सुख भोगने योग्य तुम आज कैसे बाणों से घिरे हुए युद्धभूमि में पड़े हुए हो और [illegible] सो रहे हो ॥६-७॥ जिस महाबाहु की सुन्दरी स्त्रियाँ सेवा करती थीं और प्रसन्नचित्त सूत, मागध और बन्दीजन स्तुतिपूर्वक जिसकी उपासना किया करते थे, वही तुम आज युद्धभूमि में पड़े हुए हो और मांसभोजी [illegible] तुम्हारे पास [illegible] शब्द से [illegible] रहे हैं। हाय पुत्र ! [illegible] पाण्डव, [illegible]

विशालाक्षं सुकेशान्तं चारुवाक्यं सुगन्धि च ।
तव पुत्र कदा भूयो मुखं द्रक्ष्यामि निर्व्रणम् ॥ ११ ॥
धिग्बलं भीमसेनस्य धिक्पार्थस्य धनुष्मताम् ।
धिग्वीर्यं वृष्णिवीराणां पञ्चालानां च धिग्बलम् ॥ १२ ॥
धिक्केकयांस्तथा चेदीन्मत्स्यांश्चैवाऽथ सृञ्जयान् ।
ये त्वां रणगतं वीरं न शेकुरभिरक्षितुम् ॥ १३ ॥
अद्य पश्यामि पृथिवीं शून्यामिव हतत्विषम् ।
अभिमन्युमपश्यन्ती शोकव्याकुललोचना ॥ १४ ॥
स्वस्त्रीयं वासुदेवस्य पुत्रं गाण्डीवधन्वनः ।
कथं त्वाऽतिरथं वीरं द्रक्ष्याम्यद्य निपातितम् ॥ १५ ॥
एह्येहि तृषितो वत्स स्तनौ पूर्णौ पिबाऽऽशु मे ।
अङ्कमारुह्य मन्दाया ह्यतृप्तायाश्च दर्शने ॥ १६ ॥
हा वीर दृष्टो नष्टश्च धनं स्वप्न इवाऽसि मे ।
अहो ह्यनित्यं मानुष्यं जलबुद्बुदचञ्चलम् ॥ १७ ॥
इमां ते तरुणीं भार्यां तवाऽऽधिभिरभिप्लुताम् ।
कथं सन्धारयिष्यामि विवत्सामिव धेनुकाम् ॥ १८ ॥
अहो ह्यकाले प्रस्थानं कृतवानसि पुत्रक ।
विहाय फलकाले मां सुगृद्धां तव दर्शने ॥ १९ ॥

और यादव तुम्हारे सहायक थे, फिर किसने किस प्रकार अनाथ की भाँति तुमको मार डाला ? हाय निष्पाप पुत्र ! मुझ अभागिन के नेत्र तुमको देखकर तृप्त नहीं होते थे । इसलिए तुम्हें देखने को अवश्य ही आज मैं यमराज की पुरी को जाऊँगी॥८।१०॥हे पुत्र ! तुम्हारे विशाल नेत्र, मनोहर केश, सुगन्धित मुख और मधुर वचनों से युक्त व्रणशून्य मुखमण्डल को अब मैं फिर कब देखूँगी ? भीमसेन के बल, अर्जुन की धनुर्विद्या, यादवों और पाञ्चालों के बाहुबल तथा कैकेय-मत्स्य सृञ्जय आदि देशों के वीरों को धिक्कार है, जो वे युद्धभूमि में तुम्हारी रक्षा नहीं कर सके । मेरे नेत्र शोक के आँसुओं से व्याकुल हैं॥११। १३॥अभिमन्यु को न देखने के कारण आज मुझे सारी पृथ्वी अन्धकारमयी और सूनी देख पड़ रही है । तुम वासुदेव के भानजे, अर्जुन के वीर पुत्र और अतिरथी थे । समरभूमि में तुम्हारे मृत शरीर को मैं कैसे देख सकूँगी ! हे पुत्र ! आओ आओ, तुम्हें भूख लगी होगी, मेरे स्तनों में दूध भरा हुआ है । मुझ मन्दभागिनी की गोद में बैठकर दूध पी लो । मैं तुम्हें देखकर तृप्त नहीं हुई हूँ॥१४।१६॥हाय वीर ! तुम स्वप्न के मिले हुए धन की भाँति दिखाई पड़कर अचानक नष्ट हो गये । अहो, मनुष्य शरीर अनित्य और जल में उठनेवाले बुल्बुले की तरह चञ्चल है । हे पुत्र अभिमन्यु ! तुम्हारी यह तरुणी भार्या उत्तरा, तुम्हारे शोक से, व्याकुल हो रही है । वृषभ हीन गाय की भाँति बिलखती हुई इस बहू को मैं किस प्रकार समझाऊँगी और रक्खूँगी ? अहो पुत्र ! सङ्कट के समय में मुझे छोड़कर तुम चले गये हो । जब पुत्र

नूनं गतिः कृतान्तस्य प्राज्ञैरपि सुदुर्विदा ।
यत्र त्वं केशवे नाथे संग्रामेऽनाथवद्धतः ॥ २० ॥
यज्वनां दानशीलानां ब्राह्मणानां कृतात्मनाम् ।
चरितब्रह्मचर्याणां पुण्यतीर्थावगाहिनाम् ॥ २१ ॥
कृतज्ञानां वदान्यानां गुरुशुश्रूषिणामपि ।
सहस्रदक्षिणानां च या गतिस्तामवाप्नुहि ॥ २२ ॥
या गतिर्युध्यमानानां शूराणामनिवर्तिनाम् ।
हत्वाऽरीन्निहतानां च संग्रामे तां गतिं व्रज ॥ २३ ॥
गोसहस्रप्रदातॄणां क्रतुदानां च या गतिः ।
नैवेशिकं चाऽभिमतं ददतां या गतिः शुभा ॥ २४ ॥
ब्राह्मणेभ्यः शरण्येभ्यो निधिं निदधतां च या ।
या चापि न्यस्तदण्डानां तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ २५ ॥
ब्रह्मचर्येण यां यान्ति मुनयः संशितव्रताः ।
एकपत्न्यश्च यां यान्ति तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ २६ ॥
राज्ञां सुचरितैर्या च गतिर्भवति शाश्वती ।
चतुराश्रमिणां पुण्यैः पाविताना सुरक्षितैः ॥ २७ ॥
दीनानुकम्पिनां या च सततं संविभागिनाम् ।
पैशुन्याच्च निवृत्तानां तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ २८ ॥
व्रतिनां धर्मशीलानां गुरुशुश्रूषिणामपि ।
अमोघातिथिनां या च तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ २९ ॥

के होने का फल मिलने का समय आया तब तुम मुझे दर्शनों को तरसती हुई छोड़ चल बसे ! काल की गति को बड़े-बड़े बुद्धिमान् भी नहीं जान सकते ॥१७। १०॥कौन जानता था कि केशव ऐसे सहायक रक्षक के रहते तुम यों अनाथ की भाँति सग्राम में मारे जाओगे ! अच्छा, जाओ पुत्र ! यज्ञ करनेवाले, दानी, जितेन्द्रिय, आत्मज्ञानी ब्राह्मण, ब्रह्मचारी, पुण्य तीर्थों में स्नान करनेवाले, कृतज्ञ, उदारचित्त, गुरुसेवा-परायण और सहस्र दक्षिणा दान करनेवाले धर्मात्माओं की जो गति होती है वही श्रेष्ठ गति तुमको भी प्राप्त हो । संग्राम में पीठ न दिखानेवाले योद्धा लोग युद्ध में शत्रुओं को मारकर मरने पर जो गति प्राप्त करते हैं वही गति तुम्हें भी प्राप्त हो॥२०।२३॥सहस्र गोदान करनेवालों, यज्ञ के लिए दान करनेवालों, सब सामग्री सहित गृह-दान करनेवालों की जो शुभ गति होती है, आश्रय देने योग्य निर्धन ब्राह्मणों को धन-रत्न दान करनेवालों, निरभिमान और सन्यासियों की जो गति होती है; अथवा दण्डनीय पापियों को उचित दण्ड देनेवालों की जो गति होती है, वही गति तुम्हें प्राप्त हो। व्रतधारी मुनियों को ब्रह्मचर्य पालन करने से और पतिव्रताओं को पति की सेवा से जो गति प्राप्त होती है, वही गति तुम्हें प्राप्त हो॥२४।२६॥सदाचार का पालन करके राजा लोग जिस श्रेष्ठ गति को प्राप्त करते हैं, चारों आश्रमों के लोग अपने-अपने धर्म का

कृच्छ्रेषु या धारयतामात्मानं व्यसनेषु च ।
गतिः शोकाग्निदग्धानां तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ ३० ॥
मातापित्रोश्च शुश्रूषां कल्पयन्तीह ये सदा ।
स्वदारनिरतानां च या गतिस्तामवाप्नुहि ॥ ३१ ॥
ऋतुकाले स्वकां भार्यां गच्छतां या मनीषिणाम् ।
परस्त्रीभ्यो निवृत्तानां तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ ३२ ॥
साम्ना ये सर्वभूतानि पश्यन्ति गतमत्सराः ।
नाऽरुन्तुदानां क्षमिणां या गतिस्तामवाप्नुहि ॥ ३३ ॥
मधुमांसनिवृत्तानां मदाद्दम्भात्तथाऽनृतात् ।
परोपतापत्यक्तानां तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ ३४ ॥
ह्रीमन्तः सर्वशास्त्रज्ञा ज्ञानतृप्ता जितेन्द्रियाः ।
यां गतिं साधवो यान्ति तां गतिं व्रज पुत्रक ॥ ३५ ॥
एवं विलपतीं दीनां सुभद्रां शोककर्शिताम् ।
अन्वपद्यत पाञ्चाली वैराटिसहितां तदा ॥ ३६ ॥
ताः प्रकामं रुदित्वा च विलप्य च सुदुःखिताः ।
उन्मत्तवत्तदा राजन्विसंज्ञा न्यपतन्क्षितौ ॥ ३७ ॥
सोपचारस्तु कृष्णश्च दुःखितां भृशदुःखितः ।
सिक्त्वाऽम्भसा समाश्वास्य तत्तदुक्त्वा हितं वचः॥ ३८ ॥

---

पालन करके और पुण्यात्मा लोग पुण्य की रक्षा करके जो सनातनी गति प्राप्त करते हैं, वही गति तुम्हें भी प्राप्त हो। दीन जनों पर दया करनेवाले, सदा सबको बाँटकर खानेवाले और छल प्रपञ्च या चुगली न करने वाले जिस गति को प्राप्त करते हैं वही गति तुम्हें प्राप्त हो। जो लोग व्रत नियम आदि का पालन करते हैं, धर्मात्मा हैं, गुरुजन की सेवा करते हैं और अतिथि को विमुख नहीं जाने देते उन्हें जो गति प्राप्त होती है वही शुभ गति तुम्हें प्राप्त हो॥२७।२९॥ कष्ट और सङ्कट के समय जो अपने को सँभाले रहते हैं, शोक की अग्नि में जलकर भी धैर्य को नहीं छोड़ते, सदा माता पिता की सेवा करते रहते हैं और अपनी स्त्री के अतिरिक्त अन्य स्त्री की ओर नेत्र उठाकर नहीं देखते, उन्हें जो गति प्राप्त होती है, वही गति तुम्हें प्राप्त हो। ऋतुकाल में अपनी स्त्री का सहवास करनेवालों और परस्त्री गमन से विमुख मनीषी पुरुषों को जो गति प्राप्त होती है वही गति तुम्हें प्राप्त हो॥३०।३२॥ जो ईर्ष्याशून्य पुरुष सबको समदृष्टि से देखते हैं, किसी को मर्मपीड़ा नहीं पहुँचाते और जो क्षमाशील हैं उनको जो गति प्राप्त होती है वही गति तुम्हें प्राप्त हो। जो लोग मदिरा नहीं पीते, मांस आदि भक्षण नहीं करते, मद, दम्भ, असत्य, पर सन्ताप और अन्याय से बचे रहते हैं, उन्हें जो गति प्राप्त होती है वही गति तुम्हें भी प्राप्त हो। लोक लज्जा का खयाल रखनेवाले, सब शास्त्रों के ज्ञाता, ज्ञान से ही तृप्त, जितेन्द्रिय सज्जनों को जो गति प्राप्त होती है वही गति तुम्हें प्राप्त हो॥३३।३५॥शोक से पीड़ित होकर सुभद्रा दीन भाव से इस प्रकार विलाप कर रही थीं, इसी-

विसंज्ञकल्पां रुदतीं मर्मविद्धां प्रवेपतीम् ।
भगिनीं पुण्डरीकाक्ष इदं वचनमब्रवीत् ॥ ३९ ॥
सुभद्रे मा शुचः पुत्रं पाञ्चाल्याश्वासयोत्तराम् ।
गतोऽभिमन्युः प्रथितां गतिं क्षत्रियपुङ्गवः ॥ ४० ॥
ये चाऽन्येऽपि कुले सन्ति पुरुषा नो वरानने ।
सर्वे ते तां गतिं यान्तु ह्यभिमन्योर्यशस्विनः ॥ ४१ ॥
कुर्याम तद्वयं कर्म क्रियासु सुहृदश्च नः ।
कृतवान्यादृगद्यैकस्तव पुत्रो महारथः ॥ ४२ ॥
एवमाश्वास्य भगिनीं द्रौपदीमपि चोत्तराम् ।
पार्थस्यैव महाबाहुः पार्श्वमागादरिन्दमः ॥ ४३ ॥
ततोऽभ्यनुज्ञाय नृपान्कृष्णो बन्धूंस्तथाऽर्जुनम् ।
विवेशाऽन्तःपुरे राजंस्ते च जग्मुर्यथाऽऽलयम् ॥ ४४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि सुभद्राप्रविलापे अष्टसप्ततितमोऽध्याय ॥ ७८ ॥

समय उत्तरा को साथ लिए द्रौपदी भी वहाँ आ गई। वे सब बहुत विलाप करके रुदन करने लगीं। वे अत्यन्त दुःख से उन्मत्त सी और अचेत होकर पृथ्वी पर गिर पड़ीं॥३६।३७॥अत्यन्त दुःखित श्रीकृष्ण ने दुःख से विह्वल सुभद्रा को अनेक उपचारों से अचेत किया। जल छिड़ककर वे उनको होश में लाये। इसके पश्चात् कृष्णचन्द्र ने अचेत सी, रुदन करती काँपती हुई, पृथ्वी पर लोट रही सुभद्रा से कहा हे बहन ! तुम पुत्र के लिए शोक मत करो। और हे पाञ्चाली द्रौपदी ! तुम उत्तरा को समझाओ। क्षत्रियश्रेष्ठ वीर अभिमन्यु उस प्रशंसनीय गति को प्राप्त हुआ है जिसके लिए क्षत्रिय लोग सदा इच्छुक रहते हैं॥३८।४०॥हे वरानने ! मैं तो यही चाहता हूँ कि हम लोगों के कुल में और जितने पुरुष हैं वे यशस्वी अभिमन्यु की सी गति पावें। हम लोग और हमारे पक्ष के सब लोग मिलकर जो कर सकते हैं वह तुम्हारे अकेले महारथी पुत्र ने कर दिखाया है। इसलिए उसकी मृत्यु कदापि शोचनीय नहीं है॥४१।४२॥कृष्णचन्द्र इस प्रकार अपनी बहन, द्रौपदी और उत्तरा को समझा बुझाकर अर्जुन के समीप गये। वहाँ राजाओं, मित्रों और अर्जुन को विश्राम करने के लिए आज्ञा देकर वे स्वयं विश्राम करने के लिए अन्तःपुर में गये। और सब लोग भी अपने-अपने डेरों में विश्राम करने के लिए गये॥४३।४४॥

०

द्रोणपर्व का अठहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७८ ॥

अथ एकोनाशीतितमोऽध्याय ॥ ७९ ॥

सञ्जय उवाच – ततोऽर्जुनस्य भवनं प्रविश्याऽप्रतिमं विभुः ।
स्पृष्ट्वाऽम्भः पुण्डरीकाक्षः स्थण्डिले शुभलक्षणे ॥ १ ॥

उन्नासीवाँ अध्याय ॥ ७९ ॥

सञ्जय कहते हैं—इसके उपरान्त महात्मा श्रीकृष्ण अर्जुन के डेरे में गये। वहाँ हाथ पाँव धोकर उन्होंने सुन्दर स्थान में वैदूर्यमणि के रखवाये हुए कुशों की शुभशय्या बिछाई। फिर विधिपूर्वक मङ्गल माल्य, अक्षत, गन्धद्रव्य आदि से उसे अलङ्कृत करके उसके चारों ओर श्रेष्ठ शस्त्र रक्खे। इसके पश्चात् अर्जुन जब सन्-

सन्तस्तार शुभां शय्यां दर्भैर्वैदूर्यसन्निभैः ।
ततो माल्येन विधिवल्लाजैर्गन्धैः सुमङ्गलैः ॥ २ ॥
अलञ्चकार तां शय्यां परिवार्याऽऽयुधोत्तमैः ।
ततः स्पृष्टोदके पार्थे विनीताः परिचारकाः ॥ ३ ॥
दर्शयन्तोऽन्तिके चक्रुर्नैशं त्रैयम्बकं बलिम् ।
ततः प्रतीमनाः पार्थो गन्धमाल्यैश्च माधवम् ॥ ४ ॥
अलंकृत्योपहारं तं नैशं तस्मै न्यवेदयत् ।
स्मयमानस्तु गोविन्दः फाल्गुनं प्रत्यभाषत ॥ ५ ॥
सुप्यतां पार्थ भद्रं ते कल्याणाय व्रजाम्यहम् ।
स्थापयित्वा ततो द्वास्थान्गोप्तॄंश्चाऽऽत्तायुधान्नरान् ॥ ६ ॥
दारुकानुगतः श्रीमान्विवेश शिविरं स्वकम् ।
शिश्ये च शयने शुभ्रे बहु कृत्यं विचिन्तयन् ॥ ७ ॥
पार्थाय सर्वं भगवाञ्शोकदुःखापहं विधिम् ।
व्यदधात्पुण्डरीकाक्षस्तेजोद्युतिविवर्धनम् ॥ ८ ॥
योगमास्थाय युक्तात्मा सर्वेषामीश्वरेश्वरः ।
श्रेयस्कामः पृथुयशा विष्णुर्जिष्णुप्रियङ्करः ॥ ९ ॥
न पाण्डवानां शिबिरे कश्चित्सुष्वाप तां निशाम् ।
प्रजागरः सर्वजनं ह्याविवेश विशाम्पते ॥ १० ॥
पुत्रशोकाभितप्तेन प्रतिज्ञातो महात्मना ।
सहसा सिन्धुराजस्य वधो गाण्डीवधन्वना ॥ ११ ॥

स्पर्श आचमन आदि कर चुके तब विनीत परिचारक नित्य रात्रि को दी जानेवाली रुद्र की बलि ले आये। अब अर्जुन ने महादेव की पूजा की और बलि दी। इसके उपरान्त प्रसन्नचित्त से उन्होंने गन्ध-माला आदि से श्रीकृष्ण की पूजा की और उन्हें भी रात्रि के योग्य उपहार अर्पण किये॥१।५॥तब अर्जुन को साधुवाद देकर कृष्णचन्द्र ने कहा—हे अर्जुन ! तुम्हारा कल्याण हो,अब तुम जाकर विश्राम करो। मैं भी तुम्हारे कल्याण के लिए जाता हूँ। अर्जुन के हितचिन्तक भगवान् वासुदेव द्वार पर सशस्त्र सावधान द्वारपालों को तैनात करके, दारुक सारथी को साथ लिये हुए, अपने शिविर में गये। वहाँ श्वेत शय्या पर लेट करके महायशस्वी विष्णुस्वरूप भगवान् कृष्णचन्द्र बहुत से कर्त्तव्यों के बारे में निश्चय करने लगे। उन्होंने अर्जुन के शोक-दुःख को मिटानेवाली और तेज तथा द्युति को बढ़ानेवाली व्यवस्था योगबल के द्वारा कर दी॥५।९॥हे राजेन्द्र!उस रात्रि को पाण्डवों के शिविर में किसी को भी निद्रा नहीं आई। सब लोग इस प्रकार सोचते रहे कि पुत्र-शोक से पीड़ित वीर अर्जुन ने कल प्रातःकाल जयद्रथ को मारने की प्रतिज्ञा की है। महाबाहु शत्रुदमन अर्जुन उस अपनी प्रतिज्ञा को किस प्रकार पूर्ण करेंगे!पुत्रशोक से विह्वल होकर अर्जुन यह बड़ी दुष्कर प्रतिज्ञा कर बैठे हैं।। एक तो जयद्रथ स्वयं साधारण योद्धा नहीं है, उस पर]दुर्योधन ने अपने पराक्रमी भाइयों, महारथी

तत्कथं नु महाबाहुर्वासवि: परवीरहा ।
प्रतिज्ञां सफलां कुर्यादिति ते समचिन्तयन् ॥ १२ ॥
कष्टं हीदं व्यवसितं पाण्डवेन महात्मना ।
स च राजा महावीर्यः पारयत्वर्जुनः स ताम् ॥ १३ ॥
पुत्रशोकाभितप्तेन प्रतिज्ञा महती कृता ।
भ्रातरश्चापि विक्रान्ता बहुलानि बलानि च ॥ १४ ॥
धृतराष्ट्रस्य पुत्रेण सर्वं तस्मै निवेदितम् ।
स हत्वा सैन्धवं संख्ये पुनरेतु धनञ्जयः ॥ १५ ॥
जित्वा रिपुगणांश्चैव पारयन्नर्जुनो व्रतम् ।
श्वोऽहत्वा सिन्धुराजं वै धूमकेतुं प्रवेक्ष्यति ॥ १६ ॥
न ह्यसावनृतं कर्तुमलं पार्थो धनञ्जयः ।
धर्मपुत्रः कथं राजा भविष्यति मृतेऽर्जुने ॥ १७ ॥
तस्मिन्हि विजयः कृत्स्नः पाण्डवेन समाहितः ।
यदि नोऽस्ति कृतं किञ्चिद्यदि दत्तं हुतं यदि ॥ १८ ॥
फलेन तस्य सर्वस्य सव्यसाची जयत्वरीन् ।
एवं कथयतां तेषां जयमाशंसतां प्रभो ॥ १९ ॥
कृच्छ्रेण महता राजन्रजनी व्यत्यवर्त्तत ।
तस्यां रजन्यां मध्ये तु प्रतिबुद्धो जनार्दनः ॥ २० ॥
स्मृत्वा प्रतिज्ञां पार्थस्य दारुकं प्रत्यभाषत ।
अर्जुनेन प्रतिज्ञातमार्तेन हतबन्धुना ॥ २१ ॥

योद्धाओं और असंख्य सेना को जयद्रथ की रक्षा के निमित्त नियुक्त कर रक्खा है। हम लोग यही चाहते हैं कि महाबली अर्जुन युद्ध में जयद्रथ और अन्य शत्रुओं को मारकर, प्रतिज्ञारूप महाव्रत से उत्तीर्ण होकर, विजयी और सुखी हों॥१०।१४॥जो फल वे जयद्रथ का वध नहीं कर पावेंगे तो अवश्य ही जलती हुई चिता में अपने प्राण दे देंगे, क्योंकि अर्जुन कभी अपनी प्रतिज्ञा को टाल नहीं सकते॥१५।१७॥धर्मराज युधिष्ठिर की सम्पूर्ण विजय अर्जुन के ऊपर ही निर्भर है। यदि अर्जुन अपने प्राण दे देंगे तो फिर धर्मपुत्र युधिष्ठिर भी जीवित नहीं रह सकेंगे। इसलिए यदि हमने कुछ दान, हवन या पुण्य किया है तो उसके फल से अर्जुन अपने शत्रुओं पर विजय पावें। हे राजेन्द्र ! इस प्रकार आपस में कहकर, अर्जुन की जय की इच्छा रखते हुए, वीरों ने वह रात्रि बड़े कष्ट से व्यतीत की॥१७। २०॥इधर उसी रात्रि को श्रीकृष्ण ने जागकर और अर्जुन की प्रतिज्ञा का स्मरण करके अपने सारथी से कहा —हे दारुक ! पुत्र वध से शोकाकुल अर्जुन ने कल जयद्रथ को मारने की प्रतिज्ञा की है। उसकी सूचना पाकर दुर्योधन, अपने मन्त्रियों से सम्मति करके, ऐसा उपाय करेगा जिसमें अर्जुन युद्ध में जयद्रथ का वध न कर सके। दुर्योधन की कई अक्षौहिणी सेना और पुत्र सहित सब अस्त्रों के ज्ञाता द्रोणाचार्य अवश्य जयद्रथ की रक्षा करेंगे॥२०।२३॥आचार्य जिसकी

जयद्रथं वधिष्यामि श्वोभूत इति दारुक ।
तत्तु दुर्योधनः श्रुत्वा मन्त्रिभिर्मन्त्रयिष्यति ॥ २२ ॥
यथा जयद्रथं पार्थो न हन्यादिति संयुगे ।
अक्षौहिण्यो हिताः सर्वा रक्षिष्यन्ति जयद्रथम् ॥ २३ ॥
द्रोणश्च सह पुत्रेण सर्वास्त्रविधिपारगः ।
एको वीरः सहस्राक्षो दैत्यदानवदर्पहा ॥ २४ ॥
सोऽपि तं नोत्सहेताऽऽजौ हन्तुं द्रोणेन रक्षितम् ।
सोऽहं श्वस्तत्करिष्यामि यथा कुन्तीसुतोऽर्जुनः ॥ २५ ॥
अप्राप्तेऽस्तं दिनकरे हनिष्यति जयद्रथम् ।
न हि दारा न मित्राणि ज्ञातयो न च बान्धवाः ॥ २६ ॥
कश्चिदन्यः प्रियतरः कुन्तीपुत्रान्ममाऽर्जुनात् ।
अनर्जुनमिमं लोकं मुहूर्त्तमपि दारुक ॥ २७ ॥
उदीक्षितुं न शक्तोऽहं भविता न च तत्तथा ।
अहं विजित्य तान्सर्वान्सहसा सहयद्विपान् ॥ २८ ॥
अर्जुनार्थे हनिष्यामि सकर्णान्ससुयोधनान् ।
श्वो निरीक्षन्तु मे वीर्यं त्रयो लोका महाहवे ॥ २९ ॥
धनञ्जयार्थे समरे पराक्रान्तस्य दारुक ।
श्वो नरेन्द्रसहस्राणि राजपुत्रशतानि च ॥ ३० ॥
साश्वद्विपरथान्याजौ विद्रविष्यामि दारुक ।
श्वस्तां चक्रप्रमथितां द्रक्ष्यसे नृपवाहिनीम् ॥ ३१ ॥
मया क्रुद्धेन समरे पाण्डवार्थे निपातिताम् ।
श्वः सदेवाः सगन्धर्वाः पिशाचोरगराक्षसाः ॥ ३२ ॥

रक्षा करें उसे, दैत्यों और दानवों के अहङ्कार को मिटानेवाले, अद्वितीय वीर इन्द्र भी नहीं मार सकते। परन्तु मैं कल वह उपाय करूँगा जिससे सूर्य के अस्त होने से पहले ही अर्जुन जयद्रथ को मार लेंगे। स्त्री-मित्र-सजातीय बन्धु-बान्धव आदि कोई भी मुझे अर्जुन से बढ़कर प्रिय नहीं है॥२४।२७॥मैं क्षण भर भी इस पृथ्वी को अर्जुन के बिना नहीं देख सकता। अतएव चाहे जिस तरह हो, कल अवश्य ही अर्जुन की प्रतिज्ञा पूर्ण होगी। मैं स्वयं, अर्जुन के लिए, सहसा चतुरङ्गिणी सेना सहित कर्ण और दुर्योधन आदि सबको जीतकर मार डालूँगा। हे दारुक! कल अर्जुन के लिए मैं स्वयं युद्ध करूँगा और तीनों लोकों के निवासी मेरे पराक्रम को देखेंगे। मैं कल सहस्रों राजाओं, सैकड़ों राजपुत्रों और चतुरङ्गिणी सेना को मार भगाऊँगा।मैं क्रुद्ध होकर तुम्हारे आगे ही अर्जुन के लिए अपने सुदर्शन चक्र से उन राजाओं की सेना को मार गिराऊँगा॥२७।३१॥कल देवता, गन्धर्व, पिशाच, नाग, राक्षस और त्रिभुवन के सब प्राणी जान लेंगे कि मैं अर्जुन का

ज्ञास्यन्ति लोकाः सर्वे मां सुहृदं सव्यसाचिनः ।
यस्तं द्वेष्टि स मां द्वेष्टि यस्तं चाऽनु स मामनु ॥ ३३ ॥
इति सङ्कल्प्य तां बुद्ध्या शरीरार्धं ममाऽर्जुनः ।
यथा त्वं मे प्रभातायामस्यां निशि रथोत्तमम् ॥ ३४ ॥
कल्पयित्वा यथाशास्त्रमादाय व्रज संयतः ।
गदां कौमोदकीं दिव्यां शक्तिं चक्रं धनुः शरान् ॥ ३५ ॥
आरोप्य वै रथे सूत सर्वोपकरणानि च ।
स्थानं च कल्पयित्वाऽथ रथोपस्थे ध्वजस्य मे ॥ ३६ ॥
वैनतेयस्य वीरस्य समरे रथशोभिनः ।
छत्रं जाम्बूनदैर्जालैरर्कज्वलनसप्रभैः ॥ ३७ ॥
विश्वकर्मकृतैर्दिव्यैरश्वानपि विभूषितान् ।
बलाहकं मेघपुष्पं शैब्यं सुग्रीवमेव च ॥ ३८ ॥
युक्तान्वाजिवरान्यत्तः कवची तिष्ठ दारुक ।
पाञ्चजन्यस्य निर्घोषमार्षभेणैव पूरितम् ॥ ३९ ॥
श्रुत्वा च भैरवं नादमुपेयास्त्वं जवेन माम् ।
एकाह्नाऽहममर्षं च सर्वदुःखानि चैव ह ॥ ४० ॥
भ्रातुः पैतृष्वसेयस्य व्यपनेष्यामि दारुक ।
सर्वोपायैर्यतिष्यामि यथा बीभत्सुराहवे ॥ ४१ ॥
पश्यतां धार्त्तराष्ट्राणां हनिष्यति जयद्रथम् ।
यस्य यस्य च बीभत्सुर्वधे यत्नं करिष्यति ।
आशंसे सारथे तत्र भविताऽस्य ध्रुवो जयः ॥ ४२ ॥

मित्र हूँ । जो अर्जुन का शत्रु है वह मेरा भी शत्रु है और जो अर्जुन का मित्र है वह मेरा भी मित्र है । तुम निश्चित समझो कि अर्जुन मेरा आधा शरीर है, हम दोनों मित्र "एक प्राण दो देह" हैं॥३१।३४॥ हे दारुक ! तुम प्रातःकाल होते ही मेरे श्रेष्ठ सुसज्जित रथ को लेकर मेरे साथ युद्धभूमि में चलना । रथ पर गदा, दिव्य शक्ति, चक्र, धनुष-बाण आदि शस्त्र और युद्ध की सब सामग्री रख लेना । उसमें रथ की शोभा बढ़ानेवाले गरुड़ से अलङ्कृत ध्वजा और छत्र लगा देना । सूर्य और अग्नि के समान चमकीले, विश्वकर्मा के द्वारा निर्मित सुवर्णजाल से शोभित बलाहक, मेघपुष्प, शैब्य और सुग्रीव नाम के चारों घोड़े जोतकर, कवच पहन करके, तुम रथ पर तैयार रहना॥३४।३९॥ ज्योंही तुम्हें मेघगर्जन सदृश मेरे पाञ्चजन्य शङ्ख का गम्भीर शब्द सुन पड़े त्योंही तुम वेग से मेरे समीप आ जाना । हे दारुक ! मैं अपने फुफेरे भाई अर्जुन के सब दुःख और क्रोध को एक ही दिन में, शत्रुवध करके, शान्त कर दूँगा । मैं सब प्रकार से ऐसा यत्न करूँगा कि दुर्योधन आदि के सम्मुख ही अर्जुन दुष्ट जयद्रथ को मार लेंगे । मुझे पूर्ण आशा है कि युद्धभूमि में काल अर्जुन जिसे-जिसे मारने का यत्न करेंगे उसे उसे मार डालेंगे॥३९।४२॥ दारुक ने कहा—हे पुरुषोत्तम ! स्वय

दारुक उवाच—जय एव ध्रुवस्तस्य कुत एव पराजयः ।
यस्य त्वं पुरुषव्याघ्र सारथ्यमुपजग्मिवान् ॥ ४३ ॥
एवं चैतत्करिष्यामि यथा मामनुशाससि ।
सुप्रभातामिमां रात्रिं जयाय विजयस्य हि ॥ ४४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि कृष्णदारुकसंभाषणे एकोनाशीतितमोऽध्यायः ॥ ७९ ॥

आप जिसका रथ हाँकते हैं उस भाग्यशाली की जय होना सर्वथा निश्चत है। उसकी हार कहाँ से हो सकती है। आपने मुझे जो आज्ञा दी है उसी के अनुमार ही मैं सब कार्य करूँगा। कल सुप्रभात होगा और अर्जुन अवश्य ही विजय प्राप्त करेंगे॥४३।४४॥

— ० —

द्रोणपर्व का उनासीवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७९ ॥

अथ अशीतितमोऽध्यायः ॥ ८० ॥

सञ्जय उवाच—कुन्तिपुत्रस्तु तं मन्त्रं स्मरन्नेव धनञ्जयः ।
प्रतिज्ञामात्मनो रक्षन्मुमोहाऽचिन्त्यविक्रमः ॥ १ ॥
तं तु शोकेन सन्तप्तं स्वप्ने कपिवरध्वजम् ।
आससाद महातेजा ध्यायन्तं गरुडध्वजः ॥ २ ॥
प्रत्युत्थानं च कृष्णस्य सर्वावस्थो धनञ्जयः ।
न लोपयति धर्मात्मा भक्त्या प्रेम्णा च सर्वदा ॥ ३ ॥
प्रत्युत्थाय च गोविन्दं स तस्मा आसनं ददौ ।
न चाऽऽसने स्वयं बुद्धिं बीभत्सुर्व्यधात्तदा ॥ ४ ॥
ततः कृष्णो महातेजा जानन्पार्थस्य निश्चयम् ।
कुन्तीपुत्रमिदं वाक्यमासीनः स्थितमब्रवीत् ॥ ५ ॥
मा विषादे मनः पार्थ कृथाः कालो हि दुर्जयः ।
कालः सर्वाणि भूतानि नियच्छति परे विधौ ॥ ६ ॥
किमर्थं च विषादस्ते तद् ब्रूहि द्विपदां वर ।
न शोच्यं विदुषां श्रेष्ठ शोकः कार्यविनाशनः ॥ ७ ॥

अस्सीवाँ अध्याय ॥ ८० ॥

सञ्जय कहते है— हे राजेन्द्र ! उधर अचिन्त्य-पराक्रमी अर्जुन अपनी की हुई प्रतिज्ञा को और जयद्रथ कीरक्षा के लिये की हुई दुर्योधन की सम्मति को सोचते-सोचते कुछ निद्रित हो गये। अब शोकपीड़ित अर्जुन के निकट स्वप्नावस्था में गरुड़ध्वज श्रीकृष्ण आये। भक्ति और प्रेम से परिपूर्ण अर्जुन सदा, सभी अवस्थाओं में, उठकर श्रीकृष्ण का आदर करते थे। उस समय भी श्रीकृष्ण को देखकर उन्होने उठकर उनका आदर-सत्कार किया और बैठने के लिए उन्हें सुन्दर आसन दिया। किन्तु आप आसन पर नहीं बैठे, खड़े ही रहे॥१।४॥महातेजस्वी कृष्णचन्द्र ने अर्जुन के मन की बात को जानकर बैठकर कहा—हे पार्थ ! तुम खेद न करो। यह बली काल बहुत ही दुर्जय है। काल ही सब प्राणियों को भवितव्यता के लिए

यत्तु कार्यं भवेत्कार्यं कर्मणा तत्समाचर ।
हीनचेष्टस्य यः शोकः स हि शत्रुर्धनञ्जय ॥ ८ ॥
शोचन्नन्दयते शत्रून्कर्शयत्यपि बान्धवान् ।
क्षीयते च नरस्तस्मान्न त्वं शोचितुमर्हसि ॥ ९ ॥
इत्युक्तो वासुदेवेन बीभत्सुरपराजितः ।
आबभाषे तदा विद्वानिदं वचनमर्थवत् ॥ १० ॥
मया प्रतिज्ञा महती जयद्रथवधे कृता ।
श्वोऽस्मि हन्ता दुरात्मानं पुत्रघ्नमिति केशव ॥ ११ ॥
मत्प्रतिज्ञाविघातार्थं धार्त्तराष्ट्रैः किलाऽच्युत ।
पृष्ठतः सैन्धवः सर्वैर्गुप्तो महारथैः ॥ १२ ॥
दश चैका च ताः कृष्ण अक्षौहिण्यः सुदुर्जयाः ।
हतावशेषास्तत्रेमा हन्त माधव संख्यया ॥ १३ ॥
ताभिः परिवृतः संख्ये सर्वैश्चैव महारथैः ।
कथं शक्येत सन्द्रष्टुं दुरात्मा कृष्ण सैन्धवः ॥ १४ ॥
प्रतिज्ञापारणं चापि न भविष्यति केशव ।
प्रतिज्ञायां च हीनायां कथं जीवति मद्विधः ॥ १५ ॥
दुःखोपायस्य मे वीर विकांक्षा परिवर्त्तते ।
द्रुतं च याति सविता तत एतद्ब्रवीम्यहम् ॥ १६ ॥

विनाश करता है । हे नरश्रेष्ठ ! बतलाओ तो, तुम क्यों खेद कर रहे हो ? तुम श्रेष्ठ ज्ञानी हो । जो बुद्धिमान् हैं वे कदापि शोक नहीं करते । तुमको भी शोक नहीं करना चाहिए । शोक में सब कार्य नष्ट हो जाते हैं । अपने कर्तव्य का पालन करो । जो मनुष्य हाथ पर हाथ रक्खे केवल शोक ही किया करता है उसका वह शोक ही शत्रु है । हे मित्र ! शोक करनेवाला मनुष्य अपने शत्रुओं को प्रसन्न और बान्धवों को दुखी करता है । वह स्वयं भी मर मिटता है । इसलिए तुम शोक मत करो॥४।९॥ यह सुनकर अर्जुन ने कहा— हे श्रीकृष्ण ! मैं प्रतिज्ञा कर चुका हूँ कि अपने पुत्र की हत्या के मूल कारण दुर्मति जयद्रथ को कल अवश्य मारूँगा । यह निश्चित है कि मेरी प्रतिज्ञा पूर्ण न होने देने के लिए दुर्यो-धन आदि कौरव कुछ कमी न रक्खेंगे । वे जयद्रथ को सारी सेना के पीछे रक्खेंगे और उनके पक्ष के सब महारथी मिलकर उसकी रक्षा करेंगे॥१०।१२॥ हे श्रीकृष्ण ! दुर्योधन की अत्यन्त दुर्जेय ग्यारह अक्षौ-हिणी सेना, जो मरने से बची है, जयद्रथ की रक्षा करेगी और सब महारथी भी उसे बचाने का उद्योग करेंगे । ऐसी दशा में दुरात्मा जयद्रथ के समीप तक मैं कैसे पहुँचूँगा और उसे देखूँगा ? विशेषकर इन दिनों सूर्य के दक्षिणायन होने के कारण दिन छोटा होता है । इससे, इतने थोड़े समय में, इतनी सेना को नष्ट करके जयद्रथ तक पहुँचना असम्भव जान पड़ता है । जब तक वह दुष्ट मुझे नहीं मिलेगा और इसी कारण मैं उसको नहीं मार सकूँगा, तब मेरी प्रतिज्ञा कैसे पूर्ण होगी ? प्रतिज्ञा पूर्ण न होने पर मुझ सा मानी पुरुष कैसे जीता रह सकता है ? हे वीर ! इस समय दुःख विनाश की मेरी आशा नष्ट सी हो

शोकस्थानं तु तच्छ्रुत्वा पार्थस्य द्विजकेतनः ।
संस्पृश्याऽम्भस्ततः कृष्णः प्राङ्मुखः समवास्थितः॥१७॥
इदं वाक्यं महातेजा बभाषे पुष्करेक्षणः ।
हितार्थं पाण्डुपुत्रस्य सैन्धवस्य वधे कृती ॥ १८ ॥
पार्थ पाशुपतं नाम परमास्त्रं सनातनम् ।
येन सर्वान्मृधे दैत्याञ्जघ्ने देवो महेश्वरः ॥ १९ ॥
यदि तद्विदितं तेऽद्य श्वो हन्तासि जयद्रथम् ।
अथाऽज्ञातं प्रपद्यस्व मनसा वृषभध्वजम् ॥ २० ॥
तं देवं मनसा ध्यात्वा जोषमास्व धनञ्जय ।
ततस्तस्य प्रसादात्त्वं भक्तः प्राप्स्यसि तन्महत्॥ २१ ॥
ततः कृष्णवचः श्रुत्वा संस्पृश्याऽम्भो धनञ्जयः ।
भूमावासीन एकाग्रो जगाम मनसा भवम् ॥ २२ ॥
ततः प्रणिहितो ब्राह्मे मुहूर्ते शुभलक्षणे ।
आत्मानमर्जुनोऽपश्यद्गगने सहकेशवम् ॥ २३ ॥
पुण्यं हिमवतः पादं मणिमन्तं च पर्वतम् ।
ज्योतिर्भिश्च समाकीर्णं सिद्धचारणसेवितम् ॥ २४ ॥
वायुवेगगतिः पार्थः खं भेजे सहकेशवः ।
केशवेन गृहीतः स दक्षिणे विभुना भुजे ॥ २५ ॥
प्रेक्षमाणो बहून्भावाञ्जगामाऽद्भुतदर्शनान् ।
उदीच्यां दिशि धर्मात्मा सोऽपश्यच्छ्वेतपर्वतम् ॥ २६ ॥

---

रही है। प्रातःकाल होने में अब देर नहीं है, इसी से मैं आपसे यह कह रहा हूँ॥१३।१६॥हे महाराज ! अर्जुन के शोक का कारण सुनकर श्रीकृष्ण आचमन करके, पूर्वमुख होकर, आसन पर बैठ गये। इसके पश्चात् वे अर्जुन के हित और जयद्रथ के वध के लिए इस प्रकार कहने लगे —हे अर्जुन ! देवाधिदेव महादेव ने जिसके द्वारा सब दैत्यों का नाश किया था वह दिव्य सनातन पाशुपत अस्त्र यदि तुम्हें स्मरण है तो उसकी सहायता से कल तुम अवश्य ही जयद्रथ को मार सकोगे। यह अस्त्र तुम एक बार शङ्कर से प्राप्त कर चुके हो; किन्तु यदि उसे भूल गये हो तो इस समय एकाग्र मन से उस अस्त्र की प्राप्ति के लिए भगवान् शङ्कर का ध्यान करो। तुम उनके भक्त हो, इस कारण उनकी कृपा से ही वह महान् दिव्य अस्त्र अवश्य तुम्हें प्राप्त होगा॥१७।२१॥यह सुनकर अर्जुन ने आचमन किया और पृथ्वी पर बैठकर वे एकाग्र चित्त से शङ्कर का ध्यान करने लगे। कुछ समय में शुभ ब्राह्म मुहूर्त्त (चार घड़ी रात्रि रहे) उपस्थित होने पर अर्जुन ने अपने को कृष्णचन्द्र के साथ आकाशमार्ग में जाते हुए देखा। श्रीकृष्ण उनका दाहना हाथ पकड़े हुए थे और वे वायु के समान वेग से ज्योतिष्कमण्डलपूर्ण, सिद्ध-चारण-सेवित आकाशमार्ग द्वारा जाकर पवित्र हिमालय पर्वत के शिखर और मणिमान् पर्वत पर पहुँचे॥२२।२४॥अनेक प्रकार के अद्भुत दृश्य

कुवेरस्य विहारे च नलिनीं पद्मभूषिताम् ।
सरिच्छ्रेष्ठां च तां गङ्गां वीक्षमाणो बहूदकाम् ॥ २७ ॥
सदापुष्पफलैर्वृक्षैरुपेतां स्फटिकोपलाम् ।
सिंहव्याघ्रसमाकीर्णां नानामृगसमाकुलाम् ॥ २८ ॥
पुण्याश्रमवतीं रम्यां मनोज्ञाण्डजसेविताम् ।
मन्दरस्य प्रदेशांश्च किन्नरोद्गीतनादितान् ॥ २९ ॥
हेमरूप्यमयैः शृङ्गैर्नानौषधिविदीपितान् ।
तथा मन्दारवृक्षैश्च पुष्पितैरुपशोभितान् ॥ ३० ॥
स्निग्धाञ्जनचयाकारं सम्प्राप्तः कालपर्वतम् ।
ब्रह्मतुङ्गं नदीश्चाऽन्यास्तथा जनपदानपि ॥ ३१ ॥
स तुङ्गं शतशृङ्गं च शर्यातिवनमेव च ।
पुण्यमश्वशिरःस्थानं स्थानमाथर्वणस्य च ॥ ३२ ॥
वृषदंशं च शैलेन्द्रं महामन्दरमेव च ।
अप्सरोभिः समाकीर्णं किन्नरैश्चोपशोभितम् ॥ ३३ ॥
तस्मिञ्शैले व्रजन्पार्थः सकृष्णः समवैक्षत ।
शुभैः प्रस्रवणैर्जुष्टां हेमधातुविभूषिताम् ॥ ३४ ॥
चन्द्ररश्मिप्रकाशाङ्गीं पृथिवीं पुरमालिनीम् ।
समुद्रांश्चाऽद्भुताकारानपश्यद्बहुलाकरान् ॥ ३५ ॥
वियद्द्यां पृथिवीं चैव तथा विष्णुपदं व्रजन् ।
विस्मितः सह कृष्णेन क्षिप्तो बाण इवाऽभ्यगात्॥ ३६ ॥

देखते हुए धर्मात्मा अर्जुन उत्तर दिशा में चले। उन्होंने श्वेत पर्वत देखा; कुबेर की विहार-वाटिका में पद्मा से शोभित सुन्दर सरोवर देखा। फिर सर्वदा फलने-फलनेवाले वृक्षों से शोभित और स्फटिक शिलाओं से अलङ्कृत अगाध जलवाली, श्रेष्ठ नदी गङ्गा को देखा। गङ्गा-तट पर अनेक सिंह, व्याघ्र और अनेक प्रकार के मृग विचर रहे थे; पवित्र आश्रम शोभायमान थे और पक्षी उड़ रहे थे॥२५।२९॥उसके आगे उन्होंने मन्दराचल के विविध स्थानों को देखा। उनमें किन्नरों के गाने का शब्द गूँज रहा था। अनेक ओषधियों के प्रकाश से परिपूर्ण सुवर्ण-चाँदी के शिखर और फूले हुए कल्पवृक्ष उसकी शोभा बढ़ा रहे थे। फिर अञ्जन-राशि के तुल्य काल पर्वत देखा। आगे ब्रह्मतुङ्ग पर्वत, अनेक नदियाँ, अनेक देश, अनेक नगर, बहुत ऊँचे शतशृङ्ग पर्वत, शर्यातिवन, पवित्र अश्वशिरा ऋषि का स्थान, आथर्वण ऋषि का स्थान, वृषदंश शैल और महामन्दर पर्वत देखा। उस पर्वत पर अप्सराएँ और किन्नर विहार कर रहे थे॥२९।३३॥उस पर्वत पर जाते-जाते अर्जुन सहित श्रीकृष्ण ने देखा कि यह पृथ्वी-मण्डल पवित्र झरनों और सुवर्ण आदि धातुओं की खानों से युक्त तथा चन्द्रमा की किरणों से प्रकाशित हो रहा है; अनेक नगर माला की तरह इसे घेरे हुए हैं। उन्होंने अनेक रत्नों के आकार और अद्भुत आकारवाले समुद्रों को भी देखा। धनुष से छूटे हुए बाण की

ग्रहनक्षत्रसोमानां सूर्याग्न्योश्च समत्विषम् ।
अपश्यत तदा पार्थो ज्वलन्तमिव पर्वतम् ॥ ३७ ॥
समासाद्य तु तं शैलं शैलाग्रे समवस्थितम् ।
तपोनित्यं महात्मानमपश्यद्वृषभध्वजम् ॥ ३८ ॥
सहस्रमिव सूर्याणां दीप्यमानं स्वतेजसा ।
शूलिनं जटिलं गौरं वल्कलाजिनवाससम् ॥ ३९ ॥
नयनानां सहस्रैश्च विचित्राङ्गं महौजसम् ।
पार्वत्या सहितं देवं भूतसङ्घैश्च भास्वरैः ॥ ४० ॥
गीतवादित्रसन्नादैर्हास्यलास्यसमन्वितम् ।
वल्गितास्फोटितोत्कृष्टैः पुण्यैर्गन्धैश्च सेवितम् ॥ ४१ ॥
स्तूयमानं स्तवैर्दिव्यैर्ऋषिभिर्ब्रह्मवादिभिः ।
गोप्तारं सर्वभूतानामिष्वासधरमच्युतम् ॥ ४२ ॥
वासुदेवस्तु तं दृष्ट्वा जगाम शिरसा क्षितिम् ।
पार्थेन सह धर्मात्मा गृणन्ब्रह्म सनातनम् ॥ ४३ ॥
लोकादिं विश्वकर्माणमजमीशानमव्ययम् ।
मनसः परमं योनिं खं वायुं ज्योतिषां निधिम् ॥ ४४ ॥
स्रष्टारं वारिधाराणां भुवश्च प्रकृतिं पराम् ।
देवदानवयक्षाणां मानवानां च साधनम् ॥ ४५ ॥
योगानां च परं धाम दृष्टं ब्रह्मविदां निधिम् ।
चराचरस्य स्रष्टारं प्रतिहर्तारमेव च ॥ ४६ ॥

तरह श्रीकृष्ण सहित अर्जुन आकाश, अन्तरिक्ष, स्वर्ग और पृथ्वी पर विचरते हुए आश्चर्य के साथ सब दृश्य देखते जा रहे थे॥३४।३६॥इसके उपरान्त अर्जुन ने एक बहुत बड़ा विशाल पर्वत देखा, जिसकी दीप्ति ग्रह नक्षत्र-चन्द्रमा सूर्य और अग्नि के समान थी। उसी प्रज्वलित अग्नि के समान पर्वत पर अर्जुन को, सदा तपस्या में निरत,देवदेव महात्मा शङ्कर देख पड़े। अर्जुन को उनका तेज एकत्र प्रकाशमान सहस्र सूर्यों के प्रकाश सा जान पड़ा।वे सिर पर जटाजूट और हाथ में त्रिशूल धारण किये हुए थे। वे वल्कल और मृगछाला पहने हुए थे। उनके एक सहस्र नेत्र थे और अङ्ग विचित्र थे। महापराक्रमी महादेव के समीप पार्वती देवी और तेजस्वी भूतगण उपस्थित थे॥३७।४०॥उन गणों में से कोई गा रहा था, कोई बजा रहा था, कोई जोर से बोल रहा था, कोई हँस रहा था, कोई नृत्य कर रहा था, कोई इधर-उधर टहल रहा था, कोई ताल ठोक रहा था और कोई ऊचे स्वर से चिल्ला रहा था। आसपास पवित्र सुगन्ध भरी हुई थी। ब्रह्मवादी ऋषि लोग दिव्य स्तोत्रों से उनकी स्तुति कर रहे थे॥४१।४२॥सब प्राणियों की रक्षा करनेवाले, ईशान, वरदानी, शिव को देखते ही कृष्णचन्द्र ने अर्जुन के साथ सनातन ब्रह्म का उच्चारण करते-करते पृथ्वी पर सिर रखकर उन्हें प्रणाम किया। लोकों के आदि, विश्वकर्मा, जन्म रहित, ईशान ( जिनकी इच्छा अप्रतिहत है ), अव्यय

कालकोपं महात्मानं शक्रसूर्यगुणोदयम् ।
ववन्दे तं तदा कृष्णो वाङ्मनोबुद्धिकर्मभिः ॥ ४७ ॥
यं प्रपश्यन्ति विद्वांसः सूक्ष्माध्यात्मपदैषिणः ।
तमजं कारणात्मानं जग्मतुः शरणं भवम् ॥ ४८ ॥
अर्जुनश्चापि तं देवं भूयो भूयोऽप्यवन्दत ।
ज्ञात्वा तं सर्वभूतादिं भूतभव्यभवोद्भवम् ॥ ४९ ॥
ततस्तावागतौ दृष्ट्वा नरनारायणावुभौ ।
सुप्रसन्नमनाः शर्वः प्रोवाच प्रहसन्निव ॥ ५० ॥
स्वागतं वो नरश्रेष्ठावुत्तिष्ठेतां गतक्लमौ ।
किं च वामीप्सितं वीरौ मनसः क्षिप्रमुच्यताम् ॥ ५१ ॥
येन कार्येण सम्प्राप्तौ युवां तत्साधयामि किम् ।
व्रियतामात्मनः श्रेयस्तत्सर्वं प्रददामि वाम् ॥ ५२ ॥
ततस्तद्वचनं श्रुत्वा प्रत्युत्थाय कृताञ्जली ।
वासुदेवार्जुनौ शर्वं तुष्टुवाते महामती ॥ ५३ ॥
भक्त्या स्तवेन दिव्येन महात्मानावनिन्दितौ ॥ ५४ ॥

कृष्णार्जुनावूचतुः—नमो भवाय शर्वाय रुद्राय वरदाय च ।
पशूनां पतये नित्यमुग्राय च कपर्दिने ॥ ५५ ॥
महादेवाय भीमाय त्र्यम्बकाय च शान्तये ।
ईशानाय मखघ्नाय नमोऽस्त्वन्धकघातिने ॥ ५६ ॥

(विकाररहित), प्रवृत्ति और निवृत्ति के कारणस्वरूप, उत्पत्तिस्थान, आकाशरूप, वायुरूप, सब प्रकार के वेगों के आश्रयस्थल, जलधाराओं को उत्पन्न करनेवाले, पृथ्वी की परमप्रकृति, देव दानव यक्ष और मनुष्यों का शासन करनेवाले, योग और योगियों के परम आश्रय, प्रत्यक्ष परब्रह्म, ब्रह्मज्ञानियों के इष्टदेव, जगत् की सृष्टि और संहार करनेवाले, काल के समान दारुण कोपवाले, महात्मा, इन्द्र के ऐश्वर्य आदि और सूर्य के प्रताप आदि गुणों के उत्पत्तिस्थान महादेव को श्रीकृष्ण और अर्जुन ने मन-वाणी-काया से प्रणाम किया और वे उन जन्मरहित कारण स्वरूप शङ्कर की शरण में गये जिनकी शरण में सूक्ष्म अध्यात्म पद के ज्ञान को खोजनेवाले विद्वान् लोग जाते हैं॥४२।४७॥अर्जुन भी उन्हें सब प्राणियों के आदि और भूत भविष्य वर्तमान का उत्पत्तिस्थान जानकर भक्तिपूर्वक बारम्बार प्रणाम करने लगे। नर और नारायण दोनों को आये हुए देखकर, प्रसन्न होकर, हँसते हुए देवादिदेव शङ्कर कहने लगे—हे नर-श्रेष्ठ वीरो! मैं तुम्हारा स्वागत करता हूँ। उठो, तुम्हारी सब थकन जाती रहे। बोलो, क्या चाहते हो? यहाँ तुम जिस कार्य की सिद्धि के लिए आये हो, उसे मैं अवश्य सिद्ध करूँगा। तुम अपने कल्याण का वर माँगो, मैं वह तुम्हें देने को उद्यत हूँ॥४८।५२॥महादेव के वचन सुनकर महात्मा श्रीकृष्ण और अर्जुन उठे और हाथ जोड़कर, भक्तिपूर्वक, उनकी स्तुति करने लगे। अब श्रीकृष्ण और अर्जुन ने कहा—भव (सबके प्रभु), शर्व (संहार करनेवाले), रुद्र, वर-

कुमारगुरवे तुभ्यं नीलग्रीवाय वेधसे ।
पिनाकिने हविष्याय सत्याय विभवे सदा ॥ ५७ ॥
विलोहिताय धूम्राय व्याधायाऽनपराजिते ।
नित्यनीलशिखण्डाय शूलिने दिव्यचक्षुषे ॥ ५८ ॥
होत्रे पोत्रे त्रिनेत्राय व्याधाय वसुरेतसे ।
अचिन्त्यायाऽम्बिकाभर्त्रे सर्वदेवस्तुताय च ॥ ५९ ॥
वृषध्वजाय मुण्डाय जटिने ब्रह्मचारिणे ।
तप्यमानाय सलिले ब्रह्मण्यायाऽजिताय च ॥ ६० ॥
विश्वात्मने विश्वसृजे विश्वमावृत्य तिष्ठते ।
नमो नमस्ते सेव्याय भूतानां प्रभवे सदा ॥ ६१ ॥
ब्रह्मवक्त्राय सर्वाय शङ्कराय शिवाय च ।
नमोऽस्तु वाचस्पतये प्रजानां पतये नमः ॥ ६२ ॥
नमो विश्वस्य पतये महतां पतये नमः ।
नमः सहस्रशिरसे सहस्रभुजमृत्यवे ॥ ६३ ॥
सहस्रनेत्रपादाय नमोऽसंख्येयकर्मणे ।
नमो हिरण्यवर्णाय हिरण्यकवचाय च ।
भक्तानुकम्पिने नित्यं सिध्यतां नो वरः प्रभो ॥ ६४ ॥

सञ्जय उवाच—एवं स्तुत्वा महादेवं वासुदेवः सहार्जुनः ।
प्रसादयामास भवं तदा ह्यस्त्रोपलब्धये ॥ ६५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि अर्जुनस्वप्ने अशीतितमोऽध्यायः ॥ ८० ॥

दानी, पशुपति, उग्र, कपर्दी, महादेव, भीम, त्र्यम्बक, शान्तरूप, ईशान, दक्ष के यज्ञ का विध्वंस करनेवाले, अन्धकासुर को मारनेवाले, कुमार कार्त्तिकेय के पिता, नीलग्रीव, वेधा, पिनाकी, हविष्य (यज्ञ में भाग प्राप्त करनेवाले), सत्यस्वरूप, विभु(व्यापक), विलोहित, धूम्र, व्याध, अपराजित, सब प्राणियों में श्रेष्ठ, सर्वजयी, नीलशिखण्ड, शूली, दिव्यचक्षु, होता, पाता (रक्षक), त्रिनेत्र, वसुरेता, अचिन्त्यस्वरूप, अम्बिका पति, सर्वदेववन्दित, वृषध्वज, मुण्ड, जटाजूटधारी, ब्रह्मचारी, जल में तपस्या करनेवाले, ब्रह्मण्य, अजित, विश्वात्मा, विश्वस्रष्टा और विश्व में व्याप्त मृत्युञ्जय को प्रणाम है॥५२।६१।आप सेवनीय हैं, सब प्राणियों के अथवा प्रमथ भूतगण आदि के प्रभु और वेद-मुख हैं, आपको हम प्रणाम करते हैं । सर्वस्वरूप, शङ्कर, शिव (मोक्ष देनेवाले), वाचस्पति, प्रजापति, विश्वपति और महत् जनों के पति रुद्र को हमारा प्रणाम है । आपके सहस्रों सिर, सहस्रों हाथ, सहस्रों नेत्र और सहस्रों चरण हैं । आपके कर्म असंख्य हैं । आप मृत्युरूप हैं। आपको हम प्रणाम करते हैं। हिरण्यवर्ण, हिरण्यकवचधारी, भक्तों पर दया करनेवाले जगदीश्वर को हम प्रणाम करते हैं । हे प्रभो ! ऐसी कृपा कीजिए जिससे हमारी इच्छा पूर्ण हो॥६२।६४॥सञ्जय कहते हैं – इस प्रकार स्तुति करके अर्जुन सहित श्रीकृष्ण, अस्त्र की प्राप्तिके लिए, शङ्करको प्रसन्न करने लगे॥६५॥

द्रोणपर्व का अस्सीवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८० ॥

अथ एकाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८१ ॥

सञ्जय उवाच — ततः पार्थः प्रसन्नात्मा प्राञ्जलिर्वृषभध्वजम् ।
ददर्शोत्फुल्लनयनः समस्तं तेजसां निधिम् ॥ १ ॥
तं चोपहारं सुकृतं नैशं नैत्यकमात्मना ।
ददर्श त्र्यम्बकाभ्याशे वासुदेवनिवेदितम् ॥ २ ॥
ततोऽभिपूज्य मनसा कृष्णं शर्वं च पाण्डवः ।
इच्छाम्यहं दिव्यमस्त्रमित्यभाषत शङ्करम् ॥ ३ ॥
ततः पार्थस्य विज्ञाय वरार्थे वचनं तदा ।
वासुदेवार्जुनौ देवः स्मयमानोऽभ्यभाषत ॥ ४ ॥
स्वागतं वां नरश्रेष्ठौ विज्ञातं मनसेप्सितम् ।
येन कामेन सम्प्राप्तौ भवद्भ्यां तं ददाम्यहम् ॥ ५ ॥
सरोऽमृतमयं दिव्यमभ्याशे शत्रुसूदनौ ।
तत्र मे तद्धनुर्दिव्यं शरश्च निहितः पुरा ॥ ६ ॥
येन देवारयः सर्वे मया युधि निपातिताः ।
तत आनीयतां कृष्णौ सशरं धनुरुत्तमम् ॥ ७ ॥
तथेत्युक्त्वा तु तौ वीरौ सर्वपारिषदैः सह ।
प्रस्थितौ तत्सरो दिव्यं दिव्यैश्वर्यशतैर्युतम् ॥ ८ ॥
निर्दिष्टं यद्वृषाङ्केन पुण्यं सर्वार्थसाधकम् ।
तौ जग्मतुरसम्भ्रान्तौ नरनारायणावृषी ॥ ९ ॥
ततस्तौ तत्सरो गत्वा सूर्यमण्डलसन्निभम् ।
नागमन्तर्जले घोरं ददृशातेऽर्जुनाच्युतौ ॥ १० ॥

इक्यासीवाँ अध्याय ॥ ८१ ॥

सञ्जय ने कहा — हे महाराज ! हाथ जोड़े हुए महानुभाव अर्जुन ने प्रसन्नचित्त होकर, सम्पूर्ण तेजों के आधार, शङ्कर जी की ओर सादर भक्तिपूर्ण दृष्टि से देखा। उन्होने आश्चर्य के साथ देखा कि वासुदेव ने उनकी ओर से रात्रि को जो विधिपूर्वक पूजोपहार रुद्र को अर्पण किया था वह वहाँ, शङ्कर के समीप उपस्थित है। तब मन ही मन शङ्कर और नारायणावतार कृष्णचन्द्र की पूजा करके अर्जुन ने महादेव से कहा मैं आपसे दिव्य पाशुपत अस्त्र प्राप्त करना चाहता हूँ। अर्जुन के अन्तःकरण का भाव जानकर मुसकराते हुए श्रीशङ्कर ने कृष्णचन्द्र और अर्जुन से कहा— हे पुरुषश्रेष्ठो ! मैं तुम्हारा स्वागत करता हूँ। तुम्हारा मनोरथ मैंने जान लिया है। जिस कार्य के लिये तुम यहाँ आये हो, उसके पूर्ण होने का वरदान मैं तुमको देता हूँ। पहले मैंने जिनसे समर में देवताओं के वैरी दानवों का संहार किया था वे दिव्य धनुष और बाण यहाँ, निकट ही, अमृतमय दिव्य सरोवर में रक्खे हुए हैं। तुम जाकर उस उत्तम धनुष और बाण को ले आओ॥४।७॥तब वे दोनों वीर 'बहुत अच्छा' कहकर, शिव के गणों के साथ, उस दिव्य सरोवर पर गये।

द्वितीयं चाऽपरं नागं सहस्रशिरसं वरम् ।
वमन्तं विपुला ज्वाला ददृशातेऽग्निवर्चसम् ॥ ११ ॥
ततः कृष्णश्च पार्थश्च संस्पृश्याऽम्भः कृताञ्जली ।
तौ नागावुपतस्थाते नमस्यन्तौ वृषध्वजम् ॥ १२ ॥
गृणन्तौ वेदविद्वांसौ तद्ब्रह्म शतरुद्रियम् ।
अप्रमेयं प्रणमतो गत्वा सर्वात्मना भवम् ॥ १३ ॥
ततस्तौ रुद्रमाहात्म्याद्धित्वा रूपं महोरगौ ।
धनुर्बाणश्च शत्रुघ्नं तद् द्वन्द्वं समपद्यत ॥ १४ ॥
तौ तज्जगृहतुः प्रीतौ धनुर्बाणं च सुप्रभम् ।
आजह्रतुर्महात्मानौ ददतुश्च महात्मने ॥ १५ ॥
ततः पार्श्वाद्वृषाङ्कस्य ब्रह्मचारी न्यवर्त्तत ।
पिङ्गाक्षस्तपसः क्षेत्रं बलवान्नीललोहितः ॥ १६ ॥
स तद्गृह्य धनुःश्रेष्ठं तस्थौ स्थानं समाहितः ।
विचकर्षाऽथ विधिवत्सशरं धनुरुत्तमम् ॥ १७ ॥
तस्य मौर्वी च मुष्टिं च स्थानं चाऽऽलक्ष्य पाण्डवः ।
श्रुत्वा मन्त्रं भवप्रोक्तं जग्राहाऽचिन्त्यविक्रमः ॥ १८ ॥
स सरस्येव तं बाणं मुमोचाऽतिबलः प्रभुः ।
चकार च पुनर्वीरस्तस्मिन्सरसि तद्धनुः ॥ १९ ॥

शिवजी का बताया हुआ वह सरोवर सैकड़ों आश्चर्यजनक दिव्य ऐश्वर्यों से युक्त, सर्वार्थसाधक और पवित्र था। सूर्यमण्डलसदृश उस सरोवर के समीप असम्भ्रान्त भाव से जाकर नरनारायण ऋषियों के अवतार कृष्णचन्द्र और अर्जुन ने देखा कि जल के भीतर दो भयङ्कर नाग बैठे हैं। एक नाग अत्यन्त भयङ्कर और एक ही सिर का है, किन्तु दूसरा नाग अग्नि के समान प्रज्वलित है और उसके एक सहस्र सिर हैं॥८।११॥तब वेदज्ञ कृष्णचन्द्र और अर्जुन ने आचमन करके हाथ जोड़कर शङ्कर को प्रणाम और स्मरण किया और शतरुद्री के मन्त्र पढ़ना आरम्भ किया। वे दोनों महात्मा, शङ्कर की अपरम्पार महिमा जानकर, प्रणामपूर्वक उन दोनों नागों की आराधना करने लगे। तब वे दोनों महानाग शङ्कर के प्रभाव से देखते ही देखते शत्रुओं का नाश करनेवाले दिव्य धनुष और बाण बन गये॥१२।१४॥ तुरन्त ही प्रसन्न होकर श्रीकृष्ण और अर्जुन ने श्रेष्ठ प्रभा से युक्त धनुष बाण उठा लिया और लाकर शङ्कर के आगे रख दिया। इसके उपरान्त शिव के पार्श्वभाग से पिङ्गललोचन तपोमूर्ति बलवान् नील लोहित एक ब्रह्मचारी प्रकट हुआ, जो कि शिव का ही दूसरा रूप था। उस ब्रह्मचारी ने वह श्रेष्ठ धनुष हाथ में लेकर, एकाग्रता के साथ ठीक पैंतरे से खड़े होकर, विधिपूर्वक बाण चढ़ाकर धनुष को खींचा। अचिन्त्यपराक्रमी अर्जुन ने ध्यान के साथ उसका धनुष पकड़ना, डोरी खींचना और पैंतरे से खड़े होना देखा और शिवजी के उच्चारण किये हुए अस्त्र मन्त्र का स्मरण कर लिया॥१५।१८॥महाबली प्रभु शङ्कर ने उस बाण को उसी सरोवर में छोड़ा और उसके पश्चात् वह धनुष भी उसी सरोवर में डाल दिया। स्मृतिशक्तिसम्पन्न अर्जुन ने शङ्कर को प्रसन्न देखकर अपने अन्तःकरण में, पहले

तत: प्रीतं भवं ज्ञात्वा स्मृतिमानर्जुनस्तदा ।
वरमारण्यके दत्तं दर्शनं शङ्करस्य च ॥ २० ॥
मनसा चिन्तयामास तन्मे सम्पद्यतामिति ।
तस्य तन्मतमाज्ञाय प्रीत: प्रादाद्वरं भव: ॥ २१ ॥
तच्च पाशुपतं घोरं प्रतिज्ञायाश्च पारणम् ।
तत: पाशुपतं दिव्यमवाप्य पुनरीश्वरात् ॥ २२ ॥
संहृष्टरोमा दुर्धर्ष: कृतं कार्यममन्यत ।
ववन्दतुश्च संहृष्टौ शिरोभ्यां तं महेश्वरम् ॥ २३ ॥
अनुज्ञातौ क्षणे तस्मिन्भवेनाऽर्जुनकेशवौ ।
प्राप्तौ स्वशिबिरं वीरौ मुदा परमया युतौ ॥ २४ ॥
तथा भवेनाऽनुमतौ महासुरनिघातिना ।
इन्द्राविष्णू यथा प्रीतौ जम्भस्य वधकांक्षिणौ ॥ २५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि अर्जुनस्य पुन: पाशुपतास्त्रप्राप्तो एकाशीतितमोऽध्याय: ॥ ८१ ॥

वन में जो शङ्कर का दर्शन हुआ था और उन्होंने सन्तुष्ट होकर पाशुपत अस्त्र के साथ जो वर दिया था, उसे स्मरण किया और मन ही मन में कहा कि हे शङ्कर ! वह आपका दिया हुआ वर और दिव्य अस्त्र मुझे भी प्राप्त हो । अर्जुन के अन्तःकरण के भाव को जानकर अन्तर्यामी महादेव ने प्रसन्नतापूर्वक पाशुपत अस्त्र के साथ ही वह वर दिया कि तुम्हारी प्रतिज्ञा पूर्ण हो॥१०,२१॥ दुर्द्धर्ष अर्जुन ने इस प्रकार शङ्कर से फिर दिव्य पाशुपत अस्त्र पाकर निश्चय कर लिया कि हम कृतकार्य हो गये । अर्जुन के शरीर में उस समय आनन्द के मारे रोमाञ्च हो आया । इसके उपरान्त अर्जुन और कृष्णचन्द्र दोनों ने परम प्रसन्न होकर देवाधिदेव महादेव को भक्तिपूर्वक प्रणाम किया । फिर दोनों ही, शङ्कर की अनुमति लेकर, प्रसन्नतापूर्वक वैसे ही अपने शिविर को लौटे जैसे जम्भासुर के वध के लिए महासुरनाशक शङ्कर की अनुमति लेकर प्रसन्नचित्त इन्द्र और विष्णु अपने लोक को गये थे॥२१।२५॥

— ० —

द्रोणपर्व का इक्यासीवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८१ ॥

अथ द्व्यशीतितमोऽध्याय ॥ ८२ ॥

सञ्जय उवाच तयो: संवदतोरेवं कृष्णदारुकयोस्तथा ।
साऽत्यगाद्रजनी राजन्नथ राजाऽन्वबुध्यत ॥ १ ॥
पठन्ति पाणिस्वनिका मागधा मधुपर्किका: ।
वैतालिकाश्च सूताश्च तुष्टुवु: पुरुषर्षभम् ॥ २ ॥

बयासीवाँ अध्याय ॥ ८२ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे भरतकुलतिलक ! पूर्वोक्त प्रकार से श्रीकृष्ण और दारुक आपस में बातें करते [illegible] रही थी कि रात्रि व्यतीत हो गई । प्रातःकाल होते ही सूत [illegible] युधि-ष्ठिर को जगाने लगे । वैतालिक सूत आदि [illegible] [illegible] पुरुषश्रेष्ठ [illegible] स्तुति करने लगे। नृत्य करनेवाले नृत्य करने लगे, और [illegible] मधुर स्वर से [illegible]

नर्तकाश्चाऽप्यनृत्यन्त जगुर्गीतानि गायकाः ।
कुरुवंशस्तवार्थानि मधुरं रक्तकण्ठिनः ॥ ३ ॥
मृदङ्गा झर्झरा भेर्यः पणवानकगोमुखाः ।
आडम्बराश्च शङ्खाश्च दुन्दुभ्यश्च महास्वनाः ॥ ४ ॥
एवमेतानि सर्वाणि तथाऽन्यान्यपि भारत ।
वादयन्ति सुसंहृष्टाः कुशलाः साधु शिक्षिताः ॥ ५ ॥
स मेघसमनिर्घोषो महाञ्शब्दोऽस्पृशद्दिवम् ।
पार्थिवप्रवरं सुप्तं युधिष्ठिरमबोधयत् ॥ ६ ॥
प्रतिबुद्धः सुखं सुप्तो महार्हे शयनोत्तमे ।
उत्थायाऽवश्यकार्यार्थं ययौ स्नानगृहं नृपः ॥ ७ ॥
ततः शुक्लाम्बराः स्नातास्तरुणाः शतमष्ट च ।
स्नापकाः काञ्चनैः कुम्भैः पूर्णैः समुपतस्थिरे ॥ ८ ॥
भद्रासनेपूपविष्टः परिधायाऽम्बरं लघु ।
सस्नौ चन्दनसंयुक्तैः पानीयैरभिमन्त्रितैः ॥ ९ ॥
उत्सादितः कषायेण बलवद्भिः सुशिक्षितैः ।
आप्लुतः साधिवासेन जलेन ससुगन्धिना ॥ १० ॥
राजहंसनिभं प्राप्य उष्णीषं शिथिलार्पितम् ।
जलक्षयनिमित्तं वै वेष्टयामास मूर्धनि ॥ ११ ॥
हरिणा चन्दनेनाऽङ्गमुपलिप्य महाभुजः ।
स्रग्वी चाऽक्लिष्टवसनः प्राङ्मुखः प्राञ्जलिः स्थितः १२ ॥

जिनमें कुरुवंश की प्रशंसा और गुणों का वर्णन था॥१। २॥मृदङ्ग, झाँझ, भेरी, पणव, डङ्के, गोमुख, पटह, नगाड़े और शङ्ख आदि बाजे बजने लगे। चतुर और बाजे बजाने में निपुण पुरुष प्रसन्नचित्त होकर इन तथा अन्य बाजों को अच्छे ढँग से बजाने लगे। इन बाजों का मेघगर्जन-तुल्य भारी शब्द आकाशमण्डल में गूँज उठा। उससे निद्रागत राजेन्द्र युधिष्ठिर जाग पड़े॥४।६॥महामूल्य उत्तम शय्या पर सुखपूर्वक निद्रागत राजा युधिष्ठिर उठकर प्रात.काल के आवश्यक कार्यों से निवृत्त होने के लिए स्नानगृह में गये। तब श्वेत वस्त्र पहने, युवा, स्नान किये हुए एक सौ आठ स्नानकरानेवाले कर्मचारी लोग भरे हुए सुवर्ण के घड़े लेकर धर्मराज की सेवा में उपस्थित हुए। लघु वस्त्र पहने हुए राजा युधिष्ठिर सुन्दर आसन पर बैठ गये। स्नान करानेवालों ने चन्दन से सुगन्धित और मन्त्रों से अभिमन्त्रित करके स्वच्छ जल से उन्हें भलीभाँति स्नान कराया। बलवान् सुशिक्षित स्नानकरानेवालों ने कषाय ओषधियों से औटाये हुए जल से भलीभाँति मल-मल कर राजा को स्नान कराया। फिर केवड़े आदि के बसाये हुए सुगन्धित जल से उनका शरीर शुद्ध किया गया॥७।१०॥इसके पश्चात्, जल सुखाने के लिए, महाराज युधिष्ठिर ने सिर पर राजहंस के समान श्वेत पगड़ी लपेट ली। सब अङ्गों में हरिचन्दन और अङ्गराग लगाकर, माला पहनकर, नवीन वस्त्र धारण करके

जजाप जप्यं कौन्तेयः सतां मार्गमनुष्ठितः ।
तत्राऽग्निशरणं दीप्तं प्रविवेश विनीतवत् ॥ १३ ॥
समिद्भिः सपवित्राभिरग्निमाहुतिभिस्तथा ।
मन्त्रपूताभिरर्चित्वा निश्चक्राम गृहात्ततः ॥ १४ ॥
द्वितीयां पुरुषव्याघ्रः कक्ष्यां निर्गम्य पार्थिवः ।
ततो वेदविदो वृद्धानपश्यद्ब्राह्मणर्षभान् ॥ १५ ॥
दान्तान्वेदव्रतस्नातान्स्नातानवभृथेषु च ।
सहस्रानुचरान्सौरान्सहस्रं चाऽष्ट चाऽपरान् ॥ १६ ॥
अक्षतैः सुमनोभिश्च वाचयित्वा महाभुजः ।
तान्द्विजान्मधुसर्पिभ्यां फलैः श्रेष्ठैः सुमङ्गलैः ॥ १७ ॥
प्रादात्काञ्चनमेकैकं निष्कं विप्राय पाण्डवः ।
अलंकृतं चाऽश्वशतं वासांसीष्टाश्च दक्षिणाः ॥ १८ ॥
तथा गाः कपिला दोग्ध्री सवत्साः पाण्डुनन्दनः ।
हेमशृङ्गा रौप्यखुरा दत्वा तेभ्यः प्रदक्षिणम् ॥ १९ ॥
स्वस्तिकान्वर्धमानांश्च नन्द्यावर्तांश्च काञ्चनान् ।
माल्यं च जलकुम्भांश्च ज्वलितं च हुताशनम् ॥ २० ॥
पूर्णान्यक्षतपात्राणि रुचकं रोचनास्तथा ।
स्वलंकृताः शुभाः कन्या दधिसर्पिर्मधूदकम् ॥ २१ ॥
मङ्गल्यान्पक्षिणश्चैव यच्चाऽन्यदपि पूजितम् ।
दृष्ट्वा स्पृष्ट्वा च कौन्तेयो बाह्यां कक्ष्यां ततोऽगमत् ॥ २२ ॥

महाबाहु युधिष्ठिर सदाचार के अनुसार पूर्वमुख हो हाथ जोड़कर गायत्री का जाप करने लगे। अब वे अग्निहोत्रशाला में, जहाँ अग्निदेव प्रज्वलित हो रहे थे, विनीत भाव से गये। वहाँ मन्त्र पढ़कर लकड़ियों और घी की आहुतियों से अग्नि की आराधना करके वे बाहर निकले॥१३।१४॥फिर दूसरी ड्योढ़ी में जाकर पुरुषसिंह युधिष्ठिर ने वेदवेत्ता, वृद्ध, जितेन्द्रिय, वेदव्रतस्नात, यज्ञान्त में अनेक बार अवभृथ-स्नान किये हुए श्रेष्ठ ब्राह्मणों के दर्शन किये। वहाँ युधिष्ठिर के साथ सदा रहनेवाले सूर्योपासक एक सहस्र और अन्य आठ सहस्र ब्राह्मण उपस्थित थे। शहद, घी, मङ्गलकार्यों में काम आनेवाले श्रेष्ठ फल, अक्षत, फूल, दूध आदि माङ्गलिक पदार्थों से ब्राह्मणों के द्वारा स्वस्तिपाठ कराकर प्रत्येक ब्राह्मण को उन्होंने एक एक निष्क सुवर्ण दक्षिणा दी और उनकी प्रदक्षिणा की। इसके अतिरिक्त उन्हें आभूषणों से अलंकृत एक सौ घोड़े, उत्तम वस्त्र, अभीप्सित दक्षिणा, बछड़ों सहित कपिला दुधारू गौएँ दीं, जिनके सींग सुवर्ण से और खुर चाँदी से मढ़े हुए थे। इसके पश्चात् स्वस्तिक चिह्नयुक्त पात्र, सकोरे, सुवर्ण के सम्पुटित अर्घपात्र, माला, जल के भरे हुए घड़े, प्रज्वलित अग्नि, अक्षतपूर्ण पात्र, रुचक (एक प्रकार का नीबू), गोरोचना, अच्छी प्रकार अलंकृत शुभलक्षिणी कन्या, दही, घी, शहद, जल, मङ्गलमय पक्षी तथा

ततस्तस्यां महाबाहोस्तिष्ठतः परिचारकाः ।
सौवर्णं सर्वतोभद्रं मुक्तावैदूर्यमण्डितम् ॥ २३ ॥
परार्ध्यास्तरणास्तीर्णं सोत्तरच्छदमृद्धिमत् ।
विश्वकर्मकृतं दिव्यमुपजह्रुर्वरासनम् ॥ २४ ॥
तत्र तस्योपविष्टस्य भूषणानि महात्मनः ।
उपाजह्रुर्महार्हाणि प्रेष्याः शुभ्राणि सर्वशः ॥ २५ ॥
मुक्ताभरणवेषस्य कौन्तेयस्य महात्मनः ।
रूपमासीन्महाराज द्विषतां शोकवर्धनम् ॥ २६ ॥
चामरैश्चन्द्ररश्म्याभैर्हेमदण्डैः सुशोभनैः ।
दोधूयमानैः शुशुभे विद्युद्भिरिव तोयदः ॥ २७ ॥
संस्तूयमानः सूतैश्च वन्द्यमानश्च वन्दिभिः ।
उपगीयमानो गन्धर्वैरास्ते स्म कुरुनन्दनः ॥ २८ ॥
ततो मुहूर्तादासीत्तु स्यन्दनानां स्वनो महान् ।
नेमिघोषश्च रथिनां खुरघोषश्च वाजिनाम् ॥ २९ ॥
ह्रादेन गजघण्टानां शङ्खानां निनदेन च ।
नराणां पदशब्दैश्च कम्पतीव स्म मेदिनी ॥ ३० ॥
ततः शुद्धान्तमासाद्य जानुभ्यां भूतले स्थितः ।
शिरसा वन्दनीयं-तमभिवाद्य जनेश्वरम् ॥ ३१ ॥
कुण्डली बद्धनिस्त्रिंशः सन्नद्धकवचो युवा ।
अभिप्रणम्य शिरसा द्वाःस्थो धर्मात्मजाय वै ॥ ३२ ॥

---

अन्य पूजनीय पदार्थों को देखकर और छूकर राजा युधिष्ठिर बाहर की ड्योढ़ी में आये॥२०।२२॥ वहाँ उनके परिचारकों ने सुवर्ण का सर्वतोभद्र सिंहासन लाकर रख दिया। उस दिव्य सिंहासन को विश्वकर्मा ने बनाया था। उस पर कोमल बहुमूल्य बिछौना बिछा हुआ था। जिस पर श्वेत रङ्ग की चादर पड़ी हुई थी। मोती, मणि, वैदूर्य आदि बहुमूल्य रत्न उसमें जड़े हुए थे। उस सिंहासन पर जब युधिष्ठिर बैठे तब अनुचरगण श्वेत बहुमूल्य वस्त्र और आभूषण ले आये। वस्त्र और आभूषण पहन लेने पर युधिष्ठिर का रूप शत्रुओं के शोक को बढ़ानेवाला देख पड़ा॥२३।२६॥ भृत्यगण चन्द्रकिरण-सदृश, सुवर्णदण्ड-युक्त, बहुमूल्य सुन्दर चामर डुलाकर उनकी सेवा करने लगे। उस समय वे चमकती हुई बिजलियों से शोभित मेघ के समान जान पड़ने लगे। सूतगण स्तुति करने लगे, वन्दीजन वन्दनागान गाने लगे और गवैये गन्धर्व मधुर गीत गाकर उन्हें प्रसन्न करने लगे। क्षण भर तक वन्दीजनों का शब्द गूँजता रहा। इसके पश्चात् रथों की घरघराहट, घोड़ों की टापों की आवाज़, हाथियों के घण्टों का शब्द, शङ्खनाद और मनुष्यों के पाँवों का शब्द ऐसा हुआ कि उससे वहाँ की पृथ्वी मानों काँप उठी॥२७।३०॥ थोड़ी देर के पश्चात् कुण्डल-मण्डित, कमर में तलवार लटकाये हुए, कवचधारी, नवयुवक द्वारपाल ने वहाँ आकर

न्यवेदयद्धृषीकेशमुपयान्तं महात्मने ।
सोऽब्रवीत्पुरुषव्याघ्रः स्वागतेनैव माधवम् ॥ ३३ ॥
अर्घ्यं चैवाऽऽसनं चाऽस्मै दीयतां परमार्चितम् ।
ततः प्रवेश्य वार्ष्णेयमुपवेश्य वरासने ॥ ३४ ॥
पूजयामास विधिवद्धर्मराजो युधिष्ठिरः ॥ ३५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि प्रतिज्ञापर्वणि युधिष्ठिरसज्जतायां द्व्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८२ ॥

के घुटने टेककर वन्दनीय युधिष्ठिर को प्रणाम करके निवेदन किया कि हे महाराज ! महात्मा वासुदेव यहाँ पधारे हैं । पुरुषसिंह युधिष्ठिर ने कहा—उनका स्वागत करो और उनको श्रेष्ठ आसन लाकर दो । जब श्रीकृष्णको भीतर लाकर श्रेष्ठ आसन पर बिठाया गया तब युधिष्ठिर ने उनका सत्कार किया । श्रीकृष्ण ने भी धर्मराज का सत्कार किया॥२१।३५॥

—०—

द्रोणपर्व का बयासीवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ८२ ॥

अथ त्र्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८३ ॥

सञ्जय उवाच—ततो युधिष्ठिरो राजा प्रतिनन्द्य जनार्दनम् ।
उवाच परमप्रीतः कौन्तेयो देवकीसुतम् ॥ १ ॥
सुखेन रजनी व्युष्टा कच्चित्ते मधुसूदन ।
कच्चिज्ज्ञानानि सर्वाणि प्रसन्नानि तवाऽच्युत ॥ २ ॥
वासुदेवोऽपि तद्युक्तं पर्यपृच्छद्युधिष्ठिरम् ।
ततश्च प्रकृतीः क्षत्ता न्यवेदयदुपस्थिताः ॥ ३ ॥
अनुज्ञातश्च राज्ञा स प्रावेशयत तं जनम् ।
विराटं भीमसेनं च धृष्टद्युम्नं च सात्यकिम् ॥ ४ ॥
चेदिपं धृष्टकेतुं च द्रुपदं च महारथम् ।
शिखण्डिनं यमौ चैव चेकितानं सकेकयम् ॥ ५ ॥
युयुत्सुं चैव कौरव्यं पाञ्चाल्यं चोत्तमौजसम् ।
युधामन्युं सुवाहुं च द्रौपदेयांश्च सर्वशः ॥ ६ ॥
एते चाऽन्ये च बहवः क्षत्रियाः क्षत्रियर्षभम् ।
उपतस्थुर्महात्मानं विविशुश्चाऽऽसने शुभे ॥ ७ ॥

तिरासीवाँ अध्याय ॥ ८३ ॥

सञ्जय कहते हैं कि युधिष्ठिर ने अभिनन्दन करके कहा हे श्रीकृष्ण ! रात्रि को कुछ कष्ट तो नहीं हुआ ? आपकी ज्ञानेन्द्रियाँ तो ठीक हैं ? श्रीकृष्ण ने भी युधिष्ठिर से कुशलप्रश्न करके कहा—हे सौम्य ! आपके दर्शनों से मैं प्रसन्न हो गया हूँ । हे महाराज ! इसी समय द्वारपालने आकर निवेदन किया कि महाराज के दर्शनों के लिए सब सुहृद आये हुए हैं । युधिष्ठिर की आज्ञा पाकर वह द्वारपाल उन लोगों को ले आया । राजा विराट, भीमसेन, धृष्टद्युम्न, सात्यकि, चेदिराज धृष्टकेतु, महारथी राजा द्रुपद, शिखण्डी, नकुल, सह-

एकस्मिन्नासने वीरावुपविष्टौ महाबलौ ।
कृष्णश्च युयुधानश्च महात्मानौ महाद्युती ॥ ८ ॥
ततो युधिष्ठिरस्तेषां शृण्वतां मधुसूदनम् ।
अब्रवीत्पुण्डरीकाक्षमाभाष्य मधुरं वचः ॥ ९ ॥
एकं त्वां वयमाश्रित्य सहस्राक्षमिवाऽमराः ।
प्रार्थयामो जयं युद्धे शाश्वतानि सुखानि च ॥ १० ॥
त्वं हि राज्यविनाशं च द्विषद्भिश्च निराक्रियाम् ।
क्लेशांश्च विविधान्कृष्ण सर्वांस्तानपि वेद नः ॥ ११ ॥
त्वयि सर्वेश सर्वेषामस्माकं भक्तवत्सल ।
सुखमायत्तमत्यर्थं यात्रा च मधुसूदन ॥ १२ ॥
स तथा कुरु वार्ष्णेय यथा त्वयि मनो मम ।
अर्जुनस्य यथा सत्या प्रतिज्ञा स्याच्चिकीर्षिता ॥ १३ ॥
स भवांस्तारयत्वस्माद्दुःखामर्षमहार्णवात् ।
पारं तितीर्षतामद्य प्लवो नो भव माधव ॥ १४ ॥
नहि तत्कुरुते संख्ये रथो रिपुवधोद्यतः ।
यथा वै कुरुते कृष्ण सारथिर्यत्नमास्थितः ॥ १५ ॥
यथैव सर्वास्वापत्सु पासि वृष्णीञ्जनार्दन ।
तथैवाऽस्मान्महाबाहो वृजिनात्त्रातुमर्हसि ॥ १६ ॥
त्वमगाधेऽप्लवे मग्नान्पाण्डवान्कुरुसागरे ।
समुद्धर प्लवो भूत्वा शङ्खचक्रगदाधर ॥ १७ ॥

देव, चेकितान, केकय देश के राजा, कौरव युयुत्सु, पाञ्चालतनय उत्तमौजा, सुबाहु, युधामन्यु और द्रौपदी के पाँचों पुत्र तथा अन्य अनेक सुहृद युधिष्ठिर के समीप आये। उन्होंने सबको बैठने की आज्ञा दी। वे लोग युधिष्ठिर को यथायोग्य प्रणाम करके यथोचित बहुमूल्य आसनों पर बैठ गये॥१।७॥महाबली श्रीकृष्ण और सात्यकि दोनों एक ही आसन पर बैठे। अब उन सबको सुनाकर राजा युधिष्ठिर ने श्रीकृष्ण को सम्बोधित करके, मधुर स्वर में कहा—हे कृष्णचन्द्र! सब देवता जैसे इन्द्र के आश्रित हैं, वैसे ही हम लोग एक आपका ही आश्रय लेकर युद्ध में विजय और सुख चाहते हैं॥८। १०॥आप भली भाँति जानते हैं कि शत्रुओं ने किस प्रकार हमारा राज्य छीन लिया, अपमान किया, हमें वन को भेज दिया और हमने कैसे-कैसे क्लेश प्राप्त किये हैं। हे सबके ईश्वर! हे भक्तवत्सल! हे मधुसूदन! हमारे सब सुख और हमारी स्थिति सब आपके ही ऊपर निर्भर है। सो अब आप ऐसा उपाय कीजिए, जिसमें अर्जुन की जयद्रथ-वध की प्रतिज्ञा पूर्ण हो और मेरे हृदय में आपकी भक्ति अटल बनी रहे। हे श्रीकृष्ण! आप नौकास्वरूप होकर इस दुःख और क्रोध के महासागर से हमें पार लगाइए॥११।१४॥ युद्ध में तत्पर रथी भी वह कार्य नहीं कर सकता जो आप, सारथी बनकर, कर रहे हैं। हे जनार्दन! जैसे आप सब आपत्तियों से यादवों की रक्षा करते हैं वैसे

सञ्जय उवाच– तथाऽर्जुनेन सम्भग्ने तस्मिंस्तव बलेऽनघ ।
हतवीरे हतोत्साहे पलायनकृतक्षणे ॥ ३ ॥
पाकशासनिनाऽभीक्ष्णं वध्यमाने शरोत्तमैः ।
न तत्र कश्चित्संग्रामे शशाकाऽर्जुनमीक्षितुम् ॥ ४ ॥
ततस्तव सुतो राजन्दृष्ट्वा सैन्यं तथा गतम् ।
दुःशासनो भृशं क्रुद्धो युद्धायाऽर्जुनमभ्ययगात् ॥ ५ ॥
स काञ्चनविचित्रेण कवचेन समावृतः ।
जाम्बूनदशिरस्त्राणः शूरस्तीव्रपराक्रमः ॥ ६ ॥
नागानीकेन महता ग्रसन्निव महीमिमाम् ।
दुःशासनो महाराज सव्यसाचिनमावृणोत् ॥ ७ ॥
ह्रादेन गजघण्टानां शङ्खानां निनदेन च ।
ज्याक्षेपनिनदैश्चैव विरावेण च दन्तिनाम् ॥ ८ ॥
भूर्दिशश्चाऽन्तरिक्षं च शब्देनाऽसीत्समावृतम् ।
स मुहूर्तं प्रतिभयो दारुणः समपद्यत ॥ ९ ॥
तान्दृष्ट्वा पततस्तूर्णमंकुशैरभिचोदितान् ।
व्यालम्बहस्तान्संरब्धान्सपक्षानिव पर्वतान् ॥ १० ॥
सिंहनादेन महता नरसिंहो धनञ्जयः ।
गजानीकममित्राणामभीतो व्यधमच्छरैः ॥ ११ ॥

नब्बेवाँ अध्याय ॥ ९० ॥

धृतराष्ट्र ने पूछा – हे सञ्जय ! महावीर अर्जुन जब इस प्रकार हमारी सेना का संहार करने लगे तब कौन-कौन वीर उनके सम्मुख युद्ध करने को आये ? अथवा सब वीर हारकर, निष्फलमनोरथ होकर, शकट व्यूह के भीतर ही प्रवेश हो गये और दीवार के समान अटल द्रोणाचार्य की आड़ लेकर सबने अपने प्राण बचाये ?॥१।२॥सञ्जय ने कहा —हे राजेन्द्र ! महावीर अर्जुन इस प्रकार आपके वीरों को हराकर अपना पराक्रम प्रकट करने लगे । आपकी सेना के अनेक वीर मारे गये, सब सैनिक निरुत्साह होकर भागने पर ही उतारू हो गये । उन्हें अर्जुन अपने तीक्ष्ण बाणों से मारने लगे । उस समय कोई भी अर्जुन की ओर नेत्र उठाकर देख नहीं सकता था॥३।४॥तब आपके पुत्र महावीर दुःशासन अपने सैनिकों की ऐसी दुर्दशा देखकर, क्रोध से विह्वल हो, युद्ध के लिए अर्जुन की ओर वेग से चले । सुवर्ण का कवच और सुवर्ण का ही शिरस्त्राण धारण किये हुए पराक्रमी महावीर दुःशासन ने बहुत सी गजसेना के द्वारा अर्जुन को घेर लिया । ऐसा जान पड़ता था कि वे अपनी गज-सेना से पृथ्वीमण्डल को ग्रस लेंगे॥५।७॥हाथियों के गलों में पड़े हुए घण्टों के शब्द, शङ्खनाद, प्रत्यञ्चा के शब्द, वीरों के सिंहनाद और हाथियों के शब्द से पृथ्वीमण्डल, आकाशमण्डल और सब दिशाएँ गूँज उठीं । हे महाराज ! कुछ समय तक युवराज दुःशासन बहुत ही भयङ्कर देख पड़े । अंकुश के प्रहार से प्रेरित होकर सूँड़ उठाये हुए क्रुद्ध

महोर्मिणमिवोद्धूतं श्वसनेन महार्णवम् ।
किरीटी तद्गजानीकं प्राविशन्मकरो यथा ॥ १२ ॥
काष्ठातीत इवाऽऽदित्यः प्रतपन्स युगक्षये ।
ददृशे दिक्षु सर्वासु पार्थः परपुरञ्जयः ॥ १३ ॥
खुरशब्देन चाऽश्वानां नेमिघोषेण तेन च ।
तेन चोत्कृष्टशब्देन ज्यानिनादेन तेन च ॥ १४ ॥
नानावादित्रशब्देन पाञ्चजन्यस्वनेन च ।
देवदत्तस्य घोषेण गाण्डीवनिनदेन च ॥ १५ ॥
मन्दवेगा नरा नागा बभूवुस्ते विचेतसः ।
शरैराशीविषस्पर्शैर्निर्भिन्नाः सव्यसाचिना ॥ १६ ॥
ते गजा विशिखैस्तीक्ष्णैर्युधि गाण्डीवचोदितैः ।
अनेकशतसाहस्रैः सर्वाङ्गेषु समर्पिताः ॥ १७ ॥
आरावं परमं कृत्वा वध्यमानाः किरीटिना ।
निपेतुरनिशं भूमौ छिन्नपक्षा इवाऽद्रयः ॥ १८ ॥
अपरे दन्तवेष्टेषु कुम्भेषु च कटेषु च ।
शरैः समर्पिता नागाः क्रौञ्चवद्व्यनदन्मुहुः ॥ १९ ॥
गजस्कन्धगतानां च पुरुषाणां किरीटिना ।
छिद्यन्ते चोत्तमाङ्गानि भल्लैः सन्नतपर्वभिः ॥ २० ॥
सकुण्डलानां पततां शिरसां धरणीतले ।
पद्मानामिव सङ्घातैः पार्थश्चक्रे निवेदनम् ॥ २१ ॥

---

हाथियों को, पक्षयुक्त पर्वतों के समान, चारों ओर से आते देखकर वीर अर्जुन ने बड़े जोर से सिंहनाद किया। फिर वे बाणों की वर्षा करके शत्रुपक्ष की गजसेना का संहार करने लगे॥८।११॥वायु-सञ्चालित तरङ्गपूर्ण उमड़े हुए समुद्र के समान उस गज-सेना के मध्य, महामगर के समान, अर्जुन ने प्रवेश किया। प्रलयकाल में आकाश में तप रहे सूर्य-नारायण के समान शत्रुदमन अर्जुन उस समय सब दिशाओं में बाण-वर्षा करते दिखाई पड़ने लगे। उस समय घोड़ों की टापों के शब्द, रथों के पहियों के शब्द, लोगों के चिल्लाने के शब्द, धनुष की डोरियों के शब्द, अनेक प्रकार के बाजों के शब्द, पाञ्चजन्य और देवदत्त नामक शङ्खों के शब्द और गाण्डीव धनुष के शब्द से मनुष्य और हाथी अचेत से हो गये; उनका वेग धीमा पड़ गया॥१२।१६॥सर्प के डसने के समान जिनका स्पर्श है ऐसे बाण मारकर अर्जुन उन हाथियों को छिन्न-भिन्न करने लगे और वे सब हाथी चिल्ला-चिल्लाकर परकटे पर्वतों की भाँति नष्ट होने लगे। वीर अर्जुन के असंख्य बाण एक साथ आकर उनके शरीरों में प्रवेश होते थे। अन्य अनेक हाथी दाँतों की जड़, मस्तक, मूँड़, कपोल आदि स्थानों में अर्जुन के असंख्य बाण लगने पर क्रौञ्च पक्षियों की भाँति बार-म्बार चिल्लाने लगे। हाथियों पर बैठे हुए योद्धाओं के सिरों को भी वीर अर्जुन अपने अत्यन्त ही तीक्ष्ण

यन्त्रबद्धा विकवचा व्रणार्ता रुधिरोक्षिताः ।
भ्रमत्सु युधि नागेषु मनुष्या विललम्बिरे ॥ २२ ॥
केचिदेकेन बाणेन सुयुक्तेन सुपत्रिणा ।
द्वौ त्रयश्च विनिर्भिन्ना निपेतुर्धरणीतले ॥ २३ ॥
अतिविद्धाश्च नाराचैर्वमन्तो रुधिरं मुखैः ।
सारोहा न्यपतन्भूमौ द्रुमवन्त इवाऽचलाः ॥ २४ ॥
मौर्वीं ध्वजं धनुश्चैव युगमीषां तथैव च ।
रथिनां कुट्टयामास भल्लैः सन्नतपर्वभिः ॥ २५ ॥
न सन्दधन्न चाऽऽकर्षन्न विमुञ्चन्न चोद्वहन् ।
मण्डलेनैव धनुषा नृत्यन्पार्थः स्म दृश्यते ॥ २६ ॥
अतिविद्धाश्च नाराचैर्वमन्तो रुधिरं मुखैः ।
मुहूर्तान्न्यपतन्नन्ये वारणा वसुधातले ॥ २७ ॥
उत्थितान्यगणेयानि कबन्धानि समन्ततः ।
अदृश्यन्त महाराज तस्मिन्परमसंकुले ॥ २८ ॥
सचापाः सांगुलित्राणाः सखड्गाः साङ्गदा रणे ।
अदृश्यन्त भुजाश्छिन्ना हेमाभरणभूषिताः ॥ २९ ॥
सूपस्करैरधिष्ठानैरीषादण्डकबन्धुरैः ।
चक्रैर्विमथितैरक्षैर्भग्नैश्च बहुधा युगैः ॥ ३० ॥

भल्ल बाणों से काट काटकर पृथ्वी पर गिराने लगे । हाथियों पर सवार वीरों के कुण्डल मण्डित सिर जब कट-कटकर पृथ्वी पर गिरने लगे तब ऐसा जान पड़ा मानों अर्जुन कमल के फूलों से रणचण्डी की पूजा कर रहे हैं॥१७।२१॥हाथी जब व्याकुल होकर पीड़ित होकर इधर-उधर भागने लगे तब नाना प्रकार के शस्त्रों की चोट खाये हुए, कवच-हीन, घायल और रक्त से स्नान किये हुए अनेकों सैनिक लोग शक्ति-हीन होने के कारण हाथियों के हौदों पर से नीचे लटकने लगे । अर्जुन के केवल एक ही बाण से दो-दो तीन-तीन शत्रु घायल होकर पृथ्वी पर गिर पड़ते थे, अर्जुन के नाराच बाण हाथियों के शरीरों में प्रवेश हो जाते थे । वे हाथी मुख से रक्त-वमन करते हुए अपने सवार के सहित पृथ्वी पर गिर पड़ते थे, जिन्हें देखकर ऐसा जान पड़ता था कि वृक्षयुक्त पर्वत के शिखर फट-फटकर गिर रहे हैं॥२२।२४॥महावीर अर्जुन अपने सन्नत-पर्व-शोभित भल्ल बाणोंके द्वारा रथी योद्धाओंके धनुषकी डोरी, धनुष, ध्वजा, उनके रथ का युग और ईषा आदि को काट रहे थे । नहीं जान पड़ता था कि अर्जुन कब तरकस से बाण निकालते हैं, कब धनुष पर चढ़ाते हैं, कब उसे खींचते और कब छोड़ते हैं । केवल यही देख पड़ता था कि वे धनुष को मण्डलाकार घुमाते हुए रणभूमि में चारों ओर नृत्य सा कर रहे हैं । अर्जुन के नाराच बाण बहुत ही गहरे प्रवेश हो जाने के कारण मुख से रक्त उगलते हुए सहस्रों हाथियों का क्षण भर में पृथ्वी पर ढेर हो गया॥२५।२७॥हे राजेन्द्र ! उस समय समर-क्षेत्र में असंख्य कबन्ध उठ खड़े हुए । वे कबन्ध वहाँ

चर्मचापधरैश्चैव व्यवकीर्णैस्ततस्ततः ।
स्रग्भिराभरणैर्वस्त्रैः पतितैश्च महाध्वजैः ॥ ३१ ॥
निहतैर्वारणैरश्वैः क्षत्रियैश्च निपातितैः ।
अदृश्यत मही तत्र दारुणप्रतिदर्शना ॥ ३२ ॥
एवं दुःशासनवलं वध्यमानं किरीटिना ।
सम्प्राद्रवन्महाराज व्यथितं सहनायकम् ॥ ३३ ॥
ततो दुःशासनस्त्रस्तः सहानीकः शरार्दितः ।
द्रोणं त्रातारमाकांक्षञ्शकटव्यूहमभ्यगात् ॥ ३४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि दुःशासनसैन्यपराभवे नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥

चारों ओर भयङ्कर युद्ध करते हुए दिखाई पड़ने लगे। धनुष, अङ्गुलित्राण, खड्ग आदि शस्त्रों और अङ्गद आदि सुवर्णमय आभूषणों से युक्त हाथ चारों ओर कटे हुए पड़े थे॥२८।२९॥समरभूमि में सर्वत्र सुन्दर सामग्री से युक्त छिन्न-भिन्न आसन, ईषादण्ड, रथ वन्धन, टूटे हुए पहिये, जुए, टुकड़े-टुकड़े हो गये रथ, महाध्वजा, असंख्य माला, आभूषण, वस्त्र, मारे गये हाथी-घोड़े और धनुष-वाण-ढाल-तलवार आदि धारण किये मृत वीर क्षत्रिय पड़े हुए थे; इससे वह रणभूमि वहुत ही भयङ्कर दिखाई पड़ रही थी। हे महाराज ! इस प्रकार अर्जुन के बाणों से नष्ट हो रही दुःशासन की सेना अपने नायक सहित व्यथित होकर भाग खड़ी हुई। दुःशासन भी अर्जुन के वाणों से पीड़ित और भयविह्वल होकर, अपनी सेना के सहित शकटव्यूह के भीतर प्रवेश हो गये और रक्षा के लिए महात्मा द्रोणाचार्य की शरण में पहुँचे॥३१।३४॥

द्रोणपर्व का नब्बेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९० ॥

अथ एकनवतितमोऽध्यायः ॥ ९१ ॥

सञ्जय उवाच—दुःशासनवलं हत्वा सव्यसाची महारथः ।
सिन्धुराजं परीप्सन्वै द्रोणानीकमुपाद्रवत् ॥ १ ॥
स तु द्रोणं समासाद्य व्यूहस्य प्रमुखे स्थितम् ।
कृताञ्जलिरिदं वाक्यं कृष्णस्याऽनुमतेऽब्रवीत् ॥ २ ॥
शिवेन ध्याहि मां ब्रह्मन्स्वस्ति चैव वदस्व मे ।
भवत्प्रसादादिच्छामि प्रवेष्टुं दुर्भिदां चमूम् ॥ ३ ॥
भवान्पितृसमो मह्यं धर्मराजसमोऽपि च ।
तथा कृष्णसमश्चैव सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ॥ ४ ॥

इक्यानबेवाँ अध्याय ॥ ९१ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! महावीर अर्जुन इस प्रकार दुःशासन की सेना का संहार करके जयद्रथ पर आक्रमण करने के लिए आचार्य की सेना के सम्मुख वेग से चले। द्रोणाचार्य व्यूह के द्वार पर खड़े हुए थे। उनके समीप पहुँचकर अर्जुन ने, कृष्णचन्द्र की अनुमति के अनुसार, हाथ जोड़कर कहा—हे भगवन् ! आप मेरी भलाई की इच्छा करें और अपने मुख से 'स्वस्ति' कहकर मुझे आशीर्वाद दें। मैं आपके प्रसाद से ही इस दुर्भेद्य व्यूह के भीतर प्रवेश होना चाहता हूँ॥१।३॥हे भगवन् ! आप मेरे पिता के समान हैं,

अश्वत्थामा यथा तात रक्षणीयस्त्वयाऽनघ ।
तथाऽहमपि ते रक्ष्यः सदैव द्विजसत्तम ॥ ५ ॥
तव प्रसादादिच्छेयं सिन्धुराजानमाहवे ।
निहन्तुं द्विपदां श्रेष्ठ प्रतिज्ञां रक्ष मे प्रभो ॥ ६ ॥
सञ्जय उवाच—एवमुक्तस्तदाऽऽचार्यः प्रत्युवाच स्मयन्निव ।
मामजित्वा न बीभत्सो शक्यो जेतुं जयद्रथः ॥ ७ ॥
एतावदुक्त्वा तं द्रोणः शरव्रातैरवाकिरत् ।
सरथाश्वध्वजं तीक्ष्णैः प्रहसन्वै ससारथिम् ॥ ८ ॥
ततोऽर्जुनः शरव्रातान्द्रोणस्याऽऽवार्य सायकैः ।
द्रोणमभ्यद्रवद्बाणैर्घोररूपैर्महत्तरैः ॥ ९ ॥
विव्याध च रणे द्रोणमनुमान्य विशाम्पते ।
क्षत्रधर्मं समास्थाय नवभिः सायकैः पुनः ॥ १० ॥
तस्येषूनिषुभिश्छित्वा द्रोणो विव्याध तावुभौ ।
विषाग्निज्वलितप्रख्यैरिषुभिः कृष्णपाण्डवौ ॥ ११ ॥
इयेष पाण्डवस्तस्य बाणैश्छेत्तुं शरासनम् ।
तस्य चिन्तयतस्त्वेवं फाल्गुनस्य महात्मनः ॥ १२ ॥
द्रोणः शरैरसम्भ्रान्तो ज्यां चिच्छेदाऽऽशु वीर्यवान् ।
विव्याध च हयानस्य ध्वजं सारथिमेव च ॥ १३ ॥
अर्जुनं च शरैर्वीरः स्मयमानोऽभ्यवाकिरत् ।
एतस्मिन्नन्तरे पार्थः सज्यं कृत्वा महद्धनुः ॥ १४ ॥

धर्मराज के समान हैं, [ पुरोहित धौम्य ] और महात्मा श्रीकृष्ण के समान हैं। हे तात ! आपके लिए जैसे अश्वत्थामा हैं वैसे ही मैं भी हूँ। आप जैसे उनकी रक्षा करते हैं वैसे ही मेरी भी रक्षा कीजिए। मैं आपकी कृपा से युद्धभूमि में सिन्धुराज जयद्रथ को ही मारना चाहता हूँ। हे प्रभो ! मेरी प्रतिज्ञा की रक्षा कीजिए ॥४।६॥सञ्जय कहते हैं कि महावीर द्रोणाचार्य ने अर्जुन के ये वचन सुन कर मुसकराकर कहा—हे अर्जुन! तुम मुझे पहले जीते बिना जयद्रथ को नहीं मार सकते। अब हँसते हँसते द्रोणाचार्य ने तीक्ष्ण बाणों से अर्जुन को और उनके रथ, घोड़े, ध्वजा और सारथी को ढक दिया॥७।८॥तब अर्जुन ने अपने बाणों से आचार्य के

बाणों को व्यर्थ करके अपने भयङ्कर बाणों से उन्हें पीड़ित किया। इसके पश्चात् गुरु के चरणों में, सम्मान के लिए, क्षत्रियधर्म के अनुसार उन्होंने नव बाण मारे। ॥९।१०॥द्रोणाचार्य भी अपने बाणों से अर्जुन के बाण काटकर प्रज्वलित अग्नि और विष के सदृश भयानक बाणों से श्रीकृष्ण और अर्जुन दोनों को घायल करने लगे। उस समय अर्जुन ने अपने बाणों से गुरु का धनुष काट डालना चाहा। वे यह विचार कर ही रहे थे कि कभी न व्याकुल होनेवाले द्रोणाचार्य ने इसी मध्य में अपने बाणों से अर्जुन के धनुष की डोरी काट डाली और फिर उनके घोड़ों और सारथी को घायल करके उनकी ध्वजा में भी कई बाण मारे।

विशेषयिष्यन्नाचार्यं सर्वास्त्रविदुषां वरः ।
मुमोच षट्शतान्बाणान्गृहीत्वैकमिव द्रुतम् ॥ १५ ॥
पुनः सप्तशतानन्यान्सहस्रं चाऽनिवर्तिनः ।
चिक्षेपाऽयुतशश्चाऽन्यांस्तेऽघ्नन्द्रोणस्य तां चमूम् १६ ॥
तैः सम्यगस्तैर्बलिना कृतिना चित्रयोधिना ।
मनुष्यवाजिमातङ्गा विद्धाः पेतुर्गतासवः ॥ १७ ॥
विसूताश्वध्वजाः पेतुः सञ्छिन्नायुधजीविताः ।
रथिनो रथमुख्येभ्यः सहसा शरपीडिताः ॥ १८ ॥
चूर्णिताक्षिप्तदग्धानां वज्रानिलहुताशनैः ।
तुल्यरूपा गजाः पेतुर्गिर्यग्राम्बुदवेश्मनाम् ॥ १९ ॥
पेतुरश्वसहस्राणि प्रहतान्यर्जुनेषुभिः ।
हंसा हिमवतः पृष्ठे वारिविप्रहता इव ॥ २० ॥
रथाश्वद्विपपत्त्योघाः सलिलौघा इवाऽद्भुताः ।
युगान्तादित्यरश्म्याभैः पाण्डवास्त्रशरैर्हताः ॥ २१ ॥
तं पाण्डवादित्यशरांशुजालं कुरुप्रवीरान्युधि निष्टपन्तम् ।
स द्रोणमेघः शरवृष्टिवेगैः प्राच्छादयन्मेघ इवाऽर्करश्मीन् २२ ॥
अथाऽत्यर्थं विसृष्टेन द्विषतामसुभोजिना ।
आजघ्ने वक्षसि द्रोणो नाराचेन धनञ्जयम् ॥ २३ ॥

अर्जुन के ऊपर द्रोणाचार्य बाण बरसा ही रहे थे कि अर्जुन ने अपने धनुष पर दूसरी डोरी चढ़ा दी। सब अस्त्रों के जाननेवालों में श्रेष्ठ अर्जुन ने आचार्य को अपनी स्फूर्ति दिखाने के लिए, और उनसे बढ़कर कार्य करने के लिए, एक साथ एक ही बाण की तरह छः सौ बाण लेकर छोड़े॥ ११।१५॥ फिर न लौटनेवाले अन्य सात सौ बाण, फिर एक सहस्र बाण और फिर दस सहस्र बाण छोड़े। वे बाण द्रोणाचार्य की सेना का संहार करने लगे। अर्जुन के बाणों से घायल और प्राणहीन होकर असंख्य मनुष्य, हाथी और घोड़े रणभूमि में गिरने लगे। अर्जुन के बाणप्रहार से रथी योद्धा एकाएक अस्त्र, ध्वजा, सारथी और घोड़े आदि से रहित होकर, अत्यन्त पीड़ित होकर, मर-मरकर रथों पर से गिरने लगे॥ १६।१८॥ उनके बाण लगने से बड़े-बड़े हाथी, वज्राघात से फटे हुए पर्वतशिखर की भाँति, आँधी से छिन्न भिन्न मेघमण्डल की तरह और अग्नि से जले हुए भवन की तरह एकाएक पृथ्वी पर गिरने लगे। हिमालय के ऊपर से जलधारा के वेग से पीड़ित हँसों के झुण्ड की भाँति सहस्रों घोड़े अर्जुन के बाणों से मरकर गिरने लगे। प्रलयकाल के सूर्य की किरणों के समान अर्जुन के अस्त्र और बाणों से मरे हुए असंख्य योद्धा, हाथी और घोड़े जलराशि के समान गिरने लगे। तब बाणरूप किरणों के द्वारा युद्धभूमि में कौरवपक्ष की सेना को भस्म करते हुए सूर्यसदृश अर्जुन को मेघतुल्य द्रोणाचार्य ने बाणवर्षा-रूप जलधारा से ढक लिया। मेघ जैसे सूर्य की किरणों को छिपा ले, वैसे ही द्रोणाचार्य ने अपने बाणों के समूह से अर्जुन के रथ को छिपा दिया॥ १९।२२॥ अब द्रोणाचार्य ने शत्रुओं के प्राण को हरनेवाला एक नाराच बाण अर्जुन की छाती ताककर बड़े वेग से चलाया। भूकम्प के

सविह्वलितसर्वाङ्गः क्षितिकम्पे यथाऽचलः ।
धैर्यमालम्ब्य बीभत्सुर्द्रोणं विव्याध पत्रिभिः ॥ २४ ॥
द्रोणस्तु पञ्चभिर्बाणैर्वासुदेवमताडयत् ।
अर्जुनं च त्रिसप्तत्या ध्वजं चाऽस्य त्रिभिः शरैः ॥ २५ ॥
विशेषयिष्यञ्शिष्यं च द्रोणो राजन्पराक्रमी ।
अदृश्यमर्जुनं चक्रे निमेषाच्छरवृष्टिभिः ॥ २६ ॥
प्रसक्तान्पततोऽद्राक्ष्म भारद्वाजस्य सायकान् ।
मण्डलीकृतमेवाऽस्य धनुश्चाऽदृश्यताऽद्भुतम् ॥ २७ ॥
तेऽभ्ययुः समरे राजन्वासुदेवधनञ्जयौ ।
द्रोणसृष्टाः सुबहवः कङ्कपत्रपरिच्छदाः ॥ २८ ॥
तद् दृष्ट्वा तादृशं युद्धं द्रोणपाण्डवयोस्तदा ।
वासुदेवो महाबुद्धिः कार्यवत्तामचिन्तयत् ॥ २९ ॥
ततोऽब्रवीद्वासुदेवो धनञ्जयमिदं वचः ।
पार्थ पार्थ महाबाहो न नः कालात्ययो भवेत् ॥ ३० ॥
द्रोणमुत्सृज्य गच्छामः कृत्यमेतन्महत्तरम् ।
पार्थश्चाप्यब्रवीत्कृष्णं यथेष्टमिति केशवम् ॥ ३१ ॥
ततः प्रदक्षिणं कृत्वा द्रोणं प्रायान्महाभुजम् ।
परिवृत्तश्च बीभत्सुरगच्छद्विसृजञ्शरान् ॥ ३२ ॥
ततोऽब्रवीत्स्वयं द्रोणः केदं पाण्डव गम्यते ।
ननु नाम रणे शत्रुमजित्वा न निवर्त्तसे ॥ ३३ ॥

समय पर्वत जैसे काँप उठते हैं वैसे ही उस बाण के प्रहार से अर्जुन व्याकुल हो गये। उन्होंने धैर्य धारण करके अपने को सँभाला और फिर द्रोणाचार्य को अनेक तीक्ष्ण बाणों से घायल किया। तब महाबली द्रोणाचार्य ने पाँच बाणों से श्रीकृष्ण जी को और तिहत्तर बाणों से अर्जुन को घायल करके तीन बाणों से उनके रथ की ध्वजा काट डाली॥२३।२५॥ हाथ की स्फूर्त्ति दिखाते हुए द्रोणाचार्य ने क्षण भर में अपने असंख्य तीक्ष्ण बाणों से अर्जुन को छिपा दिया। [सञ्जय कह रहे हैं कि हे राजेन्द्र!] उस समय हम लोगों ने देखा कि द्रोणाचार्य के बाण चारों ओर निरन्तर गिर रहे हैं और उनका अद्भुत धनुष मण्डलाकार घूम रहा है। द्रोणाचार्य के चलाये हुए कङ्कपत्रशोभित वे बाण श्रीकृष्ण और अर्जुन के ऊपर बड़े वेग से जा रहे थे। [हे महाराज! उस समय हमने यह अद्भुत बात देखी कि नवयुवक होने पर भी वीर अर्जुन वृद्ध द्रोणाचार्य को किसी प्रकार परास्त नहीं कर सके, पराक्रम के द्वारा उन्हें हटाकर व्यूह के भीतर नहीं जा सके।] द्रोणाचार्य के अतुल पराक्रम को देख-कर श्रीकृष्ण ने कार्य की सिद्धि के निमित्त अर्जुन से कहा—हे पार्थ! हे पार्थ! हे महाबाहो! आचार्य से ही युद्ध में अटककर हमें अपना बहुत सा समय न नष्ट कर देना चाहिए। आओ हम इन्हें छोड़कर आगे चलें। अर्जुन ने उनसे कहा—जैसी आपकी इच्छा

अर्जुन उवाच—गुरुर्भवान्न मे शत्रुः शिष्यः पुत्रसमोऽस्मि ते ।
न चास्ति स पुमाँल्लोके यस्त्वां युधि पराजयेत् ॥ ३४ ॥

सञ्जय उवाच—एवं ब्रुवाणो बीभत्सुर्जयद्रथवधोत्सुकः ।
त्वरायुक्तो महाबाहुस्त्वत्सैन्यं समुपाद्रवत् ॥ ३५ ॥
तं चक्ररक्षौ पाञ्चाल्यौ युधामन्यूत्तमौजसौ ।
अन्वयातां महात्मानौ विशन्तं तावकं बलम् ॥ ३६ ॥
ततो जयो महाराज कृतवर्मा च सात्वतः ।
काम्बोजश्च श्रुतायुश्च धनञ्जयमवारयन् ॥ ३७ ॥
तेषां दशसहस्राणि रथानामनुयायिनाम् ।
अभीषाहाः शूरसेनाः शिबयोऽथ वसातयः ॥ ३८ ॥
मावेल्लका ललित्थाश्च केकया मद्रकास्तथा ।
नारायणाश्च गोपालाः काम्बोजानां च ये गणाः ॥ ३९ ॥
कर्णेन विजिताः पूर्वं संग्रामे शूरसम्मताः ।
भारद्वाजं पुरस्कृत्य हृष्टात्मानोऽर्जुनं प्रति ॥ ४० ॥
पुत्रशोकाभिसन्तप्तं क्रुद्धं मृत्युमिवान्तकम् ।
त्यजन्तं तुमुले प्राणान्सन्नद्धं चित्रयोधिनम् ॥ ४१ ॥
गाहमानमनीकानि मातङ्गमिव यूथपम् ।
महेष्वासं पराक्रान्तं नरव्याघ्रमवारयन् ॥ ४२ ॥
ततः प्रववृते युद्धं तुमुलं लोमहर्षणम् ।
अन्योन्यं वै प्रार्थयतां योधानामर्जुनस्य च ॥ ४३ ॥

हो सोकर्रे॥२९।३१॥अब आचार्यको दाहनीओर छोड़कर अर्जुन बाण-वर्षा करते हुए आगे बढ़ गये। उनको अन्यत्र जाते देखकर द्रोणाचार्य ने कहा—॥३२।३३॥ हे अर्जुन ! इस समय तुम मुझसे युद्ध करना छोड़कर कहाँ जा रहे हो ? तुम तो संग्राम में शत्रु को जीते बिना कभी हटते नहीं। इस समय यह क्या बात है ? अर्जुन ने कहा—हे ब्रह्मन् ! आप मेरे गुरुदेव हैं, शत्रु नहीं हैं। मैं आपका पुत्रतुल्य शिष्य हूँ। विशेषकर इस लोक में ऐसा कोई वीर पुरुष नहीं जो युद्ध में पराक्रम के द्वारा आपको परास्त कर सके॥३४॥ सञ्जय कहते हैं—जयद्रथ-वध के लिए उत्सुक अर्जुन यों कहते हुए स्फूर्ति के साथ आगे बढ़े और आपकी सेना को नष्ट करने लगे। पाञ्चालराजकुमार युधामन्यु और उत्तमौजा दोनों वीर भी, अर्जुन के रथ के पहियों की रक्षा करते हुए, उनके पीछे पीछे आपकी सेना के व्यूह में प्रवेश हुए। हे महाराज ! पुत्रशोक से संतप्त, क्रुद्ध, मृत्यु के समान भयङ्कर, विचित्र युद्ध में निपुण, प्राणों का मोह छोड़कर युद्ध करते हुए, यूथपति गजराज के तुल्य पराक्रमी महाधनुर्धर अर्जुन जब इस प्रकार वेग से कौरव सेना के भीतर प्रवेश होकर उसका संहार करने लगे, तब कौरवपक्ष के वीर जय, यादवश्रेष्ठ कृतवर्मा, काम्बोज और श्रुतायु ने उनका सामना किया॥३५।३७॥उस समय इन वीरों के अनुगामी दस सहस्र श्रेष्ठ रथी अर्जुन को

**जयद्रथवधप्रेप्सुमायान्तं पुरुषर्षभम् ।**
**न्यवारयन्त सहिताः क्रिया व्याधिमिवोत्थितम् ॥ ४४ ॥**

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि द्रोणातिक्रमे एकनवतितमोऽध्याय ॥ ९१ ॥

रोकने चले। उनके साथ ही अभीषाह शूरसेन, शिबि, वसाति, मावेल्लक, ललित्थ, कैकेय, मद्रक आदि देशों के वीर योद्धा नारायणी सेना, गोपालगण और पहले कर्ण ने जिन्हें परास्त किया था वे, शूरश्रेष्ठ काम्बोज देश के वीर उत्साह के साथ प्रसन्नता पूर्वक द्रोणाचार्य को आगे करके अर्जुन को रोकने लगे॥३८।४२॥

उस समय परस्पर युद्ध करने के लिए उद्यत कौरव पक्ष के उक्त योद्धा और अर्जुन घोर संग्राम करने लगे। रोग को जैसे औषध आदि उपचार रोकते हैं वैसे ही जयद्रथ को मारने के लिए आते हुए वीर अर्जुन को वे सब योद्धा मिलकर रोकने लगे॥४३।४४॥

— ० —

द्रोणपर्व का इक्यानबेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९१ ॥

अथ द्विनवतितमोऽध्याय ॥ ९२ ॥

सञ्जय उवाच — **सन्निरुद्धस्तु तैः पार्थो महाबलपराक्रमः ।**
**द्रुतं समनुयातश्च द्रोणेन रथिनां वरः ॥ १ ॥**
**किरन्निषुगणांस्तीक्ष्णान्स्वरश्मीनिव भास्करः ।**
**तापयामास तत्सैन्यं देहं व्याधिगणो यथा ॥ २ ॥**
**अश्वो विद्धो रथश्छिन्नः सारोहः पातितो गजः ।**
**छत्राणि चापविद्धानि रथाश्चक्रैर्विनाकृताः ॥ ३ ॥**
**विद्रुतानि च सैन्यानि शरार्त्तानि समन्ततः ।**
**इत्यासीत्तुमुलं युद्धं न प्राज्ञायत किञ्चन ॥ ४ ॥**
**तेषां संयच्छतां संख्ये परस्परमजिह्मगैः ।**
**अर्जुनो ध्वजिनीं राजन्नभीक्ष्णं समकम्पयत् ॥ ५ ॥**
**सत्यां चिकीर्षमाणस्तु प्रतिज्ञां सत्यसङ्गरः ।**
**अभ्यद्रवद्रथश्रेष्ठं शोणाश्वं श्वेतवाहनः ॥ ६ ॥**

बानबेवाँ अध्याय ॥ ९२ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र ! इस प्रकार जब कौरव पक्ष के वीरों ने पराक्रमी अर्जुन को घेर लिया और द्रोणाचार्य भी उनका पीछा करते हुए शीघ्रता के साथ आगे बढ़े, तब अर्जुन उसी प्रकार सूर्य किरण तुल्य तीक्ष्ण बाणों से शत्रुओं को अत्यन्त सन्तप्त करने लगे जिस प्रकार व्याधियाँ देह को पीड़ा पहुँचाती हैं। अर्जुन के दारुण बाणप्रहार से कौरवपक्ष के घोड़े घायल होने लगे, रथ छिन्न भिन्न होने लगे, सवारों सहित बड़े बड़े हाथी पृथ्वी पर गिरने लगे, वीरों के सिर पर के छत्र कट-कटकर गिरने लगे और रथों के पहियों के टुकड़े टुकड़े होने लगे। अर्जुन के बाणों से पीड़ित होकर सब सैनिक इधर-उधर प्राण ले-लेकर भागने लगे। हे नरनाथ ! महावीर अर्जुन जब घनघोर संग्राम करने लगे तब उनके बाणों के अतिरिक्त युद्ध भूमि में और कुछ भी नहीं दिखाई पड़ता था॥१।४॥ उस समय वे अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करने की अभिलाषा से सीधे जानेवाले तीक्ष्ण बाणों के द्वारा कौरव सेना को कँपाते हुए प्रतापी द्रोणाचार्य की ओर चले

तं द्रोणः पञ्चविंशत्या मर्मभिद्भिरजिह्मगैः ।
अन्तेवासिनमाचार्यो महेष्वासं समार्पयत् ॥ ७ ॥
तं तूर्णमिव बीभत्सुः सर्वशस्त्रभृतां वरः ।
अभ्यधावदिषूनस्यन्निषुवेगविघातकान् ॥ ८ ॥
तस्याऽऽशु क्षिप्तान्भल्लान्हि भल्लैः सन्नतपर्वभिः ।
प्रत्यविध्यदमेयात्मा ब्रह्मास्त्रं समुदीरयन् ॥ ९ ॥
तदद्भुतमपश्याम द्रोणस्याऽऽचार्यकं युधि ।
यतमानो युवा नैनं प्रत्यविध्यद्यदर्जुनः ॥ १० ॥
क्षरन्निव महामेघो वारिधाराः सहस्रशः ।
द्रोणमेघः पार्थशैलं ववर्ष शरवृष्टिभिः ॥ ११ ॥
अर्जुनः शरवर्षं तद्ब्रह्मास्त्रेणैव मारिष ।
प्रतिजग्राह तेजस्वी बाणैर्बाणान्निशातयन् ॥ १२ ॥
द्रोणस्तु पञ्चविंशत्या श्वेतवाहनमार्दयत् ।
वासुदेवं च सप्तत्या बाह्वोरुरसि चाऽऽशुगैः ॥ १३ ॥
पार्थस्तु प्रहसन्धीमानाचार्यं सशरौघिणम् ।
विसृजन्तं शितान्बाणानवारयत तं युधि ॥ १४ ॥
अथ तौ वध्यमानौ तु द्रोणेन रथसत्तमौ ।
आवर्जयेतां दुर्धर्षं युगान्ताग्निमिवोत्थितम् ॥ १५ ॥
वर्जयन्निशितान्बाणान्द्रोणचापविनिःसृतान् ।
किरीटमाली कौन्तेयो भोजानीकं व्यशातयत् ॥ १६ ॥

॥५।६॥महावीर द्रोण ने अपने शिष्य अर्जुन के ऊपर मर्मभेदी और सीधे निशाने पर जानेवाले पचीस बाण छोड़े। अस्त्रविद्या के जाननेवालों में मुख्य वीर अर्जुन ने बाणों के द्वारा आचार्य के बाणों का वेग रोक दिया। फिर वे शीघ्रता से आगे बढ़े। उन्होंने ब्रह्मास्त्र का प्रयोग करते हुए सन्नतपर्व-युक्त भल्ल बाणों से द्रोणाचार्य के भल्ल बाणों को काट डाला॥७।९॥हे राजेन्द्र! उस समय हमने आचार्य की ऐसी अद्भुत शिक्षा और कुशलता देखी कि युवा अर्जुन यत्न करके भी उनके शरीर में एक बाण तक नहीं छुआ सके।महामेघ जैसे असंख्य जलधाराएँ बरसाता है वैसे ही द्रोणरूप मेघ अर्जुनरूप पर्वत पर बाणों की वर्षा करते ही दिखाई पड़ता था। पराक्रमी अर्जुन इससे तनिक भी विचलित नहीं हुए। उन्होंने अपने बाणों से द्रोण के बाणों की वर्षा को रोक दिया। द्रोणाचार्य ने अर्जुन को पचीस और श्रीकृष्ण को, छाती तथा भुजाओं में, सत्तर बाण मारे ॥१०।१३॥अर्जुन ने भी हँसते-हँसते बाणवर्षा करनेवाले आचार्य के प्रहारों को निष्फल कर दिया। प्रलयकाल के अग्नि के समान प्रज्वलित होकर दुर्धर्ष हो रहे द्रोणाचार्य के बाणों की चोट बचाकर अर्जुन भोज की सेना को नष्ट करने लगे। द्रोणाचार्य के धनुष से निकले हुए बाण अमोघ थे, इसी कारण अर्जुन उन्हें बचा गये। मैनाक पर्वत के समान अटल द्रोणाचार्य से बचते हुए वे कृतवर्मा और काम्बोज-

सोऽन्तरा कृतवर्माणं काम्बोजं च सुदक्षिणम् ।
अभ्ययाद्वर्जयन्द्रोणं मैनाकमिव पर्वतम् ॥ १७ ॥
ततो भोजो नरव्याघ्रो दुर्धर्षं कुरुसत्तमम् ।
अविध्यत्तूर्णमव्यग्रो दशभिः कङ्कपत्रिभिः ॥ १८ ॥
तमर्जुनः शतेनाऽऽजौ राजन्विव्याध पत्रिणाम् ।
पुनश्चाऽन्यैस्त्रिभिर्बाणैर्मोहयन्निव सात्वतम् ॥ १९ ॥
भोजस्तु प्रहसन्पार्थं वासुदेवं च माधवम् ।
एकैकं पञ्चविंशत्या सायकानां समार्पयत् ॥ २० ॥
तस्याऽर्जुनो धनुश्छित्त्वा विव्याधैनं त्रिसप्तभिः ।
शरैरग्निशिखाकारैः क्रुद्धाशीविषसन्निभैः ॥ २१ ॥
अथाऽन्यद्धनुरादाय कृतवर्मा महारथः ।
पञ्चभिः सायकैस्तूर्णं विव्याधोरसि भारत ॥ २२ ॥
पुनश्च निशितैर्बाणैः पार्थं विव्याध पञ्चभिः ।
तं पार्थो नवभिर्बाणैराजघान स्तनान्तरे ॥ २३ ॥
दृष्ट्वा विषक्तं कौन्तेयं कृतवर्मरथं प्रति ।
चिन्तयामास वार्ष्णेयो न नः कालात्ययो भवेत् ॥ २४ ॥
ततः कृष्णोऽब्रवीत्पार्थं कृतवर्मणि मा दयाम् ।
कुरु सम्बन्धकं हित्वा प्रमथ्यैनं विशातय ॥ २५ ॥
ततः स कृतवर्माणं मोहयित्वाऽर्जुनः शरैः ।
अभ्यगाज्जवनैरश्वैः काम्बोजानामनीकिनीम् ॥ २६ ॥

नरेश सुदक्षिण के सम्मुख पहुँचे । व इन दोनों के मध्य में हो गये ॥१४।१७॥तब कृतवर्मा ने निर्भय भाव से कङ्कपत्रयुक्त दस बाण अर्जुन को मारे । अर्जुन ने कृतवर्मा को पहले पैना एक बाण मारकर फिर तीन बाण मारे । अब मुसकराते हुए कृतवर्मा ने श्रीकृष्ण और अर्जुन को पचीस पचीस बाण मारे। अर्जुन ने उसी समय कृतवर्मा का धनुष काट डाला और क्रोधित सर्प के समान, अग्निशिखा के आकारवाले, इक्कीस बाण मारे॥१८।२१॥महारथी कृतवर्मा ने तुरन्त ही दूसरा धनुष लेकर, अर्जुन की छाती ताककर, पाँच बाण पहले और पाँच बाण उसके पश्चात् मारे। महावीर अर्जुन ने भी कृतवर्मा की छाती में नव बाण मारे । श्रीकृष्ण ने अर्जुन को कृतवर्मा के साथ बहुत समय तक युद्ध करते देखकर सोचा कि हम लोगों को अब अधिक देर न करनी चाहिए।तब वे अर्जुन से बोले-हे पार्थ!कृतवर्मा के साथ दया का व्यवहार करने की आवश्यकता नहीं। सम्बन्ध का विचार छोड़कर शीघ्र इनको मारो॥२२।२५॥महाबाहु अर्जुन ने श्रीकृष्ण का कहा मानकर स्फूर्ति से बाण मारकर कृतवर्मा को मूर्च्छित कर दिया । अब वे काम्बोज-सेना के भीतर प्रवेश हुए। [कृतवर्मा तुरन्त ही सावधान हो गये और] अर्जुन को काम्बोज सेना के भीतर गये देखकर उन्होंने अर्जुन के चक्ररक्षक पाञ्चालदेशीय युधामन्यु और उत्तमौजा को आगे नहीं जाने दिया । उन्होंने युधामन्यु को

अमर्षितस्तु हार्दिक्यः प्रविष्टे श्वेतवाहने ।
विधुन्वन्सशरं चापं पाञ्चाल्याभ्यां समागतः ॥ २७ ॥
चक्ररक्षौ तु पाञ्चाल्यावर्जुनस्य पदानुगौ ।
पर्यवारयदायान्तौ कृतवर्मा रथेषुभिः ॥ २८ ॥
तावविध्यत्ततो भोजः कृतवर्मा शितैः शरैः ।
त्रिभिरेव युधामन्युं चतुर्भिश्चोत्तमौजसम् ॥ २९ ॥
तावप्येनं विविधतुर्दशभिर्दशभिः शरैः ।
त्रिभिरेव युधामन्युरुत्तमौजास्त्रिभिस्तथा ॥ ३० ॥
सञ्चिच्छिदतुरप्यस्य ध्वजं कार्मुकमेव च ।
अथाऽन्यद्धनुरादाय हार्दिक्यः क्रोधमूर्छितः ॥ ३१ ॥
कृत्वा विधनुषौ वीरौ शरवर्षैरवाकिरत् ।
तावन्ये धनुषी सज्ये कृत्वा भोजं विजघ्नतुः ॥ ३२ ॥
तेनाऽन्तरेण बीभत्सुर्विवेशाऽमित्रवाहिनीम् ।
न लेभाते तु तौ द्वारं वारितौ कृतवर्मणा ॥ ३३ ॥
धार्त्तराष्ट्रेष्वनीकेषु यतमानौ नरर्षभौ ।
अनीकान्यर्दयन्युद्धे त्वरितः श्वेतवाहनः ॥ ३४ ॥
नाऽवधीत्कृतवर्माणं प्राप्तमप्यरिसूदनः ।
तं दृष्ट्वा तु तथाऽऽयान्तं शूरो राजा श्रुतायुधः ॥ ३५ ॥
अभ्यद्रवत्सुसंक्रुद्धो विधुन्वानो महद्धनुः ।
स पार्थं त्रिभिरानर्च्छत्सप्तत्या च जनार्दनम् ॥ ३६ ॥
क्षुरप्रेण सुतीक्ष्णेन पार्थकेतुमताडयत् ।
ततोऽऽर्जुनो नवत्या तु शराणां नतपर्वणाम् ॥ ३७ ॥

तीन और उत्तमौजा को चार तीक्ष्ण बाण मारे॥२६।२९॥तब उन दोनों वीरों ने कृतवर्मा को दस-दस बाण मारे तथा वैसे ही तीन तीन बाण और मारकर कृतवर्मा के रथ की ध्वजा और धनुष काट डाला। यह देखकर कृतवर्मा बहुत ही कुपित हुए और उन्होंने तुरन्त ही दूसरा धनुष लेकर उन दोनों वीरों के धनुष काट डाले और उनपर असंख्य बाणों की वर्षा की। वे दोनों वीर भी अन्य धनुष लेकर, उन पर डोरी चढ़ाकर, कृतवर्मा को तीक्ष्ण बाणों से मारने लगे॥३०।३२॥इसी मध्य में महावीर अर्जुन शत्रु-सेना के भीतर प्रवेश हो गये। युधामन्यु और उत्तमौजा ने कौरव-सेना के भीतर प्रवेश होने की बहुत बहुत चेष्टाएँ कीं, पर कृतवर्मा के बाणों की चोट से वे कृतकार्य नहीं हो सके। अर्जुन कौरव-सेना में प्रवेश करके शीघ्रता के साथ उसे मारने लगे। कृतवर्मा को सम्मुख पाकर भी उन्होंने उसे जीवन से रहित नहीं किया॥३३।३५॥ राजा श्रुतायुध ने जब अर्जुन को कौरव सेना के भीतर प्रवेश होते देखा तब वे क्रुद्ध होकर धनुष कँपाते हुए

आजघान भृशं क्रुद्धस्तोत्रैरिव महाद्विपम् ।
स तं न ममृषे राजन्पाण्डवेयस्य विक्रमम् ॥ ३८ ॥
अथैनं सप्तसप्तत्या नाराचानां समार्पयत् ।
तस्याऽर्जुनो धनुश्छित्त्वा शरावापं निकृत्य च ॥ ३९ ॥
आजघानोरसि क्रुद्धः सप्तभिर्नतपर्वभिः ।
अथाऽन्यद्धनुरादाय स राजा क्रोधमूर्छितः ॥ ४० ॥
वासविं नवभिर्बाणैर्बाह्वोरुरसि चाऽर्पयत् ।
ततोऽर्जुनः स्मयन्नेव श्रुतायुधमरिन्दमः ॥ ४१ ॥
शरैरनेकसाहस्रैः पीडयामास भारत ।
अश्वांश्चाऽस्याऽवधीत्तूर्णं सारथिं च महारथः ॥ ४२ ॥
विव्याध चैनं सप्तत्या नाराचानां महाबलः ।
हताश्वं रथमुत्सृज्य स तु राजा श्रुतायुधः ॥ ४३ ॥
अभ्यद्रवद्रणे पार्थं गदामुद्यम्य वीर्यवान् ।
वरुणस्याऽऽत्मजो वीरः स तु राजा श्रुतायुधः ॥ ४४ ॥
पर्णाशा जननी यस्य शीततोया महानदी ।
तस्य माताऽब्रवीद्राजन्वरुणं पुत्रकारणात् ॥ ४५ ॥
अवध्योऽयं भवेल्लोके शत्रूणां तनयो मम ।
वरुणस्त्वब्रवीत्प्रीतो ददाम्यस्मै वरं हितम् ॥ ४६ ॥
दिव्यमस्त्रं सुतस्तेऽयं येनाऽवध्यो भविष्यति ।
नाऽस्ति चाप्यमरत्वं वै मनुष्यस्य कथञ्चन ॥ ४७ ॥

उसी क्षण उनके सम्मुख पहुँचे। उन्होंने अर्जुन को तीन और श्रीकृष्ण को सत्तर बाण मारकर एक क्षुरप्र बाण से अर्जुन की ध्वजा काट डाली। यह देखकर अर्जुन बहुत ही कुपित हुए और गजराज के ऊपर अंकुश-प्रहार की तरह श्रुतायुध के ऊपर उन्होंने झुकी हुई पोरवाले नब्बे बाण चलाये। अर्जुन का पराक्रम देखकर कुपित श्रुतायुध ने अर्जुन को सतहत्तर नाराच बाण मारे॥३५। ३९॥ अर्जुन ने क्रोध से विह्वल होकर श्रुतायुध का धनुष काट डाला और तरकसों के टुकड़े टुकड़े कर दिये। फिर सात बाण श्रुतायुध की छाती में मारे। अर्जुन का पराक्रम देखकर महावीर श्रुतायुध क्रोध के मारे अत्यन्त अधीर हो उठे। उन्होंने उसी समय दूसरा धनुष लेकर नव बाण अर्जुन के हाथों में और छाती में मारे। इसी समय में महाबली शत्रुदमन अर्जुन ने एक साथ सहस्रों बाणों की वर्षा करते करते शत्रु के सारथी और रथ के घोड़ों को मार गिराया। अब अर्जुन ने श्रुतायुध को सतहत्तर बाण और मारे। सारथी और घोड़े न रहने पर राजा श्रुतायुध बहुत ही कुपित हुए। वे रथ से उतरकर, गदा हाथ में लेकर अर्जुन के रथ के सम्मुख दौड़े॥३९।४४॥हे राजेन्द्र! श्रुतायुध लोकपाल वरुण के पुत्र थे। शीतल जलवाली महानदी पर्णाशा उनकी माता थीं। पर्णाशा ने वरुण से यह वर माँगा था कि मेरा पुत्र किसी शत्रु से न मारा जा सके। वरुण ने प्रसन्नतापूर्वक कहा — हे

सर्वेणाऽवश्यमर्तव्यं जातेन सरितां वरे ।
दुर्धर्षस्त्वेष शत्रूणां रणेषु भविता सदा ॥ ४८ ॥
अस्त्रस्याऽस्य प्रभावाद्वै व्येतु ते मानसो ज्वरः ।
इत्युक्त्वा वरुणः प्रादाद्गदां मन्त्रपुरस्कृताम् ॥ ४९ ॥
यामासाद्य दुराधर्षः सर्वलोके श्रुतायुधः ।
उवाच चैनं भगवान्पुनरेव जलेश्वरः ॥ ५० ॥
अयुद्ध्यति न मोक्तव्या सा त्वय्येव पतेदिति ।
हन्यादेषा प्रतीपं हि प्रयोक्तारमपि प्रभो ॥ ५१ ॥
न चाऽकरोत्स तद्वाक्यं प्राप्ते काले श्रुतायुधः ।
स तया वीरघातिन्या जनार्दनमताडयत् ॥ ५२ ॥
प्रतिजग्राह तां कृष्णः पीनेनांऽसेन वीर्यवान् ।
नाऽकम्पयत शौरिं सा विन्ध्यं गिरिमिवाऽनिलः ॥ ५३ ॥
प्रत्युद्यान्ती तमेवैषा कृत्येव दुरधिष्ठिता ।
जघान चाऽऽस्थितं वीरं श्रुतायुधममर्षणम् ॥ ५४ ॥
हत्वा श्रुतायुधं वीरं धरणीमन्वपद्यत ।
गदां निवर्तितां दृष्ट्वा निहतं च श्रुतायुधम् ॥ ५५ ॥
हाहाकारो महांस्तत्र सैन्यानां समजायत ।
स्वेनाऽस्त्रेण हतं दृष्ट्वा श्रुतायुधमरिन्दमम् ॥ ५६ ॥
अयुध्यमानाय ततः केशवाय नराधिप ।
क्षिप्ता श्रुतायुधेनाऽथ तस्मात्तमवधीद्गदा ॥ ५७ ॥

---

श्रेष्ठ नदी! मैं यह दिव्य अस्त्र देता हूँ। इसके प्रभाव से तुम्हारा पुत्र समर में अवध्य होगा। हे भद्रे! मनुष्य कदापि अवध्य या अमर नहीं हो सकता। पृथ्वी पर जन्म लेनेवाले को अवश्य ही काल के गाल में जाना पड़ता है। अस्तु, मैं तुमको यह वर देता हूँ कि तुम्हारा पुत्र रणभूमि में अजेय होगा। तुम अपने मन से चिन्ता दूर करो॥४४।४८॥यह कहकर वरुण ने मन्त्र के साथ एक दिव्य गदा श्रुतायुध को दी। उसी गदा के प्रभाव से श्रुतायुध पृथ्वी पर दुर्जय हो उठे। जिस समय वरुण ने श्रुतायुध को गदा दी थी उसी समय यह भी कह दिया था कि देखो, जो कोई युद्ध न करता हो उस पर इस गदा का वार न करना। यदि वार करोगे तो यह गदा उलटकर तुम्हारे ही ऊपर गिरेगी॥४९।५१॥समय पड़ते ही काल-मोहित होकर श्रुतायुध ने वरुण के वचनों की श्रद्धा नहीं की —वे उस वीर-घातिनी गदा को कृष्णचन्द्र के ऊपर चला बैठे। पराक्रमी भगवान् कृष्ण ने उस गदा का प्रहार अपने सुदृढ़ कन्धे पर रोका। विन्ध्या-चल पर्वत जैसे प्रचण्ड आँधी से नहीं काँपता वैसे ही उस गदा के प्रहार से श्रीकृष्ण भी विचलित नहीं हुए। वह गदा दुष्प्रयोग-दूषित 'कृत्या' के समान बड़े वेग से पलट पड़ी; उसने महावीर श्रुतायुध को आकर चूर-चूर कर दिया। इस प्रकार वीर श्रुतायुध को मारकर वह गदा पृथ्वी में गिर पड़ी॥५२।५५॥गदा

यथोक्तं वरुणेनाऽऽजौ तथा स निधनं गतः ।
व्यसुश्चाऽप्यपतद्भूमौ प्रेक्षतां सर्वधन्विनाम् ॥ ५८ ॥
पतमानस्तु स बभौ पर्णाशायाः प्रियः सुतः ।
स भग्न इव वातेन बहुशाखो वनस्पतिः ॥ ५९ ॥
ततः सर्वाणि सैन्यानि सेनामुख्याश्च सर्वशः ।
प्राद्रवन्त हतं दृष्ट्वा श्रुतायुधमरिन्दमम् ॥ ६० ॥
ततः काम्बोजराजस्य पुत्रः शूरः सुदक्षिणः ।
अभ्ययाज्जवनैरश्वैः फाल्गुनं शत्रुसूदनम् ॥ ६१ ॥
तस्य पार्थः शरान्सप्त प्रेषयामास भारत ।
ते तं शूरं विनिर्भिद्य प्राविशन्धरणीतलम् ॥ ६२ ॥
सोऽतिविद्धः शरैस्तीक्ष्णैर्गाण्डीवप्रेषितैर्मृधे ।
अर्जुनं प्रति विव्याध दशभिः कङ्कपत्रिभिः ॥ ६३ ॥
वासुदेवं त्रिभिर्विध्वा पुनः पार्थं च पञ्चभिः ।
तस्य पार्थो धनुश्छित्वा केतुं चिच्छेद मारिष ॥ ६४ ॥
भल्लाभ्यां भृशतीक्ष्णाभ्यां तं च विव्याध पाण्डवः ।
स तु पार्थं त्रिभिर्विध्वा सिंहनादमथाऽनदत् ॥ ६५ ॥
सर्वपारसवीं चैव शक्तिं शूरः सुदक्षिणः ।
स घण्टां प्राहिणोद्घोरां क्रुद्धो गाण्डीवधन्वने ॥ ६६ ॥
सा ज्वलन्ती महोल्केव तमासाद्य महारथम् ।
सविस्फुलिङ्गा निर्भिद्य निपपात महीतले ॥ ६७ ॥

को निष्फल होकर लौटते और श्रुतायुध को मरते देख कर कौरव सेना में हाहाकार मच गया। हे राजेन्द्र! महावीर श्रुतायुध ने युद्ध न करनेवाले श्रीकृष्ण के ऊपर वह गदा चलाई थी इसी कारण से, वरुण के कथनानुसार, उस गदा ने लौटकर उन्हीं के प्राण ले लिये। श्रुतायुध सब योद्धाओं के सम्मुख ही आँधी से टूटे हुए कई शाखाओंवाले पुराने बड़े पेड़ की भाँति पृथ्वी पर गिर पड़े॥५८।५९॥शत्रुदमन श्रुतायुध की मृत्यु देखकर सब सैनिक और प्रधान योद्धा भी भाग खड़े हुए। अब काम्बोज देश के राजा के पुत्र शूरवीर सुदक्षिण, शीघ्र चलनेवाले घोड़ों से युक्त रथ पर बैठकर, शत्रुओं का नाश करनेवाले अर्जुन की ओर दौड़े। अर्जुन ने उनको सात बाण मारे। वे बाण वीर सुदक्षिण के शरीर को भेदकर पृथ्वी में प्रवेश हो गये॥६०।६२॥ गाण्डीव धनुष से छूटे हुए तीक्ष्ण बाणों की गहरी चोट खाकर सुदक्षिण ने कङ्कपत्रयुक्त दस बाण अर्जुन को मारे। इसके पश्चात् ही फिर श्रीकृष्ण को तीन और अर्जुन को पाँच बाण मारे। अर्जुन ने उनका धनुष काट डाला, ध्वजा काट गिराई और अत्यन्त तीक्ष्ण दो भल्ल बाण सुदक्षिण को मारे। वे भी अर्जुन को तीन बाण मारकर सिंहनाद करने लगे॥६३।६५॥शूर सुदक्षिण ने क्रुद्ध होकर लोहे की बनी हुई, कई घण्टों से शोभित भयङ्कर शक्ति अर्जुन के ऊपर चलाई। उल्का के समान जलती हुई उस शक्ति से चिनगारियाँ

शक्त्या त्वभिहतो गाढं मूर्च्छयाऽभिपरिप्लुतः ।
समाश्वास्य महातेजाः सृक्किणी परिलेलिहन् ॥ ६८ ॥
तं चतुर्दशभिः पार्थो नाराचैः कङ्कपत्रिभिः ।
साश्वध्वजधनुःसूतं विव्याधाऽचिन्त्यविक्रमः ॥ ६९ ॥
रथं चाऽन्यैः सुबहुभिश्चक्रे विशकलं शरैः ।
सुदक्षिणं तं काम्बोजं मोघसङ्कल्पविक्रमम् ॥ ७० ॥
बिभेद हृदि बाणेन पृथुधारेण पाण्डवः ।
स भिन्नवर्मा स्रस्ताङ्गः प्रभ्रष्टमुकुटाङ्गदः ॥ ७१ ॥
पपाताऽभिमुखः शूरो यन्त्रमुक्त इव ध्वजः ।
गिरेः शिखरजः श्रीमान्सुशाखः सुप्रतिष्ठितः ॥ ७२ ॥
निर्भग्न इव वातेन कर्णिकारो हिमात्यये ।
शेते स्म निहतो भूमौ काम्बोजास्तरणोचितः ॥ ७३ ॥
महार्हाभरणोपेतः सानुमानिव पर्वतः ।
सुदर्शनीयस्ताम्राक्षः कर्णिना स सुदक्षिणः ॥ ७४ ॥
पुत्रः काम्बोजराजस्य पार्थेन विनिपातितः ।
धारयन्नग्निसङ्काशां शिरसा काञ्चनीं स्रजम् ॥ ७५ ॥
अशोभत महाबाहुर्व्यसुर्भूमौ निपातितः ।
ततः सर्वाणि सैन्यानि व्यद्रवन्त सुतस्य ते ।
हतं श्रुतायुधं दृष्ट्वा काम्बोजं च सुदक्षिणम् ॥ ७६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि श्रुतायुधसुदक्षिणवधे द्विनवतितमोऽध्यायः ॥ ९२ ॥

निकल रही थीं । वह शक्ति आकर अर्जुन की छाती में लगी और घाव करके पृथ्वी पर गिर पड़ी । शक्ति की गहरी चोट खाकर अर्जुन मूर्च्छित हो गये, किन्तु वे तुरन्त ही सँभल गये और क्रोध के मारे होंठ चबाने लगे । उन्होंने कङ्कपत्रयुक्त चौदह नाराच बाण मारे जिनसे सुदक्षिण घायल हुए, उनका सारथी मरा, रथ के घोड़े नष्ट हुए तथा ध्वजा और धनुष कट गया । इसके पश्चात् बहुत से बाण मारकर उन्होंने सुदक्षिण के रथ के टुकड़े-टुकड़े कर डाले॥६६।७०॥विचार और विक्रम जिनका निष्फल हो गया है, उन सुदक्षिण के हृदय में अर्जुन ने तीक्ष्ण धारवाला एक बाण बड़े जोर से मारा । उस बाण के लगने से सुदक्षिण का हृदय फट गया, दृढ़ कवच कटकर गिर पड़ा, प्राण निकल गये, सब अङ्ग ढीले पड़ गये, मुकुट और अङ्गद आदि गिर पड़े और वे यन्त्रयुक्त इन्द्रध्वज की भाँति मुख के बल रथ से पृथ्वी पर गिर पड़े । बड़ी बड़ी शाखाओंवाला कर्णिकार का सुदृढ़ वृक्ष जैसे गर्मियों में आँधी से टूटकर पर्वत के शिखर पर से नीचे गिर पड़े, वैसे ही वीर सुदक्षिण गिर पड़े॥७०।७२॥काम्बोज देश के बने बहुमूल्य बिछौनों पर लेटने योग्य और बहुमूल्य आभूषण पहने हुए राजा सुदक्षिण मरकर रणशय्या पर शिखरयुक्त पर्वत के समान जान पड़ने लगे । सुन्दर रूप और आरक्त नेत्रोंवाले काम्बोजराज के पुत्र सुदक्षिण अर्जुन के कर्णी बाण से मरकर पृथ्वी पर गिर

पड़े। सिर पर अग्नि के समान दमकती हुई सुवर्ण की माला पहने, पृथ्वी पर पड़े हुए, मृत महाबाहु सुदक्षिण बहुत ही शोभायमान हुए। हे राजेन्द्र ! तब श्रुतायुध और काम्बोज-राजकुमार सुदक्षिण की मृत्यु देखकर आपके पुत्र की सेना भाग खड़ी हुई॥७३।७६॥

—०—

द्रोणपर्व का बानवेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९२ ॥

अथ त्रिनवतितमोऽध्यायः ॥ ९३ ॥

सञ्जय उवाच—हते सुदक्षिणे राजन्वीरे चैव श्रुतायुधे ।
जवेनाऽभ्यद्रवन्पार्थं कुपिताःसैनिकास्तव ॥ १ ॥
अभीषाहाः शूरसेनाः शिबयोऽथ वसातयः ।
अभ्यवर्षंस्ततो राजञ्शरवर्षैर्धनञ्जयम् ॥ २ ॥
तेषां षष्टिशतानन्यान्प्रामथ्नात्पाण्डवः शरैः ।
ते स्म भीताः पलायन्ते व्याघ्रात्क्षुद्रमृगा इव ॥ ३ ॥
ते निवृत्ताः पुनः पार्थं सर्वतः पर्यवारयन् ।
रणे सपत्नान्निघ्नन्तं जिगीषन्तं परान्युधि ॥ ४ ॥
तेषामापततां तूर्णं गाण्डीवप्रेषितैः शरैः ।
शिरांसि पातयामास बाहूंश्चाऽपि धनञ्जयः ॥ ५ ॥
शिरोभिः पातितैस्तत्र भूमिरासीन्निरन्तरा ।
अभ्रच्छायेव चैवाऽऽसीद् ध्वांक्षगृध्रवलैर्युधि ॥ ६ ॥
तेषु तूत्साद्यमानेषु क्रोधामर्षसमन्वितौ ।
श्रुतायुश्चाऽच्युतायुश्च धनञ्जयमयुध्यताम् ॥ ७ ॥
बलिनौ स्पर्धिनौ वीरौ कुलजौ बाहुशालिनौ ।
तावेनं शरवर्षाणि सव्यदक्षिणमस्यताम् ॥ ८ ॥

तिरानवेवाँ अध्याय ॥ ९३ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! महावीर श्रुतायुध और सुदक्षिण को मारे गये देखकर कौरवपक्ष के सब सैनिक क्रोध से विह्वल हो उठे। उन्होंने क्रोधपूर्वक अर्जुन का सामना किया। अभिषाह, शूरसेन, शिवि, वसाति देशों के वीरों के अनेक दल अर्जुन पर स्फूर्ति से असंख्य बाणों की वर्षा करने लगे। तब महावीर अर्जुन ने अपने तीक्ष्ण बाणों से उनमें के साठ सौ पुरुषों को मथ डाला। जैसे मृग बाघ से भयभीत होकर भागते हैं वैसे ही वे अर्जुन के बाणों की चोट से विह्वल होकर भागने लगे॥१।३॥ वे फिर धैर्यधारण-पूर्वक पलट पड़े; उन्होंने चारों ओर से अर्जुन को घेर लिया। रण में शत्रुओं को मारकर जय प्राप्त करने की इच्छा रखनेवाले अर्जुन, गाण्डीव धनुष से छूटे हुए बाणों के द्वारा, शीघ्रता के साथ अपनी ओर आक्रमण करने को आते हुए उन लोगों के सिर और हाथ काट-काटकर गिराने लगे। उनके इतने सिर कटकर गिरे कि रणभूमि में निरन्तर सिर ही सिर दिखाई पड़ने लगे। सहस्रों कौओं और गिद्धों के दल उड़ने से ऐसा जान पड़ने लगा कि रणभूमि पर मेघ छाये हुए हैं॥४।६॥ इस प्रकार जब वीर अर्जुन उन लोगों का संहार करने लगे तब महावीर श्रुतायु और अच्युतायु दोनों भाई अर्जुन से युद्ध करने आये। वे बली, स्पर्धाशील, वीर,

त्वरायुक्तौ महाराज प्रार्थयानौ महद्यशः ।
अर्जुनस्य वधप्रेप्सू पुत्रार्थे तव धन्विनौ ॥ ९ ॥
तावर्जुनं सहस्रेण पत्रिणां नतपर्वणाम् ।
पूरयामासतुः क्रुद्धौ तटाकं जलदौ यथा ॥ १० ॥
श्रुतायुश्च ततः क्रुद्धस्तोमरेण धनञ्जयम् ।
आजघान रथश्रेष्ठः पीतेन निशितेन च ॥ ११ ॥
सोऽतिविद्धो बलवता शत्रुणा शत्रुकर्शनः ।
जगाम परमं मोहं मोहयन्केशवं रणे ॥ १२ ॥
एतस्मिन्नेव काले तु सोऽच्युतायुर्महारथः ।
शूलेन भृशतीक्ष्णेन ताडयामास पाण्डवम् ॥ १३ ॥
क्षते क्षारं स हि ददौ पाण्डवस्य महात्मनः ।
पार्थोऽपि भृशसंविद्धो ध्वजयष्टिं समाश्रितः ॥ १४ ॥
ततः सर्वस्य सैन्यस्य तावकस्य विशाम्पते ।
सिंहनादो महानासीद्धतं मत्वा धनञ्जयम् ॥ १५ ॥
कृष्णश्च भृशसन्तप्तो दृष्ट्वा पार्थं विचेतनम् ।
आश्वासयत्सुहृद्याभिर्वाग्भिस्तत्र धनञ्जयम् ॥ १६ ॥
ततस्तौ रथिनां श्रेष्ठौ लब्धलक्षौ धनञ्जयम् ।
वासुदेवं च वार्ष्णेयं शरवर्षैः समन्ततः ॥ १७ ॥
सचक्रकूबररथं साश्वध्वजपताकिनम् ।
अदृश्यं चक्रतुर्युद्धे तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ १८ ॥

कुलीन, महाबाहु और श्रेष्ठ योद्धा थे। दोनों वीर दाहिनी और बाईं ओर से अर्जुन पर बाण बरसाने लगे। महान् यश प्राप्त करने की अभिलाषा से आपके पुत्र के लिए अर्जुन को मारने के लिए उद्योगी वे दोनों धनुर्द्धर स्फूर्ति के साथ अर्जुन पर प्रहार करने लगे। जैसे किसी बड़े सरोवर को दो मेघ जलधाराओं से भर दें, वैसे ही उन्होंने तीक्ष्ण सहस्रों बाणों से अर्जुन को ढक दिया॥७।१०॥इसी अवसर में कुपित होकर श्रुतायु ने अर्जुन को धारदार बहुत ही तीक्ष्ण तोमर मारा। बलवान् शत्रु ने बड़े वेग से प्रहार किया। उस प्रहार से अर्जुन को गहरी चोट आई। वे थोड़ी देर के लिए अचेत से हो गये। यह देखकर श्रीकृष्ण-चन्द्र को बड़ी चिन्ता हुई। इसी अवसर में मौका पाकर महारथी अच्युतायु ने भी अर्जुन को तीक्ष्ण शूल मारा। जैसे कोई कटे हुए पर नमक छिड़के वैसे ही अच्युतायु ने एक प्रहार पर दूसरा प्रहार किया। बहुत गहरी चोट लगने से अर्जुन को बड़ा कष्ट हुआ। वे कुछ समय तक ध्वजा दण्ड के सहारे बैठे रहे॥११। १४॥हे महाराज! उस समय आपके सब सैनिक अर्जुन को मृत्यु को प्राप्त हुआ जानकर जोर से सिंह-नाद करने लगे। उनको अचेत देखकर कृष्णचन्द्र को बड़ा खेद हुआ। वे मधुर वचनों से अर्जुन को ढाढ़स बँधाने लगे। अवसर पाकर वे दोनों श्रेष्ठ रथी अर्जुन और वासुदेव के ऊपर बाणों की वर्षा करने लगे।

प्रत्याश्वस्तस्तु बीभत्सुः शनकैरिव भारत ।
प्रेतराजपुरं प्राप्य पुनः प्रत्यागतो यथा ॥ १९ ॥
सञ्छन्नं शरजालेन रथं दृष्ट्वा सकेशवम् ।
शत्रू चाऽभिमुखौ दृष्ट्वा दीप्यमानाविवाऽनलौ ॥ २० ॥
प्रादुश्चक्रे ततः पार्थः शाक्रमस्त्रं महारथः ।
तस्मादासन्सहस्राणि शराणां नतपर्वणाम् ॥ २१ ॥
ते जघ्नुस्तौ महेष्वासौ ताभ्यां मुक्तांश्च सायकान् ।
विचेरुराकाशगताः पार्थबाणविदारिताः ॥ २२ ॥
प्रतिहत्य शरांस्तूर्णं शरवेगेन पाण्डवः ।
प्रतस्थे तत्र तत्रैव योधयन्वै महारथान् ॥ २३ ॥
तौ च फाल्गुनबाणौघैर्विबाहुशिरसौ कृतौ ।
वसुधामन्वपद्येतां वातनुन्नाविव द्रुमौ ॥ २४ ॥
श्रुतायुषश्च निधनं वधश्चैवाऽच्युतायुषः ।
लोकविस्मापनमभूत्समुद्रस्येव शोषणम् ॥ २५ ॥
तयोः पदानुगान्हत्वा पुनः पञ्चाशतं रथान् ।
प्रत्यगाद्भारतीं सेनां निघ्नन्पार्थो वरान्वरान् ॥ २६ ॥
श्रुतायुषं च निहतं प्रेक्ष्य चैवाऽच्युतायुषम् ।
नियतायुश्च संक्रुद्धो दीर्घायुश्चैव भारत ॥ २७ ॥
पुत्रौ तयोर्नरश्रेष्ठौ कौन्तेयं प्रतिजग्मतुः ।
किरन्तौ विविधान्बाणान्पितृव्यसनकर्शितौ ॥ २८ ॥

उस समय यह अद्भुत दृश्य देखने में आया कि उन-
के बाणों से अर्जुन का रथ पहिये-कूबर-घोड़े-ध्वजा-
पताका सहित अदृश्य हो गया॥१५।१८॥हे महाराज !
किञ्चित् देर के पश्चात् धीरे-धीरे अर्जुन सावधान हुए।
वे मानों यमराज के घर से लौटकर आये। श्रीकृष्ण
सहित अपने रथ को बाणों में छिप गया देखकर
अर्जुन को बड़ा क्रोध हो आया। उन्होंने देखा कि
दोनों शत्रु उनके सम्मुख अग्नि के समान प्रज्वलित
हो रहे हैं। तब महारथी अर्जुन इन्द्रास्त्र का प्रयोग
करके बाण बरसाने लगे। उस समय अस्त्र के प्रभाव
से अर्जुन के धनुष से सहस्रों बाण प्रकट होने लगे।
गाण्डीव धनुष से छूटे हुए वे बाण आकाश में विच-
रने लगे। उन बाणों ने श्रुतायु अच्युतायु के बाणों
को व्यर्थ कर दिया॥१९।२२॥अर्जुन अपने बाणों के
वेग से शत्रुओं के बाणों को विफल करके जहाँ-जहाँ
महारथी योद्धा थे,वहाँ-वहाँ उनसे युद्ध करते हुए विचरने
लगे। अर्जुन के असंख्य बाणों से उन दोनों के हाथ और
सिर कट गये; वे आँधी से उखड़े हुए पेड़ों की तरह
पृथ्वी पर गिर पड़े। समुद्र को सोख लेने के समान
श्रुतायु और अच्युतायु की मृत्यु देखकर लोगों को
बड़ा आश्चर्य हुआ। अर्जुन ने उन दोनों शत्रुओं के
साथी पाँच सौ रथी योद्धाओं को भी मार डाला।
इसके पश्चात् शत्रुपक्ष के श्रेष्ठ वीरों को मारते हुए
अर्जुन कौरवसेना के भीतर प्रवेश हो पड़े॥२३।२६॥

तावर्जुनो मुहूर्त्तेन शरैः सन्नतपर्वभिः ।
प्रैपयत्परमक्रुद्धो यमस्य सदनं प्रति ॥ २९ ॥
लोडयन्तमनीकानि द्विपं पद्मसरो यथा ।
नाऽशक्नुवन्वारयितुं पार्थं क्षत्रियपुङ्गवाः ॥ ३० ॥
अङ्गास्तु गजवारेण पाण्डवं पर्यवारयन् ।
क्रुद्धाः सहस्रशो राजञ्शिक्षिता हस्तिसादिनः ॥ ३१ ॥
दुर्योधनसमादिष्टाः कुञ्जरैः पर्वतोपमैः ।
प्राच्याश्च दाक्षिणात्याश्च कलिङ्गप्रमुखा नृपाः ॥ ३२ ॥
तेषामापततां शीघ्रं गाण्डीवप्रेषितैः शरैः ।
निचकर्त शिरांस्युग्रो बाहूनपि सुभूषणान् ॥ ३३ ॥
तैः शिरोभिर्मही कीर्णा बाहुभिश्च सहाऽङ्गदैः ।
बभौ कनकपाषाणा भुजगैरिव संवृता ॥ ३४ ॥
बाहवो विशिखैश्छिन्नाः शिरांस्युन्मथितानि च ।
पतमानान्यदृश्यन्त द्रुमेभ्य इव पक्षिणः ॥ ३५ ॥
शरैः सहस्रशो विद्धा द्विपाः प्रस्रुतशोणिताः ।
अदृश्यन्ताऽद्रयः काले गैरिकाम्बुस्रवा इव ॥ ३६ ॥
निहताः शेरते स्माऽन्ये बीभत्सोर्निशितैः शरैः ।
गजपृष्ठगता म्लेच्छा नानाविकृतदर्शनाः ॥ ३७ ॥
नानावेषधरा राजन्नानाशस्त्रौघसंवृताः ।
रुधिरेणाऽनुलिप्ताङ्गा भान्ति चित्रैः शरैर्हताः ॥ ३८ ॥

श्रुतायु और अच्युतायु की मृत्यु देखकर उनके पुत्र नियतायु और दीर्घायु, पितृशोक से व्यथित और कुपित होकर, विविध बाण बरसाते हुए अर्जुन के सम्मुख आये। कुपित अर्जुन ने क्षण भर में तीक्ष्ण बाण मारकर उन दोनों को भी मार डाला। कमलवन को जैसे कोई गजराज रौंदे वैसे ही शत्रु सेना को मथते हुए वीर अर्जुन को कौरवपक्ष के वीर आगे बढ़ने से नहीं रोक सके॥२७।३०॥उस समय सहस्रों सुशिक्षित कुपित गजारोही अङ्ग देश के योद्धाओं ने अर्जुन को चारों ओर से घेर लिया। दुर्योधन की आज्ञा से प्राच्य, दाक्षिणात्य, कलिङ्ग आदि देशों के राजा लोग पर्वताकार हाथियों के द्वारा अर्जुन पर आक्रमण करने लगे। अर्जुन अपने गाण्डीव धनुष से छूटे हुए बाणों से उनके भूषणयुक्त बाहु और सिर काटने लगे॥३१।३३॥उन वीरों के कटे हुए अङ्गद-युक्त हाथों और सिरों से परिपूर्ण रणभूमि सर्पों से घिरी हुई सुवर्णशिला के समान जान पड़ने लगी। बाणों से कटे हुए हाथ और सिर गिरते समय पेड़ों पर से गिरते हुए पक्षियों के समान दिखाई पड़ रहे थे। बाण लगने से हाथियों के शरीरों से रक्त बहने लगा और वे उन पर्वतों के समान जान पड़ने लगे जिनसे वर्षाकाल में गेरू के झरने बह रहे हों॥३४।३६॥हाथियों पर बैठे हुए, विकृताकार, विविध विचित्र वेषधारी शस्त्रयुक्त म्लेच्छगण अर्जुन के विचित्र तीक्ष्ण बाणों

शोणितं निर्वमन्ति स्म द्विपाः पार्थशराहताः ।
सहस्रशश्छिन्नगात्राः सारोहाः सपदानुगाः ॥ ३९ ॥
चुक्रुशुश्च निपेतुश्च बभ्रमुश्चाऽपरे दिशः ।
भृशं त्रस्ताश्च बहवः स्वानेव ममृदुर्गजाः ॥ ४० ॥
सान्तरायुधिनश्चैव द्विपांस्तीक्ष्णविषोपमाः ।
विदन्त्यसुरमायां ये सुघोरा घोरचक्षुषः ॥ ४१ ॥
यवनाः पारदाश्चैव शकाश्च सह बाल्हिकैः ।
काकवर्णा दुराचाराः स्त्रीलोलाः कलहप्रियाः ॥ ४२ ॥
द्राविडास्तत्र युध्यन्ते मत्तमातङ्गविक्रमाः ।
गोयोनिप्रभवाम्लेच्छाः कालकल्पाः प्रहारिणः ॥ ४३ ॥
दार्वातिसारा दरदाः पुण्ड्राश्चैव सहस्रशः ।
ते न शक्याः स्म संख्यातुं व्रात्याः शतसहस्रशः ॥ ४४ ॥
अभ्यवर्षन्त ते सर्वे पाण्डवं निशितैः शरैः ।
अवाकिरंश्च ते म्लेच्छा नानायुद्धविशारदाः ॥ ४५ ॥
तेषामपि ससर्जाऽऽशु शरवृष्टिं धनञ्जयः ।
सृष्टिस्तथाविधा ह्यासीच्छलभानामिवाऽऽयतिः ॥ ४६ ॥
अभ्रच्छायामिव शरैः सैन्ये कृत्वा धनञ्जयः ।
मुण्डार्धमुण्डाञ्जटिलानशुचीञ्जटिलाननान् ॥ ४७ ॥

से मरकर पृथ्वी पर गिरने लगे। वे सिर से पाँव तक रक्त से नहाये हुए थे। जिनकी पीठ पर सवार और महावत बैठे हुए थे तथा समीप चरण रक्षक खड़े हुए थे, ऐसे सहस्रों हाथी अर्जुन के बाणों की चोट खाकर मुख से रक्त उगलने लगे। बहुत से हाथियों के अङ्ग फट-फट गये। कुछ चिल्लाने, कुछ गिरने और कुछ इधर-उधर भागने-फिरने लगे। बहुत से हाथी व्याकुल होकर अपने ही पक्ष के सैनिकों को कुचलने लगे। विषैले नागों के समान और विविध अस्त्र शस्त्रों से सम्पन्न सहस्रों हाथियों की ऐसी दशा अर्जुन के बाणों ने कर डाली॥३९।४०॥ वे आसुरी मायाओं को जानने-वाले, घोररूप, घोर नेत्रोंवाले, कौए के से काले रङ्ग के, दुराचारी, लम्पट, कलहप्रिय यवन, पारद, शक, बाह्लीक, मत्त हाथी के पराक्रमवाले द्राविड़, नन्दिनी गऊ की योनि से उत्पन्न कालतुल्य अमोघ प्रहार करने वाले म्लेच्छ, दार्वातिसार, दरद और सहस्रों पुण्ड्र-देशीय व्रात्य ( पतित ) क्षत्रिय मिलकर अर्जुन पर आक्रमण करने लगे। उन म्लेच्छों की संख्या बताना सम्भव नहीं। अनेक प्रकार के युद्धों में निपुण वे म्लेच्छ, अर्जुन के ऊपर, तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करने लगे। तब उनका संहार करने के निमित्त अर्जुन ने शीघ्रता के साथ बाण-वर्षा करना आरम्भ कर दिया। अर्जुन के धनुष से टीड़ीदल के समान बाण निकलने लगे॥४१।४६॥ उन्होंने अस्त्र के प्रभाव से इतने बाण बरसाये कि रणभूमि में उनसे मेघों की सी छाया दिखाई पड़ने लगी॥ पूर्ण सिर मुड़ाए, आधा सिर मुड़ाए, जटाधारी, अपवित्र, दाढ़ी मूँछ से भयानक मुखमण्डल-वाले उन म्लेच्छों को अर्जुन ने अपने अस्त्र के प्रभाव से देखते ही देखते नष्ट कर दिया। पहाड़ों और पर्वतों की कन्दराओं में रहनेवाले म्लेच्छगण अर्जुन

म्लेच्छानशातयत्सर्वान्समेतानस्त्रतेजसा ।
शरैश्च शतशो विद्धास्ते सङ्घा गिरिचारिणः ।
प्राद्रवन्त रणे भीता गिरिगह्वरवासिनः ॥ ४८ ॥
गजाश्वसादिम्लेच्छानां पतितानां शितैः शरैः ।
बकाः कङ्का वृका भूमावपिबन्रुधिरं मुदा ।
पत्त्यश्वरथनागैश्च प्रच्छन्नकृतसंक्रमाम् ॥ ४९ ॥
शरवर्षप्लवां घोरां केशशैवलशाद्वलाम् ।
प्रावर्तयन्नदीमुग्रां शोणितौघतरङ्गिणीम् ॥ ५० ॥
छिन्नांगुलीक्षुद्रमत्स्यां युगान्ते कालसन्निभाम् ।
प्राकरोद्गजसम्बाधां नदीमुत्तरशोणिताम् ॥ ५१ ॥
देहेभ्यो राजपुत्राणां नागाश्वरथसादिनाम् ।
यथा स्थलं च निम्नं च न स्याद्वर्षति वासवे ॥ ५२ ॥
तथाऽऽसीत्पृथिवी सर्वा शोणितेन परिप्लुता ।
षट्सहस्रान्हयान्वीरान्पुनर्दशशतान्वरान् ॥ ५३ ॥
प्राहिणोन्मृत्युलोकाय क्षत्रियान्क्षत्रियर्षभः ।
शरैः सहस्रशो विद्धा विधिवत्कल्पिता द्विपाः ॥ ५४ ॥
शेरते भूमिमासाद्य शैला वज्रहता इव ।
स वाजिरथमातङ्गान्निघ्नन्व्यचरदर्जुनः ॥ ५५ ॥
प्रभिन्न इव मातङ्गो मृद्नन्नलवनं यथा ।
भूरिद्रुमलतागुल्मं शुष्केन्धनतृणोलपम् ॥ ५६ ॥

के असंख्य बाणों से पीड़ित, नष्ट और भयविह्वल होकर इधर-उधर भागने लगे। अर्जुन के तीक्ष्ण बाणों से घायल होकर और मरकर पृथ्वी पर गिरे हुए हाथियों, घोड़ों और उनके सवारों के रक्त को बगले, कङ्क, वृक आदि पशु-पक्षी प्रसन्नतापूर्वक पीने लगे॥४७।४९॥ अर्जुन ने उस समय रणभूमि में रक्त के प्रवाह और तरङ्ग से युक्त भयङ्कर नदी बहा दी, जो कि प्रलय-समय की काल-तुल्य नदी जान पड़ती थी। वह नदी पैदल, घोड़े, रथ, हाथी आदि की सीढ़ियों से युक्त थी; असंख्य राजपुत्रों, हाथियों, घोड़ों, रथियों और पैदलों के शरीरों से निकले हुए रक्त से उत्पन्न हुई थी। बाण-वर्षा ही उसमें डोंगी-नाव आदि के समान थी। केश ही उसमें सेवार और घास के स्थान देख पड़ते थे। कटी हुई उँगलियाँ उसमें छोटी मछलियों के समान जान पड़ती थीं। बड़े-बड़े हाथियों के शरीर उसकी तटभूमि प्रतीत होते थे। जब मूसलाधार जल बरसता है तब जैसे ऊँची-नीची सब भूमि एकरूप हो जाती है वैसे ही वह रणभूमि कौरव-सेना के रक्त से एकरूप दिखाई पड़ने लगी॥४९।५३॥ अर्जुन ने उस समय युद्धभूमि में छः सहस्र घोड़ों और एक सहस्र वीर क्षत्रियों को मार डाला। सुसज्जित हाथी अर्जुन के बाणों से छिन्न भिन्न होकर, वज्र के प्रहार से फटे हुए पर्वतों के समान, पृथ्वी पर गिरने लगे। मस्त गजराज जैसे नरकट के वन को रौंदता हुआ इधर-उधर विचरता

निर्दहेदनलोऽरण्यं यथा वायुसमीरितः ।
सेनारण्यं तत्र तथा कृष्णानिलसमीरितः ॥ ५७ ॥
शरार्चिरदहत्क्रुद्धः पाण्डवाग्निर्धनञ्जयः ।
शून्यान्कुर्वन्रथोपस्थान्मानवैः संस्तरन्महीम् ॥ ५८ ॥
प्रानृत्यदिव सम्बाधे चापहस्तो धनञ्जयः ।
वज्रकल्पैः शरैर्भूमिं कुर्वन्नुत्तरशोणिताम् ॥ ५९ ॥
प्राविशद्भारतीं सेनां संक्रुद्धो वै धनञ्जयः ।
तं श्रुतायुस्तथाऽऽम्बष्ठो व्रजमानं न्यवारयत् ॥ ६० ॥
तस्याऽर्जुनः शरैस्तीक्ष्णैः कङ्कपत्रपरिच्छदैः ।
न्यपातयद्धयाञ्शीघ्रं यतमानस्य मारिष ॥ ६१ ॥
धनुश्चाऽस्याऽपरैश्छित्वा शरैः पार्थो विचक्रमे ।
अम्बष्ठस्तु गदां गृह्य कोपपर्याकुलेक्षणः ॥ ६२ ॥
आससाद रणे पार्थं केशवं च महारथम् ।
ततः सम्प्रहरन्वीरो गदामुद्यम्य भारत ॥ ६३ ॥
रथमावार्य गदया केशवं समताडयत् ।
गदया ताडितं दृष्ट्वा केशवं परवीरहा ॥ ६४ ॥
अर्जुनोऽथ भृशं क्रुद्धः सोऽम्बष्ठं प्रति भारत ।
ततः शरैर्हेमपुङ्खैः सगदं रथिनां वरम् ॥ ६५ ॥
छादयामास समरे मेघः सूर्यमिवोदितम् ।
अथाऽपरैः शरैश्चापि गदां तस्य महात्मनः ॥ ६६ ॥

है वैसे ही अर्जुन भी असंख्य हाथी, घोड़े, रथी आदि का संहार करते हुए रणभूमि में विचरने लगे। प्रचण्ड अग्नि जैसे वायु की सहायता से असंख्य वृक्ष, लता, गुल्म, सूखी लकड़ी और घास फूस से परिपूर्ण जङ्गल को जलाती है वैसे ही महावीर अर्जुन, श्रीकृष्ण की सहायता से ज्वाला-तुल्य तीक्ष्ण बाणों के द्वारा असंख्य कौरव-सेना को मृत्यु के मुख में भेजने लगे। उन्होंने सब रथों को योद्धाओं से रहित और पृथ्वी को मनुष्य आदि के मृत शरीरों से परिपूर्ण कर दिया। महावीर अर्जुन हाथ में गाण्डीव धनुष लिए हुए समरभूमि में स्फूर्ति से परिभ्रमण कर रहे थे ऐसा प्रतीत होता था कि मानों वे नृत्य से कर रहे हैं॥५२।५८॥इस प्रकार वज्रतुल्य बाणों की मार से युद्धभूमि को रक्त में मग्न करके कुपित अर्जुन आगे बढ़ कर कौरव-सेना के भीतर प्रवेश हुए। अम्बष्ठाधिपति श्रुतायु ने शत्रु-सेना में आते हुए अर्जुन को अपने पराक्रम से रोका॥५८। ६०॥उस समय महाबली अर्जुन ने कङ्कपत्रयुक्त तीक्ष्ण बाणों से श्रुतायु के घोड़ों को मार गिराया और साथ ही धनुष भी काट डाला। अर्जुन के इस कार्य से अम्बष्ठराज श्रुतायु के क्रोध की सीमा न रही। वे एक भारी गदा लेकर श्रीकृष्ण और अर्जुन के समीप पहुँचे। उन्होंने अर्जुन के रथ की गति रोककर श्री-कृष्ण पर गदा चलाई॥६१।६४॥श्रीकृष्ण को गदा लगते देखकर अर्जुन अत्यन्त कुपित हो उठे। मेघ

अचूर्णयत्तदा पार्थस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ।
अथ तां पतितां दृष्ट्वा गृह्याऽन्यां च महागदाम् ॥ ६७ ॥
अर्जुनं वासुदेवं च पुनः पुनरताडयत् ।
तस्याऽर्जुनः क्षुरप्राभ्यां सगदावुद्यतौ भुजौ ॥ ६८ ॥
चिच्छेदेन्द्रध्वजाकारौ शिरश्चाऽन्येन पत्रिणा ।
स पपात हतो राजन्वसुधामनुनादयन् ॥ ६९ ॥
इन्द्रध्वज इवोत्सृष्टो यन्त्रनिर्मुक्तबन्धनः ।
रथानीकावगाढश्च वारणाश्वशतैर्वृतः ।
अदृश्यत तदा पार्थो घनैः सूर्य इवाऽऽवृतः ॥ ७० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि अम्बष्ठवधे त्रिनवतितमोऽध्यायः ॥ ९३ ॥

जैसे उदय हो रहे सूर्य को छिपा लेते हैं, वैसे ही अर्जुन ने सुवर्णपुङ्खयुक्त बाणों की वर्षा से गदापाणि श्रुतायु को छिपा दिया और अन्य बाणों से उस गदा के टुकड़े-टुकड़े कर डाले। अर्जुन ने यह बड़ा विस्मय-जनक काम किया॥६४।६७॥महावीर अम्बष्ठराज ने अपनी गदा के टुकड़े हुए देखकर तुरन्त ही दूसरी गदा हाथ में ली। वे अत्यन्त ही कुपित होकर उस गदा से बारम्बार अर्जुन और श्रीकृष्ण को पीड़ित करने लगे। तब रणनिपुण अर्जुन ने दो क्षुरप्र बाणों से श्रुतायु के गदायुक्त इन्द्रध्वज सदृश दोनों हाथ काट गिराये और वैसे ही अन्य एक बाण से उनका सिर भी काट डाला। महावीर अम्बष्ठराज इस प्रकार अर्जुन के बाण से मरकर पृथ्वी को शब्दपूर्ण करते हुए, यन्त्र से छूटकर गिरे हुए इन्द्रध्वज के समान, गिर पड़े। उस समय शत्रुनाशन वीर अर्जुन असंख्य रथ, हाथी, घोड़े आदि के मध्य में घिरे होने के कारण घनघटाओं से घिरे हुए सूर्य के समान दिखाई पड़ने लगे॥६७।७०॥

द्रोणपर्व का तिरानवेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९३ ॥

अथ चतुर्नवतितमोऽध्यायः ॥ ९४ ॥

सञ्जय उवाच—ततः प्रविष्टे कौन्तेये सिन्धुराजजिघांसया ।
द्रोणानीकं विनिर्भिद्य भोजानीकं च दुस्तरम् ॥ १ ॥
काम्बोजस्य च दायादे हते राजन्सुदक्षिणे ।
श्रुतायुधे च विक्रान्ते निहते सव्यसाचिना ॥ २ ॥
विप्रद्रुतेष्वनीकेषु विध्वस्तेषु समन्ततः ।
प्रभग्नं स्वबलं दृष्ट्वा पुत्रस्ते द्रोणमभ्ययात् ॥ ३ ॥

चौरानवेवाँ अध्याय ॥ ९४ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजा जनमेजय! जयद्रथ को मारने की आकांक्षा से महावीर अर्जुन इस प्रकार दुर्भेद्य द्रोणाचार्य की सेना और भोजराज की सेना को छिन्न-भिन्न करते हुए व्यूह के भीतर प्रवेश हो गये। काम्बोज-राजकुमार सुदक्षिण और पराक्रमी श्रुतायु मारे गये। यह देखकर आपके सब सैनिक प्राण ले-लेकर चारों ओर भागने लगे। रथ पर सवार आपके पुत्र दुर्योधन यह देख शीघ्र ही आचार्य के

त्वरन्नेकरथेनैव समेत्य द्रोणमब्रवीत् ।
गतः स पुरुषव्याघ्रः प्रमथ्यैतां महाचमूम् ॥ ४ ॥
अथ बुद्ध्या समीक्षस्व किन्नु कार्यमनन्तरम् ।
अर्जुनस्य विघाताय दारुणेऽस्मिञ्जनक्षये ॥ ५ ॥
यथा स पुरुषव्याघ्रो न हन्येत जयद्रथः ।
तथा विधत्स्व भद्रं ते त्वं हि नः परमा गतिः ॥ ६ ॥
असौ धनञ्जयाग्निर्हि कोपमारुतचोदितः ।
सेनाकक्षं दहति मे वह्निः कक्षमिवोत्थितः ॥ ७ ॥
अतिक्रान्ते हि कौन्तेये भित्त्वा सैन्यं परन्तप ।
जयद्रथस्य गोप्तारः संशयं परमं गताः ॥ ८ ॥
स्थिरा बुद्धिर्नरेन्द्राणामासीद्ब्रह्मविदां वर ।
नाऽतिक्रमिष्यति द्रोणं जातु जीवन्धनञ्जयः ॥ ९ ॥
योऽसौ पार्थो व्यतिक्रान्तो मिषतस्ते महाद्युते ।
सर्वं ह्यद्याऽऽतुरं मन्ये नेदमस्ति बलं मम ॥ १० ॥
जानामि त्वां महाभाग पाण्डवानां हिते रतम् ।
तथा मुह्यामि च ब्रह्मन्कार्यवत्तां विचिन्तयन् ॥ ११ ॥
यथाशक्ति च ते ब्रह्मन्वर्तये वृत्तिमुत्तमाम् ।
प्रीणामि च यथाशक्ति तच्च त्वं नाऽवबुध्यसे ॥ १२ ॥
अस्मान्न त्वं सदा भक्तानिच्छस्यमितविक्रम ।
पाण्डवान्सततं प्रीणास्यस्माकं विप्रिये रतान् ॥ १३ ॥

समीप जाकर कहने लगे—॥१।४॥हे ब्रह्मन्! वीर अर्जुन इस सेना को नष्ट-भ्रष्ट करते हुए निकल गये। इस दारुण जनसंहार के अवसर पर आपको अर्जुन के मारने का उपाय करना चाहिए। हे भगवन्! आप अपनी बुद्धि से आगे का कर्तव्य सोचिए। ऐसा कीजिए कि पुरुषसिंह जयद्रथ को आज अर्जुन किसी प्रकार न मार सकें। आप ही हम लोगों के एकमात्र आश्रय स्थल हैं॥४।६॥देखिए, यह अर्जुन रूप अग्नि क्रोध-रूप वायु की प्रेरणा से प्रचण्ड होकर हमारी सेनारूप सूखी घास के ढेर को वैसे ही भस्म कर रहा है, जैसे दावानल सूखे वन को जलाता है। सेना को चीरते हुए अर्जुन निकल गये, इस कारण जयद्रथ की रक्षा करनेवाले वीर लोग बड़े संकट में पड़े हैं; क्योंकि उन्हें निश्चय था कि अर्जुन जीते जी द्रोणाचार्य को लाँघ-कर आगे नहीं बढ़ सकते॥७।९॥हे ब्रह्मन्! मो आप देखते रहे और आपके आगे से अर्जुन निकल गये। हे महात्मन्! मैं समझ रहा हूँ कि आज यह मेरी सब सेना किसी प्रकार जीती नहीं रह सकती। हे महाभाग! मैं जानता हूँ कि आप पाण्डवों के हित-चिन्तक हैं। इसी कारण मैं इस समय व्याकुल हो रहा हूँ कि मेरा कार्य कैसे सिद्ध होगा। हे ब्रह्मन्! मैं आपकी सेवा करता आया हूँ और यथाशक्ति आपको प्रसन्न करता रहा हूँ; किन्तु आपको मेरा ध्यान ही नहीं है॥१०।१२॥हे अमितविक्रमी! हम सब लोग सदा

अस्मानेवोपजीवंस्त्वमस्माकं विप्रिये रतः ।
न ह्यहं त्वां विजानामि मधुदिग्धमिव क्षुरम् ॥ १४ ॥
नाऽदास्यश्चेद्वरं मह्यं भवान्पाण्डवनिग्रहे ।
नाऽवारयिष्यं गच्छन्तमहं सिन्धुपतिं गृहान् ॥ १५ ॥
मया त्वाशंसमानेन त्वत्तस्त्राणमबुद्धिना ।
आश्वासितः सिन्धुपतिर्मोहाद्दत्तश्च मृत्यवे ॥ १६ ॥
यमदंष्ट्रान्तरं प्राप्तो मुच्येताऽपि हि मानवः ।
नाऽर्जुनस्य वशं प्राप्तो मुच्येताऽऽजौ जयद्रथः ॥ १७ ॥
स तथा कुरु शोणाश्व यथा मुच्येत सैन्धवः ।
मम चाऽऽर्त्तप्रलापानां मा क्रुद्धः पाहि सैन्धवम् ॥ १८ ॥
द्रोण उवाच— नाऽभ्यसूयामि ते वाक्यमश्वत्थाम्नाऽसि मे समः ।
सत्यं तु ते प्रवक्ष्यामि तज्जुषस्व विशाम्पते ॥ १९ ॥
सारथिः प्रवरः कृष्णः शीघ्राश्चाऽस्य हयोत्तमाः ।
अल्पं च विवरं कृत्वा तूर्णं याति धनञ्जयः ॥ २० ॥
किं न पश्यसि बाणौघान्क्रोशमात्रे किरीटिनः ।
पश्चाद्रथस्य पतितान्क्षिप्ताञ्शीघ्रं हि गच्छतः ॥ २१ ॥
न चाऽहं शीघ्रयानेऽद्य समर्थो वयसाऽन्वितः ।
सेनामुखे च पार्थानामेतद्बलमुपस्थितम् ॥ २२ ॥

आपके भक्त रहे हैं, फिर भी आप हमारा कुछ भी खयाल नहीं करते, हमारे हित और अनुरोध पर ध्यान ही नहीं देते ! इसके विपरीत मैं यह भी देखता हूँ कि हमारे अप्रिय और अनिष्ट में तत्पर पाण्डवों पर ही आपका अधिक स्नेह है और आप सब प्रकार उन्हीं का हित सोचते और करते हैं । हे भगवन् ! आप हमारे ही आश्रय में रहकर, हमारी दी हुई वृत्ति से निर्वाह करके, हमारी ही जड़ काट रहे हैं । मैं न जानता था कि आप उस छुरे के समान हैं जिसमें ऊपर से शहद लगा हुआ हो । यदि पहले ही आप अर्जुन को रोकने की प्रतिज्ञा न करते, तो मैं अपने घर जाने के लिए उद्यत सिन्धुराज जयद्रथ को कभी न रोक रखता॥१३।१५॥मैंने मूर्खतावश आपके द्वारा जयद्रथ की रक्षा की आशा की, जयद्रथ को सान्त्वना दी और इस प्रकार उन्हें मृत्यु के मुख में डाल दिया। यह निश्चित है कि यमराज की दाढ़ों के मध्य में जाकर चाहे कोई मनुष्य छुटकारा पा भी जाय, किन्तु युद्ध में अर्जुन के हाथ में पड़ जाने पर जयद्रथ के प्राण नहीं बच सकते । हे गुरुवर ! कृपा करके अब आप ऐसा कीजिए कि जिससे जयद्रथ अर्जुन के हाथों से जीते बच जायँ । मैं इस समय आर्त और मूढ़ सा हो रहा हूँ । मेरे इस प्रलाप पर आप ध्यान न दीजिए । यदि मेरे मुख से कुछ कटु वचन निकल गये हों तो उनके लिए आप अनुचित न मानिएगा ॥१६।१८॥राजा दुर्योधन के ऐसे वचन सुनकर आचार्य ने कहा – हे राजेन्द्र ! मैं तुम्हारी बातों का बुरा नहीं मानता, क्योंकि तुमको अपने पुत्र अश्वत्थामा के समान समझता हूँ । मैं तुमसे सत्य कहता हूँ, सुनो ।

युधिष्ठिरश्च मे ग्राह्यो मिषतां सर्वधन्विनाम् ।
एवं मया प्रतिज्ञातं क्षत्रमध्ये महाभुज ॥ २३ ॥
धनञ्जयेन चोत्सृष्टो वर्त्तते प्रमुखे नृपः ।
तस्माद्व्यूहमुखं हित्वा नाऽहं योत्स्यामि फाल्गुनम् २४ ॥
तुल्याभिजनकर्माणं शत्रुमेकं सहायवान् ।
गत्वा योधय मा भैस्त्वं त्वं ह्यस्य जगतः पतिः ॥ २५ ॥
राजा शूरः कृती दक्षो नेतुं परपुरञ्जयः ।
वीरः स्वयं प्रयाह्यत्र यत्र पार्थो धनञ्जयः ॥ २६ ॥
दुर्योधन उवाच – कथं त्वामप्यतिक्रान्तः सर्वशस्त्रभृतां वरम् ।
धनञ्जयो मया शक्य आचार्य प्रतिबाधितुम् ॥ २७ ॥
अपि शक्यो रणे जेतुं वज्रहस्तः पुरन्दरः ।
नाऽर्जुनः समरे शक्यो जेतुं परपुरञ्जयः ॥ २८ ॥
येन भोजश्च हार्दिक्यो भवांश्च त्रिदशोपमः ।
अस्त्रप्रतापेन जिता श्रुतायुश्च निवर्हितः ॥ २९ ॥
सुदक्षिणश्च निहतः स च राजा श्रुतायुधः ।
श्रुतायुश्चाऽच्युतायुश्च म्लेच्छाश्चऽयुतशो हताः ॥ ३० ॥
तं कथ पाण्डवं युद्धे दहन्तमिव पावकम् ।
प्रतियोत्स्यामि दुर्धर्षं तमहं शस्त्रकोविदम् ॥ ३१ ॥

स्फूर्तिशाली घोड़ों और श्रीकृष्ण जैसे सारथी को पाकर अर्जुन बात की बात में आगे बढ़ चले जाते हैं। तुमने नहीं देखा कि अर्जुन जब मेरे आगे से जा रहे थे तब उनके घोड़े इतनी शीघ्रता से दौड़ रहे थे कि मैंने जो बाण छोड़े थे वे अर्जुन के रथ से कोस भर पीछे रह गये थे॥१९।२१॥हे राजन्द्र ! अब मैं वृद्ध हो गया हूँ, इस कारण मुझमें वह स्फूर्ति नहीं है और मैं शीघ्रता से चलने में असमर्थ हूँ। विशेष कर इस समय पाण्डवपक्ष की सेना और अन्य योद्धा हमारी सेना के सम्मुख प्रवेश द्वार पर पहुँच गये हैं। फिर मैं सब क्षत्रियों के मध्य में यह प्रतिज्ञा कर चुका हूँ कि सब योद्धाओं के सम्मुख ही युधिष्ठिर को जीवित पकड़ लूँगा। इस समय अर्जुन रहित युधिष्ठिर भी मेरे सम्मुख ही है। इन कारणों से मैं यह व्यूहमुख छोड़ कर इस समय अर्जुन के पीछे न जाऊँगा॥२२।२४॥ देखो, तुम इस पृथ्वी के राजा हो, तुम्हारे बहुत से सहायक हैं और तुम्हारा शत्रु इस समय तुम्हारे ही दल में अकेला है। तुम जाओ, और जन्म-कर्म पद में अपने तुल्य अकेले शत्रु से युद्ध करो, भयभीत होओ नहीं। हे दुर्योधन ! तुम राजा, शूर, सुशिक्षित, निपुण और वीर हो। (तुमने स्वयं पाण्डवों से विरोध किया है।) इसलिए तुम स्वयं वहाँ जाओ जहाँ अर्जुन हैं॥२५।२६॥दुर्योधन ने कहा हे आचार्य ! जब सब शस्त्रधारी योद्धाओं में अग्रगण्य आपको भी लाँघ कर अर्जुन आगे बढ़ गये तब भला मैं किस प्रकार उन्हें रोक सकूँगा ? युद्ध में वज्रपाणि इन्द्र को चाहे कोई जीत भी ले, किन्तु शत्रुदमन अर्जुन को जीतना सर्वथा असम्भव है॥२७।२८॥जिन महावीर ने अस्त्र विद्या के बल से भोजराज कृतवर्मा और देवतुल्य आपको जीत लिया और सुदक्षिण, श्रुतायुध, श्रुतायु,

क्षमं च मन्यसे युद्धं मम तेनाऽद्य संयुगे ।
परवानस्मि भवति प्रेष्यवद्रक्ष मद्यशः ॥ ३२ ॥

द्रोण उवाच—सत्यं वदसि कौरव्य दुराधर्षो धनञ्जयः ।
अहं तु तत्करिष्यामि यथैनं प्रसहिष्यसि ॥ ३३ ॥
अद्भुतं चाऽद्य पश्यन्तु लोके सर्वधनुर्धराः ।
विपक्तं त्वयि कौन्तेयं वासुदेवस्य पश्यतः ॥ ३४ ॥
एष ते कवचं राजंस्तथा बध्नामि काञ्चनम् ।
यथा न बाणा नाऽस्त्राणि प्रहरिष्यन्ति ते रणे ॥ ३५ ॥
यदि त्वां सासुरसुराः सयक्षोरगराक्षसाः ।
योधयन्ति त्रयो लोका सनरा नास्ति ते भयम् ॥ ३६ ॥
न कृष्णो न च कौन्तेयो च चाऽन्यः शस्त्रभृद्रणे ।
शरानर्पयितुं कश्चित्कवचे तव शक्ष्यति ॥ ३७ ॥
स त्वं कवचमास्थाय क्रुद्धमद्य रणेऽर्जुनम् ।
त्वरमाणः स्वयं याहि न त्वाऽसौ विसहिष्यति ॥ ३८ ॥

सञ्जय उवाच—एवमुक्त्वा त्वरन्द्रोणः स्पृष्ट्वाऽम्भो वर्म भास्वरम् ।
आबबन्धाऽद्भुततमं जपन्मन्त्रं यथाविधि ॥ ३९ ॥
रणे तस्मिन्सुमहति विजयस्य सुतस्य ते ।
विसिस्मापयिषुर्लोकान्विद्यया ब्रह्मवित्तमः ॥ ४० ॥

अच्युतायु, अम्बष्ठराज तथा लाखों म्लेच्छों को देखते ही देखते मार गिराया, उन जगत् को जला रहे अग्नि के समान प्रचण्ड पाण्डव के साथ मैं कैसे युद्ध कर सकूँगा ? अथवा यदि आप मुझे अर्जुन से भिड़ने में समर्थ समझते हैं तो मैं उद्यत हूँ। मैं तो आपके अधीन हूँ। आप कृपा करके मेरी लाज बचाइए॥२९।३२॥ द्रोणाचार्य ने कहा—हे कुरुकुलश्रेष्ठ ! तुम्हारा कहना सत्य है। अर्जुन अत्यन्त दुर्द्धर्ष और दुर्जय हैं;किन्तु मैं ऐसा उपाय किये देता हूँ कि तुम उनका सामना कर सकोगे, उनके प्रहारों को सह सकोगे । आज सब धनुर्द्धर योद्धा यह अद्भुत दृश्य देखेंगे कि श्रीकृष्ण के सम्मुख ही अर्जुन तुम्हें लाँघकर आगे न जा सकेंगे। हे राजेन्द्र ! मैं तुम्हें इस प्रकार से यह अद्भुत सुनहरा कवच पहनाय देता हूँ कि कोई भी बाण या अस्त्र तुम्हारे शरीर में न लग सकेगा॥३३।३५॥ यदि देवता, दैत्य, यक्ष, नाग, राक्षस और मनुष्य आदि त्रिलोकी के जीव मिलकर भी तुमसे युद्ध करेंगे तो भी तुम्हें कुछ भय नहीं है। श्रीकृष्ण, अर्जुन अथवा अन्य कोई शस्त्रधारी योद्धा, तुम्हारे इस कवच को तोड़ नहीं सकता । अब तुम शीघ्र ही यह कवच पहन करके इस समय कुपित अर्जुन के सम्मुख जाओ और निर्भय होकर उनसे युद्ध करो । अर्जुन कभी तुम्हें रण से नहीं हटा सकेंगे॥३६।३८॥सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र ! ब्रह्मज्ञानियों में श्रेष्ठ द्रोणाचार्य ने अब अपनी अद्भुत विद्या के प्रभाव से उस भयावह समरभूमि में स्थित वीरों को विस्मित करने और दुर्योधन को विजयी बनाने के लिए शीघ्र जल का स्पर्श करके, यथाविधि मन्त्र पढ़कर, दुर्योधन को एक अत्यन्त विचित्र तेजोमय कवच पहनाकर कहा—॥३९।४०॥हे राजेन्द्र ! ब्रह्म, ब्रह्मा और सब ब्राह्मण तुम्हारा

करोतु स्वस्ति ते ब्रह्म ब्रह्मा चापि द्विजातयः ।
द्रोण उवाच सरीसृपाश्च ये श्रेष्ठास्तेभ्यस्ते स्वस्ति भारत ॥ ४१ ॥
ययातिर्नाहुषश्चैव धुन्धुमारो भगीरथः ।
तुभ्यं राजर्षयः सर्वे स्वस्ति कुर्वन्तु ते सदा ॥ ४२ ॥
स्वस्ति तेऽस्त्वेकपादेभ्यो बहुपादेभ्य एव च ।
स्वस्त्यस्त्वपादकेभ्यश्च नित्यं तव महारणे ॥ ४३ ॥
स्वाहा स्वधा शची चैव स्वस्ति कुर्वन्तु ते सदा ।
लक्ष्मीररुन्धती चैव कुरुतां स्वस्ति तेऽनघ ॥ ४४ ॥
असितो देवलश्चैव विश्वामित्रस्तथाऽङ्गिराः ।
वसिष्ठः कश्यपश्चैव स्वस्ति कुर्वन्तु ते नृप ॥ ४५ ॥
धाता विधाता लोकेशो दिशश्च सदिगीश्वराः ।
स्वस्ति तेऽद्य प्रयच्छन्तु कार्तिकेयश्च षण्मुखः ॥ ४६ ॥
विवस्वान्भगवान्स्वस्ति करोतु तव सर्वशः ।
दिग्गजाश्चैव चत्वारः क्षितिश्च गगनं ग्रहाः ॥ ४७ ॥
अधस्ताद्धरणीं योऽसौ सदा धारयते नृप ।
शेषश्च पन्नगश्रेष्ठः स्वस्ति तुभ्यं प्रयच्छतु ॥ ४८ ॥
गान्धारे युधि विक्रम्य निर्जिताः सुरसत्तमाः ।
पुरा वृत्रेण दैत्येन भिन्नदेहाः सहस्रशः ॥ ४९ ॥
हततेजोबलाः सर्वे तदा सेन्द्रा दिवौकसः ।
ब्रह्माणं शरणं जग्मुर्वृत्राद्भीता महासुरात् ॥ ५० ॥
देवा ऊचुः –प्रमर्दितानां वृत्रेण देवानां देवसत्तम ।
गतिर्भव सुरश्रेष्ठ त्राहि नो महतो भयात् ॥ ५१ ॥

---

कल्याण करें। सब श्रेष्ठ सरीसृप, एकचरण, बहुचरण और चरण-हीन जीवों से तुम नित्य महायुद्ध में कल्याण प्राप्त करो॥४१।४३॥स्वाहा, स्वधा,शची, लक्ष्मी, अरुन्धती, असित, देवल, विश्वामित्र, अङ्गिरा, वशिष्ठ, कश्यप, लोकपाल, धाता,विधाता,सब दिशाएँ, दिक्पाल, कार्त्तिकेय, भगवान् भास्कर, चारों दिग्गज, पृथ्वी, आकाश, ग्रहगण, आदि तथा देवी, देवता, ऋषि, राजर्षि आदि सदा तुम्हारा कल्याण करें। जो पाताल में स्थित रहकर सदा धरा को धारण किये हुए हैं, वे नागराज अनन्त सदा तुम्हारा कल्याण करें॥४३। ४८॥हे महाराज! पहले इन्द्र आदि देवता वृत्रासुर से युद्ध में हार गये थे, उनके अङ्ग क्षत-विक्षत हो गये थे। तब वे सब बलवीर्य-विहीन और भयातुर होकर ब्रह्माजीकी शरणमें गये। उन्होंने हाथ जोड़कर ब्रह्माजी से कहा—हे लोकनाथ! वृत्रासुर के द्वारा पीड़ित हमारी गति आप ही हैं। इस महान् भय से आप हमारी रक्षा कीजिए ॥४०।५१॥भगवान् ब्रह्माने अपने निकट-स्थित विष्णु और इन्द्र आदि देवताओं को व्याकुल देखकर कहा—

अथ पार्श्वे स्थितं विष्णुं शक्रादींश्च सुरोत्तमान् ।
प्राह तथ्यमिदं वाक्यं विषण्णान्सुरसत्तमान् ॥ ५२ ॥
रक्ष्या मे सततं देवाः सहेन्द्राः द्विजातयः ।
त्वष्टुः सुदुर्धरं तेजो येन वृत्रो विनिर्मितः ॥ ५३ ॥
त्वष्ट्रा पुरा तपस्तप्त्वा वर्षायुतशतं तदा ।
वृत्रो विनिर्मितो देवाः प्राप्याऽनुज्ञां महेश्वरात् ॥ ५४ ॥
स तस्यैव प्रसादाद्वो हन्यादेव रिपुर्बली ।
नाऽगत्वा शङ्करस्थानं भगवान्दृश्यते हरः ॥ ५५ ॥
दृष्ट्वा जेष्यथ वृत्रं तं क्षिप्रं गच्छत मन्दरम् ।
यत्राऽऽस्ते तपसां योनिर्दक्षयज्ञविनाशनः ॥ ५६ ॥
पिनाकी सर्वभूतेशो भगनेत्रनिपातनः ।
ते गत्वा सहिता देवा ब्रह्मणा सह मन्दरम् ॥ ५७ ॥
अपश्यंस्तेजसां राशिं सूर्यकोटिसमप्रभम् ।
सोऽब्रवीत्स्वागतं देवा ब्रूत किं करवाण्यहम् ॥ ५८ ॥
अमोघं दर्शनं मह्यं कामप्राप्तिरतोऽस्तु वः ।
एवमुक्तास्तु ते सर्वे प्रत्यूचुस्तं दिवौकसः ॥ ५९ ॥
तेजो हृतं नो वृत्रेण गतिर्भव दिवौकसाम् ।
मूर्तीरीक्षस्व नो देव प्रहारैर्जर्जरीकृताः ।
शरणं त्वां प्रपन्नाः स्म गतिर्भव महेश्वर ॥ ६० ॥

हे देवताओ ! तुम लोगों सहित इन्द्र और ब्राह्मणों की रक्षा करना अवश्य मेरा कर्तव्य है; किन्तु मैं इस समय वृत्रासुर का नाश करने में असमर्थ हूँ। त्वष्टा के अत्यन्त दुर्द्धर्ष दुर्जय तेज से वृत्रासुर की उत्पत्ति हुई है। पूर्व समय में त्वष्टा ने दस लाख वर्ष तक तप करके, महादेव को प्रसन्न करके, उनकी आज्ञा के अनुसार ही वृत्रासुर को उत्पन्न किया है। शङ्कर की कृपा से देव-शत्रु बली वृत्रासुर तुम सबको नष्ट कर सकता है। शङ्कर के समीप गये बिना वृत्रासुर के वध का कोई उपाय नहीं हो सकता। मन्दराचल पर तपोयोनि, दक्षयज्ञ-विनाशन, पिनाकधारी, भग देवता के नेत्रों को निकालनेवाले, सब प्राणियों के ईश्वर रहते हैं। वहीं उनसे भेंट होगी। तुम लोग वहीं जाओ। हे राजेन्द्र! तब सब देवता, इन्द्र और ब्रह्मा के साथ, मन्दर पर्वत पर गये। वहाँ उन्होंने देखा कि कोटि सूर्य के समान तेजोराशि महादेव विराजमान हैं। देवताओं को देखकर शङ्कर ने स्वागत-पूर्वक कहा—हे देवगण! आओ। बताओ, मैं तुम्हारी किस इच्छा को पूर्ण करूँ? मेरा दर्शन निष्फल नहीं होता, इसलिए तुम्हें अवश्य ही मुझसे अपना अभीष्ट वर प्राप्त होगा। यह सुनकर देवताओं ने कहा—हे देव देव! वृत्रासुर ने सब देवताओं का तेज हर लिया है। आप हम सबकी रक्षा का कोई उपाय कीजिए। हे देव! हम लोगों के शरीर देखिए, उस दानव के दारुण प्रहारों से जर्जर हो रहे हैं। हे महेश्वर! हम आपकी शरण में आये हैं। आप हमारी

शर्व उवाच विदितं वो यथा देवाः कृत्येऽयं सुमहाबला ।
त्वष्टुस्तेजोभवा घोरा दुर्निवार्याऽकृतात्मभिः ॥ ६१ ॥
अवश्यं तु मया कार्यं साह्यं सर्वदिवौकसाम् ।
ममेदं गात्रज शक्र कवचं गृह्य भास्वरम् ॥ ६२ ॥
वधानाऽनेन मन्त्रेण मानसेन सुरेश्वर ।
वधायाऽसुरमुख्यस्य वृत्रस्य सुरघातिनः ॥ ६३ ॥
द्रोण उवाच –इत्युक्त्वा वरदः प्रादाद्वर्म तन्मन्त्रमेव च ।
स तेन वर्मणा गुप्तः प्रायाद्यत्र चमूं प्रति ॥ ६४ ॥
नानाविधैश्च शस्त्रौघैः पात्यमानैर्महारणे ।
न सन्धिः शक्यते भेत्तुं वर्मबन्धस्य तस्य तु ॥ ६५ ॥
ततो जघान समरे वृत्रं देवपतिः स्वयम् ।
तं च मन्त्रमयं बन्धं वर्म चाऽङ्गिरसे ददौ ॥ ६६ ॥
अङ्गिराः प्राह पुत्रस्य मन्त्रज्ञस्य बृहस्पते ।
बृहस्पतिरथोवाच अग्निवेश्याय धीमते ॥ ६७ ॥
अग्निवेश्यो मम प्रादात्तेन बध्नामि वर्म ते ।
तवाऽद्य देहरक्षार्थं मन्त्रेण नृपसत्तम ॥ ६८ ॥
सञ्जय उवाच –एवमुक्त्वा ततो द्रोणस्तव पुत्रं महाद्युतिम् ।
पुनरेव वचः प्राह शनैराचार्यपुङ्गवः ॥ ६९ ॥

रक्षा कीजिए॥५२।६०॥यह सुनकर महादेवजी कहा– हे देवगण ! तुम लोग भली भाँति जानते ही हो कि त्वष्टा ने अभिचार के अनुष्ठान से हो अपने तेज के द्वारा इस महाबली भयङ्कर असुर को उत्पन्न किया है। अजितेन्द्रिय साधारण प्राणी उसको नहीं जीत सकते, किन्तु मुझे देवताओं की सहायता अवश्य ही करनी है। हे इन्द्र ! लो, यह मेरे शरीर का तेजोमय कवच ग्रहण करो। असुर श्रेष्ठ सुर वैरी वृत्रासुर को मारने के लिए तुम मेरे बतलाये हुए मानस मन्त्र का पाठ करते हुए यह कवच अपने शरीर में बाँधो। द्रोणाचार्य कहते हैं वरदानी महादेव ने इतना कहकर इन्द्र को, यह कवच और कवच के बाँधने का मन्त्र देकर, अजेय कर दिया। इस कवच के द्वारा रक्षित होकर इन्द्र वृत्रासुर की सेना से युद्ध करने चले। वृत्रासुर और उसकी सेना ने महारण में अनेक प्रकार के अस्त्र शस्त्र इन्द्र के ऊपर चलाये, किन्तु किसी प्रकार उस कवच के बन्धन की सन्धि नहीं काटी जा सकी। उस कवच से रक्षित रहने के कारण इन्द्र निर्भय होकर देवशत्रु वृत्र से युद्ध करते रहे और उन्होंने अवसर पाकर उसे मार भी डाला॥६१।६६॥वह मन्त्रमय बन्धन से युक्त कवच इन्द्र ने अङ्गिरा को दिया था। अङ्गिरा ने अपने पुत्र मन्त्रज्ञ बृहस्पति को वह कवच और मन्त्र दिया था। बृहस्पति ने अपने बुद्धिमान् शिष्य अग्निवेश्य को वह कवच दिया। उन्हीं महात्मा अग्निवेश्य ने वह कवच मुझे दिया था। इस समय तुम्हारे शरीर की रक्षा के निमित्त मैं वही श्रेष्ठ कवच मन्त्र के द्वारा तुम्हें पहनाता हूँ॥६६।६८॥सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! दुर्योधन से यों कहकर आचार्य ने फिर धीरे से कहा– हे राजेन्द्र ! मैं ब्रह्मा जी के बतलाये हुए मन्त्र से।

ब्रह्मसूत्रेण बध्नामि कवचं तव भारत ।
हिरण्यगर्भेण यथा बद्धं विष्णोः पुरा रणे ॥ ७० ॥
यथा च ब्रह्मणा बद्धं संग्रामे तारकामये ।
शक्रस्य कवचं दिव्यं तथा बध्नाम्यहं तव ॥ ७१ ॥
बध्वा तु कवचं तस्य मन्त्रेण विधिपूर्वकम् ।
प्रेषयामास राजानं युद्धाय महते द्विजः ॥ ७२ ॥
स सन्नद्धो महाबाहुराचार्येण महात्मना ।
रथानां च सहस्रेण त्रिगर्त्तानां प्रहारिणाम् ॥ ७३ ॥
तथा दन्तिसहस्रेण मत्तानां वीर्यशालिनाम् ।
अश्वानां नियुतेनैव तथाऽन्यैश्च महारथैः ॥ ७४ ॥
वृतः प्रायान्महाबाहुरर्जुनस्य रथं प्रति ।
नानावादित्रघोषेण यथा वैरोचनिस्तथा ॥ ७५ ॥
ततः शब्दो महानासीत्सैन्यानां तव भारत ।
अगाधं प्रस्थितं दृष्ट्वा समुद्रमिव कौरवम् ॥ ७६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि दुर्योधनकवचबन्धने चतुर्नवतितमोऽध्यायः ॥ ९४ ॥

पढ़कर ब्रह्मसूत्र के द्वारा यह दिव्य कवच तुम्हारे शरीर में बाँधता हूँ। पूर्वसमय में युद्ध आरम्भ होने पर हिरण्यगर्भ ब्रह्मा ने जैसे विष्णु को और फिर तारकामय-संग्राम में इन्द्र को दिव्य कवच बाँधा था, वैसे ही मैं इस समय यह दिव्य कवच तुम्हें पहनाता हूँ। हे राजेन्द्र! महात्मा द्रोणाचार्य ने यह कहकर विधि से मन्त्रपाठ-पूर्वक दुर्योधन के शरीर में कवच बाँधकर उन्हें उस भयानक संग्राम के लिए भेज दिया॥६९।७२॥इस प्रकार आचार्य के कवच बाँध देने पर महाबाहु दुर्योधन त्रिगर्त देश के सहस्र रथ, महाबली सहस्र हाथी, दस लाख घोड़े और अन्य अनेक महारथी साथ लेकर महाराज बलि के समान बड़े आडम्बर से अर्जुन के रथ की ओर चले। उनके साथ अनेक प्रकार के बाजे बज रहे थे। अगाध समुद्र के समान दुर्योधन के चलने पर आपकी सेना में बड़ा कोलाहल उठ खड़ा हुआ॥७३।७६॥

द्रोणपर्व का चौरानवेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९४ ॥

अथ पञ्चनवतितमोऽध्यायः ॥ ९५ ॥

सञ्जय उवाच—प्रविष्टयोर्महाराज पार्थवार्ष्णेययो रणे ।
दुर्योधने प्रयाते च पृष्ठतः पुरुषर्षभे ॥ १ ॥
जवेनाऽभ्यद्रवन् द्रोणं महता निःस्वनेन च ।
पाण्डवाः सोमकैः सार्धं ततो युद्धमवर्त्तत ॥ २ ॥

पचानवेवाँ अध्याय ॥ ९५ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजा जनमेजय! श्रीकृष्ण सहित अर्जुन जब रणभूमि के मध्य शत्रु-सेना के भीतर प्रवेश हो गये और उनके पीछे पुरुषश्रेष्ठ दुर्योधन वेग से गये तब घोर सिंहनाद और कोलाहल करते

तद्युद्धमभवत्तीव्रं तुमुलं लोमहर्षणम् ।
कुरूणां पाण्डवानां च व्यूहस्य पुरतोऽद्भुतम् ॥ ३ ॥
राजन्कदाचिन्नाऽस्माभिर्दृष्टं तादृङ् न च श्रुतम् ।
यादृङ् मध्यगते सूर्ये युद्धमासीद्विशाम्पते ॥ ४ ॥
धृष्टद्युम्नमुखाः पार्था व्यूढानीकाः प्रहारिणः ।
द्रोणस्य सैन्यं ते सर्वे शरवर्षैरवाकिरन् ॥ ५ ॥
वयं द्रोणं पुरस्कृत्य सर्वशस्त्रभृतां वरम् ।
पार्षतप्रमुखान्पार्थानभ्यवर्षाम सायकैः ॥ ६ ॥
महामेघाविवोदीर्णौ मिश्रवातौ हिमात्यये ।
सेनाग्रे प्रचकाशेते रुचिरे रथभूषिते ॥ ७ ॥
समेत्य तु महासेने चक्रतुर्वेगमुत्तमम् ।
जान्हवीयमुने नद्यौ प्रावृषीवोल्बणोदके ॥ ८ ॥
नानाशस्त्रपुरोवातो द्विपाश्वरथसंवृतः ।
गदाविद्युन्महारौद्रः संग्रामजलदो महान् ॥ ९ ॥
भारद्वाजानिलोद्धूतः शरधारासहस्रवान् ।
अभ्यवर्षन्महासैन्यः पाण्डुसेनाग्निमुद्धतम् ॥ १० ॥
समुद्रमिव घर्मान्ते विशन्घोरो महानिलः ।
व्यक्षोभयदनीकानि पाण्डवानां द्विजोत्तम ॥ ११ ॥
तेऽपि सर्वप्रयत्नेन द्रोणमेव समाद्रवन् ।
विभित्सन्तो महासेतुं वार्योघाः प्रबला इव ॥ १२ ॥

हुए सोमकों सहित पाण्डवगण द्रोणाचार्य पर आक्रमण
करने को दौड़े । उस समय दारुण युद्ध होने लगा ।
व्यूह के द्वारदेश पर कौरवों और पाण्डवों का अद्भुत
लोमहर्षण युद्ध होने लगा॥१।३॥हे राजेन्द्र ! उस समय
जैसा घोर युद्ध हुआ वैसा युद्ध हमने कभी देखा और
सुना नहीं । उस समय ठीक मध्याह्न काल था । अमन्य
सेना साथ लिए हुए पाण्डवगण धृष्टद्युम्न को आगे
करके द्रोणाचार्य पर बाणों की वर्षा करने लगे । हम
लोग भी सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ द्रोणाचार्य को आगे
करके धृष्टद्युम्न सहित पाण्डवों पर बाणों की वर्षा करने
लगे॥४।६॥शिशिर ऋतु में वायु प्रेरित महामेघों के
समान उमड़ी हुई दोनों ओर की प्रधान सेनाएँ बहुत
ही शोभा को प्राप्त हुई । दोनों ओर सुन्दर बड़े-बड़े
रथों पर योद्धा लोग विराजमान थे । वे दोनों सेनाएँ
परस्पर भिड़कर वर्षाऋतु में बढ़ी हुई महानदी गङ्गा
और यमुना के समान बड़े वेग से आगे बढ़ने लगीं ।
पाण्डवों की सेना प्रचण्ड दावानल के समान आगे बढ़
रही थी और वह हाथी-घोड़े-रथ आदि से परिपूर्ण
संग्रामरूप महामेघ बाणवर्षारूप जलधारा से उसे बुझा
रहा था । अनेक अस्त्र-शस्त्र ही उस मेघ के आगे चलने-
वाली तेज वायु थे । गदारूप बिजलियाँ चमक-चमक-
कर उसे महारौद्र बना रही थीं । द्रोणाचार्यरूप पवन
उसका सञ्चालन कर रहा था॥७।१०॥ग्रीष्म ऋतु के
अन्त में घोर तूफान की वायु जैसे समुद्र में प्रवेश

वारयामास तान्द्रोणो जलौघमचलो यथा ।
पाण्डवान्समरे क्रुद्धान्पञ्चालांश्च सकेकयान् ॥ १३ ॥
अथाऽपरे च राजानः परिवृत्य समन्ततः ।
महावला रणे शूराः पञ्चालानन्ववारयन् ॥ १४ ॥
ततो रणे नरव्याघ्र पार्षतः पाण्डवैः सह ।
सञ्जघानाऽसकृद् द्रोणं विभित्सुररिवाहिनीम् ॥ १५ ॥
यथैव शरवर्षाणि द्रोणो वर्षति पार्षते ।
तथैव शरवर्षाणि धृष्टद्युम्नोऽप्यवर्षत ॥ १६ ॥
स निस्त्रिंशपुरोवातः शक्तिप्रासर्ष्टिसंवृतः ।
ज्याविद्युच्चापसंह्रादो धृष्टद्युम्नवलाहकः ॥ १७ ॥
शरधाराश्मवर्षाणि व्यसृजत्सर्वतो दिशम् ।
निघ्नन्रथवराश्वौघान्प्लावयामास वाहिनीम् ॥ १८ ॥
यं यमार्च्छच्छरैर्द्रोणः पाण्डवानां रथव्रजम् ।
ततस्ततः शरैर्द्रोणमपाकर्षत पार्षतः ॥ १९ ॥
तथा तु यतमानस्य द्रोणस्य युधि भारत ।
धृष्टद्युम्नं समासाद्य त्रिधा सैन्यमभिद्यत ॥ २० ॥
भोजमेकेऽभ्यवर्त्तन्त जलसन्धं तथाऽपरे ।
पाण्डवैर्हन्यमानाश्च द्रोणमेवाऽपरे ययुः ॥ २१ ॥

करके उसे क्षोभित करती है, वैसे ही महावीर घोर-रूप द्रोणाचार्य पाण्डवों की सेना में प्रवेश होकर हलचल मचाने लगे। जैसे प्रबल जलराशि महासेतु को तोड़ने के लिए बारम्बार लहरों की थपेड़ें मारे, वैसे ही पाण्डवपक्ष के योद्धा भी व्यूह को तोड़ने के लिए सब ओर से सब प्रकार से द्रोणाचार्य के ऊपर ही आक्रमण करने लगे। किन्तु जैसे महापर्वत जल-राशि को रोकता है वैसे ही द्रोणाचार्य भी युद्धभूमि मे कुपित पाण्डव,पाञ्चाल और कैकेय-सेना को रोकनेलगे। अन्य महाबली राजा लोग भी चारों ओर से पाञ्चाल-सेना को घेरने और आक्रमण करने लगे॥११।१४॥ उस समय नरश्रेष्ठ धृष्टद्युम्न शत्रुसेना का व्यूह तोड़ने की अभिलाषा से, पाण्डवों की सहायता से, महा-वीर आचार्य पर प्रहार करने लगे। जैसे द्रोणाचार्य जी धृष्टद्युम्न के ऊपर बाणों की वर्षा करते थे वैसे ही धृष्टद्युम्न भी आचार्य द्रोण के ऊपर बाण बरसा रहे थे। हे महाराज! धृष्टद्युम्न उस समय युद्धभूमि में महामेघ के समान जान पड़ते थे। वे शक्ति, ऋष्टि, प्रास आदि अनेक प्रकार के अस्त्र-शस्त्रों की वर्षा कर रहे थे। उनका खड्ग मेघघटा के आगे चलने-वाली वायु के समान, धनुष की डोरी बिजली के समान और धनुष का शब्द गर्जन के समान जान पड़ता था। उन महावीर ने चारों ओर शिलाखण्ड-सदृश बाण बरसाना आरम्भ कर दिया। उनके बाणों से असंख्य रथी और हाथी-घोड़े मरने लगे॥१५।१८॥ धृष्टद्युम्नरूप मेघ ने अपने पराक्रम के प्रवाह में बहुत सी शत्रुसेना को बहा दिया॥१५।१८॥द्रोणाचार्य जिस-जिस ओर जाकर पाण्डवों के रथियों पर बाणवर्षा

सङ्घट्टयति सैन्यानि द्रोणस्तु रथिनां वरः ।
व्यधमच्चापि तान्यस्य धृष्टद्युम्नो महारथः ॥ २२ ॥
धार्तराष्ट्रास्तथाभूता वध्यन्ते पाण्डुसृञ्जयैः ।
अगोपाः पशवोऽरण्ये बहुभिः श्वापदैरिव ॥ २३ ॥
कालः स्म ग्रसते योधान्धृष्टद्युम्नेन मोहितान् ।
संग्रामे तुमुले तस्मिन्निति सम्मेनिरे जनाः ॥ २४ ॥
कुनृपस्य यथा राष्ट्रं दुर्भिक्षव्याधितस्करैः ।
द्राव्यते तद्वदापन्ना पाण्डवैस्तव वाहिनी ॥ २५ ॥
अर्करश्मिविमिश्रेषु शस्त्रेषु कवचेषु च ।
चक्षूंषि प्रत्यहन्यन्त सैन्येन रजसा तथा ॥ २६ ॥
त्रिधाभूतेषु सैन्येषु वध्यमानेषु पाण्डवैः ।
अमर्षितस्ततो द्रोणः पञ्चालान्व्यधमच्छरैः ॥ २७ ॥
मृद्नतस्तान्यनीकानि निघ्नतश्चापि सायकैः ।
बभूव रूपं द्रोणस्य कालाग्नेरिव दीप्यतः ॥ २८ ॥
रथं नागं हयं चापि पत्तिनश्च विशाम्पते ।
एकैकेनेषुणा संख्ये निर्बिभेद महारथः ॥ २९ ॥
पाण्डवानां तु सैन्येषु नाऽस्ति कश्चित्स भारत ।
दधार यो रणे बाणान्द्रोणचापच्युतान्प्रभो ॥ ३० ॥

करते थे, उसी-उसी ओर धृष्टद्युम्न भी पहुँचते और
उन्हें उधर से हटने के लिए विवश करते थे। हे
भारत! द्रोणाचार्य यद्यपि इस प्रकार अपनी सेना को
एकत्र रखने का महायत्न कर रहे थे तथापि वीर धृष्ट-
द्युम्न ने बाणवर्षा के द्वारा उनकी सेना के तीन भाग
कर दिये। कौरव-सेना का एक अंश भोजश्रेष्ठ कृतवर्मा
का अनुगामी हुआ, एक अंश वीर जलसन्ध की शरण
में गया और एक अंश [ धृष्टद्युम्न के प्रहारों को न
सह सकने के कारण ] द्रोणाचार्य की शरण में आ
गया। श्रेष्ठ महारथी द्रोणाचार्य जब-जब अपनी सेना
को एकत्र करते थे तब-तब वीर श्रेष्ठ धृष्टद्युम्न उसे
छिन्न-भिन्न कर देते थे॥१९।२२॥वन में रक्षकहीन
पशुओं का झुण्ड जैसे क्रूर मांसाहारी जीवों का शिकार
बनता है, वैसे ही पाण्डव-सृञ्जयगण के हाथों से कौरव-
पक्ष के योद्धा मरने लगे। उस समय सभी लोगों को यह
जान पड़ने लगा कि इस भयानक संग्राम में साक्षात्
काल ही धृष्टद्युम्न के रूप से सबको मोहित और नष्ट
कर रहा है। दुष्ट राजा के देश को दुर्भिक्ष, रोग,
डाकू-चोर आदि जैसे उजाड़ देते हैं वैसे ही पाण्डवगण
बाण-वर्षा करके आपकी सेना को मारने और भगाने
लगे। शस्त्रों और कवचों के ऊपर सूर्य की किरणें
पड़ने से जो चमक उत्पन्न होती थी, उससे नेत्रों
में चकाचौंध उत्पन्न हो जाती थी। धूल भी इतनी
उड़ी कि किसी ओर कुछ भी भली भाँति नहीं दीखता
था॥२३।२६॥जब कौरव-सेना तीन भागों में बँट
गई और पाण्डव लोग उसका संहार करने लगे तब
अत्यन्त कुपित होकर द्रोणाचार्य भी तीक्ष्ण बाणों से
पाञ्चालसेना का संहार करने लगे। पाञ्चालसेना को
रौंदते और बाणों से नष्ट करते समय द्रोणाचार्य का
रूप बहुत ही भयङ्कर देख पड़ने लगा। वे प्रचण्ड

तत्पच्यमानमर्केण द्रोणसायकतापितम् ।
चभ्राम पार्षतं सैन्यं तत्र तत्रैव भारत ॥ ३१ ॥
तथैव पार्षतेनापि काल्यमानं बलं तव ।
अभवत्सर्वतो दीप्तं शुष्कं वनमिवाऽग्निना ॥ ३२ ॥
बाध्यमानेषु सैन्येषु द्रोणपार्षतसायकैः ।
त्यक्त्वा प्राणान्परं शक्त्या युध्यन्ते सर्वतोमुखाः ॥ ३३ ॥
तावकानां परेषां च युध्यतां भरतर्षभ ।
नाऽऽसीत्कश्चिन्महाराज योऽत्याक्षीत्संयुगं भयात् ३४ ॥
भीमसेनं तु कौन्तेयं सोदर्याः पर्यवारयन् ।
विविंशतिश्चित्रसेनो विकर्णश्च महारथः ॥ ३५ ॥
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ क्षेमधूर्तिश्च वीर्यवान् ।
त्रयाणां तव पुत्राणां त्रय एवाऽनुयायिनः ॥ ३६ ॥
वाह्लीकराजस्तेजस्वी कुलपुत्रो महारथः ।
सहसेनः सहामात्यो द्रौपदेयानवारयत् ॥ ३७ ॥
शैब्यो गोवासनो राजा योधैर्दशशतावरैः ।
काश्यस्याऽभिभुवः पुत्रं पराक्रान्तमवारयत् ॥ ३८ ॥
अजातशत्रुं कौन्तेयं ज्वलन्तमिव पावकम् ।
मद्राणामीश्वरः शल्यो राजा राजानमावृणोत् ॥ ३९ ॥

प्रज्वलित कालाग्नि के समान जान पड़ने लगे । महारथी द्रोणाचार्य एक एक बाण से रथ, हाथी, घोड़े और पैदल आदि को छिन्न भिन्न कर रहे थे॥२७। २९॥उस समय पाण्डवों की सेना में ऐसा कोई योद्धा नहीं देख पड़ता था, जो द्रोण के धनुष से छूटे हुए बाणों के वेग को सह सकता हो। पाण्डवों की सेना एक साथ ही सूर्य की किरणों और आचार्य के बाणों से पीड़ित होकर इधर-उधर भागने लगी । इसी प्रकार कौरवों की सेना भी धृष्टद्युम्न के बाणों से पीड़ित होकर भागने लगी । सूखा वन जैसे अग्नि लगने से जल उठता है वैसे ही कौरवों की सेना धृष्टद्युम्न के बाणों से भस्म होने लगी। इस प्रकार से द्रोणाचार्य और धृष्टद्युम्न के बाणों से पीड़ित होकर भी दोनों पक्ष के वीर योद्धा, स्वर्ग प्राप्त करने की अभिलाषा से प्राणों का मोह छोड़कर युद्ध करने लगे॥३०।३३॥ उस समय दोनों पक्ष की सेनामें ऐसा कोई वीर योद्धा न था जो प्राणों के भय से संग्राम छोड़कर भाग खड़ा हुआ हो । हे राजेन्द्र ! उस समय आपके पुत्र विविंशति, चित्रसेन और महारथी विकर्ण, ये तीनों भीमसेन को घेरकर उनसे युद्ध करने लगे। उन तीनों की सहायता करने के लिए अवन्तिदेशीय विन्द, अनुविन्द और पराक्रमी क्षेमधूर्ति, ये तीन वीर आगे बढ़े । श्रेष्ठ कुल में उत्पन्न महारथी तेजस्वी बाह्लीकराज ने अपनी सेना और मन्त्रियों के साथ द्रौपदी के पाँचों पुत्रों को रोका। शिवि के पुत्र राजा गोवासन, श्रेष्ठ सहस्र योद्धाओं के साथ, काशिराज अभिभू के पराक्रमी पुत्र से युद्ध करने लगे॥३४।३८॥प्रज्वलित अग्नि के समान तेजस्वी महाराज युधिष्ठिर से मद्रराज शल्य युद्ध करने लगे। असहनशील क्रोधी शूर दुःशासन अपनी सेना को यथास्थल स्थापित करके श्रेष्ठ रथी सात्यकि से युद्ध

दुःशासनस्त्वत्रस्थाप्य स्वमनीकममर्षणः ।
सात्यकिं प्रययौ क्रुद्धः शूरो रथवरं युधि ॥ ४० ॥
स्वकेनाऽहमनीकेन सन्नद्धः कवचावृतः ।
चतुःशतैर्महेष्वासैश्चेकितानमवारयम् ॥ ४१ ॥
शकुनिस्तु सहानीको माद्रीपुत्रमवारयत् ।
गान्धारकैः सप्तशतैश्चापशक्त्यसिपाणिभिः ॥ ४२ ॥
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ विराटं मत्स्यमार्च्छताम् ।
प्राणांस्त्यक्त्वा महेष्वासौ मित्रार्थेऽभ्युद्यतायुधौ ॥ ४३ ॥
शिखण्डिनं याज्ञसेनिं रुन्धानमपराजितम् ।
वाह्लीकः प्रतिसंयत्तः पराक्रान्तमवारयत् ॥ ४४ ॥
धृष्टद्युम्नं तु पाञ्चाल्यं क्रूरैः सार्धं प्रभद्रकैः ।
आवन्त्यः सह सौवीरैः क्रुद्धरूपमवारयत् ॥ ४५ ॥
घटोत्कचं तथा शूरं राक्षसं क्रूरकर्मिणम् ।
अलायुधोऽद्रवत्तूर्णं क्रुद्धमायान्तमाहवे ॥ ४६ ॥
अलम्बुषं राक्षसेन्द्रं कुन्तिभोजो महारथः ।
सैन्येन महता युक्तः क्रुद्धरूपमवारयत् ॥ ४७ ॥
सैन्धवः पृष्ठतस्त्वासीत्सर्वसैन्यस्य भारत ।
रक्षितः परमेष्वासैः कृपप्रभृतिभी रथैः ॥ ४८ ॥
तस्याऽऽस्तां चक्ररक्षौ द्वौ सैन्धवस्य बृहत्तमौ ।
द्रौणिर्दक्षिणतो राजन्सूतपुत्रश्च वामतः ॥ ४९ ॥
पृष्ठगोपास्तु तस्याऽऽसन्सौमदत्तिपुरोगमाः ।
कृपश्च वृषसेनश्च शलः शल्यश्च दुर्जयः ॥ ५० ॥

करने के निमित्त आगे बढ़े। मैं स्वयं कवच पहनकर, सुसज्जित होकर, अपनी सेना और चार सौ महाधनुर्धर योद्धाओं को साथ लेकर चेकितान से युद्ध करने लगा॥३९।४१॥धनुष, शक्ति, खड्ग, प्रास आदि शस्त्र हाथ में लिये सात सौ गान्धारदेश के योद्धाओं को साथ लिये सेना सहित गान्धारराज शकुनि नकुल और सहदेव से युद्ध करने लगे। अवन्तिदेशीय विन्द और अनुविन्द नाम के दोनों भाई, प्राणों की ममता छोड़कर मित्र के लिए शस्त्र उठाकर, मत्स्यराज विराट से युद्ध करने लगे। अपराजित वीर शिखण्डी पराक्रमपूर्वक आगे बढ़ रहे थे, उन्हें रोकने के लिए महाराज वाह्लीक आगे बढ़े और उनसे घोर युद्ध करने लगे॥४२। ४४॥अवन्ति देश के राजा, क्रूर प्रभद्रकगण और सौवीर देश की सेना साथ लेकर, धृष्टद्युम्न से युद्ध करने लगे। महावीर अलायुध, आगे बढ़नेवाले क्रुद्ध क्रूरकर्मा राक्षस घटोत्कच के सम्मुख आये और उससे युद्ध करने लगे। महारथी कुन्तिभोज ने बड़ी सेना साथ लेकर क्रोधी अलम्बुष को रोका॥४५।४८॥हे महा-

नीतिमन्तो महेष्वासाः सर्वे युद्धविशारदाः ।
सैन्धवस्य विधायैवं रक्षां युयुधिरे ततः ॥ ५१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि सकुल्युद्धे पञ्चनवतितमोऽध्याय ॥ ९५ ॥

राज ! जयद्रथ उस समय कृपाचार्य आदि महाधनुर्द्धरों के द्वारा सुरक्षित होकर सब सेना के पीछे थे । जयद्रथ के रथ के दाहने पहिये की रक्षा अश्वत्थामा और बायें पहिये की रक्षा वीर कर्ण कर रहे थे । सोमदत्त के पुत्र भूरिश्रवा आदि वीरगण जयद्रथ के पृष्ठभाग की रक्षा कर रहे थे । हे महाराज ! समरनिपुण नीतिज्ञ महाधनुर्द्धर कृपाचार्य, वृषसेन, शल और शल्य आदि वीरगण इस प्रकार जयद्रथ की रक्षा का उपाय करके घोर युद्ध करने लगे॥४०।५१॥

— ० —

द्रोणपर्व का पञ्चानबेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९५ ॥

अथ षण्णवतितमोऽध्याय ॥ ९६ ॥

सञ्जय उवाच – राजन्संग्राममाश्चर्यं शृणु कीर्तयतो मम ।
कुरूणां पाण्डवानां च यथा युद्धमवर्तत ॥ १ ॥
भारद्वाजं समासाद्य व्यूहस्य प्रमुखे स्थितम् ।
अयोधयन् रणे पार्था द्रोणानीकं विभित्सवः ॥ २ ॥
रक्षमाणः स्वकं व्यूहं द्रोणोऽपि सह सैनिकैः ।
अयोधयद्रणे पार्थान्प्रार्थयानो महद्यशः ॥ ३ ॥
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ विराटं दशभिः शरैः ।
आजघ्नतुः सुसंक्रुद्धौ तव पुत्रहितैषिणौ ॥ ४ ॥
विराटश्च महाराज तावुभौ समरे स्थितौ ।
पराक्रान्तौ पराक्रम्य योधयामास सानुगौ ॥ ५ ॥
तेषां युद्धं समभवद्दारुणं शोणितोदकम् ।
सिंहस्य द्विपमुख्याभ्यां प्रभिन्नाभ्यां यथा वने ॥ ६ ॥
वाल्हीकं रभसं युद्धे याज्ञसेनिर्महाबलः ।
आजघ्ने विशिखैस्तीक्ष्णैर्घोरैर्मर्मास्थिभेदिभिः ॥ ७ ॥

छियानबेवाँ अध्याय ॥ ९६ ॥

सञ्जय ने कहा– हे राजेन्द्र ! कौरव और पाण्डवों का घोरतर युद्ध जिस प्रकार हुआ था, उसका वर्णन मैं विस्तारपूर्वक करता हूँ, सुनिए।महावीर पाण्डवगण व्यूह के मुख में द्रोणाचार्य पर आक्रमण करके उनके सेनाव्यूह को छिन्न भिन्न करने के लिए भयानक सग्राम करने लगे । आचार्य द्रोण भी महान् यश प्राप्त करने की अभिलाषा से, अपने व्यूह की रक्षा करते हुए, सैनिकों के साथ पाण्डवों से घोर युद्ध करने लगे॥१।३॥हे राजेन्द्र ! इसी समय आपके पुत्र के हितचिन्तक विन्द और अनुविन्द ने अत्यन्त क्रुद्ध होकर विराट को दस बाण मारे । महाराज विराट भी पराक्रमपूर्वक अनुचरों सहित पराक्रमी उन दोनों भाइयों से घोर सग्राम करने लगे । जैसे वन में एक सिंह दो मत्त गजों से युद्ध करे वैसे ही उन दोनों भाइयों से राजा विराट का घोर युद्ध होने लगा, जिसमें जल की भाँति रक्त बह चला॥४।६॥महापराक्रमी राज-

वाल्हीको याज्ञसेनिं तु हेमपुङ्खैः शिलाशितैः ।
आजघान भृशं क्रुद्धो नवभिर्नतपर्वभिः ॥ ८ ॥
तद्युद्धमभवद्घोरं शरशक्तिसमाकुलम् ।
भीरूणां त्रासजननं शूराणां हर्षवर्धनम् ॥ ९ ॥
ताभ्यां तत्र शरैर्मुक्तैरन्तरिक्षं दिशस्तथा ।
अभवत्संवृतं सर्वं न प्राज्ञायत किञ्चन ॥ १० ॥
शैब्यो गोवासनो युद्धे काश्यपुत्रं महारथम् ।
ससैन्यो योधयामास गजः प्रतिगजं यथा ॥ ११ ॥
वाल्हीकराजः संक्रुद्धो द्रौपदेयान्महारथान् ।
मनः पञ्चेन्द्रियाणीव शुशुभे योधयन्रणे ॥ १२ ॥
अयोधयंस्ते सुभृशं तं शरौघैः समन्ततः ।
इन्द्रियार्था यथा देहं शश्वद्देहवतां वर ॥ १३ ॥
वार्ष्णेयं सात्यकिं युद्धे पुत्रो दुःशासनस्तव ।
आजघ्ने सायकैस्तीक्ष्णैर्नवभिर्नतपर्वभिः ॥ १४ ॥
सोऽतिविद्धो बलवता महेष्वासेन धन्विना ।
ईषन्मूर्छां जगामाऽऽशु सात्यकिः सत्यविक्रमः ॥ १५ ॥
समाश्वस्तस्तु वार्ष्णेयस्तव पुत्रं महारथम् ।
विव्याध दशभिस्तूर्णं सायकैः कङ्कपत्रिभिः ॥ १६ ॥
तावन्योन्यं दृढं विद्धावन्योन्यशरपीडितौ ।
रेजतुः समरे राजन्पुष्पिताविव किंशुकौ ॥ १७ ॥

कुमार शिखण्डी मर्मभेदी तीक्ष्ण बाण छोड़कर महाराज बाह्लीक को पीड़ित करने लगे। उन्होंने भी क्रोधित होकर सुवर्णपुङ्खयुक्त शिलाओं पर सान धरे हुए, झुकी गाँठ वाले नौ बाण शिखण्डी को मारे। उनका वह युद्ध डरपोक पुरुषों के लिए भयानक और वीरों के लिए हर्षवर्धक हुआ। उनके बाणों से सब दिशाएं और आकाशमण्डल व्याप्त हो गया। बाणों से ऐसा अंधेरा छा गया कि कुछ भी नहीं दीखता था॥७।१०॥ गजराज जैसे प्रतिद्वन्द्वी गजराज से युद्ध करता है वैसे ही महाराज शैब्य गोवासन अपने प्रतिपक्षी काश्य के महारथी पुत्र से युद्ध करने लगे। अन्तःकरण जैसे पाँचों इन्द्रियों को वश में लाने का यत्न करता है वैसे ही कुपित महाराज बाह्लीक द्रौपदी के पाँचों पुत्रों से युद्ध करने लगे। हे नरश्रेष्ठ! इन्द्रियाँ जैसे देह को चैन नहीं लेने देतीं वैसे ही वे पाँचों वीर तीक्ष्ण बाण बरसाकर महाराज बाह्लीक के साथ घोर संग्राम करने लगे॥११।१३॥ हे राजेन्द्र! आपके पराक्रमी पुत्र दुःशासन ने यदुश्रेष्ठ सात्यकि को बहुत ही तीक्ष्ण नौ बाण मारे। अत्यन्त बली दुःशासन के प्रबल प्रहार से सत्यपराक्रमी सात्यकि कुछ विह्वल और मूर्च्छित से हो गये। कुछ सँभलने पर वीर सात्यकि ने आपके पुत्र महारथी दुःशासन को स्फूर्ति के साथ कङ्कपत्रयुक्त दस बाण मारे। इस प्रकार एक दूसरे के प्रहार से घायल होने पर दोनों वीर फूले हुए ढाक

अलम्बुपस्तु संक्रुद्धः कुन्तिभोजशरार्दितः ।
अशोभत भृशं लक्ष्म्या पुष्पाढ्य इव किंशुकः॥ १८ ॥
कुन्तिभोजं ततो रक्षो विध्वा बहुभिरायसैः ।
अनदद्भैरवं नादं वाहिन्याः प्रमुखे-तव ॥ १९ ॥
ततस्तौ समरे शूरौ योधयन्तौ परस्परम् ।
ददृशुः सर्वसैन्यानि शक्रजम्भौ यथा पुरा ॥ २० ॥
शकुनिं रभसं युद्धे कृतवैरं च भारत ।
माद्रीपुत्रौ च संरब्धौ शरैश्चाऽर्दयतां भृशम् ॥ २१ ॥
तुमुलः स महान्राजन्प्रावर्त्तत जनक्षयः ।
त्वया सञ्जनितोऽत्यर्थं कर्णेन च विवर्धितः ॥ २२ ॥
रक्षितस्तव पुत्रैश्च क्रोधमूलो हुताशनः ।
य इमां पृथिवीं राजन्दग्धुं सर्वां समुद्यतः ॥ २३ ॥
शकुनिः पाण्डुपुत्राभ्यां कृतः स विमुखः शरैः ।
न स्म जानाति कर्त्तव्यं युद्धे किञ्चित्पराक्रमम् ॥ २४ ॥
विमुखं चैनमालोक्य माद्रीपुत्रौ महारथौ ।
ववर्षतुः पुनर्बाणैर्यथा मेघौ महागिरिम् ॥ २५ ॥
स वध्यमानो बहुभिः शरैः सन्नतपर्वभिः ।
संप्रायाज्जवनैरश्वैर्द्रोणानीकाय सौबलः ॥ २६ ॥
घटोत्कचस्तथा शूरं राक्षसं तमलायुधम् ।
अभ्ययाद्रभसं युद्धे वेगमास्थाय मध्यमम् ॥ २७ ॥

के पेड़ से शोभायमान हुए। राक्षस अलम्बुप ने महापराक्रमी कुन्तिभोज के बाणों से पीड़ित और कुपित होकर उन्हें अनेक प्रकार के तीक्ष्ण बाणों से पीड़ित किया॥१४।१७॥फूले हुए ढाक के पेड़ के समान शोभायमान वह राक्षस सेना के अग्रभाग में भयानक शब्द करने लगा। पहले जम्भासुर और इन्द्र से जैसा घोर संग्राम हुआ था वैसा ही संग्राम अलम्बुप और कुन्तिभोज का हुआ। सब सैनिक वह घोर युद्ध देखने लगे॥१८।२०॥माद्री के पुत्र नकुल और सहदेव अत्यन्त कुपित होकर पहले से ही वैर बढ़ानेवाले बली शकुनि के ऊपर बाण बरसाने लगे। हे महाराज ! इस प्रकार युद्धभूमि में घोर जनसंहार होने लगा। पाण्डवों के क्रोध की अग्नि आपकी दुर्नीति के प्रभाव से ही उत्पन्न हुई थी। कर्ण के ही कारण वह बढ़ी और आपके पुत्रों ने अपने व्यवहार से उसे अब तक बना रक्खा था। वह अग्नि अब इस समग्र पृथ्वीमण्डल को भस्म करने के लिए उद्यत है।। [ अस्तु, जो होना था, सो हो ही गया। अब युद्ध का वृत्तान्त सुनिए ]॥२१।२३॥ नकुल और सहदेव के बाणों की मार से महावीर शकुनि रण-विमुख हो गये। वे पराक्रम प्रकट करने में असमर्थ और किङ्कर्तव्य विमूढ़ हो गये। महारथी नकुल और सहदेव शकुनि को युद्ध से विमुख देखकर बड़े वेग से, पर्वत पर जलधारा के समान, उन पर तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे। उन दोनों वीरों के विकट बाणों से वि-

तयोर्युद्धं महाराज चित्ररूपमिवाऽभवत् ।
यादृशं हि पुरा वृत्तं रामरावणयोर्मृधे ॥ २८ ॥
ततो युधिष्ठिरो राजा मद्रराजानमाहवे ।
विध्वा पञ्चाशता बाणैः पुनर्विव्याध सप्तभिः ॥ २९ ॥
ततः प्रववृते युद्धं तयोरत्यद्भुतं नृप ।
यथापूर्वं महद्युद्धं शम्बरामरराजयोः ॥ ३० ॥
विविंशतिश्चित्रसेनो विकर्णश्च तवाऽऽत्मजः ।
अयोधयन्भीमसेनं महत्या सेनया वृताः ॥ ३१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि द्वन्द्वयुद्धे षण्णवतितमोऽध्यायः ॥ ९६ ॥

हल होकर वीर शकुनि वेग से घोड़े हँकवाकर द्रोणाचार्य की सेना के भीतर प्रवेश हो गये॥२४।२६॥महावीर घटोत्कच बड़े वेग से आते हुए अलायुध राक्षस की ओर दौड़ा। पहले राम और रावण ने जैसा भयानक संग्राम किया था वैसा ही घोर युद्ध वे दोनों राक्षस करने लगे॥२७।२८॥राजा युधिष्ठिर ने मद्रराज शल्य को पहले पचास बाण और फिर तीक्ष्ण सात बाण मारे। शम्बरासुर और इन्द्र के तुल्य शल्य और राजा युधिष्ठिर का अद्भुत संग्राम होने लगा। हे राजेन्द्र! आपके पुत्र विविंशति,चित्रसेन और विकर्ण भी बहुत सी सेना साथ लेकर घोरतर संग्राम करने लगे॥२९।३१॥

—०—

द्रोणपर्व का छियानवेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९६ ॥

अथ सप्तनवतितमोऽध्यायः ॥ ९७ ॥

सञ्जय उवाच—तथा तस्मिन्प्रवृत्ते तु संग्रामे लोमहर्षणे ।
कौरवेयांस्त्रिधा भूतान्पाण्डवाः समुपाद्रवन् ॥ १ ॥
जलसन्धं महाबाहुं भीमसेनोऽभ्यवर्त्तत ।
युधिष्ठिरः सहानीकः कृतवर्माणमाहवे ॥ २ ॥
किरंस्तु शरवर्षाणि रोचमान इवांऽशुमान् ।
धृष्टद्युम्नो महाराज द्रोणमभ्यद्रवद्रणे ॥ ३ ॥
ततः प्रववृते युद्धं त्वरतां सर्वधन्विनाम् ।
कुरूणां पाण्डवानां च संक्रुद्धानां परस्परम् ॥ ४ ॥

सत्तानवेवाँ अध्याय ॥ ९७ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! अब इस प्रकार महाघोर संग्राम के जोर पकड़ने पर पाण्डवगण तीन भागों में बँटी हुई उस कौरव-सेना पर प्राणपण से आक्रमण करने के निमित्त आगे बढ़ने लगे। महावीर भीमसेन ने महाबाहु राजा जलसन्ध पर, असंख्य सेना सहित महाराज युधिष्ठिर ने प्रतापी कृतवर्मा पर और सूर्यसदृश तेजस्वी वीर धृष्टद्युम्न ने द्रोणाचार्य पर आक्रमण किया। ये लोग एक दूसरे के दल पर असंख्य बाणों की वर्षा करने लगे॥१।३॥संग्रामतत्पर, परम कुपित, धनुर्द्धर कौरव और पाण्डव लोग एक दूसरे से भिड़कर तुमुल युद्ध करने लगे। हे राजेन्द्र! उस समय असंख्य प्राणियों का संहार होने लगा। दोनों ओर के योद्धा लोग निर्भय होकर, प्राणों की ममता त्यागकर, मरने-मारने लगे। बलवीर्यशाली द्रोणा-

संक्षये तु तथा भूते वर्त्तमाने महाभये ।
द्वन्द्वीभूतेषु सैन्येषु युध्यमानेष्वभीतवत् ॥ ५ ॥
द्रोणः पाञ्चालपुत्रेण बली बलवता सह ।
यदक्षिपत्पृषत्कौघांस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ६ ॥
पुण्डरीकवनानीव विध्वस्तानि समन्ततः ।
चक्राते द्रोणपाञ्चाल्यौ नृणां शीर्षाण्यनेकशः ॥ ७ ॥
विनिकीर्णानि वीराणामनीकेषु समन्ततः ।
वस्त्राभरणशस्त्राणि ध्वजवर्मायुधानि च ॥ ८ ॥
तपनीयतनुत्राणाः संसिक्ता रुधिरेण च ।
संसक्ता इव दृश्यन्ते मेघसङ्घाः सविद्युतः ॥ ९ ॥
कुञ्जराश्वनरानन्ये पातयन्ति स्म पत्रिभिः ।
तालमात्राणि चापानि विकर्षन्तो महारथाः ॥ १० ॥
असिचर्माणि चापानि शिरांसि कवचानि च ।
विप्रकीर्यन्त शूराणां सम्प्रहारे महात्मनाम् ॥ ११ ॥
उत्थितान्यगणेयानि कबन्धानि समन्ततः ।
अदृश्यन्त महाराज तस्मिन्परमसंकुले ॥ १२ ॥
गृध्राः कङ्का वकाः श्येना वायसा जम्बुकास्तथा ।
वहुशः पिशिताशाश्च तत्राऽदृश्यन्त मारिष ॥ १३ ॥
भक्षयन्तश्च मांसानि पिवन्तश्चाऽपि शोणितम् ।
विलुम्पन्तश्च केशांश्च मज्जाश्च बहुधा नृप ॥ १४ ॥
आकर्षन्तः शरीराणि शरीरावयवांस्तथा ।
नराश्वगजसङ्घानां शिरांसि च ततस्ततः ॥ १५ ॥

---

चार्य भी पराक्रमी पाञ्चाल-राजकुमार धृष्टद्युम्न से युद्ध करते हुए बाण बरसाने लगे। उनका पराक्रम और स्फूर्ति देखकर सबको बड़ा ही आश्चर्य हुआ॥४।६॥द्रोणाचार्य और पराक्रमी धृष्टद्युम्न, दोनों पक्ष के, असंख्य सैनिकों के मस्तक काट-काटकर चारों ओर गिराने लगे। ऐसा जान पड़ने लगा कि मानों चारों ओर रणभूमि में खिले हुए कमलों का वन लगा हुआ है। उस समय रणस्थल में चारों ओर ढेर के ढेर वीरों के वस्त्र, आभूषण, शस्त्र, ध्वजा, कवच और हथियार आदि गिरे हुए थे। वीरों के रक्त में भीगे हुए सुवर्ण के कवच बिजली से शोभित मेघों के समान जान पड़ने लगे ॥७।१०॥ उस समय अन्यान्य वीर योद्धा भी ताड़ प्रमाण बड़े बड़े धनुष चढ़ाकर विकट बाणों की मार से हाथियों, घोड़ों और मनुष्यों को मार-मारकर गिराने लगे। असंख्य वीरों के सिर, हाथ, ढाल, तलवार, धनुष और कवच आदि छिन्न भिन्न होकर इधर उधर बिखरने लगे। हे राजेन्द्र ! उस समय रणभूमि में वीरों के कबन्ध उठ खड़े हुए॥११।१२॥गिद्ध, कङ्क, बगले,

कृतास्त्रा रणदीक्षाभिर्दीक्षिता रणशालिनः ।
रणे जयं प्रार्थयाना भृशं युयुधिरे तदा ॥ १६ ॥
असिमार्गान्बहुविधान्विचेरुः सैनिका रणे ।
ऋष्टिभिः शक्तिभिः प्रासैः शूलतोमरपट्टिशैः ॥ १७ ॥
गदाभिः परिघैश्चाऽन्यैरायुधैश्च भुजैरपि ।
अन्योन्यं जघ्निरे क्रुद्धा युद्धरङ्गगता नराः ॥ १८ ॥
रथिनो रथिभिः सार्धमश्वारोहाश्च सादिभिः ।
मातङ्गा वरमातङ्गैः पदाताश्च पदातिभिः ॥ १९ ॥
क्षीबा इवाऽन्ये चोन्मत्ता रङ्गेष्विव च वारणाः ।
उच्चुक्रुशुरथाऽन्योन्यं जघ्नुरन्योन्यमेव च ॥ २० ॥
वर्तमाने तथा युद्धे निर्मर्यादे विशाम्पते ।
धृष्टद्युम्नो हयानश्वैर्द्रोणस्य व्यत्यमिश्रयत् ॥ २१ ॥
ते हयाः साध्वशोभन्त मिश्रिता वातरंहसः ।
पारावतसवर्णाश्च रक्तशोणाश्च संयुगे ॥ २२ ॥
पारावतसवर्णास्ते रक्तशोणविमिश्रिताः ।
हयाः शुशुभिरे राजन्मेघा इव सविद्युतः ॥ २३ ॥
धृष्टद्युम्नस्तु सम्प्रेक्ष्य द्रोणमभ्याशमागतम् ।
असिचर्माऽऽददे वीरो धनुरुत्सृज्य भारत ॥ २४ ॥
चिकीर्षुर्दुष्करं कर्म पार्षतः परवीरहा ।
ईषया समतिक्रम्य द्रोणस्य रथमाविशत् ॥ २५ ॥

गीध, कौए और गीदड़ आदि मांसाहारी जीव मृत और घायल हाथियों, घोड़ों और मनुष्यों का मांस और मज्जा खाने, रक्त पीने, उनके केश नोचने तथा शरीर और मस्तक खींचने लगे॥१३-१५॥ उस समय रणनिपुण, अस्त्रविद्या में सुशिक्षित, समर की दीक्षा लिये हुए योद्धा लोग विजय की आकांक्षा से अत्यन्त घोर युद्ध करने लगे। सैनिक पुरुष निर्भय होकर तलवारों के पैंतरे दिखाते हुए क्रोधपूर्वक ऋष्टि, शक्ति, प्रास, शूल, तोमर, गदा, पट्टिश और परिघ आदि अस्त्र-शस्त्रों से तथा मल्लयुद्ध के द्वारा एक दूसरे को मारने और घायल करने लगे॥१६-१८॥ रथी लोग रथियों के साथ, घुड़सवार घुड़सवारों के साथ, हाथियों के सवार हाथियों के सवारों के साथ और पैदल सिपाही पैदलों के साथ भिड़ गये। मदमत्त हाथी चिग्घाड़ते हुए एक दूसरे पर चोट करने लगे॥१९-२०॥ महाराज! महात्मा धृष्टद्युम्न ने उस मर्यादाशून्य युद्ध के अवसर पर अपना रथ द्रोणाचार्य के रथ से भिड़ा दिया। [illegible] रङ्ग के और कबूतर के रङ्ग के दोनों वीरों के बहुमूल्य घोड़े एक स्थान मिलकर बिजली सहित मेघखण्डों के समान शोभा पा रहे थे॥२१-२३॥ उस समय शत्रुसूदन महावीर धृष्टद्युम्न आचार्य को [illegible] समीप पाकर दुष्कर कर्म करने के लिए उद्यत हुए। वे धनुष त्यागकर, ढाल-तलवार लेकर, अपने ईषादण्ड से होकर आचार्य के रथ पर पहुँच

अतिष्ठद्युगमध्ये स युगसन्नहनेषु च ।
जघानाऽर्धेषु चाऽश्वानां तत्सैन्यान्यभ्यपूजयन् ॥ २६ ॥
खड्गेन चरतस्तस्य शोणाश्वानधितिष्ठतः ।
न ददर्शाऽन्तरं द्रोणस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ २७ ॥
यथा श्येनस्य पतनं वनेष्वामिषगृद्धिनः ।
तथैवाऽऽसीदभीसारस्तस्य द्रोणं जिघांसतः ॥ २८ ॥
ततः शरशतेनाऽस्य शतचन्द्रं समाक्षिपत् ।
द्रोणो द्रुपदपुत्रस्य खड्गं च दशभिः शरैः ॥ २९ ॥
हयांश्चैव चतुःषष्ट्या शराणां जघ्निवान्बली ।
ध्वजं छत्रं च भल्लाभ्यां तथा तौ पार्ष्णिसारथी ॥ ३० ॥
अथाऽस्मै त्वरितो बाणमपरं जीवितान्तकम् ।
आकर्णपूर्णं चिक्षेप वज्रं वज्रधरो यथा ॥ ३१ ॥
तं चतुर्दशभिस्तीक्ष्णैर्बाणैश्चिच्छेद सात्यकिः ।
ग्रस्तमाचार्यमुख्येन धृष्टद्युम्नं व्यमोचयत् ॥ ३२ ॥
सिंहेनेव मृगं ग्रस्तं नरसिंहेन मारिष ।
द्रोणेन मोचयामास पाञ्चाल्यं शिनिपुङ्गवः ॥ ३३ ॥
सात्यकिं प्रेक्ष्य गोप्तारं पाञ्चाल्यं च महाहवे ।
शराणां त्वरितो द्रोणः षड्विंशत्या समार्पयत् ॥ ३४ ॥

गये। वे कभी घोड़ों के ऊपर, कभी घोड़ों के पीछे और कभी रथ के 'युग' पर दिखाई पड़ने लगे॥२४। २६॥तलवार हाथमें लिये महासाहसी धृष्टद्युम्न, आचार्य के लाल घोड़ों पर, इस प्रकार भ्रमण करते हुए युद्ध करने लगे; किन्तु रणनिपुण आचार्य को तनिक भी ऐसा अवकाश नहीं मिला, जिसमें वे धृष्टद्युम्न पर वार करते। धृष्टद्युम्न का यह अद्भुत साहस और दुष्कर कर्म देखकर सब लोग उनकी प्रशंसा करने लगे। मांस की अभिलाषा रखनेवाला बाज जैसे शिकार के ऊपर झपटता है वैसे ही महावीर धृष्टद्युम्न आचार्य को मार डालने का अवसर देखते हुए उनके और अपने रथ पर विचरने लगे॥२७।२८॥क्षण भर के पश्चात् आचार्य ने कुपित होकर सौ बाणों से धृष्टद्युम्न की ढाल और दस बाणों से तलवार काट डाली। इस- के पश्चात् ही चौंसठ बाणों से उनके घोड़ों को मार डाला, दो भल्ल बाणों से रथ की ध्वजा काट डाली, छत्र काट गिराया और पृष्ठरक्षक सहित सारथी का सिर काट डाला। फिर आचार्य ने कान तक धनुष की डोरी खींचकर एक वज्रसदृश, प्राण हर लेनेवाला, भयानक बाण धृष्टद्युम्न के ऊपर छोड़ा॥२९।३१॥ यह देखकर महावीर सात्यकि ने उसी समय स्फूर्ति के साथ चौदह बाणों से आचार्य के उस दारुण बाण को काट डाला और इस प्रकार, सिंह के मुख में पहुँचे हुए मृग के समान, धृष्टद्युम्न को आचार्य के प्रहार से बचा लिया॥३२।३३॥उस भयानक समर में सात्यकि को धृष्टद्युम्न की रक्षा करते देखकर परा- क्रमी द्रोणाचार्य ने शीघ्रता के साथ उनको छब्बीस तीक्ष्ण बाण मारे। फिर वे सृञ्जयगण का संहार करने

ततो द्रोणं शिनेः पौत्रो ग्रसन्तमपि सृञ्जयान् ।
प्रत्यविध्यच्छितैर्बाणैः पड्विंशत्या स्तनान्तरे ॥ ३५ ॥
ततः सर्वे रथास्तूर्णं पाञ्चाल्या जयगृद्धिनः ।
सात्वताभिसृते द्रोणे धृष्टद्युम्नमवाक्षिपन् ॥ ३६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि द्रोणधृष्टद्युम्नयुद्धे सप्तनवतितमोऽध्यायः ॥ ९७ ॥

लगे। यह देखकर महावीर सात्यकि को भी बड़ा क्रोध चढ़ आया। उन्होंने आचार्य के वक्ष स्थल में छब्बीस बाण मारे। तब विजय की इच्छा रखनेवाले पाञ्चाल-देश के योद्धा लोग, सात्यकि को आचार्य के सम्मुख देखकर, धृष्टद्युम्न को स्फूर्ति के साथ रणभूमि से हटा ले गये॥३५।३६॥

द्रोणपर्व का सत्तानबेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९७ ॥

अथ अष्टनवतितमोऽध्याय ॥ ९८ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—बाणे तस्मिन्निकृत्ते तु धृष्टद्युम्ने च मोक्षिते ।
तेन वृष्णिप्रवीरेण युयुधानेन सञ्जय ॥ १ ॥
अमर्षितो महेष्वासः सर्वशस्त्रभृतां वरः ।
नरव्याघ्रः शिनेः पौत्रे द्रोणः किमकरोद्युधि ॥ २ ॥
सञ्जय उवाच—सम्प्रद्रुतः क्रोधविषो व्यादितास्यशरासनः ।
तीक्ष्णधारेषुदशनः शितनाराचदंष्ट्रवान् ॥ ३ ॥
संरम्भामर्षताम्राक्षो महोरग इव श्वसन् ।
नरवीरः प्रमुदितः शोणैरश्वैर्महाजवैः ॥ ४ ॥
उत्पतद्भिरिवाऽऽकाशे क्रामद्भिरिव पर्वतम् ।
रुक्मपुङ्खाञ्शरानस्यन्युयुधानमुपाद्रवत् ॥ ५ ॥
शरपातमहावर्षं रथघोषवलाहकम् ।
कार्मुकाकर्षविक्षेपं नाराचबहुविद्युतम् ॥ ६ ॥
शक्तिखड्गाशनिधरं क्रोधवेगसमुत्थितम् ।
द्रोणमेघमनावार्यं हयमारुतचोदितम् ॥ ७ ॥

अट्ठानबेवाँ अध्याय ॥ ९८ ॥

धृतराष्ट्र ने पूछा—हे सञ्जय ! महारथी सात्यकि ने जब आचार्य के छोड़े हुए बाण काटकर धृष्टद्युम्न की रक्षा की तब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ द्रोणाचार्य ने, सात्यकि के ऊपर कुपित होकर, कैसा सामना किया ॥१।२॥ सञ्जय कहने लगे—हे राजेन्द्र ! उस समय महारथी आचार्य कुपित होकर, धनुष लेकर, सुवर्णपुङ्ख-शोभित बाण और नाराच बाण बरसाने लगे । वे महानाग के समान लम्बे-लम्बे श्वास लेते हुए बड़े वेग के साथ सात्यकि की ओर झपटे । उनमें क्रोधरूपी विष भरा हुआ था, धनुषरूपी फैलाया हुआ मुख था, पैने बाण ही दाँत थे और नाराच बाण दाढ़ें थीं । द्रोणाचार्य के लाल घोड़े ऐसे वेग से जाने लगे कि जान पड़ता था मानो वे आकाश में से उड़े जा रहे हैं, या पर्वत के ऊपर चढ़ते जा रहे हैं ॥३।४॥ उस

दृष्ट्वाऽभिपतन्तं तं शूरः परपुरञ्जयः ।
उवाच सूतं शैनेयः प्रहसन्युद्धदुर्मदः ॥ ८ ॥
एनं वै ब्राह्मणं शूरं स्वकर्मण्यनवस्थितम् ।
आश्रयं धार्त्तराष्ट्रस्य राज्ञो दुःखभयापहम् ॥ ९ ॥
शीघ्रं प्रजवितैरश्वैः प्रत्युद्याहि प्रहृष्टवत् ।
आचार्यं राजपुत्राणां सततं शूरमानिनम् ॥ १० ॥
ततो रजतसङ्काशा माधवस्य हयोत्तमाः ।
द्रोणस्याऽभिमुखाः शीघ्रमगच्छन्वातरंहसः ॥ ११ ॥
ततस्तौ द्रोणशैनेयौ युयुधाते परन्तपौ ।
शरैरनेकसाहस्रैस्ताडयन्तौ परस्परम् ॥ १२ ॥
इषुजालावृतं व्योम चक्रतुः पुरुषर्षभौ ।
पूरयामासतुर्वीरावुभौ दश दिशः शरैः ॥ १३ ॥
मेघाविवाऽऽतपापाये धाराभिरितरेतरम् ।
न स्म सूर्यस्तदा भाति न ववौ च समीरणः ॥ १४ ॥
इषुजालावृतं घोरमन्धकारं समन्ततः ।
अनाधृष्यमिवाऽन्येषां शूराणामभवत्तदा ॥ १५ ॥
अन्धकारीकृते लोके द्रोणशैनेययोः शरैः ।
तयोः शीघ्रास्त्रविदुषोर्द्रोणसात्वतयोस्तदा ॥ १६ ॥
नाऽन्तरं शरवृष्टीनां ददृशे नरसिंहयोः ।
इषूणां सन्निपातेन शब्दो धाराभिघातजः ॥ १७ ॥

---

समय महावीर सात्यकि ने द्रोणरूप मेघ को देखा जो बाणरूपी वर्षा कर रहा था और रथ की ध्वनिरूप गर्जना कर रहा था। धनुष का खींचना ही मूसलाधार वर्षा थी जिसमें नाराच बाण बिजली की भाँति चमक रहे थे। इस मेघ में शक्ति और खड्ग ही वज्र थे। यह मेघ क्रोध के वेग से उत्पन्न और घोड़े रूप आँधी के जोर से चल रहा था। तब सात्यकि ने हँसकर अपने सारथी से कहा - हे सूत ! तुम शीघ्र ही इन स्वकर्म-च्युत, दुर्योधन के लिए आश्रयभूत, राजपुत्रों के गुरु, वीराभिमानी ब्राह्मण द्रोण के समीप वेग से ले चलो॥८।१०॥सारथी ने उसी समय सात्यकि की आज्ञा के अनुसार, मन और वायु के समान वेग से चलनेवाले, घोड़ों को आचार्य के सम्मुख पहुँचा दिया। हे महाराज ! अब शत्रुदलन आचार्य द्रोण और शिनि के वंश में उत्पन्न सात्यकि दोनों ही अत्यन्त घोर युद्ध में प्रवृत्त होकर परस्पर जलधारा के समान असंख्य बाण बरसाने लगे। उन दोनों वीरों के बाण आकाशमण्डल भर में और सब दिशाओं में व्याप्त हो गये॥११।१४॥ उन्होंने सूर्य के प्रकाश को छिपा दिया और पवन की गति भी रोक दी। इस प्रकार दोनों की बाणवर्षा से समरभूमि आच्छन्न होने पर अन्यान्य वीरगण, कुछ न दीख पड़ने के कारण, युद्ध न कर सके। शीघ्र ही अस्त्र चलाने में निपुण द्रोणाचार्य और सात्यकि ने इतने बाण बरसाये कि तिल भर भी शून्य स्थान नहीं

शुश्रुवे शक्रमुक्तानामशनीनामिव स्वनः ।
नाराचैर्व्यतिविद्धानां शराणां रूपमावभौ ॥ १८ ॥
आशीविषविदष्टानां सर्पाणामिव भारत ।
तयोर्ज्यातलनिर्घोषः शुश्रुवे युद्धशौण्डयोः ॥ १९ ॥
अजस्रं शैलशृङ्गाणां वज्रेणाऽऽहन्यतामिव ।
उभयोस्तौ रथौ राजंस्ते चाऽश्वास्तौ च सारथी ॥ २० ॥
रुक्मपुङ्खैः शरैश्छिन्नाश्चित्ररूपा बभुस्तदा ।
निर्मलानामजिह्मानां नाराचानां विशाम्पते ॥ २१ ॥
निर्मुक्ताशीविषाभानां सम्पातोऽभूत्सुदारुणः ।
उभयोः पतिते छत्रे तथैव पतितौ ध्वजौ ॥ २२ ॥
उभौ रुधिरसिक्ताङ्गावुभौ च विजयैषिणौ ।
स्रवद्भिः शोणितं गात्रैः प्रस्रुताविव वारणौ ॥ २३ ॥
अन्योन्यमभ्यविध्येतां जीवितान्तकरैः शरैः ।
गर्जितोत्क्रुष्टसन्नादाः शङ्खदुन्दुभिनिःस्वनाः ॥ २४ ॥
उपारमन्महाराज व्याजहार न कश्चन ।
तूष्णींभूतान्यनीकानि योधा युद्धादुपारमन् ॥ २५ ॥
ददर्श द्वैरथं ताभ्यां जातकौतूहलो जनः ।
रथिनो हस्तियन्तारो हयारोहाः पदातयः ॥ २६ ॥
अवैक्षन्ताऽचलैर्नेत्रैः परिवार्य नरर्षभौ ।
हस्त्यनीकान्यतिष्ठन्त तथाऽनीकानि वाजिनाम् ॥ २७ ॥
तथैव रथवाहिन्यः प्रतिव्यूह्य व्यवस्थिताः ।
मुक्ताविद्रुमचित्रैश्च मणिकाञ्चनभूषितैः ॥ २८ ॥

देख पड़ता था । उन दोनों वीरों के बाणों के निरन्तर गिरने का शब्द इन्द्र के छोड़े वज्रों के गिरने की भयानक कड़क के समान सुनाई पड़ने लगा॥१७-१८॥ नाराच बाणों से फटे और बिंधे हुए बाण विषैले नाग के डँसे हुए सर्पों के समान दिखाई पड़ते थे । उन युद्धनिपुण वीरों की प्रत्यञ्चा और हथेली का शब्द ऐसा जान पड़ता था जैसे पर्वत के शिखरों पर निरन्तर वज्र गिर रहा हो । दोनों वीरों के रथ, घोड़े और सारथी सुवर्णपुङ्खयुक्त बाणों से आच्छन्न होने के कारण विचित्र प्रतीत होने लगे॥१९-२१॥ स्वच्छ और सीधे नाराच बाण केंचुल छोड़े हुए नाग के समान चारों ओर गिर रहे थे । दोनों के छत्र कट गये और ध्वजाएँ कटकर गिर पड़ीं । दोनों ही वीर विजय की अभिलाषा से युद्ध कर रहे थे । दोनों के शरीरों से रक्त बह रहा था, जिससे वे मद चूते गजराजों के समान देख पड़ते थे । प्राणनाशक बाणों से दोनों एक दूसरे को घायल कर रहे थे॥२२-२४॥ उस समय युद्धभूमि में गर्जन, सिंहनाद, चिल्लाहट और शङ्ख दुन्दुभि आदि

ध्वजैराभरणैश्चित्रैः कवचैश्च हिरण्मयैः ।
वैजयन्तीपताकाभिः परिस्तोमाङ्गकम्बलैः ॥ २९ ॥
विमलैर्निशितैः शस्त्रैर्हयानां च प्रकीर्णकैः ।
जातरूपमयीभिश्च राजतीभिश्च मूर्द्धसु ॥ ३० ॥
गजानां कुम्भमालाभिर्दन्तवेष्टैश्च भारत ।
सबलाकाः सखद्योताः सैरावतशतह्रदाः ॥ ३१ ॥
अदृश्यन्तोष्णपर्याये मेघानामिव वागुराः ।
अपश्यन्नस्मदीयाश्च ते च यौधिष्ठिराः स्थिताः ॥ ३२ ॥
तद्युद्धं युयुधानस्य द्रोणस्य च महात्मनः ।
विमानाग्रगता देवा ब्रह्मसोमपुरोगमाः ॥ ३३ ॥
सिद्धचारणसङ्घाश्च विद्याधरमहोरगाः ।
गतप्रत्यागताक्षेपैश्चित्रैरस्त्रविघातिभिः ॥ ३४ ॥
विविधैर्विस्मयं जग्मुस्तयोः पुरुषसिंहयोः ।
हस्तलाघवमस्त्रेषु दर्शयन्तौ महाबलौ ॥ ३५ ॥
अन्योन्यमभिविध्येतां शरैस्तौ द्रोणसात्यकी ।
ततो द्रोणस्य दाशार्हः शरांश्चिच्छेद संयुगे ॥ ३६ ॥
पत्रिभिः सुदृढैराशु धनुश्चैव महाद्युतेः ।
निमेषान्तरमात्रेण भारद्वाजोऽपरं धनुः ॥ ३७ ॥
सज्यं चकार तदपि चिच्छेदाऽस्य च सात्यकिः ।
ततस्त्वरन्पुनर्द्रोणो धनुर्हस्तो व्यतिष्ठत ॥ ३८ ॥

के शब्द बन्द हो गये; कोई चूँ तक नहीं करता था। सैनिक लोग युद्ध करना छोड़कर कौतूहल के साथ उन दोनों का अद्भुत संग्राम देखने लगे॥२४।२७॥ उन दोनों वीरों के आसपास खड़े हुए रथी, हाथियों के सवार, घुड़सवार और पैदल योद्धा एकटक उस युद्ध को देखने लगे। हाथियों, घोड़ों और रथों की सेनाएँ व्यूहरचनापूर्वक यथास्थान खड़ी थीं। मोती-मूँगे आदि से चित्र-विचित्र, सुवर्ण-मणिभूषित ध्वजाएँ, विचित्र आभूषण, रङ्गीन कम्बल, सूक्ष्म कम्बल, सुनहरे कवच, स्वच्छ तीक्ष्ण शस्त्र, घोड़ों के सिर की कलँगी, हाथियों के मस्तकों पर पड़ी हुई सुवर्ण और चाँदी की मालाएँ, कुम्भ मालाएँ, दन्तवेष्टन आदि की शोभा से वे सेनाएँ ऐसी जान पड़ती थीं कि जैसे वर्षाकाल आने पर बगलों की कतार, जुगनू, इन्द्रधनुष और बिजली से युक्त भारी घन-घटाएँ उमड़ी हुई हों॥२८।३१॥ हे महाराज! हमारे और युधिष्ठिर के सभी सैनिक महात्मा द्रोणाचार्य और सात्यकि का दारुण युद्ध देखने लगे। विमानों पर बैठे हुए ब्रह्मा चन्द्रमा इन्द्र आदि देवता, सिद्ध, चारण, विद्याधर, नाग आदि के झुण्ड के झुण्ड आकाशमार्ग से वह युद्ध देख रहे थे। उन दोनों वीरों के आगे बढ़ने, पीछे हटने और विचित्र अस्त्रों के द्वारा दिव्य अस्त्रों को निष्फल करने का कौशल और स्फूर्ति देखकर सबको बड़ा ही आश्चर्य हुआ॥३२।३५॥ अस्त्रप्रयोग में हाथों की स्फूर्ति दिखाते हुए महा-

